पण्डितमधुसूदनओझा-ग्रन्थमाला-६

पण्डितमधुसूदनओझा-विरचित:

# इन्द्रविजय:

(भारतवर्षीयार्योपाख्यानम्)

हिन्दीभाषानुवादसहित:

पण्डित-मधुसूदन-ओझा-ग्रन्थमाला—६

पण्डितमधुसूदनओझा-विरचित:

# इन्द्रविजय:

## (भारतवर्षीयार्योपाख्यानम्)

हिन्दीभाषानुवादसहित:

प्रधानसम्पादक:
**डॉ. गणेशीलाल: सुथार:**
निदेशक:
**पण्डितमधुसूदनओझाशोधप्रकोष्ठ:**
संस्कृतविभाग:, जयनारायणव्यासविश्वविद्यालय:, जोधपुरम्।

सम्पादक:
**डॉ. कलानाथ: शास्त्री**
अध्यक्ष:
राजस्थानसंस्कृताकादमी, जयपुरम्।

अनुवादिका
**डॉ. (श्रीमती) लक्ष्मी शर्मा**
अध्यक्षा —' संस्कृतविभाग:
राजस्थानविश्वविद्यालय:, जयपुरम्।

प्रकाशक:
**निदेशक:, पण्डितमधुसूदनओझाशोधप्रकोष्ठ:**
संस्कृतविभाग:, जयनारायणव्यासविश्वविद्यालय:
जोधपुरम्
१९९७ ई०



वेदविद्यासमुद्धारकस्वर्गीयपण्डितमधुसूदनशर्म्ममैथिलाः

# पुरोवाक्

यह अत्यधिक प्रसन्नता का विषय है कि जयनारायण व्यास विश्वविद्यालय, जोधपुर के पण्डित मधुसूदन ओझा शोधप्रकोष्ठ द्वारा प्रकाशित की जाने वाली वेदविज्ञानसम्बन्धी ग्रन्थमाला के छठे पुष्प के रूप में विद्यावाचस्पति समीक्षाचक्रवर्ती पण्डित मधुसूदन ओझा के 'इन्द्रविजय:' (भारतवर्षीयार्योपाख्यान) नामक ग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद के साथ प्रकाशन सम्पन्न हो रहा है। इस ग्रन्थ का प्रथम संस्करण सन् १९३० में प्रकाशित हुआ था और द्वितीय संस्करण वि.सं. २००९ में। दीर्घ काल से यह ग्रन्थ वेदमनीषियों तथा वेदविज्ञान में अभिरुचि रखने वाले पाठकों के लिये दुर्लभ हो गया था। भारतवर्ष के प्रागैतिहासिक स्वरूप और स्थिति के अध्ययन की दृष्टि से अत्यन्त प्रामाणिक और महत्त्वपूर्ण यह ग्रन्थ संस्कृत के विद्वानों, इतिहासज्ञों एवं भूगोलवेत्ताओं के लिये ही नहीं, जनसामान्य के लिये भी पठनीय और मननीय है, इसलिये इसका हिन्दी अनुवादमय संस्करण अत्यधिक अपेक्षित और प्रतीक्षित था। इसके द्वितीय संस्करण के सम्पादक और भूमिकालेखक ने हिन्दी अनुवाद की महती आवश्यकता की ओर इंगित किया है। अत: शोधप्रकोष्ठ द्वारा इस ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद सहित बृहत्काय संस्करण के प्रकाशन से वेदमनीषियों, इतिहासविदों, शोधकर्ताओं और वेदविज्ञान के पाठकों के अत्यधिक लाभान्वित होने के कारण इसकी सार्वजनिक उपयोगिता सिद्ध हो सकेगी।

इस ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद और भूमिकाओं के अवलोकन से मुझे यह ज्ञात हुआ है कि अभिनव बादरायण व्यास दिव्य-विभूति पण्डित ओझा ने अपनी आर्ष दृष्टि से त्रिविध त्रिलोकी, भारतवर्ष के नामकरण के हेतु, हिन्दुस्तान शब्द का भारत के एक भाग के लिये प्रयोग, सिन्धु नद को विभाजक मान कर बृहत्तर (बहुविस्तृत) भारत के पूर्वी और पश्चिमी दो भेदों की स्थापना द्वारा सीमानिर्धारण, सिंहल द्वीप के लंका होने के भ्रम का खण्डन और लक्कदीव तथा मालदीव की लङ्का के रूप में स्थापना, संहितामन्त्रों के निर्माणकाल में लिपि होने की स्थापना, धर्म-स्वरूप, विद्याओं के प्रभेद, आर्यों की मौलिक भारतीयता की स्थापना और वैदेशिकता का खण्डन, भारतीय राष्ट्र पर वैदेशिक अनार्य दासों के आक्रमण, देवेन्द्र द्वारा दस्युओं का निग्रहण, इन्द्रविजय के उपलक्ष्य में प्रमह नामक महोत्सव का आयोजन आदि विषयों का प्रबलतम प्रमाणों और तर्कों से विवेचन कर आश्चर्यजनक और रहस्योद्घाटक तथ्य प्रस्तुत किये हैं। इस ग्रन्थ ने पण्डित ओझा को बृहत्तर भारतवर्ष के प्राचीनतम इतिहास के रहस्यवेत्ता मनीषी के रूप में स्थापित किया है। भौगोलिक सीमाओं के सूक्ष्म विवेचन से यह ज्ञात होता है कि पण्डित ओझा भूगोलशास्त्र में भी पारङ्गत थे। समाजशास्त्रीय दृष्टि से भी यह ग्रन्थ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है क्योंकि इसमें प्राचीनयुगीन धर्म-परिवर्तन की घटनाओं और परिस्थितियों का भी उल्लेख प्राप्त होता है। पण्डित ओझा वैदिक वाङ्मय में विज्ञान की स्थापना के लिये तो अद्वितीय विद्वान् थे ही, वेद में इतिहास की स्थापना करने वाले मनीषियों में भी वे अग्रगण्य थे। वेद में इतिहास न मानने वाले विद्वद्वर्ग की मान्यता पण्डित ओझा के 'इन्द्रविजय:' और

'जगद्गुरुवैभवम्' आदि ग्रन्थों से सर्वथा भ्रान्त सिद्ध हो जाती है। प्राचीन भारत के अन्य इतिहासज्ञ तो ४००० वर्ष पूर्व का ही इतिहास खोजने में समर्थ हो सके हैं, परन्तु महर्षि ओझा ने दिव्य दृष्टि से उसकी अपेक्षा अतिप्राचीन इतिहास का अन्वेषण कर दिखाया है। इस ग्रन्थ के प्रकाशन से वेदविदों, प्राचीन भारत के इतिहासविदों और भूगोलवेत्ताओं को अपनी मान्यताओं पर पुनर्विचार तथा पण्डित ओझा की मान्यताओं के अध्ययन और परीक्षण के लिये सुन्दर अवसर प्राप्त हुआ है जिसका, मुझे आशा है, अधिकतम लाभ उठाने में वे प्रवृत्त होंगे। हम लोग राजस्थानी भाषा में ईश्वर के लिये 'हे तीन त्रिलोकी रा नाथ' इस सम्बोधन का भी प्रयोग करते हैं, परन्तु इस प्रयोग का रहस्य पण्डित ओझा के इस ग्रन्थ में वर्णित तीन प्रकार की त्रिलोकी (दिव्य, शारीर और भौम) को समझने से ही मुझे पहली बार ज्ञात हुआ है। जनसामान्य ही नहीं, विद्वज्जगत् में भी यही धारणा प्रचलित है कि स्वर्ग दिव्य ही होता है, परन्तु पण्डित ओझा ने तीन प्रकार की त्रिलोकी के विवेचन में यह स्थापित किया है कि भौम स्वर्ग भी था।

इस ग्रन्थ के सम्पादक डॉ. कलानाथ शास्त्री तथा हिन्दी-अनुवादकर्त्री डॉ. लक्ष्मी शर्मा हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं। पण्डित मधुसूदन ओझा शोधप्रकोष्ठ के निदेशक डॉ. गणेशीलाल सुथार ने ग्रन्थमाला के प्रधान सम्पादक के रूप में आदि से अन्त तक पर्यवेक्षण कर इस बृहत्काय ग्रन्थ को विद्वानों के समक्ष लाने में सफलता प्राप्त की है। शोधप्रकोष्ठ की प्रगति के लिये डॉ. सुथार की निरन्तर सक्रियता प्रशंसनीय है। शोधप्रकोष्ठ पण्डित ओझा के शेष ग्रन्थों के अनुवाद सहित अथवा अनुवाद और समीक्षात्मक टिप्पणी सहित संस्करणों के प्रकाशन के लिये कृतसंकल्प है।

जयनारायण व्यास विश्वविद्यालय के लिये यह अत्यधिक गौरव का विषय है कि वेदविद्या के उद्धारक पण्डित मधुसूदन ओझा के वैदिक विज्ञान-विषयक अध्ययन और अनुसन्धान के लिये भारतवर्ष के ही नहीं, सम्पूर्ण विश्व के विश्वविद्यालयों में यह प्रथम और एक मात्र शोधपीठ राजस्थान सरकार द्वारा यहाँ स्थापित है। जयनारायण व्यास विश्वविद्यालय संस्कृतविभाग के प्रथम अध्यक्ष और पण्डित ओझा के अनन्य श्रद्धावान् शिष्य स्वर्गीय स्वामी सुरजनदास जी की कर्मभूमि रहा है। उन्होंने जीवन के अन्तिम क्षण तक वेदविज्ञान की साधना कर अपने गुरुवर्य पण्डित ओझा के प्रति सच्ची श्रद्धाञ्जलि अर्पित की थी। मेरी यही हार्दिक अभिलाषा है कि शोधप्रकोष्ठ की गतिविधियों के फलस्वरूप वेदविज्ञान के सूर्य का आलोकमण्डल विश्व में परिव्याप्त हो।

दिनाङ्क १४.११.१९९७
(कार्तिक पूर्णिमा)

**प्रोफेसर (डॉ.) श्यामलाल**
कुलपति
जयनारायण व्यास विश्वविद्यालय,
जोधपुर (राजस्थान)

# PREFACE

Our happiness knows no bounds while placing the treatise entitled 'Indravijayaḥ' (इन्द्रविजयः) alias 'Bhāratavarṣīyāryopākhyānam' (भारतवर्षीयार्योपाख्यानम्) along with Hindi translation published under Pandit Madhusudan Ojha Granthamālā in the hands of scholars, researchers and common readers interested in the Vedavijñāna propounded by Vidyāvācaspati Madhusudan Ojha, the versatile genius and 'a human storehouse of Vedic wisdom and philosophy'. Its Hindi rendering has been accomplished by Dr. (Mrs.) Laxmi Sharma, Head of the Department of Sanskrit at the University of Rajasthan, Jaipur. Her endeavour of translating this voluminous work is commendable. We are thankful to Dr. Kalanath Shastri, Chairman, Rajasthan Sanskrit Academy, Jaipur and former Director, Language Department, Govt. of Rajasthan, Jaipur for undertaking the editing of this important work on the Vedavijñāna. He has highlighted the salient features and importance of the work in his learned introduction.

The book was earlier published twice, but was devoid of translation in any language. It is noteworthy that the first edition was published during the lifetime of Pandit Ojha in 1930 under the supervision of his disciple, Pandit Adyadatta Thakur. The work gained popularity by leaps and bounds and was prescribed as a textbook in the Acharya syllabus of Sanskrit Colleges as is evident from Dr. Shastri's introduction to the present edition. The revised second edition accompanied with the introduction by Pandit Giridhar Sharma Chaturvedi was brought out in V.S. 2009 under the editorship of Pandit Ojha's son Pandit Pradyumna Sharma after the first edition had gone out of print. The second edition, too, had gone out of print long before. The then His Highness of Alwar Sir Tej Singh Bahadur, who had granted financial assistance for the publication of the second edition, desired to see that the work should see the light of the day along with Hindi translation for its wider circulation and greater utility, but his desire could not be translated into reality for the reasons beyond control of the editor. Pointing to the paramount importance of the work, Pandit Giridhar Sharma Chaturvedi, disciple of Pandit Ojha, had rightly stressed the necessity of its translation in his introduction to the second edition as follows-

"इस ग्रन्थ का मनन कर पुराणों का अन्वेषण करने से पुराणों का समन्वय भी इन विषयों में प्रतीत होगा। ऐतिहासिकों के लिये अन्वेषण की यह एक बहुत बड़ी सामग्री प्रस्तुत की गई है। इस ग्रन्थ का हिन्दी, अंग्रेजी भाषाओं में अनुवाद परमावश्यक है जिससे इसकी उपयोगिता और भी विशेष रूप से हो सकती है। ...... भारत वासियों के स्वरूप-परिचय

और स्वाभिमान की जागृति के लिये इस ग्रन्थ का अधिकाधिक प्रचार ईश्वर से वाञ्छनीय है, इति।"

Pandit Ojha's another disciple Shri Naval Kishore Kankar, categorising the work as Vedic historical kāvya (वैदिकमैतिहासिककाव्यम्), had acclaimed its excellence as follows – "यद्यपि सन्ति कानिचित् वैदिकेतिवादसम्बन्धीनि पुस्तकानि, तथापि कतिपयेष्वंशेषु तान्यप्यतिशेतेऽदसीयं पुस्तकमिति कथयतान्नो न स्पृशत्यन्तरमतिशयोक्तिगन्धलेशोऽपि। इदं हि वैदिकेतिवादैरशेषैः सर्वविधश्लेषैः प्रसादादिगुणैरतितरामाकर्षति अविनीतमपि मानसं रसास्वादचपलस्य रसिकस्य।"[१]

The treatise 'इन्द्रविजयः' pertains to the subdivision entitled 'Divyavibhuti' of the Brahmavijñāna which is the first and foremost of the four divisions devised by Paṇḍit Madhusudan Ojha for encompassing the whole Vedic literature and philosophy. It sheds flood of light on the history of ancient greater India of the period prior to 4000 years which has remained beyond the range and reach of the historians and archaeologists who mainly depend on material findings and lack in the penetrating insight and acumen which Pandit Ojha had acquired by diving deep in the ocean of the vedic literature. There are divergent opinions of scholars about the historicity in the Vedas. This treatise of Pandit Ojha proves historicity in the Vedas beyond doubt. Here I deem it proper to quote verbatim the view of Pandit Motilal Ṣhastri, the devout and distinguished disciple of Pandit Ojha, who firmly ratified the historicity in the Vedas upheld by his revered Guru–

"अपनी शब्दवेदभक्ति को अणुमात्र भी कम न करते हुए हमें यह कहना ही पड़ता है कि ब्राह्मणवेद की कौन कहे, स्वयं मंत्रवेद भी ऐतिह्य-मर्यादा से शून्य नहीं है। अपौरुषेयभावानुगता भ्रान्ति ने अपनी स्वरूपरक्षा के लिए इस एक दूसरी भ्रान्ति को जन्म दे डाला है। अपौरुषेयता की रक्षा के लिए ही वेद-भक्तों को आगे जाकर अपना यह मन्तव्य बनाना पड़ा कि वेद क्योंकि अपौरुषेय है, ईश्वरप्रणीत है, ईश्वर के निःश्वास हैं, अत एव इनमें इतिहास (मानव-चरित्र) नहीं हो सकता।'त्रिकालज्ञ ईश्वर प्रजापति अपने से पीछे होने वाले सूर्य-चन्द्र-पृथ्वी-अग्नि-इन्द्र-वरुण आदि का तो प्रतिपादन कर सकता था, किन्तु मानवचरित्र इसे विदित नहीं था', इस हेतु का हम किस आधार पर समन्वय करें, यह आज तक समझ में न आ सका। सहयोगियों की अपौरुषेयभक्ति का अभ्युपगमवाद से अभिनन्दन करते हुए क्या उनसे यह नहीं कहा जा सकता कि - भगवन्! मानवचरित्र के समावेशमात्र से भय करने की कोई आवश्यकता नहीं है। यदि वह उत्तरभावी सृष्टिपर्वों का निरूपण करता हुआ अपनी कृति का अनादित्व सिद्ध कर सकता है तो उत्तरभावी मानवचरित्र के समावेश से भी इसकी कृति के अपौरुषेयत्व पर कोई आक्रमण नहीं हो सकता। इतिहास मान लेने पर भी विश्व का कोई भी विद्वान् वेद की स्वतः प्रमाणता में सन्देह नहीं कर सकता।"[२]

---

१. वेदाङ्क of संस्कृतरत्नाकर, Jaipur, V.S. 1993, p. 256

२. उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका – द्वितीय खण्ड, पृष्ठ ३७०

Further, Pandit Ojha has established the duality of ancient greater India having two parts – The Eastern and The Western with the river Indus as dividing line by putting forth fourteen proofs –

"पौरस्त्यं पाश्चात्यं भारतवर्षं द्विधाकृतं भवति।
अनयोरस्ति विभाजक एष नदः सिन्धुरिति विद्यात्॥"[१]

The eastern and the western parts of Bhārata were called Āryāvarta and Aryāyana respectively –

"आर्य्यावर्तः शब्दो भवति यथा भारते पूर्व्ये।
पाश्चात्येऽपि तथास्मिन् आर्य्यायणः शब्द ईराने॥"[२]

He has also pointed out that the eastern Bhārata should be known as ऐन्द्र and the Western Bhārata as वारुण –

"तत्सिन्धुना द्विभक्तं तत्रैन्द्रं भारतं पूर्वम्।
तत्पश्चिमं तु भारतमस्तीदं वारुणं विद्यात्॥"[३]

Lankā has been established as distinct from Sinhal refuting the twelve views as confounding opinions. His conclusive view is as follows – "तथा च सिध्यत्यन्यः सिंहलद्वीपोऽन्यश्च लङ्काद्वीप इति युक्तं भागवतादिषु सिंहललङ्कयोः पार्थक्येनाभिधानम्। अयुक्तं च सिंहलस्य लङ्काभिधानम्।"[४]

The scholars are divided over whether the Aryas were of Indian origin or came from outside as invaders. Pandit Ojha in this treatise has repudiated the view upholding Āryas as foreigners. He opines as follows –

"ओंकार एष येषामविशेषान्मन्त्र आराध्यः।
येषां भिन्नमतानामप्यत्रास्त्येकबन्धुत्वम्॥१॥
येषां शास्त्रं वेदश्चातुर्वर्ण्ये विभाजितो धर्मः।
धेनुर्गङ्गाऽऽराध्या तेषां देशोऽस्ति भारतं वर्षम्॥२॥
आर्य्यास्तेऽमी उदिताश्चातुर्वर्ण्ये विभाजिता लोकाः।
तेषां स्वोऽयं देशो न तु परदेशादिहागता एते॥"[५]

The ancient etymons of the prevalent names of various countries, rivers, places and persons have been provided. Their old geographical sites too have been discussed. It was Pandit Ojha alone who had for the first time discussed the secret of the usage of the word 'श्रुति' in such a great detail. He has advanced

---

१. इन्द्रविजयः, पृष्ठ २२

२. वही, पृष्ठ, २३

३. वही, पृष्ठ, ३१५

४. वही, पृष्ठ, १५६

५. वही, पृष्ठ, २५८

eight proofs to establish that there existed the Brāhmī (Daivī) Script when the hymns of the Vedas were composed by the seers. Thus it can be said in a nutshell that Pandit Ojha has discovered hitherto unrevealed and astonishing facts dispelling the darkness of ignorance about the history of ancient greater India having two parts-the eastern and the western.

The treatise entitled 'Jagadguruvaibhavam' and 'Indravijayaḥ' are inseparably interlinked from the point of view of right comprehension of their subject-matter. Or it can be said precisely that both the treatises are complementary to each other. Hence the study of one without that of the other remains incomplete. The former had already been brought out along with' Hindi translation in 1994. Pandit Kedarnath Sharma Sahityabhushan, one of the disciples of Pandit Ojha, emphasizing the profound utility of 'Indravijayaḥ' for the study of 'Jagadguruvaibhavam' in his introduction to the latter, had also felt the necessity of translation of the former as early as 1943 in the following words – "श्री जगद्गुरुवैभव के पढ़ने में इन्द्रविजय का बड़ा उपयोग है। इस कारण मर्मज्ञ लोग उस ग्रन्थ का अवलोकन करके इस ग्रन्थ को देखेंगे तो बड़ा लाभ होगा। यद्यपि उसका भाषा में अभी अनुवाद नहीं हो पाया है किन्तु प्रमाण वगैरह सब उसमें लिख दिये गये हैं। उनको उसी ग्रन्थ में देखना चाहिये।" (p.8.) Thus the publication of the work 'Indravijayaḥ' along with Hindi translation was a longfelt desideratum which Pandit Madhusudan Ojha Research Cell of J.N.Vyas University, Jodhpur has been able to fulfil.

I express my deep sense of gratitude to Professor Dr. Shyamlal, Vice-Chancellor, J.N. Vyas University, Jodhpur for having written a learned 'Foreword' for this edition. His keen interest and inspiration have boosted the academic progress of the Research Cell. It is hoped that the publication of this important work will be of great value to the world of scholars and researchers.

December 1, 1997

**(Dr. G.L. Suthar)**
Director
**Pandit Madhusudan Ojha Research Cell**
Department of Sanskrit
J.N. Vyas University,
Jodhpur (Rajasthan)

# विषयानुक्रमः



# इन्द्रविजयः सानुवादः

## भारतपरिचयाख्यः प्रथमः प्रक्रमः

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
| --- | --- |

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|
| उभयोः परितोषार्थमैन्द्रवारुणभारतयोर्मध्ये वसिष्ठनिवासः | ८६ |
| इतिहासोपसंहारे जरथुस्त्राभिज्ञानम् | ८७ |
| अरणानां मूजवतां महावृषाणां बाह्लिकानां च जरथुस्त्रमतानुयायित्वम् | ८९ |
| विरोधपरिहाराय ब्रह्मणा कृतः पूर्वपश्चिमभेदेन भारतवर्षस्य द्वेधा विभागः | ९० |
| **अथ भारतवर्षस्य भूवृत्तचतुर्थांशत्वाख्यानं चतुर्थं प्रमाणम्** | |
| पृथिवीमण्डलस्य पद्मत्वाभ्युपगमः | ९१-९४ |
| भूपद्मस्य चतुःपत्रत्वप्रतिपत्तिः | ९२ |
| भारतवर्षाद् बहुपूर्वस्थानामुपद्वीपानां भारतीयत्वाख्यानं भारतवर्षस्य **बहुविस्तृतप्रदेशत्वे पञ्चमं प्रमाणम्** | ९४-१०० |
| इन्द्रद्वीपनागद्वीपसौम्यगान्धर्ववारुण कशेरुमद्गभस्तिमत्ताम्रपर्णकुमारिका-ख्यानां नवद्वीपानां भारतवर्षीयत्वेनाख्यानाद् भारतवर्षस्य बहुविस्तृतत्वम् | ९५-१०० |
| **सिन्धोः पश्चिमस्थानां देशानां भारतीयदेशत्वाख्यानं षष्ठं प्रमाणम्** | १००-११३ |
| गान्धारमद्रपारदपह्लवकाम्बोजशकयवनादिदेशानां भारतीयोदीच्यदेशत्वम् | १०० |
| गान्धारमद्रौ | १०१ |
| सगरनिर्वासिताः धर्मभ्रष्टाः पञ्चगणाः | १०२ |
| पारदाः | १०४ |
| पह्लवाः | १०४ |
| कम्बोजाः | १०५ |
| शकाः | १०६ |
| यवनदेशाभिज्ञानम् | १०८ |
| यूनानदेशीयेषु यवनशब्दप्रचारस्यार्वाचीनत्वम् | १०९ |
| हैलेयासुरजातीनां ग्रीकायिनाम्ना पुराप्रसिद्धानां निवासाभिजनदेशविशेषे ग्रीसशब्दयवनशब्दोपचारारम्भकालविचारः | ११० |
| **गान्धारतः पश्चिमोत्तरेषु मद्रेषु यज्ञवेदाध्यापकस्य काप्यमहर्षेर्निवासः सप्तमं प्रमाणम्** | ११३-११५ |
| वाजसनेयश्रुतौ काप्यमहर्षेर्मद्रदेशवासित्वाख्यानम् | ११३ |
| मद्रदेशाभिज्ञाने नवीनमतप्रत्याख्यानम् | ११४ |
| यवनदेशस्य भारतवर्षीयपश्चिमसीमात्वाख्यानमष्टमं प्रमाणम् | ११५-११८ |
| अद्यत्वे यवनशब्दस्य अर्बदेशप्रान्तविशेषे यमनदेशे संकोचः | ११५ |

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|
| तुरुष्कदेशस्य भारतवर्षीयोत्तरसीमात्वाख्यानं द्वादशं प्रमाणम् | १३६-१३७ |
| **पश्चिमसमुद्रस्य भारतवर्षीयपश्चिमसीमात्वाख्यानं त्रयोदशं प्रमाणम्** | १३८-१३९ |
| **ईरानविलोचिस्तानाफगानस्तानादिशब्दानां शासनक्रान्ति-भेदमूलकत्वेनाव्यवस्थितत्वात् तेषां गणितव्यवस्थितभारतवर्ष-शब्दप्रयोगप्रतिरोधकत्वासम्भवश्चतुर्दशं प्रमाणम्** | १३९-१४० |
| ४. **उपद्वीपप्रसङ्गः** | १४१-१४४ |
| जम्बूद्वीपस्याष्टोपद्वीपभेदाः | १४१ |
| ५. **लङ्काप्रसङ्गः** | १४५-१५९ |
| द्वादशविप्रतिपत्तिभिः सिंहलद्वीपस्य लङ्कात्वभ्रमखण्डनम् | १४५ |
| १. भारतीयशास्त्रे सिंहललङ्कयोः पृथक्त्वेनाख्यानम्- | १४५ |
| २. निरक्षे लङ्काशब्दस्य निरूढत्वात् साक्षस्य सिंहलस्य लङ्कात्वाभावः | १४६ |
| ३. उज्जयिनीसदेशस्य लङ्कात्वसिद्धान्तात् पञ्चभिर्देशान्तरांशैः पूर्वस्य सिंहलस्य लङ्कात्वाभावः | १४६ |
| ४. उज्जयिनीतो लङ्कायास्त्रयोविंशांशान्तराख्यानाच्चतुर्विंशांशान्तरस्य सिंहलस्य लङ्कात्वाभावः | १४७ |
| ५. महेन्द्रगिरितो लङ्कायाश्चतुःशतकोशान्तरितत्वाख्यानाच्छतार्द्ध-प्रायक्रोशान्तरितस्य सिंहलस्य तत्त्वाभावः | १४७ |
| ६. लङ्कायाश्चतुः शतक्रोशदीर्घत्वाख्यानात् पंचत्रिंशदधिकशतक्रोशदीर्घस्य सिंहलस्य लङ्कात्वाभावः | १४८ |
| ७. लङ्कायां गङ्गाया अनुक्तेर्महाबलिगङ्गायुक्तस्य सिंहलस्य लङ्कात्वाभावः | १४९ |
| ८. सिंहलस्य रावणविहारस्थानतया तत्राशोकवाटिकादिप्रसिद्धावपि तस्याः लङ्कात्वसिद्धौ प्रामाण्याभावः | १४९ |
| ९. सिंहलाभिप्रायेण प्रयुक्तस्य टापरोवेनशब्दस्य ताम्रपर्णशब्दापभ्रंशतया टापूरावणत्वकल्पनाया असारत्वम् | १५० |
| १०. रामेश्वरसिंहलयोरन्तरतो गिरीणां प्राकृतत्वात् प्लवमानसेतुस्तम्भकल्पानाया असारत्वम् | १५० |
| ११. कालेन लङ्कायाः समुद्रगर्भे प्रवेशादनुपलब्धावपि अलङ्काया लङ्कात्वाख्यानं साहसमात्रम् | १५१ |
| १२. लङ्काभग्नावशिष्टप्रान्तयोर्लक्कदीवमालदीवयोरद्याप्युपलब्धत्वात् तद्भिन्नस्य सिंहलस्य लङ्कात्वाख्यानं साहसमात्रम् | १५३ |

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|

**विषयाः** | **पृष्ठसंख्या**



## आर्यदासीयाख्यो द्वितीयः प्रक्रमः

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|



## विज्ञानभवनं तृतीयः प्रसङ्गः

## दस्युनिग्रहश्चतुर्थः प्रक्रमः।

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|



## इन्द्रविजयाभिनन्दनं पञ्चमः प्रक्रमः

| विषयाः | पृष्ठसंख्या |
|---|---|
| वासुक्रः | ५२० |
| वसुक्रः | ५२१ |
| अष्टादंष्ट्रो वैरूपः | ५२१ |
| शतप्रभेदनो वैरूपः | ५२२ |
| बृहदुक्थो वामदेवः | ५२३ |
| वत्सः काण्वः | ५२४ |
| श्रुष्टिगुः काण्वः | ५२४ |
| मेध्यः काण्वः | ५२४ |
| गोषूक्त्यश्वसूक्तिनौ काण्वायनौ | ५२५ |
| नोधा गौतमः | ५२५ |
| अङ्ग औरवः | ५२५ |
| कृतज्ञतास्तुतिसूक्तपाठानन्तरमिन्द्रेण कुत्साय वेशभूषापरिच्छदैः स्वसारूप्यं सोमसग्धिश्चेति द्विविधं प्रीतिप्रसाददानम् | ५२७ |
| देवेन्द्रस्य पुनः स्वर्गे गमनम् | ५२८ |
| सभाविसर्जनावसरे जिगमिषुं देवेन्द्रं प्रति विश्वामित्रस्य प्रणयवचनम् | ५२८ |
| इन्द्राकुत्सयोर्वेषादिसाम्यकृतसारूप्ययोः स्वर्गाय सहप्रस्थानम् | ५३० |
| स्वर्गे विजयाभिनन्दनीयः प्रमहः | ५३१ |
| इन्द्रस्तुतिविधानाय नृमेधपुरुमेधाभ्यां मरुद्गणमभिलक्ष्य मन्त्रपाठः | ५३२ |
| नृमेधपुरुमेधकृता देवेन्द्रस्तुतिः | ५३३ |
| पुनर्नृमेधपुरुमेधकृतं देवेन्द्राभिवर्णनम् | ५३४ |
| तिरश्चीर्द्युतानो वा | ५३५ |
| बभ्रो वैखानसः | ५३६ |
| सप्तगुः स्वर्णरः | ५३६ |
| अभिगरप्रतिगरनियमः | ५३८ |
| सप्तगुमुखेन देवानामभिगरे देवेन्द्रस्य प्रतिगरः | ५३८ |
| स्वर्गप्रमहेण दस्युविजयनीयेन्द्रचरितपूर्णताख्यानम् | ५४० |
| उदयनीयं परिशिष्टाख्यानम् | ५४१ |
| दस्युभिः सारस्वतसूर्यापहरणम् | ५४१ |
| सीरियादेशे बालवकभवननिर्म्माणम् | ५४२ |
| सरस्वत्याख्यब्राह्मीसूर्यप्रतिनिधित्वेनाब्राह्मीसूर्यप्रतिष्ठापना | ५४३ |
| पूर्वभारतस्य पश्चिमसीम्नि सूर्येऽस्तमिते पश्चिमभारतस्य | |

॥ **ग्रन्थसम्पूर्तिः** ॥

# चित्रपरिलेख-सूची





# भूमिका

आज जब हम प्राचीन भारत का इतिहास छात्रों को पढ़ाते हैं तो सिंधुघाटी सभ्यता से या वेदों से प्रारम्भ करते हैं। क्या उससे पूर्व भारत का इतिहास नहीं था? यदि वेद एक विकसित सभ्यता की परिणति हैं तो अवश्य ही उनसे पूर्व भी हमारा कुछ इतिहास रहा होगा। वह कैसा था? हम अपना इतिहास कहां से शुरू करें? इस बात पर पिछली एक सदी से बहुत शास्त्रार्थ हुए हैं कि वेदों में इतिहास है या नहीं। वेदों में इन्द्र के द्वारा पुरों का भेदन, दाशराज्ञ (सुदास् आदि दस राजाओं के) युद्ध, शुनःशेप, हरिश्चन्द्र, याज्ञवल्क्यादि के संवाद आदि अनेक घटनाएं वर्णित हैं। क्या वह इतिवृत्तात्मक घटनाओं का उल्लेख है? लगता तो यही है पर इसमें एक कठिनाई आती है। हम वेदों को अनादि और अपौरुषेय मानते हैं। वे ईश्वर की वाणी हैं और नित्य हैं। "अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयंभुवा" (महाभारत)। यदि यह मानें कि उनमें कोई घटनाएं वर्णित हैं तो यह सिद्ध होगा कि इस वर्णन से पहले कुछ घटनाएं हुई थीं अर्थात् ये ऋचाएं उन घटनाओं के बाद की हैं तो फिर वेद अनादि कैसे हुए?इस दृष्टि से वेदों में इतिहास मानते ही ईश्वरकर्तृत्व और स्वयंभूत्व स्वतः खण्डित हो जाता है। परंपरा तो वेद को अपौरुषय ही मानती रही है पर बहुत से मनीषियों ने जो बुद्धिवादी और तार्किक थे, उसे एक दृष्टि से पौरुषेय माना है, कुछ ने अनादि नहीं माना है। उनके मत में तो इतिहास होना वेदों में संगत बैठ जाता है। कणाद ने कहा है " बुद्धिपूर्वा वाक्यकृतिर्वेदे", "ब्राह्मणेषु संज्ञाकर्म सिद्धिलिंगम्"। वाक्य तभी बन सकते हैं जब कोई बुद्धिपूर्वक उनकी रचना करे। तब वे अपौरुषेय कैसे हुए? जब हम ब्राह्मणों को भी वेद मानते हैं और वे ऐतरेय, तैत्तिरीय आदि नाम से ऋषियों द्वारा निर्मित बताये गये हैं तो स्वतः वे ऋषिकर्तृक हुए न? क्यों न उन्हें ऋषिप्रणीत मान लें? किन्तु हमारी परंपरा तो उन्हें अनादि और अपौरुषेय मानती है। जिन ऋषियों को जो विद्या सिद्ध हुई उनका नाम उसके साथ जुड़ गया। ऋषि केवल मंत्रद्रष्टा कहे जाते हैं, निर्माता नहीं। फिर उनमें इतिहास कैसे बताया जा सकता है? या तो उन्हें पौरुषेय ही मान लो या उनमें से इतिहास निकाल लो। इस गुत्थी को सुलझाना बड़ा कठिन है।

## क्या वेदों में इतिहास है?

आर्य -समाजियों ने जो वेदों को अनादि, सृष्टि से पूर्व अवतीर्ण और ईश्वर की प्रथम वाणी मानते हैं, जोर देकर यह सिद्ध किया है कि वेदों में इतिहास बिल्कुल नहीं है। इन्द्र का, सुदास् आदि राजाओं का जो उल्लेख है वह देवताओं का, ईश्वर का या विभिन्न वैज्ञानिक तत्त्वों का प्रतीकात्मक वर्णन है, इतिहास नहीं। महर्षि दयानन्द ने इसका पूरा विवेचन करते हुए यहां तक सिद्ध किया है कि गंगा यमुना आदि

का जो उल्लेख है वह भी नदियों के नाम नहीं हैं बल्कि इडा पिंगला आदि नाड़ियों के नाम हैं। किन्तु इन्द्र आदि के युद्धवर्णन, ऋषियों के संवाद, शुनःशेप आदि की गाथाएं, देवों के अनेक पराक्रम-वर्णन तथा वेदों के अन्य स्थल ऐसे हैं जिनमें इतिहास माने बिना काम नहीं चलता। इस पर विद्वानों ने बहुत विचार मंथन किया है और गुत्थी को सुलझाने के अनेक मार्ग निकाले हैं। हजारों पृष्ठ इस पर लिखे गये हैं। स्वयं महर्षि जैमिनि को यह द्वन्द्व खला था। वे यह मानने के बहुत पक्षधर हैं कि वेद नित्य हैं अतः उनमें मनुष्यचरित्र का उल्लेख नहीं है। पर कहीं राजाओं आदि के नाम पाये जाते हैं तो वह क्या है? वे कहते हैं वह अलग ही चीज है। किसी का नाम सूर्यनारायण हो तो वह सूर्य थोड़े ही हो गया। उनके दो सूत्र बहुत उद्धृत हैं —पूर्वपक्ष का " अनित्यदर्शनाच्च" और सिद्धान्त का "परन्तु श्रुतिसामान्यमात्रम्"। वेदों के भाष्यकार इन दोनों मार्गों के बीच भटकते रहे हैं। शबरस्वामी ने कहा है कि बबरः प्रावाहणिः (जिसे सामान्यतः प्रवाहणपुत्र बबर का व्यक्तिनाम माना जाता है) आदि नाम जहाँ दिखलायी दें उन्हें वायु आदि तत्त्वों का वाचक मानो। बबर किसी का नाम नहीं है ब-ब करके बहने वाली वायु का नाम है। सायण ने भी वेदों को नित्य माना है पर भाष्य करते हुए अंगिरा को केवल तत्त्व न मानकर ऋषि (वंशपुरुष) भी मान लिया है। इन गुत्थियों को सुलझाने का एक मार्ग तो यह निकाला गया कि किसी अन्य कल्प में ये नाम और घटनाएं रही होंगी, उनका उल्लेख अब किया गया है किन्तु इससे भी वेदों का अनादित्व खण्डित हो जाता है।

दूसरा दिलचस्प समाधान यह निकाला गया कि ईश्वर त्रिकालदर्शी होता है इसलिए उसने भविष्य की बातें पहले से ही बता दी थीं। वही इतिहास वेदों में है याने वह भूतकाल नहीं, भविष्यत् काल है। म.म.पं. गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी आदि विद्वानों ने इसी प्रकार के समाधान करते हुए परम्परा और शोधदृष्टि, दोनों में समन्वय किया है। किसी न किसी प्रकार का समन्वय किये बिना मार्ग नहीं निकल सकता। वेदों में भूतकाल जगह जगह पर है। " जज्ञे वसिष्ठः" " ददर्श वाचम्" इत्यादि में लिट् लकार है। पर पाणिनि आदि उसे सामान्य-वाचक मानते हैं, वह भविष्य-वाचक भी हो सकता है, वर्तमानकालवाची भी। आर्यसमाजी विद्वान् उसे वर्तमान काल मानते हैं। वेदभाष्यकार स्कन्दस्वामी भी ऐसा मानते हैं। आर्यसमाज को वेद में इतिहास देखना बिल्कुल पसन्द नहीं। श्रीपाद दामोदर सातवलेकर प्रथमतः आर्य समाज के भी मान्य विद्वान् थे। उन्होंने वेदों में इतिवृत्त का विवेचन कर दिया। इस पर जयदेव विद्यालंकार आदि विद्वानों ने उनके खण्डनपरक अनेक ग्रन्थ लिखे।

## ओझा जी की इतिहासदृष्टि

इस गुत्थी को सुलझाने के लिए ओझा जी ने क्या मार्ग अपनाया यह देखने पर उनकी प्रतिभा का कायल हुए बिना नहीं रहा जा सकता। उन्होंने इस प्रसंग में पूर्णतः शोधात्मक और वैज्ञानिक दृष्टि अपनाई है। यह सर्वविदित है कि उनका बहुत बड़ा अवदान है वेदों में विज्ञान की स्थापना तथा इस बात का सुसंगत विवेचन कि वेद में किस प्रकार सृष्टिविद्या आई है, भृगु, अंगिरा आदि ऋषिनाम तथा इन्द्र, मित्र, वरुण आदि देवनाम किस प्रकार वैज्ञानिक तत्त्वों के प्रतीक हैं। उन्होंने इसका

सुसंबद्ध शास्त्र संकलित कर एक नया युग ही शुरू कर दिया था। इन्द्र आदि देवों एवं अन्य व्यक्ति- नामों तथा गंगा यमुना आदि नदियों को वैज्ञानिक तत्त्व बताने वाले स्वामी दयानन्द यदि यह सब देखते तो हर्षित हुए बिना नहीं रहते। मधुसूदन जी ने जब अध्ययन शुरू किया उसी के आस पास दयानन्द का निधन हो गया (१८८३) । दोनों के समयों में इतना सा ही अन्तर है। ओझा जी ने जिस प्रकार विज्ञान की स्थापना करके वेदों की व्याख्या को नई दिशा दी उसी प्रकार इतिहास की स्थापना करके भी एक नया मार्ग निकाला। पं. गिरिधर शर्मा ने उनके दो अवदान माने हैं, विज्ञान की स्थापना और इतिहास की स्थापना। विज्ञान की स्थापना की जितनी चर्चा हुई है उतनी इतिहासदृष्टि के बारे में नहीं हो पायी। उसे यदि देखा जाए तो मधुसूदन जी का कृतित्व उसमें भी उतना ही अद्‌भुत सिद्ध होगा।

संभवत: इतिहासदृष्टि को वेदव्याख्यान में समायोजित करने के फलस्वरूप ही उन्होंने वेद के अपौरुषेयत्व पर भी अनेक पक्ष विवेचित किये। अपने ग्रन्थों में इस प्रकार के ४२ पक्ष उन्होंने बताये हैं और सबका समन्वय किया है। वे कहते हैं कि वेद स्वयं ईश्वर हैं क्योंकि ईश्वर ज्ञानरूप है। दूसरी ओर वेद ईश्वरप्रणीत भी हैं। ज्ञान के रूप में वेद अपौरुषेय हैं किन्तु वर्णाक्षरमय वाणी के रूप में ऋषिप्रणीत। इसी प्रकार ऋषि प्राणों के या तत्त्वों के वाचक हैं। भृगु, अंगिरा आदि ऋषि विभिन्न तत्त्वों के स्वरूप तो उन्होंने बताये ही हैं, उन तत्त्वों के विवेचक महर्षियों का नाम भी उन्हीं पर पड़ा इसलिए ये ऋषिनाम भी हैं, यह भी उन्होंने माना है । इस प्रकार का व्यापक मार्ग सर्वत्र अपनाने के कारण उन्होंने दोनों पक्षों का भली भांति समन्वय स्थापित कर दिया है। ठीक यही दृष्टि उन्होंने इतिहास वाली गुत्थी के लिए भी अपनायी है। उन्होंने इन्द्र, वरुण आदि को वैज्ञानिक तत्त्व मानकर जो विस्तृत विवेचन किया है उनके साथ यह नहीं भूले हैं कि ये देवों के नाम भी थे। वेदों का आधुनिक अध्येता पाश्चात्य विद्वानों के विवेचनों को पढ़कर यह जान जाता है कि इन्द्र के बारे में किस किस प्रकार के वर्णन आते हैं। इन्द्र के लिए सैकड़ों सूक्त ऋग्वेद में हैं। उनमें 'वृत्र' नामक असुर (जो ड्रैगन के रूप में वर्णित है) का उसने संहार किया, पर्वतों के पंख काटे, ये सब वर्णन आते हैं। मधुसूदन जी ने इन्द्र और वृत्र को वैज्ञानिक तत्त्वों के रूप में तो विवेचित किया ही किन्तु यह भी सोचा कि क्या ये सारे वर्णन वैज्ञानिक तत्त्वों के प्रतीकों के रूप में घटाये जा सकते हैं? कुछ अतिवादी विद्वानों ने शायद ऐसा किया हो पर यह संभव नहीं है। जो वेदों में इतिहास बिल्कुल नहीं मानते उनकी समस्याएं इसी से बढ़ती हैं। महर्षि यास्क को भी लगा था कि इन्द्र, वृत्र आदि आधिदैविक तत्त्व अवश्य होंगे किन्तु उनकी जो घटनाएं वेदों में वर्णित हैं वे इतिहास में कहीं न कहीं अस्तित्व रखती होंगी। तभी उन्होंने कहा था " कोऽयं वृत्र इति। त्वाष्ट्रोऽसुर इत्यैतिहासिका:। मेघ इति नैरुक्ता:।" (वृत्र मेघ का प्रतीक है यह बुद्धिवादियों का और एक असुर था यह ऐतिहासिकों का कथन है।) मधुसूदन जी तो सनातनी परंपरा के पक्षधर थे अत: वेदों के साथ- साथ पुराणों को भी प्रामाणिक मानते थे। आर्य समाजियों की तरह उन्हें कल्पित नहीं मानते थे।

अनेक स्थानों पर वैदिक वाङ्मय में ' इतिहास' के उल्लेख मिलते हैं — " तत्र ब्रह्मेतिहासमिश्रम्, ऋङ्मिश्रं गाथामिश्रं व भवति" (निरुक्त) द्वारा संकेत किया गया

है कि ब्रह्मोद्य के अंग के रूप में इतिहास, गाथा, स्तुति आदि भी परंपरागत हैं। गोपथब्राह्मण में व छान्दोग्य में इतिहास और पुराण अलग अलग उल्लिखित हैं। बृहदारण्यक में पुराणों का उल्लेख है। "इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्" उक्ति प्रसिद्ध है। अत: यह तो स्पष्ट ही है कि ऋषिप्रज्ञा ने मानव का इतिहास अभिलिखित करना अभीष्ट माना था। उसे सृष्टि के आरम्भ से लेकर अद्यतन काल तक लाने के लिए ही पुराण का यह सिद्धान्त बना "सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च। वंश्यानुचरितं चैव पुराणं पंचलक्षणम्।" प्रारम्भ से लेकर आज तक का इतिहास कैसे बन पाये यह ललक उत्तरवैदिककाल से ही दिखलाई पड़ जाती है। पुराणों ने यही कार्य किया। तभी यह कहा गया कि वेदों के आख्यान भी उसी इतिहास के भाग हैं। " पुराणं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्। अनन्तरं च वक्त्रेभ्यो वेदास्तस्य विनिर्गता: ॥ (मत्स्यपु.) का यही रहस्य है। पुराणों में विसृष्टि से लेकर आज तक का इतिहास स्पष्ट विवेचित है। भविष्यपुराण लिखे जाने का भी यही रहस्य है। इस दृष्टि से उन्होंने इन सबका समन्वय करते हुए वेदों में संकेतित इतिहास को पूरी तरह आद्योपांत वर्णित करके इस तरह फैला दिया कि अध्येता को कोई असंगति नहीं लगे। वे इन्द्र आदि देवताओं को वैज्ञानिक तत्त्वों के प्रतीक मानते हुए भी यह स्पष्ट करते हैं कि उसी प्रकार के नाम वाले देव भी थे।

उन्होंने इतिहास और पुराण में अन्तर स्पष्ट करने वाली परिभाषा दी है—

**"विज्ञानशास्त्रे प्रतिपादनीये लोकेतिवृत्तस्य भवत्यपेक्षा।**
**तच्चेतिवृत्तं द्विविधं पुराणेतिहासभेदात् प्रवदन्ति वृद्धाः॥**
**यद् विश्वसृष्टेरितिवृत्तमासीत् पुरातनं तद्धि पुराणमाहुः।**
**यच्चेतानानां तु नृणां चरित्रं पृथक्कृतं स्तात्स इहेतिहासः॥"**

**(जगद्गुरुवैभवम्, पृ.३)**

उन्होंने 'पुराणनिर्माणाधिकरण' में लिखा है—"विश्वसृष्टेरितिहासः पुराणम्"। सर्वत्र ये दो संज्ञाएं अलग-अलग मिलती हैं, चाहे आती एक साथ हों। तब इतिहास क्या है, पुराण क्या? ओझाजी के ग्रन्थों में यह भेद-विवेचन नहीं मिलता है, किन्तु इन्हें परिभाषित करने हेतु कुछ इसी प्रकार कहा जा सकता है "आख्यातं लोकवृत्तमितिहासः, वंशवृत्ताद्युपबृंहितं सर्गवृत्तं पुराणानि/पुराणम्।" वेदों में आये इन्द्र, वरुण आदि के वृत्त को इतिहास कहा गया है। पुराणों ने सृष्टि के आरम्भ से लेकर वर्तमान तक के वंशवृत्त को क्रमबद्ध करने का प्रयत्न किया था, इसलिये वह पंचांगयुक्त है, क्रमबद्ध है, सांगोपांग है। प्राचीन ग्रन्थों में घटना, वृत्तान्त या दृष्टान्त के लिए भी 'इतिहास' शब्द आता है।"अत्रेमं पुरातनमिहासं प्रचक्षते।" इस दृष्टि से लोकवृत्त, इतिवृत्त की घटनाएँ इतिहास हुईं और सृष्टि का क्रमबद्ध इतिहास लिखने वाला शास्त्र पुराण। यही बात उन्होंने पुराणनिर्माणाधिकरण में कही है। पुराणों में शिल्प, कला आदि सभी के शास्त्र अन्तःस्यूत हैं इसलिये वे तो विश्वकोष ही हो गये हैं। अस्तु।

इस प्रकार वेदाकालीन इतिहास के लेखन का कार्य संहिताओं व ब्राह्मणों में बिखरे लोकवृत्तों, आक्यानों आदि के श्रमपूर्वक व बुद्धिपूर्वक सुसंगत समन्वय द्वारा ही हो सकता है, यह स्पष्ट है। "यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः" आदि संकेतों से हमें उसे

खोज निकालना होगा। ओझाजी ने इसी आधार पर बतलाया कि उस युग में किस प्रकार साध्य, महाराजिक आदि वर्गों में विभाजित देव थे जो विज्ञानसंपदा के धनी थे, उन्होंने यज्ञ किये, प्रथम धर्मों का प्रवर्तन किया, इतिहास बनाया। इन्द्र, जो एक पद था, उस युग का सर्वोच्च शासक होता था। यदि उस प्राचीन भारत का इतिहास लिखा जाए तो एक दृष्टि से उसे इन्द्र का इतिहास भी कहा जा सकता है। इस प्रकार 'इन्द्र' हमारे प्रागैतिहासिक इतिवृत्त का प्रतीक हुआ। यही रहस्य है उनके इतिहासग्रन्थ ाम इन्द्रविजय रखे जाने का। वेदों में इन्द्र वैज्ञानिक तत्त्व भी है, ऐतिहासिक राजा भी जिसका चरित्र तथा महिमा वेदों में वर्णित है। तभी इन्द्र के बारे में कहा गया है—

**"इन्द्र यातोऽवसितस्य राजा शमस्य च श्रृङ्गिणो वज्रबाहुः।**
**सेदु राजा क्षयति चर्षणीनामरान्न नेमिः परि ता बभूव॥**

**(ऋ० १.३२.१५)**

इन्द्र वर्तमान और अतीत का राजा है। वह हमारा इतिहासपुरुष है। इन्द्र चौदह पृथक् सन्दर्भों में चौदह प्रकार से वेदों में वर्णित है, यह ओझाजी ने स्पष्ट किया है। यहाँ आ कर जैमिनीय सूत्र " परंतु श्रुतिसामान्यमात्रम्" सुसंगत रूप से समझ में आ जाता है। उन्होंने इन्द्रविजय ग्रन्थ में यही ऐतिहासिक कार्य किया है कि वेदों में वर्णित सभी सूक्तों तथा ऐतिहासिक उल्लेखों के आधार पर आर्यों का सुसंगत इतिहास वर्णित कर अध्येता के लिए पूरा शास्त्र बना दिया है। इसलिए उनका अवदान दो भागों में बताया जाता है, एक तो वेदों में विज्ञान की स्थापना, दूसरे इतिहास की स्थापना। उनके अभिनन्दनसमारोह के अवसर पर जयपुर के संस्कृत मासिक संस्कृतरत्नाकर ने जो विशेषांक "वेदांक" के नाम से प्रकाशित किया था उसमें तत्कालीन मूर्धन्य भारतीय वेदमनीषियों ने लेख भेजे थे। उसमें विज्ञान विषय के जितने लेख थे उससे अधिक वेदों में इतिहास के बारे में थे। ओझा जी का यह प्रमुख अवदान माना गया था।

## इन्द्र और वरुण

वेदों में इन्द्र और वरुण, मित्रावरुण आदि देवों तथा द्यावापृथिवी आदि के बारे में विभिन्न प्रकार की मान्यताएं विभिन्न ऋचाओं में मिलती हैं। कहीं इन्द्र को स्वाराट् कहा गया है, कहीं वरुण को। कहीं इन्द्र सम्राट् बताया गया है। वरुण अप् और आदित्यों आदि के माध्यम से द्यौ में क्रमण करता है। इन्द्र मरुत्, रुद्र और आदित्यों से क्रमण करता है। कहीं वरुण को द्युस्थानीय देवता बताया है, कहीं इन्द्र को। वैसे इन्द्र को अंतरिक्षस्थानीय देवता भी माना जाता है। इन सब गुत्थियों का समाधान ओझा जी ने एक इतिहास के सूत्र में बांध कर कर दिया है। उनके मत में बाह्लीक देश का जरदष्टि नामक ऋषि जो ऋज्राश्व ऋषि का पुत्र था, वरुण का समर्थक था। उसने असुरधर्म स्वीकार कर लिया और सुरों का विरोधी हो गया। असुरों ने सुरा बनायी और एक यज्ञ किया जिसमें सब देवताओं को बुलाया। इन्द्र को सुरा की आहुति दी गई जो इन्द्र ने स्वीकार की। इस पर इन्द्राणी भी क्रुद्ध हुई, अन्य देवता

भी। वहाँ ऋषियों में इन्द्र और वरुण के पारस्परिक महत्त्व पर जो वाद विवाद हुआ वह ऋग्वेद में विस्तार से वर्णित है। उसमें रोदसी, क्रंदसी तथा संयती के देवताओं का महत्त्व विवेचित करते हुए इन्द्र और वरुण दोनों के दावे पेश किये गये। इन्द्र और वरुण के सूक्तों में अनेक ऐसी ऋचाएं है जो परस्पर विरोधी लगती हैं। ओझा जी ने इन्हें ऋषियों के शास्त्रार्थ के रूप में व्याख्यात करते हुए बताया है कि वे ऋषियों द्वारा इन्द्र के या वरुण के आपेक्षिक महत्त्व को बताने वाली हैं। अन्त में यह तय हुआ कि इन्द्र स्वाराट् है, वरुण सम्राट्। रोदसी, क्रंदसी और संयती तीनों द्यावापृथिवी हैं। इन तीनों में इन्द्र और वरुण दो पृथक् पृथक् विभागों के स्वामी हुए। वैज्ञानिक तत्त्व के रूप में जिस प्रकार मित्र और वरुण खगोल के दो भागों का प्रतिनिधित्व करते हैं उसी प्रकार इन्द्र और वरुण भूगोल के दो भागों के स्वामी बतला दिये गये हैं। इससे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि जिन देवताओं का उल्लेख केवल प्रतीकात्मक है, वे केवल विज्ञान से संबद्ध तत्त्व हैं, ऐतिहासिक पुरुष नहीं , जैसे मित्र, अग्नि, सोम आदि किन्तु जिनका इतिहास में भी उल्लेख है वे ऐतिहासिक व्यक्ति भी हैं जैसे इन्द्र, वरुण, वसिष्ठ आदि। ओझा जी के मत में भारत की सीमा वेदकाल में बहुत विशाल थी। इसके पश्चिम भाग का स्वामी वरुण हुआ, पूर्व भाग का इन्द्र। इस प्रकार के इतिहास के ताने बाने से अध्येता को सभी समस्याओं का समाधान मिल जाता है। अफगानिस्तान और ईरान तक की भौगोलिक इकाइयों का वेद में जहाँ जहाँ संकेत है वह भी संगत हो जाता है और गंगा, यमुना आदि के संदर्भ भी बैठ जाते हैं।

## देव और असुर

ओझा जी ने देव, असुर, मनुष्य आदि का स्वरूप तथा देवासुर-संग्राम का रहस्य बताते हुए इस प्रकार के सूत्र दे दिये हैं जिनसे सभी वैदिक उल्लेख स्पष्ट हो जाएं। जिस प्रकार उन्होंने आधिदैविक, आधिभौतिक और आध्यात्मिक तीन विभागों द्वारा त्रैलोक्य को समझाया है जिसे दिव्य, शारीर और भौम कहा है (जिनके स्वामी अग्नि, वायु, और इन्द्र को बताया है) उसी प्रकार देवासुरों का भी विभाजन किया है। उनके सूत्र हैं —

**अखिला नराः पुरात्वे त्रेधा भिन्नाः प्रधानतो ह्यभवन्।**
**देवा अथ च मनुष्या देवविरोधात् त्वदेवाश्च।**
**अत्युन्नतविज्ञानाः प्रभाववन्तोभवन् देवाः।**
**विज्ञानदुर्बला अपि बहुलप्रज्ञा महाबला असुराः।**
**साधारणी तु जनता मनुष्यनाम्ना प्रतीताऽऽसीत्।**
**तत्रादेवा आसन् दानव-दैत्याश्च दस्यवः पणयः।**
**अफ्रीकाद्या देशा दैत्यानां दानवानां च।**
**फीनीशिया पणीनां दस्यूनां हेमकूटाद्याः।**
**वेदग्रन्थे कथिताः समराः सर्वेऽपि पंचभेदाः स्युः।**
**देवानां तैः पणिभिर्दानव-दैत्यैश्च दस्युभिश्चार्यैः।**

**देवाः सूर्ये दासैः पणिभिर्गोष्वद्रिसोमके दैत्यैः।**

**क्षित्यर्थे दानवकैरार्यैर्युयुधुः प्रकीर्ण-विषयेषु।**

इससे स्पष्ट होता है कि नरों के ही तीन विभाग थे। देव, मनुष्य और अदेव। अत्यन्त उत्कृष्ट मेधा और विज्ञान वाली जाति देव कही गई। उत्कृष्ट बुद्धि किन्तु कमजोर विज्ञान वाले असुर हुए जो बलशाली थे। अदेवों में चार प्रकार की जातियां थीं, दैत्य, दानव, दस्यु और पणि। वेदों में जो संग्राम वर्णित हैं वे पणियों, दानवों, दैत्यों, दस्युओं और आर्यों से हुए थे। वे किस उद्देश्य से हुए थे इन सबको स्पष्ट करते हुए उन्होंने बताया है कि दासराजाओं से सूर्यविज्ञान के सिलसिले में देवों का युद्ध हुआ, गायों के लिए पणियों से, सोम के लिए दैत्यों से, पृथ्वी के लिए दैत्यों और दानवों से युद्ध हुआ। कुछ अन्य कारणों से आर्यों से भी देवों के युद्ध हुए थे। देवेन्द्र स्वयं ऐसे अवसरों पर सेनाओं का नेतृत्व करते थे और युद्ध में विजयी होते थे। ओझा जी ने इन युद्धों में इन्द्र की विजय का इतिहास इन्द्रविजय में वर्णित किया है। इसी प्रसंग में उसी भू-भाग से जिसे ओझा जी स्वर्ग कहते हैं इन्द्र का भारत में आगमन, दस्युओं का निग्रह तथा उनका साथ देने वाले राजाओं पर विजय आदि इसमें विस्तार से वर्णित किया है। इन इतिहासों में इन्द्र के वे सारे वर्णन समाहित हो जाते हैं जिनसे अध्येता दिग्भ्रांत हो जाते थे। इन्द्र और वृत्र के संग्राम को जहाँ आधिदैविक स्तर पर ओझा जी ने विज्ञान के तत्त्वों की अंतःक्रिया के रूप में समझाया है वहीं इतिहास के स्तर पर भी उसका निर्वचन करते हुए आख्यान स्पष्ट किया है। वृत्र को नागवंशी राजा बताया है जिसने बड़ी बड़ी पहाड़ी चट्टानों को तोड़ा जिससे नदियों का जल फिर बहने लगा। यही रहस्य है सांप के रूप में नागवंशी वृत्र के वैदिक स्वरूप का तथा इन्द्र द्वारा पर्वतों के पंख काटने का। इसी प्रकार ऋग्वेद के दाशराज्ञ युद्ध के आख्यानों का समन्वय भी उन्होंने 'इन्द्र-विजय' में कर दिया है। इसे अधिकांशतः दास राजा से युद्ध के रूप में देखा है उन्होंने। सृंजय के पुत्र दिवोदास अतिथिग्व को जब शंबरासुर ने सताया तो किस प्रकार इन्द्र ने महासमर में उसका वध करवाया और १०० पुरियों का नाश किया इसका इतिहास वर्णित करते हुए उन्होंने इन्द्र का पुरंदर नाम, शंबरारि नाम आदि की सार्थकता बताते हुए युद्धों के आख्यान व्याख्यात किये हैं। चूंकि यज्ञ ऋषियों के ज्ञानसत्र, वैज्ञानिक प्रयोग, सेमिनार आदि की तरह आयोजित समारोह होते थे, उनमें सम्राटों को भी बुलाया जाता था। यही थी आहुति या आहूति याने बुलावा। इन्द्रादि देव आते थे, सोम पीते थे, उनका अभिनन्दन होता था। ऋषि लोग अभिनंदनपत्र पढ़ते थे। यही थे उनके सूक्त। ऋषियों के शास्त्रार्थ, संवाद इसी प्राचीन इतिहास के अंग है। इन्द्र को भूस्वर्ग से (जो भारत के सुदूर उत्तर में था) यहाँ आने पर ठहराया गया, उसकी क्या खातिर की गई इसका वर्णन भी वैदिक सूक्तों में है। इसे इतिहास के रूप में विवेचित करना बाकी था जो ओझा जी ने किया है।

## भूगोल

इस इतिहास के प्रसंग में ही उन्होंने भूगोल का भी विस्तृत विवेचन किया है। उनकी मान्यता है कि पहले प्रायः समूचे एशिया को ही भारत कहा जाता था। उसकी

पश्चिम सीमा लोहित समुद्र (रेड सी) तक थी और पूर्व सीमा फारमोसा तक। इससे अपने आप स्पष्ट हो जाता है कि आर्य भारतवासी थे। बाहर से नहीं आये। अंग्रेज लोग एशिया माइनर से आर्यों के आने का जो उल्लेख करते हैं वह भी भारत में ही सिद्ध हो जाता है। उन्होंने " सीमाप्रसंग" नाम अध्याय में १४ प्रसंगों से सिद्ध किया है कि भारत की इतनी विस्तृत सीमा उन्होंने किस आधार पर मानी है। बाद में १२ प्रमाणों से बतलाया है कि आज जिसे श्रीलंका या सीलोन कहा जाता है वह रावण की लंका नहीं थी, वह तो सिंहल द्वीप था। रावण की लंका लक्ष्यद्वीप के आसपास एक बहुत बड़ा भू-भाग था जिसका अधिकांश भाग अब समुद्र में डूब गया है। यहीं उन्होंने यह भी सिद्ध किया है कि लिपि का आविष्कार वेदकाल में ही हो गया था। इसी प्रसंग में हमारे यहां कितनी विद्याएं थीं यह बतलाते हुए उन्होंने प्राचीन भारत की वैज्ञानिक प्रतिभा का भी संकेत किया है।

इन प्रसंगों में उनकी कुछ स्थापनाएं बहुत महत्त्व की हैं जिन पर आज भी शोध किया जा सकता है। उदाहरणार्थ " यवन" शब्द के लिए उनकी मान्यता है कि यह यूनानियों या मुसलमानों का ही वाचक नहीं है मूलत: यहूदियों के लिए प्रयुक्त होता था। बाद में यूनानियों के लिए होने लगा और आजकल मुस्लिम आदि सभी के लिए चल रहा है। उनकी मान्यता को इसलिए आधार मिल जाता है कि उन्होंने यहूदी और यूनानी सभ्यताओं का जो समय बतलाया है वह आधुनिक स्थापनाओं से बिल्कुल मेल खाता है। सेमिटिक सभ्यता के लिए यवन चल पड़ा यह बात संगत भी लगती है। सरयू नदी को उन्होंने वेदकाल में पश्चिम भारत में माना है। उनकी स्थापना है कि ईरान के पूर्वोत्तर में आरियुस नामक जो नदी बहती है वह सरयू थी। तभी तो उसे अफगानिस्तान की कुभा, वंक्षु आदि नदियों के साथ उल्लिखित किया गया है। इसी के पास से अर्ण और चित्ररथ गंधर्व आए थे जिन्हें तुर्वस, यदु आदि ने व इन्द्र ने परास्त किया था। इसी प्रकार मद्र, बाल्हीक, पुष्कर आदि भौगोलिक स्थानों को पाश्चात्य अक्षांश, देशान्तर आदि का हवाला देते हुए सप्रमाण भारत की पश्चिम सीमाओं में उन स्थानों पर सिद्ध किया है जहाँ आज अरब, अफगानिस्तान आदि देश हैं। अफगानिस्तान को गांधार व ईरान को मद्र कहा जाता था। पुष्कर को वे बुखारा में स्थापित करते हैं। सरस्वती को वे हिमालय के उत्तर की प्राचीन नदी मानते हैं जिसके किनारे अनेक वेधशालाएं वैज्ञानिक शोध करती थीं। हेमकूट सरोवर (बिन्दुसर) से निकली इस नदी के किनारे जो विज्ञानभवन बना था उसे सूर्यसदन कहा गया है। उसमें ऋषियों के वैज्ञानिक विमर्श चलते थे। उस पर दस्युओं के आक्रमण होते थे जिनका इन्द्र आदि प्रत्युत्तर देते थे। ऐसे प्रसंगों में इन्द्र की सेनाओं के अभियान का वर्णन वेद की ऋचाओं मे मिलता है। उनके वर्णन के सूक्तों को तथा इन्द्र के विजय के बाद ऋषियों द्वारा जो स्तुतियां की गई थीं उन सूक्तों को ओझाजी ने विस्तार से उद्धृत किया है। ऋग्वेद के अनेक सूक्त जो विभिन्न ऋषियों ने लिखे हैं इस प्रकार के इतिहास में उनकी संगति भी बैठ जाती है।

## प्रस्तुत ग्रन्थ

ओझा जी के इतिहास विवेचन की विशेषता यह है कि उसमें केवल वैदिक प्रसंगों से ही विभिन्न स्थापनाओं का समर्थन नहीं किया गया है अपितु समस्त पौराणिक आख्यानों का भी उसमें भली भांति समन्वय हो जाता है। भूगोल और इतिहास के विवेचन में उन्होंने मत्स्य, मार्कण्डेय आदि प्राचीन पुराणों से लेकर श्रीमद्भागवत तक के आख्यानों और नामों का समन्वय कर दिखाया है। उनका मानना है कि मूर्तिपूजा का प्रारंभ वेदकाल में ही ऋषि वामदेव द्वारा हो गया था। इन सब पर पृथक् पृथक् विवेचन की आवश्यकता है और प्रत्येक संदर्भ पर एक एक ग्रन्थ लिखा जा सकता है। यहाँ अत्यन्त सूत्रात्मक प्रतीकों द्वारा उसका संकेत मात्र दिया गया है। इन्द्रविजय का ओझा जी ने ५ भागों में विभाजन किया है (१) भारत परिचय (जिसमें भारत का नाम, सीमाएं, भाषा, धर्म, विद्याएं आदि वर्णित हैं। (२) आर्यदासीय (जिसमें वेद के इतिवृत्तात्मक आख्यानों का विवेचन है। (३) विज्ञानभवन (जिसमें सौरविज्ञानशाला, इन्द्र के द्वारा उसकी रक्षा तथा इन्द्र, उषा आदि के सूक्तों की ऐतिहासिक संगति वर्णित है (४) दस्युनिग्रह (जिसमें दस्यु राजाओं का इन्द्र द्वारा पराभव वर्णित है ) और (५) इन्द्रविजयाभिनंदन (जिसमें इन्द्र के विभिन्न सूक्तों की महर्षियों द्वारा विजयी इन्द्र के अभिनन्दन के रूप में संगति की गई है) । इन विवेचनों में भारत के अतिप्राचीन इतिहास के वे सूत्र समाहित हैं जिनके आधार पर हम पूर्व वैदिक इतिहास का समूचा ताना-बाना बुनने की दिशा में अग्रसर हो सकते हैं।

इन्द्रविजय ओझा जी के प्राचीन इतिवृत्त से संबंधी ग्रन्थों में प्रमुख है। इसका सर्वप्रथम प्रकाशन ओझा जी के जीवनकाल में ही सन् १९३० में श्री आद्यादत्त ठाकुर एम. ए. के संपादकत्व एवं प्रकाशकत्व में हुआ था। ग्रंथ लखनऊ में छपा था। सर्वाधिकार ग्रंथकार के अधीन अंकित थे। दूसरा संस्करण म.म.पं. गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी के संपादकत्व में निकला। प्राचीन इतिवृत्त से संस्कृत के छात्रों को अवगत कराने के उद्देश्य से ही इन्द्रविजय को स्वतंत्रता से पूर्व ही जयपुर राज्य के महाराजा संस्कृत कालेज की परीक्षाओं की उच्चतर श्रेणी के लिए पाठ्य पुस्तक के रूप में नियत कर दिया गया था। माध्यमिक कक्षाओं में पं. लक्ष्मीनाथ शास्त्री जी द्वारा लिखित भारतेतिवृत्तसार नामक सरल एवं संक्षिप्त इतिहास ग्रंथ नियत कर दिया गया था जो वेदकाल से लेकर आधुनिक भारत तक के इतिहास को सरल संस्कृत में समझाता था। इसकी दृष्टि यद्यपि प्राचीन संस्कृति का परिचय कराने की भी थी किन्तु इसका अभिगम लगभग उसी प्रकार का था जिस प्रकार पाश्चात्य इतिहासकार राजवंशों का इतिहास बताते हुए मौर्य काल, गुप्तकाल, हर्षकाल, मुगलकाल और अंग्रेजों के काल का इतिहासक्रम बताते हैं। ओझा जी के इन्द्रविजय में केवल प्राचीन भारत का इतिहास ही नहीं था, उनकी शोधदृष्टि भी प्रतिबिम्बित थी अत: इसे सर्वदा उच्चतर कक्षाओं में ही रखा गया। यह ग्रंथ राजस्थान बनने के बाद संस्कृत कॉलेज की संस्कृत परीक्षाओं के राजस्थान राज्य के अधीन राजकीय परीक्षाओं के रूप में संचालित होने की स्थिति में भी पाठ्यक्रम में बना रहा। अब तो इसके सभी संस्करण अनुपलभ्य हो गये हैं।

मूलतः ओझा जी ने अपने सम्पूर्ण शोधफलक का जो ढांचा प्रस्तावित किया था वह भी इन्द्रविजय के प्रथम संस्करण के मुखपृष्ठ पर ही अंकित था। इसमें उन्होंने द्वादशवाद इस प्रकार अंकित किये थे :—

१. विज्ञानेतिवृत्तवाद
२. सदसद्वाद
३. रजोवाद
४. व्योमवाद
५. अपरवाद
६. आवरणवाद
७. अम्भोवाद
८. अमृतमृत्युवाद
९. अहोरात्रवाद
१०. दैववाद
११. संशयोच्छेदवाद
१२. सिद्धान्तवाद

इसमें से प्रथम विज्ञानेतिवृत्तवाद के अन्तर्गत पांच उपाख्यानों के नाम से पांच ग्रंथ लिखने का उनका इरादा था—

१. जगद्गुरुब्रह्मोपाख्यान
२. स्वर्गदैवतोपाख्यान
३. भारतवर्षीयार्योपाख्यान
४. परिषद्ब्रह्मोपाख्यान
५. द्वादशविज्ञानोपाख्यान

उपर्युक्त उपाख्यानों में तीसरा भारतवर्षीय आर्यों का उपाख्यान उन्होंने प्राचीन इतिहास का शोध करके लिखा और उसका नाम इन्द्रविजय रखा। अन्य उपाख्यानों के ग्रंथ इतने विशालकाय नहीं थे।जगद्गुरुवैभवम् आदि ग्रंथों में तथा वैदिक उपाख्यानों को कथा के रूप में प्रस्तुत करने वाले आलेखों में ओझा जी ने अपने इतिहास संबंधी उपाख्यानों (वृत्तों) का प्रणयन किया है। इन्द्रविजय प्राचीन इतिहास का महत्त्वपूर्ण संदर्भग्रंथ होने के कारण हमें यह आधार देता है कि यदि हम पाश्चात्य इतिहासकारों द्वारा प्राचीन भारत के इतिहास की जो रूपरेखा बताई जाती है उससे भी पूर्व के भारत के इतिहास का परिचय छात्रों को देना चाहें तो वह किस प्रकार का होगा।

इन्द्रविजय इसी दृष्टि से विद्वानों में लोकप्रिय हुआ कि इसमें प्राचीन भूगोल और प्राचीन इतिहास को शोधदृष्टि से प्रस्तुत किया गया है। उल्लेखनीय है कि इसके प्रणयन के समय ओझा जी ने अंग्रेजी के उन इतिहास और भूगोल ग्रंथों का गहरा अनुशीलन किया होगा जो उनकी विदेश यात्राओं के अवसर पर भी उन्होंने देखे होंगे तथा जयपुर महाराजा के पोथीखाने के प्रभारी होने के नाते तथा सर्वोच्च राजपंडित होने के नाते पुस्तकालयों में पढ़े होंगे। तभी तो उन्होंने भूगोल के अक्षांशों और

देशांतरों का सर्वत्र वही संदर्भ दिया है जो ग्रीनविच के शून्य देशांतर वाली पद्धति से अंग्रेजी के एटलसों में दिया मिलता है। उन्होंने चीन के इंशान, खिंघान आदि पर्वतों के, ट्रिपोली आदि नगरों के आधुनिक नामों को भी उद्धृत किया है और उनके मत मे प्राचीनकाल में इनका संस्कृत नाम क्या रहा होगा इसका भी उल्लेख किया है। मुझे स्मरण है मैने भी साहित्याचार्य कक्षा में इस ग्रंथ को स्व. पं. पुरूषोत्तम भट्ट से महाराजा संस्कृत कॉलेज के छात्र के रूप में सन् १९५२ में पढ़ा था। उस समय आधुनिक इतिहास और आधुनिक भूगोल का संदर्भ देते हुए तुलनात्मक दृष्टि से हमारे प्राध्यापक पढ़ाते थे क्योंकि वह सर्वोच्च कक्षा थी और उस समय तक छात्रों को विश्व के भूगोल और इतिहास का थोड़ा ज्ञान हो सकता था। इसी कारण इस ग्रंथ के नवीनतम शोधों को हम लोग सुखद आश्चर्य के साथ रोमांचकारी उपलब्धि के रूप में पढ़ते थे।

## प्रस्तुत संस्करण

यह महत्त्वपूर्ण ग्रंथ अब तक संस्कृत में ही उपलब्ध था जिसमें गद्य और पद्य दोनों थे। ऋग्वेद की अनेक ऋचाएं जो प्राचीन इतिहास का आधार बन सकती हैं, मूल रूप से बड़ी संख्या में उद्धृत थीं ही। इसका न तो हिन्दी अनुवाद उपलब्ध था न कोई टीका। जब से जयपुर की राजस्थान पत्रिका के (जो अब देश के प्रमुख हिन्दी पत्रों में से एक है) संस्थापक संपादक श्री कर्पूरचन्द्र कुलिश की रुचि ओझा जी के प्राचीन विज्ञान एवं इतिहास संबंधी ग्रंथों में हुई तब से उन्होंने यह स्तुत्य अभियान चलाया कि ओझा जी के जो ग्रंथ अनुपलब्ध हो गए हैं उनका प्रकाशन कराया जाय और वे केवल संस्कृतज्ञों तक ही सीमित न रहें इस दृष्टि से उनका हिन्दी अनुवाद भी कराया जाय जिनका अनुवाद अब तक उपलब्ध नहीं था। इसी अभियान के तहत उन्होंने मुझे इसके अनुवादार्थ प्रेरित किया। मैंने अनुवाद प्रारम्भ भी कर दिया किन्तु राज्यसेवा तथा अन्य कार्यक्रमों की व्यस्ततावश यह बहुत समयसाध्य लगा अत: कुछ अन्य विद्वानों से यह कार्य प्रारम्भ करने का अनुरोध मैंने किया। प्रसन्नता की बात है कि श्री कुलिश जी की प्रेरणा से डॉ. लक्ष्मी शर्मा ने जो जयपुर के संस्कृत पंडित परिवार की ही पुत्री है (संस्कृत कॉलेज के स्नातक पं. रामप्रपन्न शर्मा जी की पुत्री) इसका परिश्रमपूर्वक अनुवाद प्रारम्भ किया। यह सम्पूर्ण हो गया है तथा प्रकाशित हो रहा है यह अत्यन्त हर्षप्रद परिणति है। इस महनीय आकर-ग्रंथ की हिन्दी में अवतारणा के लिए परमस्नेही श्री कर्पूरचन्द कुलिश तो कोटि-कोटि अभिनन्दनों के पात्र हैं ही जिन्होंने वेदविज्ञान का यह अलख जगाकर जयपुर की वेदव्याख्यान-भागीरथी की नवीन अवतारणा कर दी है, डॉ. लक्ष्मी शर्मा भी बधाइयों की पात्र हैं। कुलिशजी के सत्प्रयत्नों के फलस्वरूप राज्य सरकार के आर्थिक अनुदान से मधुसूदन ओझा वेदविज्ञान पीठ, जोधपुर विश्वविद्यालय में स्थापित हुआ है और उसी के तत्त्वावधान में इस ग्रंथ का प्रकाशन जोधपुर से हो रहा है यह भी प्रसन्नता की बात है।इसी पीठ द्वारा शोधसंगोष्ठियों आदि के आयोजन तो होते ही हैं, ऐतिहासिक महत्त्व का यह कार्य भी हो रहा है कि ओझाजी के दुर्लभ और गूढ वेदविज्ञान,

इतिहास आदि के ग्रन्थों का संपादन तथा समीक्षात्मक टिप्पणियों और हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशन निरन्तर चल रहा है। इस महनीय ज्ञानसत्र की धारा अजस्र रहे इस शुभाकांक्षा के साथ —

व्यास पूर्णिमा
संवत् २०४९

**कलानाथ शास्त्री**
**निदेशक**
**भाषाविभाग,**
**राजस्थान शासन, जयपुर**

## यवनदेशाभिज्ञानम् ।

अथ ये खल्वोतेषां सर्वधर्माणां मिश्रणामिश्रणाभ्यां प्रतीतास्ते यवनाः । ते चैते संप्रति यहूदिया इत्याख्यायन्ते । यहूदियनायामेषां प्रधानभूता काचिन्नगरी यहूदियाशब्देनैवाख्यायते स्म । तां पाश्चात्या अपभ्रंशाद् यूडियाशब्देनाहुः । तुरुष्कास्त्वेतां नगरीं "वै तूलहम" इत्याहुः । तत्रैव च सन्निधाने वैतूलमुकद्दसनामा नगरी वर्त्तते । ताभ्यामुपलक्षितः फिलिस्तानप्रान्त एव चैषां यवनानां प्रधानभूतो देशोऽवगन्तव्यः । यद्यप्यत्र देवयुगे पणयो नामासुरा वसन्ति स्म ॥ पणिस्थानस्यैव चापभ्रंशेनाऽयं फिलिस्तानशब्दः पश्चात्प्रसिद्धोऽभूत् । किन्तु नैतावता पणीनां यवनत्वमास्थेयम् । पणीनां वाणिज्यप्रधानासुरतया यवनानां तु यहूदियानां पश्चादसुराणां भारतीयक्षत्रियापसदतया भेदस्य भारतीयप्रामाणिकशास्त्रसिद्धत्वात् ॥ पणीनां कालेन विनाशे यवनानां तत्रोपनिवेशस्य कालप्राप्तत्वाच्च ॥ यत्तु यवनशब्दो ग्रीकजातिपरो न तु यहूदियावचनः यूनानियानगर्य्यां यवनानी शब्दापभ्रंशत्वोपपत्तेरित्याहुः । तत्र विप्रतिपद्यामहे । द्विधा हि यवनाः स्युः । किलातत्रैतन - शैलाभ -यवनाख्यया संस्कृतशास्त्रोक्तानां कैल्ट-ट्यूटन-स्लाव-ग्रीकनामभिर्म्लेच्छभाषाशब्दैः सांप्रतं प्रसिद्धानां स्वर्णरजातिविशेषाणामन्यतमभेदा एके यवना ग्रीकनाम्ना प्रसिद्ध्यन्ति । अपरे पुनः पह्लवपारदादिक्षत्रियापसदानां भारतीयानामन्यतमभेदा यहूदियाः संभवन्ति । तथा च नास्ति विरोधः इत्यवगन्तव्यम् ।

## यवन देश की पहचान

जो इन सभी धर्मों के मिश्रण और अमिश्रण से पहचाने जाते थे, वे यवन कहलाए। ये यवन ही वर्तमान में यहूदिया कहलाते हैं। इन यहूदियों की प्रधान नगरी किसी यहूदी शब्द से कही जाती थी, जिसको पाश्चात्य लोग अपभ्रंश रूप से "यूडिया" शब्द से कहते हैं। तुरुष्क लोग इस नगरी को "वैतूलहम" कहते हैं। इस नगरी के समीप में ही "वेतूलमुकद्दस" नाम की नगरी है। इन दोनों नगरियों के नाम से उपलक्षित फिलिस्तान प्रान्त ही इन यवनों का प्रधान देश जानना चाहिये। यद्यपि यहां देवयुग में पणि नाम के असुर निवास करते थे। परवर्ती काल में यह पाणिस्तान शब्द ही अपभ्रंश के रूप में फिलीस्तान नाम से प्रसिद्ध हुआ। परन्तु इतने मात्र से हीं पणियों का यवनत्व नहीं मानना चाहिये, क्योंकि पणि वाणिज्य-प्रधान असुर थे और यवन यहूदिया नाम के असुर थे और ये बाद में असुर बने थे, यह भारतीय क्षत्रियों की निम्न जाति का ही एक भेद था, ऐसा भारतीय प्रामाणिक शास्त्र से सिद्ध होता है। पणियों का समय आने पर विनाश हो जाने के पश्चात् वहाँ यवनों का उपनिवेशकाल प्रारम्भ हो गया था जैसाकि कुछ लोगों ने कहा है कि यवन शब्द ग्रीक जातिपरक है न कि यहूदिया शब्द का वाचक, क्योंकि यूनानिया नगरं यवनानी शब्द का ही अपभ्रंश है। परन्तु ऐसा ठीक नहीं है, क्योंकि यवन दो प्रकार के थे। वर्तमान युग की प्रसिद्ध स्वर्णर जाति विशेष के ही अन्यतम भेद के यवन लोग ग्रीक नाम से प्रसिद्ध हैं, संस्कृत शास्त्र में उक्त किलात-त्रैनत-शैलाभ नाम के यवनों के लिये म्लेच्छों की ग्रीक भाषा के कैल्ट-ट्यूटन-स्लाव शब्दों का प्रयोग प्रसिद्ध है। और दूसरे फिर पह्लव-पारद इत्यादि

भारतीय क्षत्रियों की ही पतित जाति का एक भेद यहूदिया हो सकता है और इसमें कोई विरोध नहीं हो सकता है।

## यूनानादेशीयेषु यवनशब्दप्रचारस्यार्वाचीनत्वम्।

अथवा विपर्य्यस्तमिदमुच्यते -यवनशब्दो ग्रीकजातिवचनो न तु यहूदियावचन इति। वस्तुतस्तु यहूदियावचन एवायं शब्दः पुरात्वे व्यवह्रियमाण आसीन्न तु ग्रीकजातिवचन इति निभृतं प्रत्येतव्यम्। भारतीयेतिहासप्रचारकाले ग्रीसदेशेतिहासस्यान्धकारमयत्वात् तदभिप्रायेण भारतीयार्यशास्त्रे यवनशब्दप्रयोगयोगात्। उक्तं पूर्वम्। दक्षिणभारतस्थहैहयसाम्राज्यकाले तद्बन्धवः पश्चिमभारतवासिनः पञ्चगणाः सगरसाम्राज्यकाले पूर्वभारतादस्मान्निर्वासिता धर्मभ्रष्टा असुरा अभवन्निति। तेष्वेके यवना एव क्रोधादार्य्यैर्नित्यं विद्विषन्तः सर्वदा योधितुमुद्यताः सन्तो युद्धधीत्वात् कालेन युद्धधीशब्देनैवाख्याता अभवन्। युद्धधिय एवैते वीरा अपभ्रंशान्म्लेच्छैर्भूयसा युहदीशब्देन व्यपदिष्टा व्यवहारप्राचुर्येण यहूदीसंज्ञया प्रसिद्धा अभवन्। पारस्थानाख्ये पश्चिमभारते पृथक्-पृथक् संनिविष्टानामेषां पञ्चगणानामन्यतमा ह्येते यवनास्तदात्त्वे लोहितसागरीयपूर्वदक्षिणकूलस्थानाद्-अदनप्रदेशादारभ्य आसीरिया प्रदेशान्तान् लोहितसागरपूर्वकूलप्रांतदेशानधिवसन्ति स्म। अत एव भारतसीमाचतुष्टयीं निर्दिशन्तो भारतीयार्य्याः 'पश्चिमे यवनाः स्थिताः' इत्याहुः। अद्यत्त्वे तु यवनशब्दापभ्रंशेन यवनशब्दः केवलमर्वदेशस्य दक्षिणपश्चिमप्रान्तमात्रे संकुचितोऽवशिष्यते। अन्यप्रान्तेभ्यः क्रमेण यवनानामाधिपत्यविच्छेदाद्वा हेत्वन्तराद्वा यवनशब्दप्रयोगस्योच्छिन्नत्वात् यहूदीशब्दव्यवहारप्राचुर्येण च तेष्वयं यवनशब्दप्रयोगः सर्वतो विलुप्त एवाभूदिति नेदानीं वैदेशिकास्तेष्वमुं शब्दं प्रयुञ्जाना दृश्यन्ते। तदित्थमेतेषु यहूदीषु विलुप्तप्रयोगोयं यवनशब्दः कालगतेरद्भुतसामर्थ्यादतिदूरं गिरीशदेशमभ्याक्रान्तो भूयसा व्यवह्रियमाणो दृश्यते। सोयमर्वाचीनयुगे खल्वभवद् ग्रीसदेशे यवनशब्दप्रचारो न पुरात्वे तत्रासीत् ग्रीसदेशेतिहासस्य खीष्टजन्मनः प्रागष्टादशशतवत्सरेभ्य एव प्रवर्तमानतया तदभिप्रायेण यवनशब्दप्रयोगस्यापि तदवान्तरकालिकत्त्वेनार्वाचीनत्त्वापेपत्तेः।

## यूनान देश के लोगों में यवन शब्द के प्रचार की अर्वाचीनता

अथवा इसके विपरीत यह कहा जा सकता है कि यवन शब्द ग्रीक जाति का वाचक है न कि यहूदिया जाति का वाचक। वास्तव में प्राचीन काल में यवन शब्द का यहूदिया जाति के वाचक के रूप में ही व्यवहार होता था न कि ग्रीक जाति के वाचक के रूप में ऐसा गूढ रूप से समझना चाहिये। क्योंकि भारतीय इतिहास के प्रचार के समय में ग्रीक जाति का इतिहास अंधकारपूर्ण था और यवन शब्द का प्रयोग भारतीय आर्यों के शास्त्र में यहूदिया के अभिप्राय में ही प्रयुक्त हुआ है। ऐसा पहले भी कहा जा चुका है कि दक्षिण भारत स्थित हैहयसाम्राज्य के समय उनके बन्धु लोग जो कि पश्चिमी भारत के निवासी थे वे पंचगण बाद में सगरसाम्राज्य के समय पूर्वी भारत से निकाले जाने पर आर्य

धर्म से पतित होकर असुर बन गये। उनमें से कुछ यवन जाति के लोग ही क्रोध के वशीभूत होकर आर्यों से नित्य-प्रति द्वेष करते हुए सदैव युद्ध के लिये तत्पर रहते हुए युद्धधी (युद्ध में बुद्धि रखने वाले) होने के कारण समय आने पर युद्धधी शब्द से ही कहे जाने लगे। ये युद्धधी वीर ही म्लेच्छ भाषा बोलने वालों के द्वारा अनेक बार यहूदी शब्द से संबोधित किये जाते हुए व्यवहाराधिक्य के कारण यहूदी नाम से प्रसिद्ध हुए। पारस्तान नाम से कहे जाने वाले पश्चिम भारत में अलग-अलग स्थानों पर निवास करने वाले इन पांच गणों की ही एक अन्यतम जाति ही यवन जाति थी। उसी समय से ये लोग लाल सागर के दक्षिणपूर्वी तटप्रदेश अदन से लेकर असीरिया प्रान्त तक लाल सागर के पूर्वी तट प्रदेश में निवास करते थे। अतएव भारत की चारों ओर की सीमा का निर्देश करते हुए भारतीय आर्य कहते हैं कि भारत की पश्चिमी सीमा पर यवन लोग निवास करते थे। आज तो यवन शब्द का अपभ्रंश रूप यवन शब्द संकुचित होकर केवल अरब देश के दक्षिण-पश्चिम प्रान्त मात्र में शेष रह गया है। धीरे-धीरे अन्य प्रान्तों से यवनों का आधिपत्य समाप्त होने के कारण अथवा अन्य किसी कारण से यवन शब्द के प्रयोग का ह्रास होने के कारण अथवा यहूदी शब्द के व्यवहाराधिक्य के कारण आज यहूदियों के लिये यवन शब्द का प्रयोग पूर्ण रूप से समाप्त हो गया है। अब तो विदेशी लोग भी इस शब्द का प्रयोग करते हुए दिखाई नहीं देते हैं। इस प्रकार यहूदियों के लिए जिसका प्रयोग समाप्त हो गया है, ऐसा यह यवन शब्द समयचक्र की गति के अद्भुत सामर्थ्य से गिरीश (पर्वतराज हिमालय) के प्रदेश को भी पार करके अनेक बार प्रयुक्त हुआ दिखाई देता है। अतः आधुनिक काल में ही ग्रीस देश में इस यवन शब्द का प्रचार हुआ है न कि प्राचीनकाल में ग्रीस देश में इस शब्द का प्रचार था। ग्रीस देश के इतिहास के ईसा से १८०० वर्ष पूर्व ही प्रारम्भ होने के कारण यह अभिप्राय है कि यवन शब्द का प्रयोग भी इस काल के अवान्तर काल का होने के कारण अर्वाचीन ही है, ऐसा मानना उचित है।

## हैलेयासुरजातीनां ग्रीकायिनाम्ना पुराप्रसिद्धानां निवासाभिजनदेशविशेषे ग्रीसशब्दयवनशब्दोपचारारम्भकालविचारः ।

**ग्रीसेदशे चायं यवनशब्दोपचारः कस्मात् कालादारब्ध इति जिज्ञासायामुच्यते एष तावद् ग्रीसदेशः प्राचीनतमकाले पेलासगीनाम्ना प्रसिद्धैः वन्यैरसभ्यजातिविशेषैः पर्वतगुहानिवासिभिरेवाक्रान्त आसीत्। तत्र काले स्याम-सीरिया-केल्डिया-यमनादिप्रान्तवासिनो युद्धवीरा हैलेया आक्रममाणाः पेलासगीजातिविशेषान् पराभाव्य तत्र देशे स्वयं समुपनिवेशं चक्रुः। मध्यैशियाप्रदेशात्त्वेते हैलेया ग्रीसप्रदेशमागत्य वन्यान् पराजिग्यिरे इति पाश्चात्या आहुः तद् भ्रान्तम्। मध्यैशियाप्रदेशस्य देवलोकतया तदात्वे व्यवस्थितत्वे तत्र देशे हैलेयनामासुरविशेषाणां कदाप्यवस्थातुमशक्यत्वात्॥"हेलयो हेलय इति कुर्वन्तः पराबभूवुः-" इति श्रुतेर्हैलिरयं पुरायुगे सीरियाप्रान्तवासी युद्धप्रियः कश्चिदसुराणां संघविशेष आसीत्। तद्वंशधराः सर्वे हैलेयाः स्युः। तेषां विजयिनामावासप्रभावादयं ग्रीसदेशः पुरात्वे हैलेयावासः सन् कालक्रमेण व्यवहारविशेषानुरोधाद् "हेलास" इत्याख्यायते स्म॥ वर्त्तमानग्रीस-**

देशापेक्षया बहुविस्तृतोऽयं हेलासप्रदेश आसीत्। तत्र वसन्तः पुनरिमे हैलेया निशि युद्धप्रवणतया निश्याः सन्तः क्रमेण हैलेनिसनाम्ना प्रसिद्धा अभवन्। हैलेयनिश्य-शब्दापभ्रंशेन हैलेनिशा शब्दोपपत्तेः संभवात्॥ पेलासगीजातीयमनुष्याणामप्येषु सह-योगसंस्त्रवाधिक्यप्रभावमिश्रणे तन्मिश्रितहैलेया एवोत्तरकाले हैलेनिसशब्देनाख्याताः पुरायुगे ग्रीसदेशवासिनः प्राधान्येनाभूवन्। अत्रैते श्लोका रच्यन्ते-

हैलेयवासः क्रमतोऽपशब्दो हेलास इत्येष बभूव काले॥
तत्र स्म हेलेनिसजात्यलोका वसन्ति नीवृत्यसुरप्रवीराः॥१॥
निश्याक्रमन्ते स्म विशिष्य युद्धे ध्नन्ति स्म सुप्तानिति कारणात्ते॥
हैलेयनिश्या अभवन् प्रसिद्धा हैलेनिसा इत्यपशब्दतः स्युः॥२॥
हैलेनिसानां प्रथमस्तु देशः स्वः सामदेशः सहि सीरियाख्यः॥
जिगीषया पश्चिमदिग्गतास्ते यूनानदेशानधिचक्र रुग्राः॥३॥
हैलेयलोका गिरिकायवत्त्वात् ख्याता बभूवुर्गिरिकायिनोऽपि॥
ग्रीकायिनामान इमेऽपशब्दादासन्नरस्तूवचनात् प्रतीमः॥४॥
ग्रीकायिलोकोपनिवेशहेतोर्ग्रीसः स देशः कथितः पुरात्वे॥
तच्चेटलीवासिभिरस्य नाम ग्रीसेति क्लृप्तं खलु रोमकाख्यैः॥५॥

कालेनास्मिन् ग्रीसदेशे 'आर्थेंस' - राजधानीपतेः कोद्रसनामकस्य महाराजस्य कश्चित् पुत्रस्ततो ग्रीसदेशाद् एशियामाइनरप्रदेशमागत्य तत्र द्वादशनगरीः प्रति-ष्ठापयामास। द्वादशनगरोपलक्षितस्य च तस्य प्रदेशस्य 'आइयोन'- इति नामकरणं कृतम्। अयमेव खल्वाइयोनशब्दो यवनशब्दयूनानशब्दयोः प्रत्युत्पत्तिहेतुरवगम्यते। न ततः प्रागेतद्देशपरतया यवनशब्दः प्रयुक्त आसीदित्यतस्त्रायं यवन-शब्दोऽर्वाचीनोऽस्तीति ब्रूमः। तस्य चैतस्य ग्रीसयूनानदिनामकरणस्याद्यप्रभृति प्राक्तन-चतुःसहस्त्रवर्षपूर्वावधिकालावान्तरकालविषयकतया ततः प्राचीनेषु भारतवर्षी-यशास्त्रग्रंथेषु पुराणेतिहासभुवनकोशेषु प्रयुक्तस्य यवनशब्दस्य तत्परतया प्रयोगा-संभवादवश्यं युहूदीपरत्वमेवास्तीति सिद्धम्। युहूदीनां चोपनिवेशोयं भारतपश्चि-मसमुद्रकूलस्थो यूडियाप्रदेश एवास्तीति युक्तं यवनदेशस्य भारतीयप्रत्यन्तदेशत्वम्॥ इत्थं चैते क्षत्रिया भारतीयार्य्यधर्मात्परिभ्रंशिताः पंचगणा असुरधर्माणोऽयोध्याधि-पति-सगरमहाराजसमयादूर्ध्वं प्रसिद्धा अभवन्। तेषां गान्धारकम्बोजादीनां भारतीय-भुवनकोशे भारतीयत्वेनाख्यानादवश्यमेषां निवासभूमयो भारतवर्षस्य प्रांतविशेषा आसन्नित्यवगच्छामः॥

इति षष्ठं प्रमाणम्॥६॥

## ग्रीकायिनाम से प्रसिद्ध हैलेयासुर जातियों के निवास-स्थान में ग्रीक और यवन शब्दों के प्रयोगारम्भ के समय पर विचार

ग्रीस देश में इस यवन शब्द का प्रचार कब से प्रारम्भ हुआ इस जिज्ञासा में कहा जाता है कि अत्यन्त प्राचीनकाल में यह ग्रीस देश पर्वत की गुफाओं में निवास करने वाली असभ्य तथा जंगली "पेलासगी" नाम की जाति विशेष से घिरा हुआ था। उस समय स्याम-सीरिया-केल्डिया और यमन इत्यादि प्रान्तों में निवास करने वाले हैलेय नामक वीर योद्धाओं ने आक्रामक पेलासगी जाति के लोगों को पराजित करके उस देश में अपना उपनिवेश स्थापित कर लिया। पाश्चात्य लोगों का कहना है कि हैलेया जाति के लोगों ने मध्य एशिया प्रदेश से ग्रीस देश में आकर जंगली जातियों को पराजित किया था। परन्तु यह भ्रांत धारणा है, क्योंकि मध्य एशिया में उस काल में देव जाति का निवास होने के कारण वह प्रदेश व्यवस्थित था और यहां हैलेय नाम की असुर जाति विशेष का निवास होना किसी भी प्रकार से संभव नहीं हो सकता है। "हेलय हेलय कहते हुए पराजित हो गये" इस श्रुति के अनुसार यह हेलि नामक जाति का प्राचीनकाल में सीरिया प्रान्त में निवास करने वाले कुछ युद्ध-प्रिय असुरों का संघविशेष था। उनके वंशज सभी हैलय हो सकते हैं। उन विजयी लोगों के निवास के प्रभाव से यह ग्रीस देश प्राचीनकाल में हैलेयावास होता हुआ धीरे-धीरे लोक-व्यवहार से हेलास शब्द से कहा जाने लगा। यह हेलास प्रदेश वर्तमान ग्रीस देश की अपेक्षा बहुत बड़ा था। फिर इसी हैलेय जाति के लोग रात्रि के समय युद्ध करने में प्रवीण होने के कारण "निश्य" होते हुए धीरे धीरे हैलेनिस नाम से प्रसिद्ध हुए। क्योंकि हैलेय और निश्य शब्दों के अपभ्रंश रूप से ही हैलेनिश शब्द का बनना संभव है। पैलासगी जाति के मनुष्यों का भी इनसे पारस्परिक मेल-जोल अधिक होने के कारण उनमें मिश्रित हैलेय लोग ही उत्तर काल में हैलेनिस शब्द से प्रसिद्ध हुए और प्राचीन काल में ये लोग ही प्रमुख रूप से ग्रीस देश के निवासी हुए। इस संबंध में ये श्लोक रचे गये हैं—

हैलेयवास यह शब्द ही कालक्रम से हेलास बन गया वहां हैलेनिस जाति के नेता और वीर असुर निवास करते थे ॥१॥

युद्ध में वे लोग रात्रि के समय आक्रमण करते थे और सोते हुए लोगों को मारते थे, इसलिये ये लोग हैलेयनिश्य कहलाये, जिसका अपभ्रंश शब्द हैलेनिस हो गया ॥२॥

पहले तो हैलेनिस लोगों का अपना देश साम देश ही था, जो वर्तमान में सीरिया नाम से कहा जाता है। परन्तु बाद में विजय की इच्छा से ये लोग पश्चिम की ओर गये और यूनान देश तक इन उग्र लोगों ने अपना अधिकार स्थापित कर लिया ॥३॥

हैलेय लोग गिरिकाय (विशालकाय) होने के कारण गिरीकायी नाम से भी प्रसिद्ध हुए। और ये ही अपभ्रंश के रूप में "ग्रीकायि" शब्द से प्रसिद्ध हो गये, ऐसा अरस्तु के वचनों से प्रतीत होता है ॥४॥

अतः प्राचीनकाल में ग्रीकायि लोगों का उपनिवेश होने के कारण यह देश ग्रीस देश कहा जाने लगा। रोमक नाम से कहे जाने वाले इटलीनिवासियों द्वारा इस देश का नाम ग्रीस देश रखा गया ॥५॥

उस समय ग्रीस देश में आथेंस (ऐंथेंस) के राजा "महाराज कोद्रस" के किसी पुत्र ने ग्रीस देश से एशिया माइनर प्रदेश में आकर बारह नगरों को स्थापित किया। बारह नगरों से उपलक्षित उस प्रदेश का नाम "आइयोन" रखा गया। अतः यही आइयोन शब्द यवन और यूनान शब्दों की प्रत्युत्पत्ति का कारण प्रतीत होता है। इससे पहले इस देश के लिये यवन शब्द का प्रयोग नहीं हुआ था, अतः हम कहते हैं कि यह यवन शब्द अर्वाचीन शब्द है न कि प्राचीन और इसी का ग्रीस, यूनान आदि नामकरण का आज से चार हजार वर्ष तक की समयावधि का विषय होने से और उस समय से भी प्राचीन भारतीय पुराण-इतिहास ग्रन्थों में प्रयुक्त यवन शब्द का तत्परक प्रयोग संभव न होने से अवश्य ही यह शब्द यहूदीपरक ही है, ऐसा सिद्ध होता है। इस प्रकार ये क्षत्रिय भारतीय आर्यधर्म से पतित असुरधर्मी पंचगण अयोध्यापति महाराज सगर के बाद में प्रसिद्ध हुए। इन गान्धार-काम्बोजादि का भारतीय भुवनकोश में भारतीयत्व के रूप में कहे जाने से अवश्य ही इनका निवास-स्थान भारतवर्ष का प्रान्त विशेष था ऐसा प्रतीत होता है।

## अपि च गान्धारतः पश्चिमोत्तरेषु मद्रेषु यज्ञवेदाध्यापकस्य काप्यमहर्षेर्निवासः सप्तमं प्रमाणम्।

### वाजसनेयश्रुतौ काप्यमहर्षेर्मद्रदेशवासित्वाख्यानम्।

तथाहि- वाजसनेयश्रुतौ उद्दालक आरुणिर्याज्ञवल्क्यं प्रति सूत्रात्मानमन्तर्यामिणं च पृच्छन्नाह-

"मद्रेष्ववसाम पतञ्जलस्य काप्यस्य गृहेषु यज्ञमधीयानाः" ॥इति॥ ते हीमे यज्ञ-वेदाध्यापकस्य काप्यस्यर्षेर्निवासप्रदेशा मद्राः पञ्चत्रिंशे (३५) खलूत्तरेऽक्षांशेऽष्टाचत्वारिंशे (४८) तु ग्रीनवीचमध्यरेखातः पूर्वदेशान्तरे उज्जयिनी मध्यरेखातस्तु अष्टाविंशे(२८) पश्चिमदेशान्तरे सन्निविष्टा अध्यवसीयन्ते यथा हि दक्षिणोत्तरा विहाराः। दक्षिणोत्तराः कोशलाः। पूर्वोत्तराः पञ्चालाः। दक्षिणोत्तराः कुरव। इत्येवमेते सिन्धोः प्राच्यदेशा द्वेधा विभक्ता आसन् एवमेवैते सिन्धोः पश्चिमभागस्था मद्रा अपि दक्षिणोत्तराभ्यां विभक्ताः स्मर्यन्ते। तांश्चैतान् मद्रान् पूर्वकाले (Media) मेडियाशब्देन म्लेच्छा व्यवहरन्ति स्म। किन्त्विदानीमुत्तरमद्राः खुरासानशब्देन दक्षिणमद्रास्तु परसियाशब्देन व्यवह्रियन्ते। कालेन देशविशेषाणां सीमाभेदस्य संज्ञाभेदस्य च प्रकृतिनियमसिद्धत्वात्।

## और भी गान्धार से पश्चिम-उत्तर मद्रप्रदेश में यज्ञ-वेदाध्यापक काप्य महर्षि का निवासस्थान सातवाँ प्रमाण

### (१) वाजसनेय श्रुति में काप्य महर्षि को मद्र देश का निवासी होना कहा जाना

जैसे कि वाजसनेय संहिता में उद्दालक आरुणि ने याज्ञवल्क्य के प्रति सूत्रात्मा और अन्तर्यामी को पूछते हुए कहा था—

"हम मद्र देश में यज्ञ का अध्ययन करते हुए काप्य पतंजल के घर में निवास करते थे।" यज्ञवेद के अध्यापक इन्हीं काप्य महर्षि का निवासस्थान मद्र देश था, जो ३५ डिग्री उत्तर अक्षांश में ग्रीनविच मध्य-रेखा से ४८ डिग्री पूर्व देशान्तर तथा उज्जयिनी से २८ डिग्री पश्चिम देशान्तर में स्थित था, ऐसा प्रतीत होता है। तथा दक्षिण-उत्तर बिहार, दक्षिण-उत्तर कोशल, पूर्वोत्तर पांचाल और दक्षिणोत्तर कुरु। इस प्रकार सिन्धु के पूर्वी प्रदेश दो-दो भागों में विभक्त थे। इसी प्रकार ही सिन्धु के ये पश्चिमी भाग में स्थित मद्र भी दक्षिण और उत्तर दो भागों में विभक्त कहे जाते हैं। इन्हीं मद्र प्रदेशों को प्राचीन काल में म्लेच्छ लोग मेडिया शब्द से कहते थे। किन्तु वर्तमान में उत्तर मद्र खुरासान शब्द से तथा दक्षिण मद्र परसिया शब्द से कहे जाते हैं, क्योंकि काल के प्रभाव से देशविशेष की सीमा तथा नाम में परिवर्तन होना प्रकृतिं का नियम ही है॥

## मद्रदेशाभिज्ञाने नवीनमतप्रत्याख्यानाम्।

**केचित्तु पाश्चात्या नयपालचीनान्तरालस्थं भूटानदेशं मद्रदेशत्वेन कल्पयन्ति। तेषां नितान्तमनभिज्ञानां कल्पनायाः निःसारत्वादुपेक्षामात्रं सत्कारः। यच्च पुनरद्यत्वे केचिदन्ये पाश्चात्यानुगामिनः पण्डिता इरावतीचन्द्रभागाप्रान्ते मद्रदेशं मन्यन्ते तद्वि-भ्रान्तम्। सिन्धुनदस्य भारतीयपश्चिमसीमात्वभ्रमेणोपकल्पितानामीदृशप्रवादानामना-देयत्वात्। भारतीयोदीच्यदेशगणनासु गान्धार-बाह्लीक-पह्लव-शक-यवन-पारद-कम्बोजादिसहकारेण मद्राणामप्युक्ततया तेषामिवैषां मद्राणामपि सिन्धोः पश्चि-मप्रान्तीयत्वेनोपगम्यत्वाच्च। दृश्यते च सिन्धुनदात् पश्चिमतो विंशत्यंशान्तरेण मेदियाशब्दप्रसिद्धो देशः। तस्योत्तरमद्रत्वेऽध्यवसिते ततो दक्षिणपूर्वस्यां गान्धार-संलग्नतया दक्षिणमद्रत्वमुपक्लृप्तं भवति। तथा हि सर्वोप्यद्यतनोफगानदेशः पुरात्वे गान्धारदेश आसीत्। सर्वश्चायमद्यतनः पर्सियादेशः पुरा मद्रदेश आसीदार्य्याणाम्॥ विस्तृतौ हीमौ देशौ गान्धारो मद्रश्च पुराणभारतादिभ्योऽवगम्येते॥ तत्रैते मद्रा गान्धारतः संलग्नप्रायाः पश्चिमोत्तरदेशाः स्युः। तथा चैतस्य मद्रस्याद्यतनयोरि-स्पहान-तिहरानयोर्नगरयोः प्रदेशे पुरात्वे सन्निविष्टितया तावत्प्रदेशपर्य्यन्तं भारत-वर्षमासीदिति विज्ञायते। तत्र च काप्यस्य यज्ञवेदाध्यापकस्य निवासस्तेषां देशानामार्यनिवासभूमित्वं चोपपद्यते॥**

**इति सप्तमं प्रमाणम् ॥७॥**

## (२) मद्र देश के नाम में नवीन मत की स्थापना

कुछ पाश्चात्य लोग नेपाल तथा चीन के मध्य स्थित भूटान देश को मद्र देश बतलाते हैं। ऐसे सर्वथा अनभिज्ञ लोगों की सारहीन कल्पना की मात्र उपेक्षा ही हुई। और फिर आज भी कुछ अन्य विद्वान् जो पाश्चात्य लोगों का अनुसरण करते हैं, वे भी इरावती और चन्द्रभागा नदियों के प्रदेश को मद्र प्रदेश कहते हैं, यह भी भ्रममात्र है। सिन्धु नदी को भारत की पश्चिमी सीमा मानने के भ्रम से ही इस प्रकार के कल्पित प्रवाद उत्पन्न हुए हैं, जो अग्राह्य हैं। क्योंकि भारत के उत्तर में स्थित देशों की गणना में गान्धार-बाह्लीक-पह्लव-शक-

-यवन-पारद और कम्बोज इत्यादि देशों के साथ ही मद्र देशों को भी कहा जाने से उन देशों के समान ही मद्र देशों का भी सिन्धु के पश्चिम प्रान्त में होना उचित सिद्ध होता है। तथा सिन्धु नदी के पश्चिमी भाग में २० अंश पर मेदिया नाम से प्रसिद्ध देश दिखाई देता है, वही उत्तर-मद्र देश निर्धारित होता है। और उसी के दक्षिण-पूर्व में गान्धार देश से संलग्न दक्षिण मद्र देश माना जाता है तथा आज सम्पूर्ण अफगान देश प्राचीन काल में गान्धार देश था और आज का सम्पूर्ण पर्सिया देश प्राचीन आर्यों का मद्र देश था। ये दोनों ही विशाल मद्र तथा गान्धार देश प्राचीन भारतीयों द्वारा जाने जाते थे। इसी गान्धार से उत्तर-पश्चिम में लगभग संलग्न देश ही मद्र देश थे तथा प्राचीन काल में इस मद्र का आज के 'ओरिस्पहान' और 'तिरहान' नगरों के प्रदेश में सन्निविष्ट होने के कारण उस देश तक प्राचीन भारत की सीमा थी, ऐसा स्पष्ट होता है और वहाँ यज्ञवेद के अध्यापक काप्य महर्षि का निवास होने से उन देशों का आर्य-भूमि होना सिद्ध होता है ॥७॥

**सातवां प्रमाण समाप्त हुआ ॥७॥**

## अपि च यवनदेशस्य भारतवर्षीयपश्चिमसीमात्वाख्यानमष्टमं प्रमाणम्।

**(१) अद्यत्वे यवनशब्दस्य अर्वदेशप्रान्तविशेषे-यमनदेशे संकोचः।**

**किरातानां पूर्वसीमात्वं, यवनानां पश्चिमसीमात्वं भारतवर्षस्य पुराणेष्वाख्यायते। यथा मात्स्ये (१४४)**

**योजनानां सहस्रं वै द्वीपोऽयं दक्षिणोत्तरः॥**
**आयतस्तु कुमारीतो, गङ्गायाः प्रवहावधिः ॥१॥**
**द्वीपो ह्युपनिविष्टोऽयं म्लेच्छैरन्तेषु सर्वशः॥**
**यवनाश्च किराताश्च तस्यान्ते पूर्वपश्चिमे ॥२॥**

**मार्कण्डेयेपि (५४)**

**योजनानां सहस्रं वै द्वीपोऽयं दक्षिणोत्तरम्॥**
**पूर्वे किराता यस्यान्ते पश्चिमे यवनास्तथा ॥३॥इति॥**

## (८) यवन देश को भारत की पश्चिमी सीमा कहना आठवां प्रमाण

### (१) आजकल यवन शब्द का अरब देश के एक प्रान्त विशेष यमन देश मात्र में संकुचित होना

भारतवर्ष के पुराणों में किरातों का पूर्वी सीमा में और यवनों का पश्चिमी सीमा में होना कहा जाता है। जैसा कि मत्स्य पुराण के एक सौ चौहदवें (११४ वें) अध्याय में लिखा है:-

यह द्वीप दक्षिण से उत्तर एक हजार योजन तक कन्या कुमारी से गंगा के प्रवाह पर्यन्त फैला हुआ है ॥१॥

यह द्वीप अन्तिम छोर पर पूर्ण रूप से म्लेच्छों के द्वारा उपनिवेश बनाया गया, जिसके पूर्व में किरात और पश्चिम में यवन निवास करते थे॥२॥

मार्कण्डेय पुराण के चौवनवें अध्याय में भी—

यह द्वीप दक्षिण से उत्तर एक हजार योजन तक फैला हुआ है, जिसके अन्तिम छोर पर पूर्व में किरात और पश्चिम में यवन निवास करते हैं॥३॥

यमन, हेजाज, तिहामा, नेजद और ऐमामा इस प्रकार पांच भागों में विभक्त अरब देश का लाल सागर के किनारे स्थित जितना भाग यमन शब्द से जाना जाता हैं, वही प्रदेश भारतीयों द्वारा यवन शब्द से कहा जाता है। एक ही सीमा होने के कारण भूमध्य सागर के किनारे स्थित प्रदेश भी इसी नाम से जाने जाते हैं। अथवा यह यवन शब्द न केवल यूनान देशवासी-परक ग्रीस देश का ही दूसरा नाम है अपितु जरूसलीम के पर्यायवाची जूडिया नगर से उपलक्षित यहूदिया प्रान्त में निवास करने वाले यहूदी जाती के वाचक के रूप में भी प्रायः आर्यग्रन्थों में प्रयुक्त किया जाता है।

## (२) यवनशब्दस्य मुसलमानजातिपरत्वप्रत्याख्यानम्।

**यत्तु यवनशब्दोयं मुसलमानजातिपरः। सन्ति हि सिन्धोरत्यासन्ने काबुलादिप्रदेशे पठानजातीयानां भूयांसः सन्निप्रवेशाः। तदभिप्रायेणैव च "पश्चिमे यवनाः स्थिताः" — इत्यादि वचनोपपत्तिरिति सिन्धुनद एवैतस्य भारतवर्षस्य पश्चिमसीमा निष्कृष्यत इति केचिदाहुः—तत्तुच्छम्। मुसलमानानां चतुर्दशशताब्द्या अर्वाचीनतया पुराण-निर्माणकालस्य च चतुःसहस्राब्द्या अप्यधिकप्राचीनतया पौराणिकभुवनकोशे मुस-लमानाभिप्रायेण यवनशब्दप्रयोगासंभवात्॥ पुराणनिर्माणकाले च गान्धारमद्रादिदिशे आर्य्याध्युषिता एवासन्निति महाभारतादिप्राचीनग्रन्थेऽवसीयते। तस्मात्सिन्धुनदोप-लक्षितप्रान्तस्य भारतसीमात्वं नोपपद्यते।**

## (२) यवन शब्द के मुसलमान जातिपरक होने का निषेध

जैसा कि यह यवन शब्द मुसलमान जाति का वाचक माना जाता है। सिन्धु नदी के निकट काबुल इत्यादि प्रदेश में पठान जाति के लोगों के निवासस्थान थे। और इसी अभिप्राय से ही "पश्चिम में यवन लोग स्थित हैं" इत्यादि वचनों की संगति होती है। अतः कुछ लोग कहते हैं कि सिन्धु नदी ही भारत की पश्चिमी सीमा निर्धारित होती है परन्तु यह विचार तुच्छ है, क्योंकि मुसलमानों के चौदह शताब्दी से अर्वाचीन होने और पुराणों के निर्माणकाल का चार हजार वर्ष से भी अधिक प्राचीन होने के कारण पौराणिक भुवनकोश में मुसलमानों के लिए यवन शब्द का प्रयोग किया जाना असम्भव है। पुराणों के निर्माण के समय गांधार और मद्र इत्यादि देश आर्यों के ही निवासस्थल थे, ऐसा महाभारत इत्यादि प्राचीन ग्रंथों से सिद्ध होता है। इसलिए सिन्धु नदी से उपलक्षित प्रदेश का भारत की सीमा होना संभव नहीं है।

## (३) पुरायुगे यवनशब्दस्य कैलडियापश्चिमतो युहूदियाप्रान्ते निरूढिः।

अवश्यं चास्मिन् पश्चिमे भारते इराकदेशापरपर्य्यायः कैलडियाप्रदेशः कालकेयासुरगणाध्युषितः पुराकालादेवैतन्मद्रदेशात् पश्चिमतोऽनार्य्यगणाध्युषित आसीदति प्राचीनग्रन्थेभ्योऽवगच्छामः। लङ्कावासिरावणकुंभकर्णसोदरभगिन्याः शूर्पणखाया अस्मिन्नेव कैलडियाप्रदेशे कालकेयासुरतो विवाहसंबंधस्य रामायणे व्याख्यायतत्वात्। ततोऽपि पश्चिमतोऽयं यहूदियाप्रदेशः प्रतिपद्यते। त ऐवैते यहूदीसंज्ञयाऽघत्वे प्रसिद्धा जातिविशेषा आर्य्यग्रन्थेषु यवना इत्युच्यन्ते स्म। यत्तु-

"म्लेच्छा हि यवनास्तेषु सम्यक् शास्त्रमिदं स्थितम्।
ऋषिवत् तेऽपि पूज्यन्ते किम्पुनर्दैववविद् द्विजः" ॥१॥

इति गर्गोक्तेर्ग्रीसापरपर्य्यायपूनानदेशवासिवचनोयं यवनशब्द इति केचिदाहुः, तत्रोच्यते। संभवति हि ग्रीकजातीयानामिवैतेषां यहूदीजातीयानामपि ज्योतिर्विद्यायां नैपुण्यमिति नैतावता यवनशब्दस्य यहूदीवचनत्वं शक्यमपवदितुम। वराहमिहिरस्याप्यत्रैव देशे ज्योतिर्विद्यालाभस्यानुमानात्। अथवा सिकन्दरराज्यकाले तत्कर्म्मचारितया बहवो यवना इह निवसन्ति स्म। तेभ्य एवास्य वराहमिहिरस्य ज्योतिर्विद्यालाभः संभाव्यते। कालनेमिनामा यवनोऽपि कृष्णद्वेषी मथुरावरोधको न ग्रीसदेशीयो यवनः। किन्तु यहूदीय एवायं स्यादिति संभाव्यते। अस्या एवं जातेः परिवर्तेन मोहम्मदजन्मोत्तरकाले मोहम्मदमतग्रहणनिबन्धनो मुसलमानकुलप्रादुर्भाव इति प्रतीयते। त इमे यवना लोहितसागरभूमध्यसागरयोः प्राक्कूलोपलक्षितप्रान्ते प्रायेण पुरात्वे वसन्ति स्मेति यवनानां भारतवर्षीयपश्चिमसीमास्थत्वं साधूपपद्यते। यत्तु- अद्यत्वे अर्वदेशस्य दक्षिणपश्चिमप्रान्तमात्रे कनीयसि प्रदेशे यमनशब्दो व्यवहतो दृश्यते तदिदमन्यान्यजातीयपरराजक्रान्तिनिबन्धनादेषां यवनानां पराभवादस्य यवनदेशस्य संकोचमात्रं प्रतिपद्यते ॥७॥

इत्यष्टमं प्रमाणम् ॥८॥

## (३) प्राचीन युग में कैलडिया के पश्चिम की ओर यहूदिया प्रान्त में यवन शब्द का रूढ होना

प्राचीन ग्रन्थों से प्रतीत होता है कि अवश्य ही पश्चिमी भारत में ईराक देश का पर्यायवाची कैलडिया प्रदेश कालकेय जाति के सुरों का निवासस्थल था। अतः प्राचीनकाल से ही मद्र देश से पश्चिम की ओर अनार्यो का निवासस्थान था। क्योंकि लंकावासी रावण, कुम्भकर्ण की सगी बहिन शूर्पणखा का इसी कैलडिया प्रदेश की कालकेय जाति के असुर से विवाहसंबंध का रामायण में उल्लेख किया गया है। उससे भी पश्चिम में यहूदिया प्रदेश सिद्ध होता है। ये आजकल यहूदिया नाम से प्रसिद्ध जातिविशेष के लोग ही आर्यग्रन्थों में यवन कहे गये हैं। जैसा कि गर्ग-संहिता में उल्लिखित है - "म्लेच्छ ही यवन हैं और उनमें यह शास्त्र (ज्योतिष) सम्यक् रूप से प्रचलित है। इसलिए यदि वे लोग ही ऋषियों के समान सम्मान को प्राप्त होते हैं तो ज्योतिष के ज्ञाता ब्राह्मणों की तो बात ही क्या है ॥१॥

इस प्रकार गर्ग की इस उक्ति के आधार पर कुछ लोगों का कहना है कि यवन शब्द ग्रीस देश के पर्यायवाची यूनान देश के निवासियों का वाचक है, इस विषय में कहा जा रहा है :—

सम्भव है कि ग्रीक जाति के लोगों के समान ही यहूदी जाति के लोगों की भी ज्योतिष विद्या में निपुणता हो सकती है, परन्तु इतने मात्र से ही यवन शब्द के यहूदीवाचक होने का अपवाद नहीं किया जा सकता है। ऐसा अनुमान है कि वराहमिहिर ने भी इसी देश में ज्योतिष विद्या का लाभ प्राप्त किया था, ऐसा हो सकता है। अथवा सिकन्दर के राज्यकाल में बहुत से यवन कर्मचारी के रूप में यहाँ निवास करते थे। उन्हीं से वराहमिहिर ने यह ज्योतिष विद्या का लाभ प्राप्त किया होगा। मथुरा को रोकने वाला कृष्णद्वेषी कालनेमि नाम का यवन भी ग्रीस देश का निवासी यवन नहीं था, किन्तु ऐसी सम्भावना है कि वह यहूदी ही था। इसी जाति के परिवर्तन से मोहम्मद के जन्म के बाद मोहम्मद के मत के अनुयायी मुसलमान जाति का प्रादुर्भाव हुआ, ऐसा प्रतीत होता है। ये जो यवन हैं, वे प्राचीन काल में लाल समुद्र और भूमध्य सागर के पूर्वी तट से उपलक्षित प्रदेश में प्रायः निवास करते थे। इससे यवनों का भारतवर्ष की पश्चिमी सीमा में निवास करना स्पष्ट प्रतीत होता है। आजकल अरब देश की दक्षिण पश्चिम सीमा प्रान्त मात्र में जो छोटा सा यमन शब्द से कहा जाने वाला देश दिखाई देता है, वह तो विभिन्न जाति के दूसरे राजओं के आक्रमण के कारण यवन शब्द का संकोच मात्र प्रतीत होता है॥८॥

**आठवा प्रमाण समाप्त हुआ॥८॥**

## व्याकरणभाष्ये तूरसपर्वताभिप्रायेणादर्शपर्वतस्य भारतीयपश्चिमसीमात्वाख्यानं

## नवमं प्रमाणम्॥९॥

**अपि चार्य्यावर्तस्य चतुःसीमनिर्देशं कुर्वता भगवता व्याकरणमहाभाष्यकरेण "प्रागादर्शात्, प्रत्यक् कालकवनात्, दक्षिणेन हिमवन्तमुत्तरेण पारियात्रम्"- इत्युक्तम्। तत्रायमार्य्यावर्तशब्द उपलक्षणमार्य्यायणस्यापि। आर्य्योपनिवेशस्याभिप्रेतत्वेन दाक्षिणात्यभागरहितयोः पौरस्त्यपाश्चात्ययोर्भारतविभागयोः सहैवात्र विवक्षितत्वात्। तथा च-तत्रादर्शशब्दस्य भूमध्यसागरोत्तरप्रान्तस्थतारसपर्वतवाचितया, सिनाइपर्वतापरपर्य्याय-तूरसपर्वताभिप्रायतया वा प्रतिपत्तिः कार्य्या॥ समुद्रेण यहूदियाख्ययवनदेशेन च तस्यादर्शस्य तुल्यदेशत्वात्। यत्तु आदर्शशब्देन सिन्धुनददक्षिणकूलस्थं सुलेमानपर्वतं केचित्कल्पयन्ति तन्न युक्तम्। पश्चिमसीमात्वेनोपदिष्टयोः समुद्रयवनदेशयोस्तत्रोपसत्त्यभावात्। अक्षरसाम्येन तारसस्य तूरसस्य वा सिनायिपर्वतस्यऽऽदर्शत्वेन प्रतिपत्तुं युक्तत्वाच्चेति दिक्॥**

**इति नवमं प्रमाणम्॥९॥**

## (९) व्याकरणभाष्य में तूरस पर्वत के अभिप्राय से आदर्श पर्वत को भारत की पश्चिमी सीमा कहना
## नवां प्रमाण

**महाभाष्यकार भगवान् पतंजलि के द्वारा कहा गया है :-**

"आदर्श पर्वत से पूर्व, कालक वन से पश्चिम, हिमालय पर्वत से दक्षिण तथा पारियात्र से उत्तर से आर्यावर्त की चारों सीमाओं का निर्देश करते हुए कहा गया है। यहाँ यह आर्यावर्त शब्द आर्यायण शब्द का भी उपलक्षण है, क्योंकि आर्यों के उपनिवेश के रूप में अभिप्रेत होने से दाक्षिणात्य भाग को छोड़कर केवल पूर्वी और पश्चिमी भारत को एक साथ ही कह दिया गया है। और आदर्श शब्द का भूमध्य सागर के उत्तर प्रान्त में तारस पर्वत का वाचक होने से तथा सिनायि पर्वत का दूसरा नाम तूरस नाम के अभिप्राय से समझना चाहिये, क्योंकि समुद्र से और यहूदिया नाम के यवन देश से वह आदर्श पर्वत समान दूरी पर है । जो कुछ लोग सिन्धु नदी के दक्षिणी किनारे पर स्थित सुलेमान पर्वत को आदर्श शब्द से मानते हैं, यह उचित नहीं है। क्योंकि पश्चिमी सीमा के रूप में बताये गये समुद्र और यवन देश पास-पास नहीं है, अपितु तारस और तूरस पर्वत अक्षर की समानता के कारण सिनायि पर्वत का आदर्श पर्वत के रूप में प्रतिपादन करना युक्तियुक्त है।

**नवाँ प्रमाण समाप्त ॥९ ॥**

## (१०) त्रिपुरासुरवधाख्याने लौहपुरस्य पृथ्वीलोकस्थत्वाख्यानं दशमं प्रमाणम्।
## त्रिपुराशीतिकाव्यम्।

१— श्रौतग्रन्थे ब्राह्मणाख्ये पुराणे, मत्स्यादौ वा त्रैपुराख्यानमुक्तम् ॥
तत्रैकस्याः सामदेशस्थपुर्याः पृथ्वीत्वोक्तिर्विद्यतेऽन्यत्प्रमाणम् ॥१ ॥

## (१०) त्रिपुरासुर वध की कथा में लौहपुर का पृथ्वीलोक में स्थिति कहना—दसवाँ प्रमाण
## (१) त्रिपुराशीति काव्य

श्रौत ग्रन्थ में, ब्राह्मण पुराण में और मत्स्य इत्यादि पुराणों में त्रिपुर आख्यान का वर्णन किया गया है, जिसमें सामदेश स्थित एक नगरी का पृथ्वी रूप में कथन किया गया है, यह भी एक प्रमाण है ॥१ ॥

## असुरविभागविशेषस्य मयसंज्ञा।

२— अनेकधा प्रागसुरा बभूवुर्वर्गैर्विभक्ता भुवि तेषु कश्चित् ॥
वर्गो मयो नाम गतः प्रसिद्धिं मायाव्ययं भूरि चकार मायाम् ॥२ ॥
बहूनि वीर्य्याणि कलाश्च बह्व्यो, बह्व्योऽत्र विद्याश्च विभूतयश्च ॥
आसीन्मयानामिह संनिवेशः समुद्रकूले यवनप्रदेशे ॥३ ॥

**मयसोपोटेमीति प्रसिद्ध एषोऽस्ति वो देशः।**
**तत्र मयानामेषां वसतिः संभाव्यते पूर्वम्॥**
**मयेषु कश्चित् त्रिपुरासुरोऽभूत् पुरत्रयं तेन विनिर्मितं प्राक्।**
**त्रिष्वेषु लोकेषु पुरैस्त्रिभिस्तैर्देवानबाधन्त पुराऽसुरास्ते॥४॥**

## (२) असुरों के वर्गविशेष की मय संज्ञा

प्राचीकाल में पृथ्वी पर असुर लोग अनेक वर्गों में विभक्त थे, जिनमें से कोई मय नाम का वर्गविशेष प्रसिद्धि को प्राप्त हुआ है, वह मायावी था और उसने अनेक प्रकार के मायापूर्ण कार्य किये थे॥२॥

मय जाति के लोगों के अनेक प्रकार के शौर्य, अनेक कलाएँ, बहुत सी विद्याएँ और चमत्कारपूर्ण विशेषताएँ थीं। इनका निवासस्थान समुद्र के किनारे यवन प्रदेश था॥३॥

ऐसी सम्भावना है कि मयसोपोटेमिया (मेसोपोटेमिया) नाम के प्रदेश में पूर्व काल में मय जाति के असुरों का निवास स्थान था। इस मय जाति के असुरों में कोई त्रिपुर नाम का असुर था, जिसने सबसे पहले त्रिपुर (तीन नगर) की रचना की। प्राचीन समय में इन तीनों पुरों से असुर लोग देवताओं को पीड़ित किया करते थे॥४॥

**मयसंबन्धित्रिपुरनिर्म्माणोत्तरं देवासुरेषु त्रिपुरनिर्माणप्रचारः।**

**३— आसीत्सुराणां च पुरत्रयं पुरा यथासुराणां त्रिपुरं व्यधीयत्।**
**कुतः स एकस्त्रिपुरासुरोऽभवत् प्रसिद्ध इत्यत्र न वेद्मि कारणम्॥५॥**
**मन्येऽसुराः सीम्नि सुरत्रिलोक्या दुर्गस्वरूपाणि पुराण्यमूनि।**
**व्यधुः सुरैर्योद्धुममीषु वीरा आसन्निति ख्यातिविशेषहेतुः॥६॥**
**यतोऽथवा सर्वत्र एवं पूर्वं मयासुरेण त्रिपुरं प्रणीतम्।**
**ख्यातस्ततोऽभूत् त्रिपुरासुरोऽसौ पश्चात्परे त्रीणि पुराणि चक्रुः॥७॥**
**राज्ञां तिस्रस्तित्र आसंस्तदात्वे स्वर्गस्थानां चासुराणां च पुर्य्यः।**
**तासामेकं धाम तन्मुख्यमन्यद्वैहारं स्यादत्रोपसत्स्यात्॥८॥**
**किन्तु त्रेधा पूर्विधानप्रचारो यावन्नास्ति स्मासुराणां सुराणाम्।**
**तस्मिन्पूर्वे काल एव प्रणीता दुर्गास्तिस्रः पुर्य्य एता मयेन॥९॥**

## (३) मय से सम्बद्ध त्रिपुरनिर्माण के पश्चात् देवों और असुरों में त्रिपुरनिर्माण की परम्परा का प्रचार

प्राचीन समय में जैसा असुरों का पुरत्रय था, देवों का भी वैसा ही पुरत्रय बनाया गया था। एक जो प्रसिद्ध त्रिपुरासुर हुआ था, वह कहाँ से प्रसिद्ध हुआ इस संबंध में हम कोई आधार नहीं जानते हैं॥५॥

मैं मानता हूँ कि देवत्रिलोकी की सीमा में ही देवों से युद्ध करने के लिये दुर्गों के रूप में इन नगरों का निर्माण किया गया था, इनमें वीर सैनिक रहते थे, यही विशेष रूप से प्रसिद्धि का कारण था॥६॥

अथवा सर्व प्रथम मय नाम के असुर ने त्रिपुर की रचना की और इसी त्रिपुरनिर्माण के कारण ही वह त्रिपुरासुर के नाम से प्रसिद्ध हो गया और तत्पश्चात् अन्य लोगों ने भी त्रिपुरों की रचना की ॥७॥

उस समय देव राजाओं और असुर राजाओं की तीन-तीन नगरियाँ थीं, उनमें से एक प्रमुख निवासस्थान था, दूसरा विहार-स्थल था और तीसरा सभास्थल था ॥८॥

उस काल में मय नाम के असुर द्वारा ही ये तीन अगम्य नगरियाँ बनाई गई थीं किन्तु तब तक देवताओं और असुरों में त्रिपुरनिर्माण का प्रचार नहीं था ॥९॥

**तारपुत्रस्य तारकस्य विद्युन्मालिकमलाक्षतारकाक्षास्त्रयः पुत्राः ।**

**४— वज्राङ्गोऽभूद् वर्गपालो मयानां तारेत्याख्यां सोदधात् स्वान्वयस्य ।**
**युद्धे जित्वा दैवतेन्द्रं स तारस्तारस्याद्रौ स्वर्गसीम्नि न्युवास ॥१०॥**
**तारो यस्मिन्पर्वते स्वं निवासं कर्तुं राजा निर्म्ममे राजधानीम् ।**
**तारस्येति ख्यातिमागात्स शैलः शार्वे तीर्थेऽसौ महीसागरोदक् ॥११॥**
**वज्राङ्गस्यैतस्य तारस्य पुत्रो जज्ञे ख्यातस्तारकाख्यो वराङ्ग्याम् ।**
**पुत्रास्तस्याप्युद्बभूवुस्त्रयोऽग्र्या विद्युन्माली तारकाक्षोऽम्बुजाक्षः ॥१२॥**
**संप्रत्यैश्यामायिनर्नामतो यो देशस्तस्मिन् शार्विकं नाम तीर्थम् ।**
**आसीत्कूले यन्महीसागरस्य क्षेत्रं प्राहुस्तत्पुरा तारकस्य ॥१३॥**
**स्कान्दमहेश्वरखण्डे द्वाविंशे यः कुमारिकाध्याये ॥(२२) ॥**
**उक्तो महीसमुद्रस्तमिमं भूमध्यसागरं विद्यात् ॥१४॥**

## (४) तार नामक असुर के पुत्र तारक के विद्युन्माली, कमलाक्ष और तारकाक्ष नाम के तीन पुत्र

मय जाति के असुरों का वर्गपाल वज्रांग नाम का असुर हुआ, जिसने अपने वंश का नाम तार रखा, वह तार असुर युद्ध में देवेन्द्र को जीतकर स्वर्ग की सीमा में तार के पर्वत (तारस) पर निवास करने लगा ॥१०॥

उस राजा तार ने जिस पर्वत पर निवास करने के लिए अपनी राजधानी बनायी, वह पर्वत तारस्य पर्वत (तारस) के नाम से प्रसिद्ध हुआ, जो महीसागर (भूमध्य सागर) के उत्तर में शार्व नाम के तीर्थ पर स्थित है ॥११॥

इस वज्रांग तार के वराङ्गी नाम की (शोभनीय अंगों वाली) स्त्री से विद्युन्माली, तारकाक्ष और अम्बुजाक्ष नाम के तीन श्रेष्ठ वीर पुत्र उत्पन्न हुए ॥१२॥

आजकल एशिया माइनर नाम का जा देश है वहाँ शार्विक नाम का तीर्थ है। पुराकाल में महीसागर के किनारे का यह क्षेत्र तारक का क्षेत्र कहा जाता था ॥१३॥

स्कन्दपुराण के माहेश्वर खण्ड में बाईसवें कुमारिका अध्याय में जिस महीसमुद्र का उल्लेख किया गया है, वह इस भूमध्य सागर को ही जानना चाहिये ॥१४॥

सामनाम्ना मयेन दैवत्रैलोक्ये त्रिपुरनिर्म्माणम्।

५— तारः स्वर्गं जेतुकामोऽन्यमेकं शिल्पिश्रेष्ठं स व्यनैषीन्मयं प्राक्।
वज्राङ्गेणाभ्यर्थितो निर्म्ममेऽसौ त्रैलोक्यान्ते त्रीणि मायापुराणि ॥१५॥
नास्य त्रिपुरविधातुः स्मरन्ति नामेतिहासविदः।
मन्ये सामेत्याख्यां देशस्यैतस्य सामत्वात् ॥१६॥
पृथ्व्यामासीदायसी पूरथासीन्मध्ये लोके राजतीपूरमीषाम्।
सौवर्णी पूः स्वर्गलोके कृतोऽऽसीन्मायादुर्गास्ते त्रयोऽन्यैरजय्याः ॥१७॥
तूरस्याद्रेर्द्रक्षिणोपत्यकायां पृथ्व्यामासीदायसी पूरभेद्या।
सौवर्णी पूस्तारसे तारश्रृङ्गे दैवस्वर्गप्रातिकृत्येन क्लृप्ता ॥१८॥

## (५) साम नामक मय द्वारा देवत्रिलोकी में त्रिपुर का निर्माण

स्वर्ग को जीतने की इच्छा से तार ने श्रेष्ठ शिल्पी मय को बुलाया। वज्रांग द्वारा प्रार्थना किये जाने पर इस मय ने त्रैलोक्य के अंत में तीन माया-नगरियों की रचना की ॥१५॥

इतिहासकार इस त्रिपुर का निर्माण करने वाले के संबंध में नहीं जानते हैं, परन्तु मैं मानता हूँ कि इसका नाम साम था और इसी के नाम से साम देश का नाम पड़ा है ॥१६॥

इस पृथ्वी पर आयसी (लोहे की) नगरी थी, मध्य में इनकी राजती (चांदी की) नगरी थी और स्वर्ग लोक में सौवर्णी (सोने की) नगरी बनायी गई। ये नगरियाँ माया के कारण अगम्य थीं और किसी के द्वारा जीती नहीं जा सकती थीं ॥१७॥*

पृथ्वी पर तूरस नाम के पर्वत की दक्षिणी तलहटी में यह अभेद्य लोहे की नगरी थी, तारस पर्वत की ऊंची चोटी पर स्वर्ण की नगरी थी, जो दैव-स्वर्ग की स्पर्धा में निर्मित की गई थी ॥१८॥

महीसागरकूले मध्यमा राजती पुरी।

६— तासामासीन्मध्यमा त्रैपुरीयं यामद्यत्वे प्राहुरेके त्रिपूलीम्।
भूमध्याब्धेः पूर्वकुलेऽन्तरिक्षे द्यावाभूमिस्पृक्पुरी राजती सा ॥१९॥
चतुस्त्रिंशोदगक्षांशे चतुर्विंशतिसाधिके। (३४-२८-उ.)
त्रिपुरी द्वादशोनेंऽशे षट्त्रिंशे ग्रीनवीचतः ॥२०॥ (३५-४८ उमू)
देशान्तरांशके चत्वारिंशे पञ्चकलोनके। (उज्जैनतः पश्चिमे।३९।५५॥)
उज्जयिन्याः पश्चिमतोऽस्त्यासुरी त्रिपुरी पुरी ॥२१॥

* पूर्व में जिस भौम त्रिलोकी का वर्णन किया गया है, उसी भौम त्रिलोकी के पृथ्वी, अन्तरिक्ष और स्वर्गलोक में क्रमशः इन मायानगरियों की रचना की गई।

## (६) भूमध्य सागर के किनारे राजती (चाँदी की) नाम की मध्यमा नगरी

इन दोनों नगरियों के बीच की यह (राजती) नगरी थी, जिसे आजकल त्रिपूली के नाम से कहा जाता है। द्युलोक और पृथ्वी लोक का स्पर्श करने वाली यह चाँदी की नगरी भूमध्य सागर के पूर्वी किनारे पर अंतरिक्ष में स्थित थी ॥१९ ॥

यह त्रिपुरी उज्जयिनी से ३४ अंश २४ कला उत्तर अक्षांश तथा ग्रीनवीच से छत्तीस अंश में बारह कला कम (३५ अंश ४८ कला) उत्तर अक्षांश तक स्थित है ॥२० ॥

यह आसुरी त्रिपुरी नाम की नगरी उज्जयिनी से पश्चिम में पाँच कला कम चालीस अंश (३९ अंश -५५ कला) देशान्तर पर स्थित है ॥२१ ॥

### प्रतिपुष्यं मध्यमपुरे पञ्चत्रिंशेऽक्षांशे त्रिपुरसमागमः

७— पुर्य्यस्तिस्रोऽप्यन्तरिक्षेन्तरिक्षे पुष्ये पुष्येऽन्योन्यसंयोगमाप्ताः ।
एकीभूताः संभवन्ति स्म तस्मादेकाप्येषा त्रैपुरीति प्रसिद्धा ॥२२ ॥
चित्रं मध्या राजती सान्तरिक्षेऽप्यन्तर्भूम्यां लीयते गुह्यलक्ष्म्या ।
स्वैरं सद्यः सा निराधारमूर्ध्वं स्थातुं शक्याऽऽश्चर्य्यशिल्पप्रणीता ॥२३ ॥
तस्या एवोपह्वरे दक्षिणस्यामायस्यन्या संनिधत्ते क्वचित्पूः ॥
अन्या हैमी चोत्तरस्यामुपैतीत्याश्चर्य्यं तास्तिस्र एका पुरी स्यात् ॥२४ ॥
यस्मात्ताभिः पूर्भिरेका पुरीयं पुष्ये पुष्ये जायते तेन सैका ।
मध्यस्थैव स्यात् त्रिपुर्य्याख्ययोक्ता देवैरस्यां युद्धमासीत् त्रिपुर्य्याम् ॥२५ ॥
सेयं मुख्या त्रैपुरी नाम या पूस्तस्यामासीदम्बेजाक्षो मयः प्राक् ।
विद्युन्माली तारकाक्षोऽस्य दक्षे वामे पार्श्वे चोपपन्नौ सहायौ ॥२६ ॥

## (७) प्रत्येक पुष्य नक्षत्र में ३५ अक्षांश पर बीच की पुरी में तीनों नगरियों का समागम

अन्तरिक्ष-अन्तरिक्ष में प्रत्येक पुष्य नक्षत्र के समय परस्पर एक दूसरे के साथ संयुक्त होकर ये तीनों नगरियाँ एक जगह एकत्रित होकर एक नगरी बन जाती थीं, इसलिये समूह के रूप में ये त्रिपुरी के नाम से प्रसिद्ध थीं ॥२२ ॥

आश्चर्य की बात थी कि मध्य में स्थित यह चाँदी की नगरी अंतरिक्ष में रहते हुए भी अपनी गुह्य लक्ष्मी विद्या (छिपने की विद्या) से पृथ्वी के अन्दर भी छिप जाती थी। यह नगरी आश्चर्यजनक कला से निर्मित थी कि शीघ्र ही स्वतंत्र रूप से निराधार रूप से आकाश में भी स्थित रह सकती थी ॥२३ ॥

उसी के समीप दक्षिण दिशा में कोई अन्य आयसी नगरी स्थित थी और उत्तर में स्वर्ण की नगरी थी। यह आश्चर्य की बात है कि ये तीनों नगरियाँ ही एक नगरी बन जाती थीं ॥२४ ॥

प्रत्येक पुष्य नक्षत्र में उन तीनों पुरियों से जो एक नगरी बनती थी, वही त्रिपुरी नाम से कही गई थी और यह मध्य में स्थित थी, देवताओं के साथ इसी त्रिपुरी में युद्ध हुआ था ॥२५ ॥

यह त्रैपुरी नाम की मुख्य नगरी थी, जिसमें अम्बुजाक्ष नाम का मय हुआ था, विद्युन्माली और तारकाक्ष इसके दायें और बायें सहायक के रूप में रहते थे ॥२६ ॥

## तारसाद्रिश्रृङ्गे उत्तमा काञ्चनी पुरी

**अस्यास्तूदक् पश्चिमे तारसाख्यो योऽद्रिस्तस्मिंस्तारकाख्यो मयोभूत् ।**
**कूटे हैमी तारकस्याभवत् पूः पामीराद्रेः पश्चिमे स्वर्गरूपा ॥२७ ॥**
**सप्तत्रिंशोत्तराऽक्षांशे तारसाख्योस्ति पर्वतः । (३९ ।२ ।उ.)**
**त्रयस्त्रिंशे पूर्वदेशान्तरांशे ग्रीनवीचतः ॥२८ ॥ (३३ ।० ।उ.)**
**त्रिचत्वारिंशदधिके द्वाचत्वारिंशभागके । (४२ ।४३)**
**उज्जयिन्याः पश्चिमतस्तारसस्तत्र सा पुरी ॥२९ ॥**

## (८) तारस पर्वत की चोटी पर काञ्चनी (स्वर्ण की) नाम की उत्तमा नगरी

इस (त्रिपुरी) के उत्तर पश्चिम में तारस नाम का जो पर्वत है, उसमें तारक नाम का मय हुआ है। पामीर पर्वत के पश्चिम में हैम-कूट पर्वत पर स्वर्ग के समान तारक की नगरी थी ॥२७ ॥

यह तारस नाम का पर्वत ३७ अंश उत्तर अक्षांश पर और ग्रीनवीच से ३३ अंश पूर्व देशान्तर पर स्थित है ॥२८ ॥

यह तारस नाम की पुरी उज्जयिनी से ४२ अंश ४३ कला पश्चिम की ओर स्थित है ॥२९ ॥

## तूराद्रिदक्षिणोपत्यकायां प्रथमा आयसी पुरी।

**मध्या येयं त्रैपुरी पूरसुर्य्या दिश्येतस्या दक्षिणस्यामदूरे।**
**पश्यामोऽन्यं पर्वतं तूरसंज्ञं लोका आहुर्यं सिनायीति नाम्ना ॥३० ॥**
**अष्टाविंशोदगक्षांशे सार्द्धेऽयं तूरपर्वतः । (२८ ।३० ।उ.)**
**चतुस्त्रिंशे दशोपेते पूर्व्यांशे ग्रीनवीचतः ॥३१ ॥ (३४ ।१० ।पू.)**
**त्रयस्त्रिंशत्कलाढ्यैकचत्वारिंशांशके स्थितः । (उज्जयिनीपश्चिमे) ४१ ।३३)**
**उज्जयिन्याः पश्चिमतः सिनायी तूरपर्वतः ॥३२ ॥**

## (९) तूर पर्वत की दक्षिणी तलहटी में आयसी (लौहे की) प्रथमा नगरी

मध्य में असुरों की जो यह त्रिपुरी नगरी थी, इसके निकट ही दक्षिण दिशा में तूर नाम का एक अन्य पर्वत दिखायी देता है, जिसे लोग सिनायि नाम से कहते हैं। ।३० ॥

यह तूर पर्वत साढ़े अट्ठाईस (२८-३०) उत्तर अक्षांश, तथा ग्रीनवीच से ३४ अंश और १० कला पूर्व देशान्तर पर स्थित है ॥३१ ॥

सिनायि तूरपर्वत उज्जयिनी से पश्चिम में ४१ अंश और ३३ कला पर स्थित है ॥३२ ॥

## पुरत्रयाध्यक्षास्त्रयस्त्रिपुरासुराः ।

१०— विद्युन्माली तूरशैलेयपुर्य्यामेकोऽध्यक्षो वीर आसीत्पृथिव्याम् ।
मध्ये सिन्धूपह्वरे त्वम्बुजाक्षः सर्वाध्यक्षोऽन्यश्च सामो मयोऽस्मिन् ॥३३ ॥
स्वर्गे त्वासंस्तारसाद्रिस्थपुर्य्यां धीरास्तारस्तारकस्तारकाक्षः ।
मुख्याध्यक्षास्तासु पूःषु त्रयोऽमी विद्युन्माली तारकाक्षोऽम्बुजाक्षः ॥३४ ॥
काञ्चनं तारकाक्षस्य चित्रमासीन्महात्मनः ।
राजतं कमलाक्षस्य विद्युन्मालिन आयसम् ॥३५ ॥

## इति भारते कर्णपर्वणि त्रयस्त्रिंशाध्यायोक्तेः ।

मात्स्ये सूक्तं तारकाक्षोऽधिराजः कार्ष्णायस्यां रौप्यमय्यामधीशः ।
विद्युन्माली, हैमपुर्य्यां मयोऽस्थाद् यद्वा सर्वाधीश्वराः सर्व एते ॥३५ ॥

## (१०) तीनों त्रिपुरासुर तीनों पुरियों के अध्यक्ष

पृथ्वी पर तूर शैल की नगरी का एकमात्र अध्यक्ष विद्युन्माली था, जो अत्यन्त वीर था। मध्य में सिंधु नदी के समीप अन्तरिक्ष में अम्बुजाक्ष सर्वाध्यक्ष था और साम नाम का अन्य मय भी इसी में रहता था ॥३३ ॥

स्वर्ग में तारस पर्वत पर स्थित नगरी में तारस, तारक और तारकाक्ष नाम के वीर थे। इसी प्रकार इन तीनों नगरियों के ये विद्युन्माली, तारकाक्ष व अम्बुजाक्ष तीनों ही मुख्य अध्यक्ष थे ॥३४ ॥

श्रेष्ठ वीर तारकाक्ष की स्वर्णमयी विचित्र नगरी थी। कमलाक्ष की चाँदी की नगरी और विद्युन्माली की लौह नगरी थी ॥३५ ॥

इस प्रकार महाभारत के कर्ण पर्व में तेतीसवें अध्याय में उपर्युक्त प्रकार से वर्णन किया गया है।

मत्स्य पुराण में स्पष्ट रूप से वर्णन किया गया है कि काले लोहे की नगरी में मुख्य अध्यक्ष तारकाक्ष था, चांदी की नगरी का अधीश्वर विद्युन्माली और स्वर्ण नगरी का स्वामी मय नाम का असुर था। अथवा ये सभी सब नगरियों के अधीश्वर थे ॥३५ ॥

## पुरत्रयस्य देशान्तरसंचारित्वम् ।

११— अन्तर्भूम्योऽन्तश्छदिभित्तयो वा शालाः सर्वा आयसैर्लोहपुर्य्याम् ।
हैम्यां हैमै राजतै रौप्यमय्यां पट्टैः क्लृप्ता आशुयोज्यैर्वियोज्यैः ॥३६ ॥
सर्वैरेतैरुद्धतैर्धातुपट्टैरेताः पुर्य्यो यत्र तत्रोपनेतुम् ।
शक्यन्ते स्मानेकधात्वं च नेतुं युद्धे वीरैरप्रधृष्या अभेद्याः ॥३७ ॥
पुष्ये पुष्ये चान्तरीक्षे त्रिपुर्य्यां विद्युन्माली स्वां पुरीं भूमिलोकात् ।
स्वर्गाल्लोकात् तारकाक्षः पुरीं स्वां नीत्वैकस्यां पुर्य्यवस्थानामेताम् ॥३८ ॥

**ये वा भौमा आन्तरिक्ष्याश्च दिव्याः सर्वे वीराः संघशो ध्वंसयेयुः ।**
**सर्वैर्वीर्य्यैरेकहेलाप्रवृत्ताः न स्यादासामण्वपि क्वापि वृक्णम् ॥३९ ॥**

## (११) पुरत्रय का अन्य स्थान पर विचरण करना

आयसी नगरी में सभी कक्षा अथवा प्रकोष्ठ की अन्दर की भूमि (आँगन), अन्दर की छत और दीवारें सभी लोहनिर्मित थीं। स्वर्णपुरी में ये सभी स्वर्णनिर्मित पट्टों से और राजतीपुरी में चाँदी से निर्मित पट्टों से बनाये गये थे जो कि तुरन्त जोड़े और अलग किये जा सकते थे ॥३६ ॥

इन सभी उखाड़े जाने वाले पट्टों से निर्मित ये नगरियाँ अनेक प्रकार से इधर उधर लायी व ले जायी जा सकती थीं और युद्ध में वीरों के द्वारा अभेद्य थीं और नष्ट नहीं की जा सकती थी ॥३७ ॥

प्रत्येक पुष्य नक्षत्र में अन्तरिक्ष में स्थित इस एक त्रिपुरी में विद्युन्माली अपनी नगरी को भूलोक से, तारकाक्ष अपनी नगरी को स्वर्ग लोक से लाकर स्थापित कर देते थे ॥३८ ॥

अथवा जो भी कोई पार्थिव, आन्तरिक्ष अथवा दिव्य वीर थे, वे सभी एक साथ अपने सम्पूर्ण पराक्रम से चेष्टा करते हुए भी इन नगरियों का ध्वंस करें तब भी इनकी अणुमात्र भी क्षति नहीं होती थी ॥३९ ॥

### त्रिपुरस्य त्रिदुर्गतया तत्प्रजानामवीरत्वाभावः ।

**१२— आसन्नासु प्रायशो ये युवानो ये वा वृद्धा बालकाः याः स्त्रियो वा ।**
**योद्धारस्ते सर्वदा योद्धुकामा वाणिज्यार्थे शौर्यमेवात्र पण्यम् ॥४० ॥**
**नार्हन्त्येषामन्यदेशीयलोकाः पूर्दुर्गाणां गोपुरान्तः प्रवेशम् ।**
**अन्तस्तेषां राजमार्गे प्रतोल्यां बेत्याखड्गस्येव धारावगाहः ॥४१ ॥**

## (१२) त्रिपुर के तीन दुर्गों के कारण उसकी प्रजा में कायरता का अभाव

इन त्रिपुरों में प्रायः जो युवक, जो वृद्ध, बालक अथवा स्त्रियाँ थीं वे सभी युद्धप्रवीण थे, सदैव वाणिज्य के लिये युद्ध करने वाले थे और शौर्य ही इनकी विक्रयसामग्री थी ॥४० ॥

इन नगरदुर्गों के प्रवेशद्वार में अन्य देश के लोग प्रवेश नहीं कर सकते थे। इनके राजमार्ग अथवा गलियों में प्रवेश करना तलवार की धार पर चलने के समान था ॥४१ ॥

### पुरत्रयभङ्गहेतुश्छिद्रम् ।

**१३— आसीत् त्वासां छित्तये छिद्रमेकं यस्मिन्काले जायते पुष्ययोगः ।**
**तस्मिन्काले तिस्र एतास्तु पुर्य्यः संयुक्ताः स्युस्तत्र चैकापुरी स्यात् ॥४२ ॥**
**तस्मिन्पुष्ये वीर एकः पुरीस्तास्तिस्रोऽप्येकेनेषुणाऽवारपारम् ।**
**भेत्तुं सद्यः शकनुयाच्चेत् ततस्ता विध्वस्ताः स्युर्नान्यथा ध्वंस आसाम् ॥४३ ॥**

देवा एतद् ध्वंसनोद्योगिनोऽपि च्छिद्राज्ञानान्नात्र शक्ता बभूवुः।
इन्द्रं तारस्तारकस्त्वेष विष्णुं युद्धे सार्द्धं सर्वदेवैर्न्यगृह्णात् ॥४४॥

## (१३) तीनों नगरियों के नष्ट करने का कारणभूत उपाय

इन नगरियों को नष्ट करने का एक उपाय था। जिस समय पुष्ययोग बनता था, उस समय ये तीनों नगरियाँ एकत्रित होकर एक नगरी बन जाती थीं ॥४२॥

यदि उस पुष्यकाल में एक वीर उन तीनों नगरियों को एक ही बाण से आर-पार भेद सके तो वे नष्ट हो सकती थीं अन्यथा इनका विनाश नहीं हो सकता था ॥४३॥

देवगण इनका विनाश करने में प्रयत्नशील होते हुए भी छिद्रज्ञान (उपाय) के अभाव में समर्थ नहीं हुए। युद्ध में तार असुर ने इन्द्र को और तारक ने विष्णु को समस्त देवताओं के साथ बंदी बना लिया ॥४४॥

## त्रिपुरस्याजेयत्वादसुराणां स्वर्गविजये ब्रह्मविष्टपस्य तातार-तूरानादिनामभिर्व्यपदेशः

१४— तारास्तूरैः साकमेकीभवन्तो देवान् जित्वा संनिवेशं स्वमापुः।
ते तं देशं तारतूरेति नाम्ना ख्यातं चक्रुश्चोभयेषां स देशः ॥४५॥
तारतुरस्तारतरस्तातारः सः क्रमात् प्रसिद्धोऽभूत्।
तूरास्तत्र तुरुष्कास्तुर्कीतूरांश्च तत्प्रान्ताः ॥४६॥
स्वर्गे त्रिविष्टिपेऽस्मिन् यावदिव ब्रह्मविष्टपं प्रथितम्।
तत्तूरानिति कथितं संप्रति तातारदेशश्च ॥४७॥
तारोऽत्युच्चः पृथ्व्यां यो देशः सर्वथोच्चतर आसीत्।
तारतरः स प्रथितस्तातारं तं विदुर्म्लेच्छाः ॥४८॥
तातारोऽयं दिव्यलोकः पुरासीद् देवान् जित्वा तत्र चोषुस्तुरुष्काः।
चीनात् प्रत्यक् प्राग् महीसागरान्तात् तारैस्तूरैर्देश आक्रान्त एषः ॥४९॥
तारासुरवंशधरैस्तारातम्बोलनाम्नेयम्।
नगरी विनिर्म्मिता प्राक् साद्यापि तु राजधान्यस्ति ॥५०॥
प्राग्मेरुर्यो ब्राह्मो देशः पामीर उच्यतेऽद्यत्वे।
तत्रेदानीं म्लेच्छा वसन्ति देवानितो विनिष्कास्य ॥५१॥
यः प्राक् सुमेरुखण्डः स समरकन्दोऽथ तक्षखण्डो यः।
यश्चार्य्यखण्ड आसीत् स तासकन्दश्च यारकन्दश्च ॥५२॥
मन्दरगिरिर्य आसीद् विलूरतागः स कथ्यतेऽद्यत्वे।
यः श्रृङ्गवान् गिरिः प्रागलतायीत्युच्यते सोऽद्य ॥५३॥
इनशान् खिनधान् शैलः शैलोऽन्यो यावलोनोई।
विरखोईयनस्कोई, स्तानोवोईति माल्यवच्छाखाः ॥
यो गन्धमादनाद्रिः पश्चिमसीमैशियाभूमेः।

अद्यत्वे तं शैलं लोका यूरालनाम्नाऽऽहुः ॥
इत्थं तारास्तूरा अप्रथयन्नत्र तातारे।
शेषाणां तु मयानां मयसोपोटेमियादेशः ॥
आसुरवर्ग उपोत्तमनाम्ना संभाव्यते पुरा कश्चित्।
तत्सहवासादुक्तो मयसोपोत्तम इति ब्रूमः ॥

## (१४) त्रिपुर के अजेय होने के कारण असुरों की स्वर्ग पर विजय होने पर ब्रह्म-विष्टप का तातार-तूरान आदि नामों में परिवर्तन

तार जाति के असुर. तूरों के साथ मिलकर देवों को जीतकर अपने निवास स्थान पर आ गये। वह देश इन दोनों का देश था, इसलिये उन्होंने उसको तार तूर नाम से प्रसिद्ध कर दिया ॥४५ ॥

यह देश तार तूर, तारतर और तातार नाम से क्रमशः प्रसिद्ध हुआ। वे लोग तूर और तुरूष्क थे, उनके प्रान्त क्रमशः तूरान और तुर्की थे ॥४६ ॥

इस स्वर्ग त्रिविष्टप में जितना भाग ब्रह्मविष्टप के नाम से प्रसिद्ध था, वह तूरान नाम से कहा गया जो आजकल तातार देश कहा जाता है ॥४७ ॥

जो स्थान पृथ्वी पर अत्यन्त ऊँचा था वह तार है, और जो उससे भी ऊँचा (सर्वोच्च) प्रदेश था, वह तारतार के नाम से प्रसिद्ध हुआ, जिसे म्लेच्छ लोग तातार के नाम से जानते हैं ॥४८ ॥

प्राचीनकाल में यह तातार नाम का दिव्य लोक था, जहाँ तुरुष्क लोग देवताओं को जीतकर निवास करने लगे। चीन से पश्चिम, भूमध्य सागर से पूर्व तक का यह देश तार और तूर लोगों के द्वारा अधिकार में ले लिया गया ॥४९ ॥

प्राचीन समय में तारासुर के वंशजों द्वारा तारा तम्बोल नाम की यह नगरी बनायी गई, जो आज भी राजधानी है ॥५० ॥

प्राग्मेरु नाम का जो ब्राह्म देश है वह आजकल पामीर कहा जाता है, जहाँ से देवताओं को निकालकर आजकल म्लेच्छ लोग निवास करते हैं ॥५१ ॥

जो पहले सुमेरुखण्ड था, वह समरकन्द है और जो तक्षखण्ड था वह ताशकन्द तथा आर्यखण्ड आजकल यारकन्द कहा जाता है ॥५२ ॥

पहले जो मन्दर नाम का पर्वत था वह आजकल विलूरताग कहा जाता है, और जो श्रृंगवान् गिरि था, वह वर्तमान में अलताघि नाम से कहा जाता है ॥५३ ॥

इनशान्, खिनघान पर्वत और दूसरे यावलोनोई, विरखोई, यनस्कोई और स्तानोबोई पर्वत माल्यवान् पर्वत की शाखायें हैं। एशिया भूमि की पश्चिमी सीमा पर जो गन्धमादन नाम का पर्वत था उसे आजकल लोग यूराल नाम से कहते हैं।

इस प्रकार तातार देश में तार और तूर प्रसिद्ध हुए। शेष मय असुरों का देश मय-सोपोटेमिया देश था।

सम्भवतः प्राचीन समय में कोई उपोत्तम नाम की असुरों की एक जातिविशेष थी। उसके सहवास के कारण मयसोपोत्तम नाम से कहते हैं।

## पश्चिमभारतेऽप्यसुरप्रवेशः।

१५— कालकदौर्हृदमौर्य्याद्यसुरविभागास्तु यत्र देशेऽस्थुः।
सोऽसीरियाप्रदेशः कैलडिया कालकेयानाम्॥
अन्यान्यराजसमये मेशोपोटेमिया इराको वा।
प्रथितः स एव देशो मयराष्ट्रं सामदेशस्तु।

## (१५) पश्चिम भारत में भी असुरों का प्रवेश

कालक, दौर्हद, मौर्य इत्यादि असुरों की जातियाँ जिस स्थान में निवास करती थीं, वह असीरिया प्रदेश था और कालकेय जाति के असुरों का देश कैलडिया प्रदेश था। अन्यान्य राजाओं के समय में मेसोपोटेमिया और ईराक देश प्रसिद्ध हुए और वही देश मयराष्ट्र अथवा साम देश कहलाता है॥५४॥

## देवैरुपसन्नामकपुरत्रयनिर्म्माणम्।

१६— इत्थं स्वर्गे चान्तरिक्षे च पृथ्व्यां काँश्चिद्देशान् देवतादायभूतान्।
धृष्टैरुग्रैश्चासुरैः संगृहीतान् दृष्ट्वा देवा व्यग्रचित्ता बभूवुः॥५५॥
विद्युन्माली तारकाक्षोऽम्बुजाक्षः सामस्तारस्तारकः षड्भिरेतैः।
आर्तान्देवान् रक्षितुं देवमुख्या दुर्गांश्चक्रुश्चोपसन्नामकाँस्त्रीन्॥५६॥
पृथ्व्यामग्निः सोम एषोऽन्तरिक्षे विष्णुः स्वर्गे चोपसत्स्वध्यवात्सुः।
ताँस्त्रीन् देवाश्चासुराः षड्मयाँस्तानाश्रित्य प्राग् घोरमामर्द्दमापुः॥५७॥

## (१६) देवताओं द्वारा उपसत् नाम के पुरत्रय का निर्माण

इस प्रकार स्वर्ग, अंतरिक्ष और पृथ्वी पर देवताओं के भागधेय कुछ देशों को अविनीत और दुस्साहसी असुरों के द्वारा अधिगृहीत देखकर देवता व्याकुल हो गये॥५५॥

विद्युन्माली, तारकाक्ष, अम्बुजाक्ष, साम, तार और तारक इन छः असुरों के द्वारा पीड़ित देवताओं की रक्षा के लिये प्रमुख देवों ने उपसत् नाम के तीन दुर्गों का निर्माण किया॥५६॥

पृथ्वी पर अग्नि, अंतरिक्ष में सोम और स्वर्ग में विष्णु उन उपसतों में निवास करने लगे। देवता लोगों ने उन तीनों देवों का और असुरों ने उन छः मय असुरों का आश्रय लेकर परस्पर घोर युद्ध किया॥५७॥

## त्र्यम्बकेण त्रिपुरध्वंसः।

१७— पश्चाच्छंभुः किञ्चिदुग्रं विचित्रं ब्रह्माण्डाभं स्यन्दनं कारयित्वा।
तत्रारूढः खेचरे खेचरेऽहन् दैत्यानेतान् पूस्त्रये युध्यमानान्॥५८॥
घोरं युध्वा नन्दिना दैत्यराजो विद्युन्माली वज्रतो निर्हतोऽभूत्।

दृष्ट्वा घोरामापदं तां मयोऽसौ वापीमस्यां मायया निर्मिमाय ॥५९ ॥
मृतसंजीवनीं वापीं तारकाक्षसुतो हरिः ।
विनिर्ममेऽमृतमयीं यो मज्जति स जीवति ॥६० ॥
देवैर्युद्धे हन्यमानान् विपन्नान् वाप्यां स्नातान् जीवयामास भूयः ।
विद्युन्माली यो गतेऽह्नि प्रमीतः सोप्यन्येद्युर्योधयामास देवान् ॥६१ ॥
युद्धेऽमीषां निर्हतानां मृतानां वाप्यां स्नातान्नित्यमुत्थानमित्थम् ।
दृष्ट्वा देवाश्चिन्तया व्यग्रचित्ता विष्णुं वापीध्वंसहेतुं व्यजानन् ॥६२ ॥
विष्णुः कृत्वा वार्षभं रूपमुग्रं मायावापीं तां जगाम त्रिपुर्य्याम् ।
वापीबालाँश्चासुरान्मर्द्दयित्वा वापीं पीत्वा नर्द्दयन्नाजगाम ॥६३ ॥
वापीध्वंसाद् ध्वंसितोत्साहवीर्य्याः सर्वेभूवंस्त्रैपुरा दैत्यधीराः ।
मत्वा तत्रोपस्थितामापदं स्वां रक्षार्थं ते युद्धभूमेः परायन् ॥६४ ॥
तेऽपक्रान्ता निन्युरेतां पुरीं स्वामूर्ध्वाकाशे द्राग् महीसागरस्य ।
तत्रैवागाच्छाम्भवं पृष्ठलग्नं तूर्णं दिव्यं स्यन्दनं सैन्ययुक्तम् ॥६५ ॥
दिव्याश्चर्य्यं निर्म्मितं शिल्पिदेवैरारुह्योग्रोऽत्युग्रकर्म्मा रथाग्र्यम् ।
खस्थं शम्भुः खस्थितायां त्रिपुर्य्यां तांस्तान् वीरान् युध्यतो निर्जघान ॥६६ ॥
अत्याश्चर्य्यं खे चरन्तीः पुरीस्ता बाणेनैकेनाभिनत् पुष्ययोगे ।
पुर्य्योऽभूवँस्ता महीसागरेन्तर्मग्नाः भग्नाः पातिताः खण्डखण्डैः ॥६७ ॥
पश्चादग्निर्दाहयामास भूयो हर्म्याण्येषामासुराणां पुराणाम् ।
तत्प्राकारा दग्धदग्धैरंगारैः सार्धं सिन्धौ प्रस्फुटद्भिर्निपेतुः ॥६८ ॥
विद्युन्माली नन्दिना निर्हतोऽभून्निष्प्राणेऽस्मिंस्तेसुरा क्लैव्यमापुः ।
रक्षायास्तेऽन्यानुपायानदृष्ट्वा निस्तारार्थं तारमेवाभिजग्मुः ॥६९ ॥
तारो वीरः पुत्रपौत्रैः समेतो यावच्छक्यं युध्यमानः स पश्चाद् ।
दृष्टोत्साहभ्रंशमात्मीयसैन्ये भग्नाशः सन् युद्धतोऽस्माविरेमे ॥७० ॥

## (१७) शिव द्वारा त्रिपुर-संहार

तत्पश्चात् भगवान् शिव ने कुछ ऊंचे, शक्तिशाली, विचित्र और सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में देदीप्यमान, रथ का निर्माण करवाकर, उस पर आरूढ होकर त्रिपुर में युद्ध करते हुए इन दैत्यों को आकाश ही आकाश में (ऊपर-ऊपर ही) विचरण करते हुए मार दिया ॥५८ ॥

घोर युद्ध करके शिवगण नन्दी ने दैत्यराज विद्युन्माली का संहार किया। इस घोर आपत्ति को देखकर मय असुर ने माया से एक वापी का निर्माण किया ॥५९ ॥

तारकाक्ष के पुत्र हरि ने मृतसंजीवनी (मृत को पुनर्जीवित करने वाली), अमृतमयी वापी बनाई, इसमें जो व्यक्ति डुबकी लगाता है, वही पुनर्जीवित हो जाता है ॥६० ॥

# अथार्यदासीयाख्यो द्वितीयः

# प्रक्रम आरभ्यते

## (१) भारतीयार्य्याणां मौलिकभारतीयत्वसिद्धान्ताद् वैदेशिकत्वमतखण्डनम् ।

ओंकार एष येषामविशेषान्मन्त्र आराध्यः ।
येषां भिन्नमतानामप्यत्रास्त्येकबन्धुत्वम् ॥१ ॥
येषां शास्त्रं वेदश्चातुर्वर्ण्ये विभाजितो धर्म्मः ।
धेनुर्गङ्गाऽऽराध्या तेषां देशोऽस्ति भारतं वर्षम् ॥२ ॥
आर्य्यास्तेऽमी उदिताश्चातुर्वर्ण्ये विभाजिता लोकाः ।
तेषां स्वोऽयं देशो न तु परदेशादिहागता एते ॥३ ॥
पूर्वसमुद्रारब्धो देशो यः पश्चिमाब्धिपर्य्यन्तः ।
पूर्वोऽस्यार्य्यावर्तः पश्चिम आर्य्यायणं भागः ॥४ ॥

# आर्यदासीय नामक

# द्वितीय प्रक्रम

## (१) भारतीय आर्य मूलरूप से भारतीय थे, इस सिद्धान्त से विदेशी होने के मत का खण्डन

जिन भारतीय आर्यों का विशेष रूप से "ओंकार" ही आराध्य मन्त्र था तथा भिन्न-भिन्न मतावलम्बियों में भी एक भ्रातृत्वभाव था ॥१ ॥

जिनका शास्त्र वेद है, चार वर्णों में जिनका धर्म विभाजित है, गाय और गंगा जिनकी आराध्या हैं, ऐसे आर्यों का देश भारतवर्ष है ॥२ ॥

ये आर्य सभ्य थे, ये लोग चार वर्णों में विभाजित थे, उनका यह स्वयं का देश था, वे किसी अन्य देश से यहां आये हुए नहीं हैं ॥३ ॥

पूर्व-समुद्र (चीन सागर) से लेकर पश्चिम-समुद्र (लालसागर) तक का भाग भारतवर्ष था, जिसका पूर्वी भाग आर्यावर्त और पश्चिमी भाग आर्यायण कहलाता था ॥४ ॥

(२) एशियामध्यदेशादागतानामार्य्यवीराणां भारतवर्षीयमूलनिवास्यनार्य-जातिपरिभावकत्वं पञ्चभिर्हेतुभिरेके मन्यन्ते।

प्राहुः केचिद् भारते पूर्वमासन् वन्या जाल्मास्तैरनार्य्यैर्नियुध्य।
जित्वा चैतान्भारतेऽस्मिन् न्यवात्सुः पामीराद्रेरागता आर्यवीराः ॥१ ॥
योऽद्रिर्विलूरतागो मुस्तागो वा तयोश्च पश्चिमतः।
जम्बूनदीसदेशेऽत्युच्चे न्यूषुर्य आर्य्याः प्राक् ॥२ ॥
ते खलु भारतवर्षेऽभ्याक्रम्यैतत् प्रदेशसंभूतान्।
वासान्निहत्य जयिनो भारतवर्षनिवासिनोऽभूवन् ॥३ ॥
यद्वत् पूर्व्यान् स्काटलेण्डप्रसूतान् हत्वा तत्र न्यूषुरन्ये प्रवीराः।
एवं मन्ये भारते भारतीयान् वन्यान् जित्वा सभ्यवर्णा इहाऽस्थुः ॥४ ॥
ये हीदानीं भारते भारतीयाः सभ्या एते सन्ति वैदेशिकास्ते।
पञ्चैतस्मिन् हेतवः सन्ति वादे तात्पर्य्यस्य ग्राहकास्तान् वदामः ॥५ ॥
आर्य्याः सर्वे रोमका यावना वा पूर्वं पूर्वोदक्प्रदेशादुपेताः।
देशे देशे तत्र तत्र न्यवात्सुः सेत्थं ख्यातिः श्रूयते पूर्वकालात् ॥६ ॥
आदिस्थां पारसीकोपदेष्ट्राऽवेस्ताग्रन्थे ह्यैर्य्यनम्बीज उक्तम्।
मन्ये स स्यादेष पामीरदेशस्तत्रैवार्य्याः पूर्वमासन् वसन्तः ॥७ ॥
१।३०।९ अनुप्रत्नस्यौकसो हुवे तुवि—
प्रतिनरम्। यं ते पूर्वं पिताहुवे ॥८ ॥
अत्र प्रत्नस्यौकसो वर्णनेन प्राप्ता एते भारतीया विदेशात्।
प्रत्नं ह्येषां धाम पामीरमासीन्मन्ये नूत्नं भारतं वर्षमेतत् ॥९ ॥
ओघोत्थाने पूर्वकाले कदाचिद् यस्मान्नावोदग् गिरेः पारमायन्।
तस्मान्मन्येऽत्रागता उत्तरात् ते वेदग्रन्थे तच्छ्रुतं पारयानम् ॥१० ॥
"मनवे हवै प्रातरवनेग्यमुदकमाजह्रुः।
तस्य मत्स्यः पाणि आपेदे ॥स औघ
उत्थिते नावमापेदे। तं स मत्स्य उपन्या पुप्लुवे।
तस्य श्रृङ्गे नावः पाशं प्रति मुमोच।
तेनैतमुत्तरं गिरिमतिदुद्राव तदप्येतदुत्तरस्य
गिरेर्मनोरवसर्पणम्। ओघो हताः सर्वाः प्रजा
निरुवाह। अथेह मनुरेवैकः परिशिशिषे"।
वेदग्रन्थे वर्णितं यन्नियुद्धं तच्चात्रत्यैः प्रागसभ्यैः सहैषाम्।
सभ्यानां स्यादागतानां विदेशात् जित्वा चैतान् भारते ते न्यवात्सुः ॥

एतन्मतप्रत्याक्षेपः । तदुपोद्बलकहेतूनामप्रामाण्यात् ।
इत्थं केचिद् भारते भारतीयानेतान् सभ्यान् हन्त पामीरदेशात् ।
प्राप्तानाहुः किन्तु मन्ये तदेषां मिथ्याक्लृप्तं भ्रान्तमस्त्यप्रमाणम् ॥१ ॥
ख्यातिस्तावन्न प्रमाणं स्वतन्त्रा यावत्तस्मिन्नान्यदस्ति प्रमाणम् ।
ये त्वत्रान्ये हेतवः केचिदुक्ता हेत्वाभासास्तेऽखिला न प्रमाणम् ॥२ ॥
पारस्यानामैर्य्यनम्बीज उक्तो योऽयं देशः सोन्य आर्य्याणकः स्यात् ।
तत्राप्यासन् प्राक् तुषारप्रपाता येभ्यो लोका भूयसासन् विपन्नाः ॥३ ॥
तुषारवर्षैर्बहुलैस्तमकाण्डनिपातिभिः ।
आर्य्याणाकाभिधे देशे विपन्नं केचिदूचिरे ॥४ ॥
प्रत्नं त्वोकः स्वं शुनःशेप एतत् प्रीतिप्राप्त्यै स्मारयत्यागताय ।
इन्द्रायेन्द्रः प्रागजीगर्तयज्ञे हूतः प्रीतोऽनेकधाऽवाप हव्यम् ॥५ ॥
ओकः प्रत्नं स्वर्गरूपं यदत्र व्याचष्टेऽसौ सायणस्तावतापि ।
इन्द्रस्याजीगर्तयज्ञे गतस्य प्रत्नौकस्तद् भाव्यते न त्वमीषाम् ॥६ ॥
शौनःशेपो मन्त्र एष ह्यमीषां सर्वार्य्याणां प्रत्नमोकोऽविशेषाद् ।
पामीरं तल्लक्षयत्येवमुक्तिः पाश्चात्यानां साहसाद् भ्रान्तिमूलात् ॥७ ॥
पुराणमोकः सख्यं शिवं वां युवोर्नराद्रविणां जाह्नाव्याम् ।
पुनः कृण्वानाः सख्या शिवानि मध्वा मदेम सहनू समानाः ॥८ ॥"
(३ ।५९ ।६ ।)

विश्वामित्रो जाह्नवीप्रान्तक्लृप्तां राजस्थाने स्वे कृतां यज्ञशालाम् ।
त्यक्त्वाऽरण्ये स्वाश्रमं कल्पयित्वा यज्ञं धत्ते पूर्वसाम्येन क्लृप्तम् ॥९ ॥
सर्वेऽप्यार्य्यास्तावता प्रत्नमोकस्त्यक्त्वाऽत्रैता इत्यसाधुः प्रवादः ॥१० ॥
यद्वै नावोदगगिरेः पारयानान्मन्यन्ते ते पारयानं हिमाद्रेः ।
तच्च भ्रान्तं सा हि नावाभिपत्तिः पामीरादत्युत्तरे पश्चिमेऽभूत् ॥११ ॥
आर्मीन्याख्ये म्लेच्छदेशे गिरिर्य्योऽरारातो भात्यार्कनौस्तस्य पादे ।
दुद्रावाद्रौ तत्र नावा मनुः प्राग् म्लेच्छे देशेऽस्ति प्रसिद्धिस्तथैव ॥१२ ॥
नायं शैलो नापि देशोऽयमासीत् प्राचामेषां प्राक्तनी वासभूमिः ।
तस्मादेषौघश्रुतिः प्राक्तनानां पूर्वावासद्योतिका नोपपन्ना ॥१३ ॥
वेदग्रंथे वर्णितं यत् समीकं तच्चानार्य्यैर्भारते पूर्वजातैः ।
वीरार्य्याणां भारतेऽभ्यागतानामासीत् पूर्वं पाञ्चनद्यप्रदेशे ॥१४ ॥
इत्थं प्राहुः पण्डिता केऽपि तेषामुक्तं मन्ये भ्रान्तमेतन्नितान्तम् ।
नार्य्या वीरा भारतस्थाननार्य्यान् निर्वास्य प्राग् भारतेऽस्मिन् न्यवात्सुः ॥१५ ॥
सर्वाण्येवैतानि युद्धानि वेदाख्यातान्यासन् यैर्य्यथा यत्र येषाम् ।
स्वर्गख्यातावस्ति तेषां विशेषादुक्तिः किञ्चित् त्वत्र चोदाहरामः ॥१६ ॥

## (२) आर्यवीरों द्वारा मध्य एशिया से आकर भारतवर्ष के मूल निवासी अनार्य जाति को पराजित करने के सम्बन्ध में कुछ लोगों द्वारा प्रस्तुत पाँच कारण

कुछ लोग कहते हैं कि प्राचीनकाल में भारतवर्ष में जंगली और जाल्म (दुष्ट-लुटेरे) लोग निवास करते थे। पामीर देश से आये हुए आर्य वीर इन जंगली लोगों को पराजित करके यहाँ निवास करने लगे ॥१॥

जम्बू नदी के समीप विलूरताग और मुस्ताग नाम के पर्वतों के पश्चिमी भाग की अत्यन्त ऊँचाई पर जो प्रदेश हैं वहाँ प्राचीन आर्य निवास करते थे ॥२॥

वे भारतवर्ष पर आक्रमण करके इस प्रदेश में जन्मे अनार्यों को जीत कर भारत में निवास करने लगे ॥३॥

जिस प्रकार प्राचीन काल में स्कॉटलैण्ड में उत्पन्न जाति के लोगों को मार कर अन्य वीर लोग वहाँ निवास करने लगे उसी प्रकार मैं मानता हूँ कि भारत में भी भारतीय जंगली जाति के लोगों को जीत कर सभ्य जाति के लोग यहां निवास करने लगे ॥४॥

वर्तमान समय में भारतवर्ष में जो सभ्य भारतीय रहते हैं, वे बाहर से आये हुए विदेशी हैं, इस वाद के पांच कारण हैं, इनको मानने वाले लोगों के मत को हम यहां कहते हैं ॥५॥

(१) प्राचीनकाल से ही यह ख्याति प्रचलित है कि समस्त आर्य लोग प्राचीन समय में, चाहे वे रोमक थे अथवा यवन, प्राचीन काल में पूर्वी जलप्रदेशों से अकर भिन्न भिन्न स्थानों पर निवास करने लगे ॥६॥

पारसियों के उपदेशग्रन्थ "जेन्द अवेस्ता" में पारसियों के आदि निवासस्थान का नाम "ऐर्य्यनबीज" बताया गया है। अतः मैं मानता हूँ कि यही पामीर देश था, जहाँ प्राचीन काल में आर्य लोग निवास करते थे ॥७॥

ऋग्वेद में लिखा है—"अपने पुराने स्थान से अनेक भक्तों के पास जाने वाले हे इन्द्र !मैं तुम्हें बुलाता हूँ , तुम्हें मेरे पिता भी मुझसे पहले बुला चुके हैं॥" (१/३०/९) ॥८॥

यहाँ प्राचीन निवासस्थान का वर्णन करने से स्पष्ट होता है कि भारतीय विदेशों से आये थे, अतः मैं मानता हूँ कि यह प्राचीन स्थान पामीर प्रदेश था और भारतवर्ष इनका नवीन निवासस्थान है ॥९॥

प्राचीनकाल में जलप्लावन के उत्पन्न होने पर मनु जिस **उत्तर गिरि** से पार नाव को ले गये थे, मैं मानता हूँ कि उसी उत्तर दिशा से आर्य यहाँ आये ऐसा वेदग्रन्थों में उनका पारगमन सुना (लिखा) गया है ॥१०॥

"प्रातःकाल मनु (मनु के लिए) सन्ध्योपासनार्थ जल लेने गये, उनके हाथ में मछली आ गई। जलप्लावन के उत्पन्न होने पर मनु नाव पर आरूढ़ हुए और मत्स्य उनके पास आ गया, जिसके सींग से मनु ने उस नाव को बांध दिया और उस नाव से मत्स्य मनु को उत्तर गिरि के पार ले गया। तभी से इस उत्तरगिरि को "मनु का अवसर्पण" कहा जाता

है। जलप्लावन से सम्पूर्ण प्रजा जलमग्न हो गई। उस जलप्लावन में अकेले मनु ही जीवित रहे॥" (ऐसा शतपथ. के मनूपाख्यान में लिखा है)।

विदेशों से आये सभ्य जाति के लोगों का यहाँ रहने वाले असभ्य लोगों के साथ युद्ध हुआ जिनको जीत कर विदेशी यहाँ आकर निवास करने लगे। यह युद्ध वेदग्रन्थों में द्वन्द्वयुद्ध के नाम से वर्णित हैं॥

इस मत के समर्थन में प्रस्तुत कारणों के अप्रामाणिक होने के कारण इस मत का खण्डन किया जाता है।

खेद की बात है कि कुछ लोग भारत में निवास कर रहे इन्हीं भारतीय सभ्य लोगों को पामीर देश से आये हुए मानते हैं, किन्तु मैं मानता हूँ कि इनकी यह मिथ्या कल्पना है, अप्रामाणिक भ्रान्त धारणा है॥१॥

इस मत के मिथ्या होने का कारण है - इसमें ख्याति अर्थात् लोकश्रुति को प्रमाण माना गया है, जो प्रमाण नहीं होती है। ख्याति स्वतंत्र होती है। इस विषय में जितने भी अन्य प्रमाण बताये गये हैं वे हेतु न होकर हेत्वाभास मात्र हैं। अत: वे सभी प्रमाण नहीं है॥२॥

पारसियों का जो "ऐर्य्यनबीज" नाम का देश बताया गया है वह कोई अन्य ही "आर्य्याणक" देश होगा। वहाँ भी प्राचीन समय में हिमपात हुए हैं, जिनमें बहुत से लोग मारे गये थे॥३॥

कुछ लोग कहते हैं कि इस प्रकार असमय में और अनेक बार हुए हिमपातों से आर्याणक नाम का देश नष्ट हो गया था॥४॥

प्राचीन समय में अजीगर्त के यज्ञ में बुलाये जाने पर आये हुए इन्द्र को प्रसन्न करने के लिए शुन:शेप ने प्राचीन निवासस्थान का स्मरण कराते हुए इन्द्र को प्रसन्न किया और इन्द्र ने प्रसन्न होकर अनेक बार हवि पदार्थ प्राप्त किये॥५॥

यहाँ जिस प्राचीन निवासस्थान का वर्णन किया गया है, सायण ने इसे स्वर्ग रूप बताया है। फिर भी वह प्राचीन घर अजीगर्त के यज्ञ में गये हुए इन्द्र का प्राचीन घर था न कि इन आर्यों के प्राचीन घर का वर्णन है॥६॥

शुन:शेप से सम्बद्ध इस मन्त्र में सभी आर्यों के सामान्य रूप से प्राचीन निवास का वर्णन किया गया है। पाश्चात्यों ने दुस्साहसपूर्वक इस प्राचीन घर से पामीर देश को लक्षित किया है, यह उनकी भ्रान्त धारणा है॥७॥

ऋग्वेद में लिखा है — "हे नरो ! तुम्हारा प्राचीन स्थान और तुम्हारी पुरानी मित्रता कल्याणकारी है। तुम्हारा धन नदी (सिन्धु) के पास रखा है अत: तुम पुन: कल्याणकारी मित्रता करते हुए मित्रता के भाव से एक साथ मिलकर मधुर रस का पान करते हुए आनन्दित होओ॥ (३/५८/६) ॥८॥

विश्वामित्र ऋषि ने राजस्थान में जाह्नवी के किनारे बनाई गई अपनी यज्ञशाला को छोड़कर जंगल में अपना आश्रम बनाया तथा पूर्ववत् यज्ञ इत्यादि कार्य किये॥९॥

अतः यदि कोई विद्वान् अपने प्राचीन निवासस्थान को छोड़कर अन्यत्र जाकर रहने लग जाता है और वह अपने प्राचीन निवासस्थान का वर्णन करे तो इसका तात्पर्य यह लगाना कि सभी विद्वान् प्राचीन स्थान को छोड़कर यहाँ आये, यह अनुचित प्रलाप मात्र ही है ॥१० ॥

और जो नाव से उत्तरगिरि के पार जाते हुए को हिमालय पर्वत के पार जाना मानते हैं, यह भी उनकी एक भ्रान्त धारणामात्र ही है। यह जो नाव की घटना है वह पामीर से भी उत्तर-पश्चिमी भाग में घटी थी ॥११ ॥

आर्मीनिया नाम के म्लेच्छ देश में अरारात नाम का पर्वत है, उसकी तलहटी में "आर्कनौ" नाम का स्थान सुशोभित है। प्राचीन समय में मनु नाव द्वारा इसी पर्वत पर दौड़े थे, ऐसा म्लेच्छदेशों में प्रसिद्ध है ॥१२ ॥

परन्तु न तो यह पर्वत और न ही यह प्रदेश उन प्राचीनों की प्राचीन निवासभूमि है। इसलिए यह औधश्रुति प्राचीनों के पूर्व निवास की द्योतिका है ऐसा उचित नहीं है ॥१३ ॥

भारत में उत्पन्न आर्यों के साथ जिस समीक नाम के युद्ध का वर्णन वेद ग्रन्थ में मिलता है, वह पंचनद (पंजाब) प्रदेश में हुआ था, जो भारत में आये वीर आर्यों का युद्ध था, ऐसा कुछ विद्वान् कहते हैं। परन्तु उनकी उक्ति भ्रान्त धारणा मात्र है, क्योंकि आर्य वीरों ने भारत-स्थित अनार्यों को निकाल कर भारत में निवास नहीं किया था ॥१४-१५ ॥

वेद ग्रन्थों में वर्णित ये सभी युद्ध, जिनके साथ, जिस तरह, जहाँ और जिनके थे, उन सबका वर्णन "स्वर्गख्याति" में विशेष रूप से किया गया है, यहाँ तो उनमें से कुछ का उदाहरण मात्र दिया गया है ॥१६ ॥

## (३) भारतीयानां विदेशादागतत्वे हेतुत्वेन परोपन्यस्तस्य वेदोक्त-संग्रामस्य हेत्वाभासत्वम्।

## (३) भारतीयों का विदेश से आगमन हुआ, इस सम्बन्ध में वैदिक ग्रन्थों में उक्त देवासुरसंग्राम को कारण रूप बताया जाना हेतु नहीं, हेत्वाभास मात्र होना

### (४) "तत्रादौ पुरायुगीयानां नाराणां संक्षेपतस्त्रैविध्यम्।"

अखिला नराः पुरात्वे त्रेधा भिन्नाः प्रधानतो ह्यभवन्।
(१) (२) (३)
देवा अथ च मनुष्या देवविरोधात् त्वदेवाश्च ॥१ ॥
(१)
अत्युन्नतविज्ञानाः प्रभाववन्तोऽभवन् देवाः।
(२)
विज्ञानदुर्बला अपि बहुलप्रज्ञा महाबला असुराः ॥२ ॥
(३)
साधारणी तु जनता मनुष्यनाम्ना प्रतीताऽऽसीत्।

१ २ ३ ४
तत्रादेवा आसन् दानवा दैत्याश्च दस्यवः पणयः ॥३॥
अफरीकाद्या देशा दैत्यानां दानवानां च।
फीनीशिया पणीनां दस्यूनां हेमकूटाद्याः ॥४॥
अथ देवानां यावान् देशः सा द्यौः स हि स्वर्गः।
यस्त्विह मनुष्यदेशः सा पृथ्वी भारतं वर्षम् ॥५॥
यद्यप्यासन् स्वर्गे स्वर्णरसंज्ञा अदेवदेवा अन्ये।
किंतु न तेषां देशो भारतवर्षं मनोः प्रजा नैताः ॥६॥

## (४) इनमें सर्वप्रथम संक्षेप रूप में प्राचीन लोगों का त्रैविध्य-वर्णन

प्राचीनकाल में मनुष्य प्रधान रूप से तीन भागों में विभाजित थे। ये थे— देव, मनुष्य और देवों का विरोध करने वाले अदेव (राक्षस) ॥१॥

देवता अत्यन्त उन्नत विज्ञान से सम्पन्न और प्रभावशाली थे, जबकि असुर अत्यधिक बुद्धिमान्, महाबलशाली थे परन्तु विज्ञान के सम्बन्ध में अत्यन्त दुर्बल थे ॥२॥

साधारण जनता मनुष्य के नाम से पहचानी जाती थी। अदेवों में भी चार जातियाँ थीं — दानव, दैत्य, दस्यु और पणि ॥३॥

इनमें अफरीका इत्यादि देश दैत्यों का तथा दानवों का देश था, जबकि फिनीशिया पणियों का तथा हेमकूट इत्यादि देश दस्युओं का निवासस्थान था ॥४॥

देवताओं का जितना प्रदेश था, वह द्यौ था वही स्वर्ग कहा गया है। जो मनुष्यों का देश है, वही पृथ्वीलोक है और वह भारतवर्ष है। (यह प्रसंग त्रैलोक्यप्रसंग में स्पष्ट किया जा चुका है) ॥५॥

यद्यपि स्वर्ग में स्वर्ग के मानव नाम से पहचाने जाने वाले अदेवदेव (मनुष्य देव) निवास करते थे, परन्तु उनका देश यह भारतवर्ष नहीं है और वे मनु की सन्तान भी नहीं थे ॥६॥

## वेदोक्तसंग्रामाणामारम्भकनिमित्तभेदात्— पाञ्चविध्यम्

वेदग्रन्थे कथिताः समराः सर्वेऽपि पञ्चभेदाः स्युः।
१ २ ३ ४ ५
देवानां तैः पणिभिर्दानवदैत्यैश्च दस्युभिश्चार्य्यैः ॥१॥
सूर्य्यश्चन्द्रः पृथिवी गावश्चेति हि चतुष्टयं तेषाम्।
देवानमसुरैः सह निमित्तमन्योन्यसंमर्द्दे ॥२॥
देवाः सूर्य्ये दासैः, पणिभिर्गोष्वद्रिसोमके दैत्यैः।
क्षित्यर्थे दानवकैरार्य्यैर्युयुधुः प्रकीर्णविषयेषु ॥३॥

आर्य्याणां सममार्य्यैं संघर्षो नातिबहुलोऽभूत्।
पण्यादिभिस्त्वनार्य्यैश्चिरहानिकरा हि संगरा घोराः ॥४॥
तेष्वपि विशेषतो द्वे युद्धे आस्तां महारम्भे।
भूम्यर्थे संग्रामाः सूर्य्यार्थे दस्युयुद्धानि ॥५॥
इत्थं पञ्चविधा ये संग्रामा यत्र तत्रासन्।
सर्वेषु तेषु देवा एकत आसन्नथान्यतोऽदेवाः ॥६॥

## (५) वेदोक्त संग्रामों के आरम्भक निमित्त भेद से पांच प्रकार

वेदग्रन्थ में वर्णित समस्त युद्ध पांच प्रकार के बताये गये हैं। ये युद्ध देवों के पणियों के साथ, दानवों के साथ, दैत्यों के साथ, दस्युओं के साथ और आर्यों के साथ हुए ॥१॥

देवों और असुरों में परस्पर सूर्य, चन्द्र, पृथ्वी और गायों को लेकर घोर युद्ध हुआ ॥२॥

देवों का दास जाति के साथ सूर्य के सम्बन्ध में युद्ध हुआ, पणियों के साथ गायों के निमित्त, दैत्यों के साथ सोम पर्वत को लेकर, दानवों के साथ भूमि के लिए और आर्यों के साथ विभिन्न विषयों को लेकर युद्ध हुए ॥३॥

आर्यों के साथ आर्यों का जो युद्ध हुआ, वह अधिक भयंकर नहीं हुआ, परन्तु आर्यों के पणियों के साथ तथा अनार्यों(असभ्यों) के साथ जो युद्ध हुए वे अत्यन्त भीषण और दीर्घकालीन हानि करने वाले थे ॥४॥

इन घोर युद्धों में भी दो महायुद्ध अधिक भीषण युद्ध थे। ये घोर संग्राम भूमि के लिए तथा सूर्य के निमित्त हुए जो दस्युओं के साथ हुए थे ॥५॥

इस प्रकार जहाँ तहाँ समय समय पर ये पांच प्रकार के युद्ध हुए, जिन सभी में देवता एक तरफ और अदेव एक तरफ रहते थे ॥६॥

## (६) विप्रकीर्णोऽर्थे देवानामार्य्यैः संग्रामः।

आर्य्याणां क्वचिदार्य्यैः संग्रामाः केचिदासन् प्राक्।
सोमहता गुरुपत्नी यथेन्द्रवरुणाभिमर्दहेतुरभूत ॥१॥
गुर्वङ्गिरो द्वेषवशाद् भृगुस्तदा सोमस्य पक्षं जगृहे वृतोऽसुरैः।
भृगोः पितासौ वरुणो भृगुं गतो याज्यो गुरोरिन्द्र इमं गुरुं गतः ॥२॥
देवेश इन्द्रो वरुणोऽसुरेशस्ततश्च देवासुरयोः प्रमर्दः।
गन्धर्वराज्याश्रितमन्त्रिसभ्याः समेत्य तन्निर्णयमत्र चक्रुः ॥३॥
तेऽवदन् प्रथमा ब्रह्मकिल्विषेऽकूपारः सलिलो मातरिश्वा।
वीळूहरास्तप उग्रो मयोभूरापो देवीः प्रथमजा ऋते ॥४॥(१०/१०९)
"सोमो राजा प्रथमो ब्रह्मजायां पुनः प्रायच्छदहृणीयमानः।
अन्वर्तिता वरुणो मित्र आसीदग्निर्होता हस्तगृह्या निनाय" ॥५॥(१०।१०९२)
सोमान्तःपुरतोऽग्निर्मनुष्यपो ब्रह्मजायां ताम्।

तारां करे गृहीत्वा गुरवे प्रत्यर्पयामास ॥६ ॥
“हस्तेनैव ग्राह्य आधिरस्या ब्रह्मजायेयमिति चेदवोचत।
न दूताय प्रह्ये तस्थ एषा तथा राष्ट्रं गुपितं क्षत्रियस्य ॥७ ॥
देवा एतस्यामवदन्त पूर्वे सप्त ऋषयस्यपसे ये निषेदुः ।१ ।
भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता दुर्धां दधाति परमे व्योमन् ॥८ ॥
ब्रह्मचारी चरति वेविषद् विषः स देवानां भवत्येकमङ्गम्।
तेन जायामन्वविन्दद् बृहस्पतिः सोमेन नीतां जुह्वं न देवाः ॥९ ॥
पुनर्वै देवा अददुः पुनर्मनुष्या उत।
राजानः सत्यं कृण्वाना ब्रह्मजायां पुनर्ददुः ॥१० ॥
पुनर्दाय ब्रह्मजात्यां कृत्वा देवैर्निकिल्विषम्।
ऊर्जं पृथिव्या भक्त्वा योरुगायमुपासते ॥११ ॥
आथर्वणे च पञ्चमकाण्डे सूक्ते तु सप्तदशे।
ताराहरणाख्याने मन्त्रा एकादशान्ततोऽधीताः ॥१२ ॥
तत्राकूपाराद्यैस्तदा, व्यवस्थापकैः सभ्यैः।
ब्रह्मस्त्रीसंबन्धे ध्रुवा व्यवस्थापिता नीतिः ॥१३ ॥
ब्राह्मणजायापहता राष्ट्रे जनयतितरां बहून् दोषान्।
ब्राह्मणजाया तस्मादत ऊर्ध्वं नापहरणीया ॥१४ ॥
“यामाहुस्तारकैषा विकेशीति दुच्छुनां ग्राममवपद्यमानाम्।
सा ब्रह्मजाया विदुनोति राष्ट्रं यत्र प्रापादिशश उल्कुषीमान् ॥१५ ॥
ये गर्भा अवपद्यन्ते जगद् यच्चापलुप्यते।
वीरा ये तृह्यन्ते मिथो ब्रह्मजाया हिनस्ति तान् ॥१६ ॥
उत यत् पतयो दश स्त्रियाः पूर्वे अब्राह्मणाः।
ब्रह्मा चेद्धस्तमग्रहीत् स एव पतिरेकधा ॥१७ ॥
ब्राह्मण एव पतिर्न राजन्यो न वैश्यः।
तत् सूर्य्यः प्रब्रुवन्नेति पञ्चभ्यो मानवेभ्यः ॥१८ ॥
नास्य जाया शतवाही कल्याणी तल्पमाशये।
यस्मिन् राष्ट्रे निरुध्यते ब्रह्मजाया चित्या ॥१९ ॥
न विकर्णः पृथुशिरास्तस्मिन् वेश्मनि जायते।
नास्य क्षता निष्कग्रीवः सूनानामेत्यग्रतः ॥२० ॥
नास्य श्वेतः कृष्णकणा धुरियुक्तो महीयते।
नास्य क्षेत्रे पुष्करिणी नाण्डीकं जायते विसम् ॥२१ ॥

नास्मै पृश्निं विदुहन्ति येऽस्या दोहमुपासते।
यस्मिन् राष्ट्रे निरुध्यते ब्रह्मजाया चित्या॥२२॥
नास्य धेनुः कल्याणी नानड्वान् सहते धुरम्।
विजानिर्यत्र ब्राह्मणो रात्रिं वसति पापया॥२३॥

## (६) विभिन्न विषयों को लेकर देवों का आर्यों के साथ संग्राम

पुराकाल में आर्यों के आर्यों के साथ भी युद्ध हुए हैं, जो चन्द्रमा द्वारा गुरु (बृहस्पति) की पत्नी का हरण करने तथा इन्द्र और वरुण के परस्पर मर्दन के कारण हुए॥१॥

गुरु बृहस्पति से महाद्वेष होने के कारण असुरों के साथ भृगु (शुक्र) ने उस युद्ध में चन्द्रमा का पक्ष लिया। भृगु के पिता वरुण ने भृगु का अनुसरण किया तथा बृहस्पति के यजमान इन्द्र बृहस्पति के अनुकूल हुए॥२॥

इस प्रकार देवाधिपति इन्द्र तथा दैत्याधिपति वरुण में घोर देवासुरसंग्राम हुआ। गन्धर्व राज्य में निवास करने वाले सभ्य मंत्रियों ने मिलकर इस युद्ध में आकर कुछ निर्णय किया॥३॥

ऋग्वेद में लिखा है — "वे प्रमुख देव बृहस्पति के पाप के विषय में बतलाते हैं। दूर स्थित सूर्य, जल देवता वरुण व्यापक वायु तेज से युक्त हैं। उग्ररूप सूर्य, सुखदायक सोम और दिव्य गुणयुक्त जल सत्य से ही सर्वप्रथम प्रकट हुए॥ (१०/१०९/१)॥४॥

मुख्य राजा सोम ने बृहस्पति की पतिव्रता पत्नी को प्रकट रूप में बृहस्पति को प्रदान कर दी। वरुण और मित्र ने इसका अनुमोदन किया। अनन्तर होता अग्नि हाथ से पकड़ कर पत्नी को ले गये॥ (१०/१०९/२)॥१५॥

मनुष्यों की रक्षा करने वाले अग्नि सोम के अन्तःपुर से गुरुपत्नी तारा को हाथ से पकड़कर ला कर गुरु को समर्पित कर दिया॥६॥

अथर्ववेद के पंचम मण्डल में "ताराहरणाख्यान" में कहा गया है :—

"इसका आदेश है कि यह हाथ (पाणिग्रहण-विधि) से ही ग्रहण की जावे। यदि यह ब्राह्मण की पत्नी है तो यह दूत के द्वारा ले जाने योग्य नहीं है। ऐसा करने पर ही राजा का राष्ट्र सुरक्षित हो सकता है॥७॥

पूर्वकाल में इस विषय में देवों ने कहा है तथा जो तप करने के लिए बैठते हैं, उन सप्त ऋषियों ने भी वैसा ही कहा है। ब्राह्मण की पत्नी अपहरण किए जाने पर भयंकर हो जाती है और परम धाम में भी कष्टकारिणी होती है॥८॥

ब्रह्मचारी प्रजाओं की सेवा करता हुआ जगत् में विचरण करता है। वह देवों का एक अंग होता है। उसी ब्रह्मचर्य से बृहस्पति ने भार्या को प्राप्त किया है, जिस प्रकार देव सोम द्वारा लाई गई आहुति को प्राप्त करते हैं॥९॥

(इस नियम के आधार पर) देवों ने (ब्राह्मणस्त्री को) पुनः दिया, मनुष्यों ने पुनः दिया। सत्य का पालन करने वाले राजालोग भी ब्राह्मणपत्नी को पुनः देते हैं॥१०॥

देवों द्वारा पापरहित कर के ब्राह्मण पत्नी पुनः दी जाकर पृथिवी की ऊर्जा का विभाग करके, बड़ी प्रशंसा करने योग्य देवता की (ब्राह्मण) उपासना करते हैं" ॥११ ॥

अथर्ववेद के पंचम काण्ड के सत्रहवें सूक्त में "ताराहरणाख्यान" के सम्बन्ध में ग्यारह मन्त्र पढ़े गए हैं ॥१२ ॥

तब वहाँ प्रमुख देवों ने, सभ्यों ने तथा व्यवस्थापकों ने स्त्री के सम्बन्ध में एक निश्चित नीति का निर्धारण किया ॥१३ ॥

उनकी नीति के अनुसार ब्राह्मण की पत्नी अपहरण किए जाने पर राष्ट्र में अनेक प्रकार की आपत्तियों को उत्पन्न करने वाली होती है (आपत्तिकारिणी हो जाती है) । इसलिए ब्राह्मण पत्नी का इसके पश्चात् अपहरण न किया जाये ॥१४ ॥

"जिसको ग्राम पर विपत्ति लाने वाली कहते हैं, ऐसी यह बन्धनों से मुक्त तारका है। ब्राह्मण की पत्नी राष्ट्र को विशेष रूप से उसी प्रकार हिला देती है (घोर आपत्ति में डाल देती है), जिस प्रकार उल्का-पतन से राष्ट्र (ग्राम) हिल जाता है (उल्का-पतन राष्ट्र के लिए एक दुश्चिह्न माना गया है) ॥१५ ॥

राष्ट्र में जो गर्भ गिरते हैं (बालकों की अकाल मृत्यु होती है), जो चलने वाले प्राणी नाश को प्राप्त होते हैं, जो वीर परस्पर लड़ते हैं, उनको ब्राह्मण की पत्नी ही मारती है ॥१६ ॥

ब्राह्मणभिन्न (अन्य वर्ण) की स्त्रियों के दस पति (अनेक) होते हैं, परन्तु यदि ब्राह्मण उसका (स्वयं की पत्नी का) हाथ पकड़ता है, तो वह उसका एक बार ही पति होता है। (ब्राह्मणभिन्न वर्ण में स्त्री के अनेक विवाह हो जाते हैं परन्तु ब्राह्मणी स्त्री का एक ही विवाह किया जाना नीति है) ॥१७ ॥

ब्राह्मण ही एक पति है, वैश्य और क्षत्रिय नहीं, ऐसा सूर्य पांचों मानवों (चार वर्ण और निषाद) को कहता हुआ चलता है। (ऐसा पंच मानवों के लिए शाश्वत नियम है)।।१८ ॥

जिस राष्ट्र में ब्राह्मण की पत्नी अज्ञान से प्रतिबन्धित की जाती है, उस राष्ट्र में सौ सन्तान उत्पन्न करने वाली, कल्याणकारिणी स्त्री भी तल्प (बिस्तर) पर शयन न करे ॥१९ ॥

(जिस राष्ट्र में अज्ञान से ब्राह्मण की स्त्री प्रतिबन्धित की जाती है) उस राष्ट्र में (घर में) विशिष्ट कानों वाला तथा भारी मस्तक वाला पुत्र नहीं होता है। उस राष्ट्र में लड़के सुवर्णालंकार धारण करके लड़कियों के सम्मुख नहीं जाते हैं ॥२० ॥

उस राष्ट्र में श्वेत-कर्ण और श्याम-कर्ण का घोड़ा धुरी में युक्त होकर महत्त्व को प्राप्त नहीं करता है, उस क्षेत्र में तालाब में कमल नहीं खिलते हैं और कमल में बिसतन्तु उत्पन्न नहीं होते हैं ॥२१ ॥

उस राष्ट्र में जो उन गायों का दोहन करने बैठते हैं, उनके लिए वे गायें दुहती नहीं हैं (दूध नहीं देती हैं), जिस राष्ट्र में ब्राह्मण की पत्नी अज्ञानवश प्रतिबन्धित की जाती है ॥२२ ॥

जिस राष्ट्र में ब्राह्मण स्त्री से विहीन रह कर पापबुद्धि से युक्त होकर रहता है, उस राष्ट्र में न ही कल्याणकारी गौ होती है तथा न ही बैल धुरा सहन कर सकता है। (बैल कार्य करने की क्षमता से रहित हो जाते हैं) ॥२३ ॥

## (७) गवार्थे देवानां पणिभिः संग्रामः ॥२ ॥

गावो बृहस्पतेः प्राग् बलेन पश्चादिमाश्च देवानाम्।
पणिभिर्मुषितास्ताः पुनरादातुं घोरविग्रहः समभूत् ॥१ ॥
"यदा पणीं रराधसो निवाधस्व महाँ असि।
नहि त्वा कश्चन प्रति॥ (८।६४।२) ॥२ ॥
अयं ते मानुषे जने सोमः पुरुषु सूयते।
तस्ये हि प्रद्रवा पिव॥(८।६४।१०) ॥३ ॥
अयं ते शर्य्यणावति सुषो मातामधिप्रियः।
आर्जीकीये भदिन्त मः॥"(८।६४।११) ॥४ ॥
इत्थं पणिनिग्रहणे विपाड् विनिर्गमगिरौ कृतं सवनम्।
पणिसरमासंवादो दशमेऽष्टशते॥ (१०।१०८) प्रदर्शितः सूक्ते ॥५ ॥

## (७) गायों के लिए देवों का पणियों के साथ संग्राम

पणियों द्वारा पहले बृहस्पति की गायों का और फिर देवों की गायों का बलपूर्वक हरण किया गया, जिन्हें वापस लाने के लिए घोर युद्ध हुआ ॥१ ॥

ऋग्वेद में लिखा है —"हे इन्द्र ! तुम महान् हो ! यज्ञ के लिए धन न देने वालों को पांवों से कुचल डालो। तुम्हारा कोई भी प्रतिद्वन्द्वी नहीं है॥" (८/६४/२) ॥२ ॥

"हे इन्द्र ! यह सोम तुम्हारे लिए मनुष्यों और श्रेष्ठ नागरिकों के बीच में निचोड़ा जाता है। तुम दौड़कर आओ और इसका पान करो॥" (८/६४/१०) ॥३ ॥

"यह सोम शर्यणावत प्रदेश में सुषोमा नदी पर होने वाला तथा पात्र में रखा हुआ, तुम्हारा प्रिय तथा उत्साहवर्धक है॥ (८/६४/११) ॥४ ॥

इस प्रकार पणियों का निग्रह करने पर विनिर्गम पर्वत पर सोमलता को कूट कर सोम का सवन किया गया। ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ आठवें सूक्त में "सरमापणि" संवाद का वर्णन किया गया है ॥५ ॥

## (८) भूम्यर्थे देवानां दैत्यदानवैः संग्रामः ॥३ ॥

"तत्र प्राक् प्रक्रान्तयज्ञोपयुक्तभूमेर्देवदायत्वम्।"
देवा असुराः सर्वे प्राक् सयुजः सह वसन्त एवासन्।
देवाः शान्ता विबुधा असुरास्त्वासन् महोद्धता बलिनः ॥१ ॥
सर्वां पृथ्वीं प्रबला आक्राम्यन्तासुरा यर्हि।
देवास्तत्र विरोधं चक्रुस्तद्भागलाभाय ॥२ ॥
असुरा ऊचुर्यावद् भूमिर्यज्ञाय विष्णुविधृतास्ति।
देवेभ्यो दास्यामो वेदिमितां तावदेव भूमिमिमाम् ॥३ ॥

नाकविभागे कश्चिद् यज्ञविधानाय विष्णुना विधृतः ।
खर्वः प्रदेश आसीत्तावत् प्रतिजज्ञिरेऽसुरास्तेभ्यः ॥४ ॥
देवास्तदौषधीनां मूल्यान्युच्छिद्य पूर्वपश्चिमतः ।
महतीं वेदीं कृत्वाऽऽहवनीयं पूर्वतो न्युदधुः ॥५ ॥
यज्ञोपकरणभागैराच्छन्द्यैतां महावेदीम् ।
देवयजनमयभूमिं लब्ध्वा लोकैस्त्रिभिर्व्यभजन् ॥६ ॥
एतद्वाजसनेयब्राह्मणके श्रूयते चरितम् ।
काण्डस्य प्रथमस्य प्रपाठके तु द्वितीये हि ॥७ ॥(शत०१ ।२)

## (८) भूमि के लिए देवों का दैत्यों और दानवों से संग्राम

"पुराकाल में यज्ञ के योग्य विशाल भूमि पर देवों का आधिपत्य था" पूर्व में देव और असुर एक साथ मिलकर रहते थे। देव शान्त परन्तु बुद्धिमान् थे और असुर उद्धत और बलवान् थे ॥१ ॥

जब प्रबल असुरों ने सम्पूर्ण पृथ्वी को घेर लिया तब देवों ने अपना भाग प्राप्त करने के लिए विरोध किया ॥२ ॥

असुरों ने कहा कि विष्णु ने जितनी भूमि यज्ञ के लिए धारण की है, उतनी वेदी मात्र माप की भूमि ही हम देवों को प्रदान करेंगे ॥३ ॥

स्वर्ग विभाग में विष्णु ने किसी यज्ञ का विधान करने के लिए किसी खर्व (दस अरब संख्या माप के अथवा छोटे से) प्रदेश को धारण किया था। असुरों ने उतनी ही भूमि देवों को प्रदान करने की प्रतिज्ञा की ॥४ ॥

तब देवों ने पूर्व और पश्चिम से औषधियों के मूल को काट कर बड़ी वेदी बनाकर वहाँ आहवनीय कुण्ड (वेदी) की स्थापना की ॥५ ॥

यज्ञ के उपकरण भागों से इस महावेदी को घेर कर, देवयजन-योग्य भूमि को प्राप्त करके तीनों लोकों में विभाजित कर दिया ॥६ ॥

यह चरित "वाजसनेय ब्राह्मण" के प्रथम काण्ड के द्वितीय प्रपाठक में सुना जाता है ॥७ ॥

## (९) देवत्रैलोक्यादसुराणां बहिष्कारः ।

अररुरदेवो मानुषभूमौ न्युषितो निराकृतः सततः ।
ऐच्छद्दिवमुपगन्तुं किन्त्वग्निस्तं न्यषेधयत् तस्मात् ॥१ ॥
तदपाररुमिति मन्त्रव्याख्याने शतपथे कथितम् ।
काण्डस्य प्रथमस्य प्रपाठके तु द्वितीये च ॥२ ॥(शत. १ ।२)

## (९) देवत्रिलोकी से असुरों का बहिष्कार

अररु नाम का जो अदेव था वह मनुष्यों की भूमि में निवास करता था। उसे वहाँ से हटा दिये जाने पर वह द्युलोक में जाने की इच्छा करने लगा, परन्तु वहाँ से अग्नि ने उसका निषेध कर दिया ॥१ ॥

यह चरित शतपथ के प्रथम काण्ड के द्वितीय प्रपाठक "अपाररु मन्त्र-व्याख्यान" में कहा गया है ॥२ ॥

## (१०) देवयजनभूमेस्त्रैलोक्यविभक्ताया ऐश्या संज्ञा। (एशिया)

**भारतवर्षं पृथिवी हैमवतं वर्षमन्तरिक्षं स्यात्।**
**उत्तरमब्धि यावत् कुरुवर्षान्तं त्रिविष्टपं तु द्यौः ॥१ ॥**
**ब्रह्मण एकं विष्टपमपरं विष्णोस्तृतीयमिन्द्रस्य।**
**एभिस्त्रिभिरधिपतिभिः स्वर्गो लोकस्त्रिविष्टपं भवति ॥२ ॥**
**अपि मैत्रिसंहितायां विष्णुमुखानामयं स्वर्गः।**
**असुरान् प्रणुद्य लब्धः प्रथमचतुर्थे निरुक्तोऽस्ति ॥३ ॥(मैत्रा०सं०१ ।४)**
**देवेभ्यस्त्रैलोक्यं यावद् व्यभजत् स्वयंभूः सः।**
**तदभूत् प्रसिद्धमासुरभाषायामैशिया नाम ॥४ ॥**
**ईशो मनुः स्वयंभूस्त्रैलोक्येऽस्मिन् स्वयं न्यवसत्।**
**तस्मादियं त्रिलोकी प्रथिताभूदैशिया नाम्ना ॥५ ॥**

## (१०) त्रैलोक्य में विभाजित देवयजन भूमि की ही एशिया संज्ञा

यह भारतवर्ष पृथ्वी है, हैमवतवर्ष अन्तरिक्ष है तथा उत्तरसमुद्र से कुरुवर्ष पर्यन्त त्रिविष्टप है, और यही द्यौ है ॥१ ॥

पहला ब्रह्मा का विष्टप है, दूसरा विष्णु का और तृतीय इन्द्र का विष्टप है। इन तीनों स्वामियों के कारण ही स्वर्गलोक त्रिविष्टप कहलाता है ॥२ ॥

मैत्रायणी संहिता के प्रथम काण्ड, चतुर्थाध्याय में लिखा है — "विष्णुमुख देवों के द्वारा यह स्वर्ग असुरों को हटा कर प्राप्त किया गया है ॥" (मैत्रा.सं० १/४) ॥३ ॥

उस स्वयंम्भू ने देवों के लिए जितने त्रैलोक्य का विभाजन किया वह त्रैलोक्य भाग आसुर भाषा में "एशिया" नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥४ ॥

इस त्रैलोक्य में स्वयंम्भू ईश मनु निवास करता था, इसलिए यह त्रिलोकी "एशिया" के नाम से प्रसिद्ध हुई ॥५ ॥

## (११) "दहरैशिया स्वायंभुवी।"
## (एशियामाइनर)

त्रैलोक्यमैशियाख्यं देवेभ्यो वसतयेऽभवन्नियतम्।
तस्यान्तरतः क्षुद्रैशियाख्यदेशः स्वयंभुवोस्य मनोः ॥१ ॥
सोयं प्रथमो देशस्तत्र प्रथमे नरा अभवन्।
अत्र जलप्लावननौ स्तब्धाऽद्रौ चाक्षुषेऽन्तरे हि मनोः ॥२ ॥
तारसशैलात् प्राच्यां योऽयं शैलोस्त्यरारातः।
मत्स्यस्तत्र हि चाक्षुषमनुनौकां श्रृङ्गतो दध्रे ॥३ ॥
निषधकुलाद्रेः शाखाशैलः पश्चादरारातः।
तत्पश्चादिह तारसशैलोऽस्ति च रोमके देशे ॥४ ॥
सप्तत्रिंशेऽक्षांशेऽथोज्जयनात् तारसः स पश्चिमतः।
एकत्रिंशादंशात् षट्चत्वारिंशदंशान्तः ॥५ ॥
पश्चिमसमुद्रकूलप्रान्ते स हि तारसः शैलः।
निषधकुलाद्रेः पश्चिमसीमा सेयं त्रिलोक्याश्च ॥६ ॥
आसीत् तारकनामा पुराऽसुरस्त्रिपुरनिर्म्माता।
तारकनिवासहेतोस्तारसशैलोयमाख्यातः ॥७ ॥
वज्राङ्गापरनामा तारो नामाऽसुरः पूर्वम्।
आसीत् तस्य च तारकनाम्ना पुत्रोऽभवत् प्रबलः ॥८ ॥
ब्रह्मकृपावशतः स हि शार्विकतीर्थे महीसमुद्रतटे।
स्वमुपनिवेशं चक्रे तारस्याख्ये महीधरप्रवरे ॥९ ॥
तारस्तस्य पितासीत् तस्मात् स्वावासपर्वतस्यास्य।
तारस्येत्यभिधानं चक्रेऽसौ तारको मन्ये ॥१० ॥
तारस्य पर्वतोऽयं यस्मिन् प्रान्तेऽस्ति तं पुरा प्राहुः।
शार्विकतीर्थनाम्ना स्कान्दकुमारे स्मृतं खरा(२२) ध्याये ॥११ ॥
तं च प्रान्तं व्यदधान्मेरुसमं मेरुसमसूत्रम्।
दैवं स्वर्गमिवासुरमेतं स्वर्गं स नामतश्चक्रे ॥१२ ॥
पृथ्व्यन्तरिक्षकं द्यौरित्थं देवस्त्रिलोकमातेनुः।
तत् प्रतिकृत्या त्वसुरास्त्रिपुरं व्यदधुर्महीसमुद्रतटे ॥१३ ॥
त्रिंशे तूरगिरौ भुवि लौही; त्रिपुरी तु राजती वियति।
पञ्चत्रिंशे सप्तत्रिंशे दिवि तारसे गिरौ हैमी ॥१४ ॥
देवस्वर्गं त्वैश्याशब्देनोचुः पुराऽसुरा यद्वत्।
ऐश्याशब्देनैव प्रोचुः स्वर्गं तमासुरं तद्वत् ॥१५ ॥

# (११) स्वयंम्भू की दहरैशिया (एशिया माइनर) संज्ञा

एशिया नाम का यह त्रैलोक्य देवों के निवास के लिए नियत हुआ। इसके आगे का "क्षुद्रेशिया" (एशिया माइनर) नाम का स्थान स्वयंम्भू मनु का निवास स्थान था ॥१ ॥

यह वह पहला देश था, जहाँ पहले मनुष्य हुए थे। यहीं पर्वत पर चाक्षुष मनु की नौका जलप्लावन के पश्चात् ठहरी थी ॥२ ॥

तारस पर्वत के पूर्व में जो अरारात नाम का पर्वत है, वहीं चाक्षुष मनु की नाव को मत्स्य ने अपने सींग से धारण किया था ॥३ ॥

निषध पर्वत की पश्चिमी शाखा पर्वत अरारात पर्वत है, जिसके पश्चिम में रोम देश में यह तारस पर्वत हैं ॥४ ॥

यह तारस पर्वत उज्जयिनी से पश्चिम में ३७° अक्षांश पर है, जो कि देशान्तर रेखा के ३१°-४६[१] पर्यन्त स्थित है ॥५ ॥

पश्चिम समुद्र के किनारे पर यह तारस पर्वत स्थित है, जो निषध पर्वत की पश्चिमी सीमा है और यही त्रिलोकी की भी पश्चिमी सीमा है ॥६ ॥

पुराकाल में त्रिपुर का निर्माण करने वाला तारक नाम का असुर हुआ था। उस तारकासुर के निवास करने के कारण ही यह पर्वत तारस नाम से कहा गया ॥७ ॥

पहले वज्रांग जिसका अपर नाम था, ऐसा तार नाम का राक्षस हुआ था । उसके तारक नाम का एक अत्यन्त बलवान् पुत्र हुआ ॥८ ॥

ब्रह्मा की कृपा से महीसागर के किनारे पर शार्विक तीर्थ में तारस नाम के श्रेष्ठ पर्वत पर उसने अपना उपनिवेश बनाया ॥९ ॥

तार उस तारक का पिता था, उस तारक ने अपने इस निवास पर्वत का नाम तारस्य रखा, ऐसा मैं मानता हूँ ॥१० ॥

यह तारस्य पर्वत जिस प्रान्त में है, उसको पुराकाल में शार्विक तीर्थ कहा गया है। ऐसा स्कन्द पुराण के बाइसवें अध्याय में वर्णन किया गया है ॥११ ॥

उस मेरु के समान प्रान्त को मेरु के सम-सूत्र पर निर्मित किया गया और देवस्वर्ग के समान उसको आसुर स्वर्ग का नाम दिया गया ॥१२ ॥

देवों ने जिस प्रकार पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्यौ नाम से त्रिलोकी की स्थापना की थी उसकी प्रतिकृति रूप में असुरों ने महीसागर के किनारे पर त्रिपुर की कल्पना की ॥१३ ॥

पृथ्वी पर ३०° अक्षांश पर तूरगिरि पर लौह नगरी, ऊपर अन्तरिक्ष में ३५° अक्षांश पर राजती नगरी थी तथा ३७° अक्षांश पर द्युलोक में तारस पर्वत पर स्वर्ण नगरी थी, और असुरों की त्रिपुरी थी ॥१४ ॥

जैसे प्राचीन समय में असुरों ने देव-स्वर्ग को एशिया शब्द से कहा, वैसे ही उस आसुर-स्वर्ग को भी एशिया शब्द से कहा गया ॥१५ ॥

## (१२) आसुरदेशास्त्रैलोक्यविभक्ताः।

दायविभागे ब्रह्मा देवेभ्यस्त्रीन् ददौ यथा लोकान्।
तद्वत् त्रीनसुरेभ्योऽप्यन्यान् देशान् ददौ बृहतः ॥१॥
विपुलास्त्रयः प्रदेशा असुरेभ्यो येऽर्पितास्ते तु।
अमरौकोऽप्यपरौको यवरूपश्चोदिता असुरैः ॥२॥

## (१२) आसुर देश भी त्रिलोक्य में विभाजित

उत्तराधिकार रूप में ब्रह्मा ने जिस प्रकार देवों के लिए तीन लोक प्रदान किये थे, उसी प्रकार असुरों को भी अन्य तीन बड़े देश प्रदान किये ॥१॥

वे तीन प्रदेश जो असुरों को प्रदान किये गये थे उनको असुरों ने अमरौक (अमरीका), अपरौक (अफ्रीका) और यवरूप (यूरोप) नाम से कहा ॥२॥

## (१३) "देवत्रिलोक्यामसुराक्रमणम्।"

असुरास्तत्र बलिष्ठाः स्वान् लोकान् सम्यगासाद्य।
दैव्यामपि त्रिलोक्यामाचक्रमिरे हठादनीतिस्था ॥१॥
स्वायंभुवं तु देशं प्रकल्प्य तीर्थं मनुप्रणाममिषात्।
असुरास्ते मनुसविधे यातायातं प्रचक्रिरे प्रायः ॥२॥
क्रमशो विरोधमाप्ता अफरीकातोऽप्युपागता असुराः।
स्वायंभुवमनुदेशानैश्यामायिनरसंज्ञकानजयन् ॥३॥
तस्मिन् देशे योऽभूद्देवासुरविग्रहस्तत्र।
असुरा व्यजयन्तामी तेन ततः प्रान्त आसुरः सोऽभूत् ॥४॥
पूर्वे काले केचिदासन्नदेवा देवेभ्यो यैस्ते जिताः सर्वदेशाः।
तेषां वंशे रोमकाद्या अभूवंस्तेऽर्वाक्कालेऽन्यान्यरूपैर्विभेजुः ॥५॥
असुरो रोमक आसीत् तन्नाम्ना रोमकोऽभवद्देशः।
तद्वंश्यैरिह पश्चात् प्रान्तविभागोऽसुरैः क्लृप्तः ॥६॥
आर्मीनिया च कुर्दिस्थानं वा शामदेशश्च।
अर्वः फीलिस्थानं मेशोपोटेमिया चेति ॥७॥
आर्मीनियाप्रदेशे योयं शैलोऽस्त्यरारातः।
जूदीपर्वत उक्तो म्लेच्छैः पूर्वं स युद्धहेतुत्वात् ॥८॥
जूदीशैलप्रभृतिर्देशो भूमध्यसागरान्तो यः।
देवासुरसंग्रामास्तत्रैवासन् सुविस्तृते प्रान्ते ॥९॥
देवासुरसंग्रामाः कुर्दिस्थाने बभूवुरधिकाः प्राक्।
कतिधा देवाः कतिधा त्वसुरा देशानिमान् जिग्युः ॥१०॥

असुराणां बलमधिकं मेशोपोटेमियादेशे।
तस्मादसीरियेति प्रख्यातेऽभूदयं देशः ॥११ ॥
ये कालकञ्जकालकदौर्हृदमौर्य्याश्च कालकेयास्ते।
कालदियाख्ये देशे (केलडिया) न्यूषुर्यमिराक इत्याहुः ॥१२ ॥
असुरागमनद्वारं यत आसीच्छामदेशोऽयम् ।
तेनारुध्यत स सुरैस्तस्मादुक्तः स सीरियानाम्ना ॥१३ ॥

## (१३) देवत्रिलोकी पर असुरों का आक्रमण

उन बलवान् असुरों ने अपने असुरलोकों को भली प्रकार वश में कर के देवत्रिलोकी पर भी अनीति और हठपूर्वक आक्रमण कर दिया ॥१ ॥

असुरों ने मनु को प्रणाम करने के बहाने से स्वायम्भ नाम के देश को तीर्थ बनाव कर मनु के पास प्रायः आवागमन प्रारम्भ कर दिया ॥२ ॥

क्रमशः विरोध को प्राप्त भी अफ्रीका देश से आये असुरों ने एशिया माइनर नाम से प्रसिद्ध स्वायम्भुव मनु के देश को जीत लिया ॥३ ॥

उस स्वायम्भुव मनु के देश में जो देवासुरसंग्राम हुआ उसमें असुर लोग विजयी रहे और इसीलिए तब से ही वह प्रान्त आसुर प्रान्त हो गया ॥४ ॥

पूर्वकाल में जो कोई अदेव (असुर) थे, उन्होंने देवों से समस्त प्रदेश जीत लिये। उनके वंश में रोमक आदि उत्पन्न हुए, जो उत्तरकाल में विभिन्न नामों से बंट गये ॥५ ॥

रोमक नाम का एक असुर था, जिसके नाम से ही रोमक नाम का देश बना। बाद में उस रोमक नाम के राक्षस के वंशज राक्षसों द्वारा उस प्रान्त का विभाजन कर दिया गया ॥६ ॥

यह देश जिन देशों के रूप में विभाजित हुआ, वे हैं – आर्मीनिया, कुर्दिस्थान, शामदेश (सामदेश), अरब, फिलीस्थान और मेसोपोटेमिया ॥७ ॥

आर्मीनिया नाम के प्रदेश में जो अरारात नाम का पर्वत है, म्लेच्छों ने युद्ध के कारण जिसका नाम जूदी पर्वत रख दिया ॥८ ॥

भूमध्य सागर पर्यन्त जो जूदी पर्वत इत्यादि प्रान्त हैं, प्राचीनकाल में उसी विस्तृत प्रान्त में देवासुरसंग्राम हुए थे ॥९ ॥

प्राचीनकाल में सर्वाधिक देवासुरसंग्राम कुर्दिस्थान प्रान्त में हुए थे, जिनमें अनेक बार देवों ने और अनेक बार असुरों ने इन देशों को जीता ॥१० ॥

मेटोपोटेमिया देश में असुरों की सेना अधिक थी। इसीलिए यह देश असीरिया नाम से प्रसिद्ध हुआ।

जो कालकंज, कालक, दौर्हृद और मौर्य थे, वे कालकेय जाति के लोग थे। वे कालदिया (केलड़िया) नाम के देश में निवास करते थे, जिसे आज ईराक नाम से कहा जाता है ॥१२ ॥

असुरों के आने का जो मार्ग था यह सामदेश था और जिस देश में देवताओं के द्वारा असुरों को रोका गया वह देश सीरिया नाम से कहा गया ॥१३ ॥

## (१४) इन्द्रविष्णुभ्यां वराहासुरप्रतीकारः।

सर्वत्र देवानसुराः पुरस्तान्न्यपीडयन् तत्प्रतिकारहेतोः।
देवा अपीमानसुरान्निजध्नुः स एष देवासुरसंप्रहारः ॥१॥
स्वर्गे सुराणामधिपः स इन्द्रः सर्वाः प्रजाः प्रत्यहभोजनेन।
तद्रक्षणेनापि सभाजयंस्ता न्ययोजयत् कर्म्मसु नित्यमासाम् ॥२॥
संवत्सरान्त्येऽह्नि सबालवृद्धाः प्रजा अगण्यन्त तदर्थमन्नम्।
संवत्सरोपक्रमदेयमासीत् तद्रामममारक्षति वामदेवः ॥३॥
धनं गृहं मार्गसरो वनादि वा सर्वं पृथक् रुद्रगणैररक्ष्यत।
रुद्रा अनन्ता अभवन् प्रभुस्त्वभूदीशान एको दिवि देवसंसदि ॥४॥
वामान्नरक्षाऽधिकृतो बभूव यः स वामदेवः खलु नामतोऽभवत्।
वामं तदन्नं परिरक्षितं वसोर्धारानगर्य्यांध्रियते स्म संकूचितम् ॥५॥
ज्येष्ठः सुतो ब्रह्मण औरसो वसोर्धारानगर्य्यां विनियुक्त आबभौ।
ओंकारनामैष तदाज्ञया प्रजास्वन्नं वितीर्णं भवति स्म तन्मुहुः ॥६॥
तदन्नमाहर्तुमनेकधा व्यधादुपद्रवं दानवसंघ आकुलम्।
ओंकार एषः प्रतिचक्र आक्रमं स वामदेवः प्रहरंस्तमासुरम् ॥७॥
एमूषसंज्ञस्त्वसुरो वराहोपाख्यस्तदासीद् गिरिसप्तकस्य।
स्थितः परस्तात् स हि वाममन्नं क्रमात्तदाक्रम्य जहार सर्वम् ॥८॥
यासीद् वराहस्य पुरी तथा वसोर्धारापुरी या पथि चान्तरे तयोः।
पुर्य्योऽश्ममय्यो बभुरेकविंशतिर्वामं स तासां परतो मुमोष ह ॥९॥
यो लोकपालोन्नकुलस्य विष्णुस्तस्थौ सुधर्म्मा सदसि प्रशास्ता।
श्रुत्वाऽसुराक्रान्तिमयं जगामाऽविज्ञात एमूषवराहदेशान् ॥१०॥
अन्वेषयन्विष्णुमियाय चेन्द्रस्तत्रैव कालेन वराहदेशे।
इन्द्रश्च विष्णुश्च विधाय मन्त्रं स्वं स्वं पृथक् कर्म्म तदाध्यवास्थत् ॥११॥
उरुक्रमो विष्णुरयं पुरस्तादाचक्रमे चानुमते मघोनः।
वराहमातुः सवनत्रयार्थं प्रक्लृप्तमन्नं स जहार सद्यः ॥१२॥
महानसे यत् पचतं गृहे वा चार्वन्नवर्गो निहितोऽस्य मात्रा।
तत्सर्वमेषोऽपजहार विष्णुः क्षीरौदनं वा महिषान् शतं च ॥१३॥
ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।
इति विष्णोः क्रियानीतिः सोन्नमन्नमुषोऽहरत् ॥१४॥
इन्द्रः पुरीस्ता व्यधमद् गिरींस्तान्दुर्गान् परास्थन्निजघान योद्धृन्।
अविध्यदेमूषवराहवक्षः स्थलं गतप्राणममुं स चक्रे ॥१५॥
स वाममोषे निहते वराहे पुरीषु तस्याश्ममयीषु गुप्तम्।

वामं यदन्नं मुषितं तदासीत् तत् सर्वमप्याहरदेष विष्णुः ॥१६ ॥
ऋक्संहितायां प्रथमे तु मण्डले तदेकषष्टिप्रमितेऽस्ति सूक्तके।
सूक्तेऽष्टमस्यास्ति च सप्तसप्ततिप्राये तदाख्यानमिदं प्रदर्शितम् ॥१७ ॥
"अस्येदु मातुः सवनेषु सद्यो महः पितुं पपिवाञ्चार्वन्ना।
मुषा यद् विष्णुः पचतं स हीमान् विध्यद्वराहं तिरो अद्रिमस्ता ॥१८ ॥
विश्वेत् ता विष्णुराभरदुरुक्रमस्त्वेषितः।
शतं महिषन्क्षीरपाकमोदनं वराहमिन्द्र एमुषम्" ॥१९ ॥ (८ ।७७ ।१०)
व्याख्यातमेतद्ध्यपि तैत्तिरीयके षष्ठद्वितीयस्य तुरीयभागके।(तै०६ ।२ ।४)
निदर्शनं तावदिदं प्रदर्शितं तथाऽन्ययुद्धान्यपि कानिचिद् विदुः ॥२० ॥
"विष्णुर्यज्ञो देवेभ्य आत्मानमन्तरधात् तमन्यदेवता नाविदन्।
इन्द्रस्त्ववेत्। विष्णुरिन्द्रमब्रवीत्—को भवानिति। इन्द्रोऽब्रवीत्—
दुर्गाणामसुराणां हन्ताऽहम्। भवान् कः। विष्णुरब्रवीत्।
अहं दुर्गादाहर्ताऽस्मि। त्वं तु दुर्गहन्ताऽसीत्यतो वराहमसुरं जहि।
स हि वराहो वाममुष एकविंशत्या पुरां पारेऽश्ममयीनां वसति।
तस्मिन्नसुराणां वसुवाममस्ति। तत इन्द्रस्ताः पुरो भित्वा वराहस्य
हृदयमविध्यत्।
ततस्तत्र यदासीत्— तद्विष्णुराहरत्" ॥ २१ ॥
यज्ञोऽन्नमन्नस्य पतिः स विष्णुदेवाननुक्त्वैव वराहमागात्।
किं कर्तुकामोऽत्र भवानुपागादित्याह यत् प्राह भवान् क एवम् ॥२२ ॥
भूयोऽप्येवं देवतानां त्रिलोक्या ाक्रम्यन्तात्युग्रचेष्टा अदेवाः।
इन्द्रो विष्णुस्तत्प्रतीकारहेतोरास्तां नित्यप्रोद्यतौ धर्म्मधीरौ ॥२३ ॥

## इन्द्रस्य कर्तव्यं कर्म्माख्यातं स्कान्दे कौमारखण्डे एकोनत्रिंशाध्याये

"इन्द्रो दिशति भूतानां बलं तेजः प्रजाः सुखम्।
प्रज्ञां प्रयच्छति तथा सर्वान् दायान् सुरेश्वरः ॥१ ॥
दुर्वृत्तानां स हरति वृत्तस्थानां प्रयच्छति।
अनुशास्ति च भूतानि कार्य्येषु बलवत्तरः ॥२ ॥
असूर्य्ये च भवेत् सूर्य्यस्तथाऽचन्द्रे च चन्द्रमाः।
भवत्यग्निश्च वायुश्च पृथिव्यां जीवकारणम् ॥३ ॥
एतदिन्द्रेण कर्तव्यमिन्द्रो हि विपुलं बलम्" ॥इति ॥

## (१४) इन्द्र और विष्णु द्वारा वराह नाम के असुर का प्रतीकार

प्राचीन काल में सदैव सर्वत्र असुरों ने देवों को पीड़ित किया है। अत: इसके प्रतिकार के लिए देवों ने भी इन असुरों का वध किया और यही वह देवासुरसंग्राम था ॥१ ॥

स्वर्ग में देवाधिपति इन्द्र प्रतिदिन समस्त प्रजा को भोजन प्रदान कर के और उनकी रक्षा से भी सम्मान करता था (पालन करता था) और प्रजा को नित्य तत्तत्कार्यों में नियोजित करता था ॥२ ॥

संवत्सर के अन्तिम दिन में बाल-वृद्ध सहित समस्त प्रजाएँ इन्द्र के लिए अन्न की गणना करती थीं। वह अन्न जो संवत्सर के प्रारम्भ में इन्द्र के लिए अर्पण करने हेतु था, उस अन्न का रक्षण वामदेव करते थे ॥३ ॥

धन-सम्पत्ति, गृह-भूमि, सरोवर और वन इत्यादि सबकी अलग अलग रुद्रगणों द्वारा रक्षा की जाती थी। ये रुद्रगण अनेक थे, परन्तु उनका प्रभु द्युलोक की देवसभा में ईशान नाम का एक ही स्वामी था ॥४ ॥

जिसको वामान्न की रक्षा के कार्य के लिए अधिकृत किया गया था, वे वामदेव नाम से कहलाये। यह वामान्न वसोर्धारा नाम की नगरी में एकत्रित किया गया था, वहाँ इसकी रक्षा की जाती थी ॥५ ॥

यह वामदेव ब्रह्मा के ज्येष्ठ औरस पुत्र थे, जो वसोर्धारा नाम की नगरी का अधिकारी नियुक्त किया गया था। इसी का नाम ओंकार था, जिसकी आज्ञा से ही बार-बार प्रजा में अन्न का वितरण किया जाता था ॥६ ॥

उस वामान्न को छीनने के लिए दानवसमूह ने अनेक बार भयानक उपद्रव किये। इन्हीं ओंकार नाम के वामदेव ने आसुर बल पर प्रहार करके इन आक्रमणों का प्रतिकार किया ॥७ ॥

गिरिसप्तक के उस पार एक वराह नाम की उपाधि से युक्त एमूष नाम का असुर था, जिसने आक्रमण करके इस सम्पूर्ण वामान्न का हरण कर लिया ॥८ ॥

जो वराह की नगरी और वसोर्धारा नगरी थी, उन दोनों के मध्य भाग में इक्कीस पाषाणमयी नगरियाँ थीं। उन नगरियों में वह अन्न छीन कर रख लिया ॥९ ॥

विष्णु नाम का जो अन्नकुल का लोकपाल था, वह देवसभा में प्रशासक के रूप में रहता था, वह असुरों के आक्रमण को सुन कर अविज्ञात रूप से एमूष वराह नाम के देशों को चला गया ॥१० ॥

इसी समय इस वराह देश में गये हुए इस विष्णु को ढूंढते हुए इन्द्र वहाँ पहुँचे और इन्द्र और विष्णु परस्पर मन्त्रणा करके अपने अपने कर्म पर स्थित हुए (अपना अपना कर्म निश्चित किया) ॥११ ॥

उरुक्रम (अत्यन्त पराक्रमी) विष्णु ने पहले इन्द्र की अनुमति से आक्रमण किया और उसने वराह की माता के सवनत्रय (तीनों प्रकार के यज्ञ) के लिए एकत्रित सम्पूर्ण अन्न का शीघ्र ही हरण कर लिया ॥१२ ॥

वराह असुर के घर में अन्न था अथवा रसोईघर में जो अन्न-समूह रखा था, जो अन्न इस वराह की माता के पास रखा था, इसके अतिरिक्त सम्पूर्ण दूध-भात, सैंकड़ों भैंसे, इन सबका विष्णु ने शीघ्र ही हरण कर लिया ॥१३॥

विष्णु की कार्य-नीति है कि "जो जैसे मुझे भजता है (मानता है), मैं भी उसकी उसी तरह से पालना करता हूँ (मानता हूँ) ।" अतः विष्णु ने उस अन्नचोर के सम्पूर्ण अन्न का हरण कर लिया ॥१४॥

इस प्रकार उस इन्द्र ने वराह की नगरी का नाश कर दिया, उस नगरी के पर्वत और दुर्गों को ध्वस्त कर दिया तथा योद्धाओं को मार दिया। एमूष वराह असुर के वक्षःस्थल को विदीर्ण करके उसे गतप्राण कर दिया (मार दिया) ॥१५॥

उस विष्णु ने उस वामान्न की चोरी करने वाले वराह के मारे जाने पर उसकी पाषाणमयी नगरियों में चुरा कर छिपाया हुआ जो अन्न था, उस सम्पूर्ण अन्न का हरण कर लिया ॥१६॥

ऋक्संहिता के प्रथम मण्डल के इकसठवें सूक्त में तथा आठवें मण्डल के सतत्तरवें सूक्त में इस आख्यान का वर्णन किया गया है ॥१७॥

ऋग्वेद के (१/१६) में लिखा है — जगत् का निर्माण करने वाले उस महान् इन्द्र ने यज्ञों के लिए रखे हवि और उत्तम सोम को शीघ्र ही पी लिया तथा सर्वव्यापक विष्णु ने शत्रुओं के पके हुए अन्न को चुराया और शत्रु को मारने वाले, वज्र को फेंकने वाले इन्द्र ने वक्र गति करके मेघ का संहार किया ॥(१/६१/७) ॥१८॥

और (८/७७) में लिखा है — " हे इन्द्र ! तुम से प्रेरित होकर महान् पराक्रमी विष्णु सौ बलवान् बैलों को, दूध में पके हुए भात तथा जल से भरे हुए मेघों को, उन सम्पूर्ण पदार्थों को ले आये ॥(८/७७/१०) ॥१९॥

यद्यपि तैत्तिरीय उपनिषद् के ६/२/४ में जितने युद्धों का वर्णन है वे उदाहरण रूप में प्रदर्शित किये गये हैं, तथा अन्य भी कुछ युद्ध हुए हैं, ऐसा बताया गया है ॥२०॥

यज्ञस्वरूप विष्णु ने देवताओं से स्वयं को छिपा लिया, जिसको अन्य देवता पहचान नहीं सके। परन्तु इन्द्र ने इसे पहचान लिया। विष्णु इस इन्द्र से बोले — "आप कौन हैं?" इन्द्र बोले — "मैं असुरों के दुर्गों का हरण करने वाला हूँ — "आप कौन हैं?" विष्णु ने कहा — "मैं दुर्गों से आहरण करने वाला हूँ।" तुम तो दुर्गों को नष्ट करने वाले हो, इसलिए वराह असुर का संहार करो। वह वराह वामभाग का हरण करने वाला है, पाषाणमयी इक्कीस नगरियों के उस पार निवास करता है। उसमें असुरों का धन और वामान्न है।" तब इन्द्र ने उन पुरों को नष्ट करके वराह असुर के हृदय को विदीर्ण कर दिया। तब वहाँ जो कुछ भी था उसका विष्णु ने आहरण कर लिया ॥२१॥

यज्ञ रूप जो अन्न है, उस अन्न के स्वामी वह विष्णु देवताओं को बताये बिना ही वराह के पास चले गये। जब विष्णु से पूछा गया कि आप क्या करने के लिए यहाँ आये है? तो विष्णु ने उत्तर दिया — आप कौन हैं (इस प्रकार पूछने वाले)? ॥२२॥

फिर से जब देवताओं की इस त्रिलोकी में आक्रमण करते हुए अत्यन्त उग्र चेष्टा वाले अदेवों ने आक्रमण किये तो विष्णु और इन्द्र धर्म और धैर्य से युक्त (धर्म-धीर) नित्य तैयार रहते थे ॥२३॥

## स्कन्द पुराण के कौमार-खण्ड के उन्तीसवें अध्याय में इन्द्र के कर्तव्य और कर्मों का वर्णन किया गया है।

"इन्द्र समस्त प्रजाओं को तेज, बल, सन्तान, सुख व बुद्धि प्रदान करता है। और सुरेश्वर इन्द्र अन्य भी समस्त देने योग्य वस्तुएँ देता है ॥१॥

यह इन्द्र दुराचारियों का सर्वस्व हरण कर लेता है और सत्कर्म करने वालों को प्रदान करता है। वह अत्यन्त बलवान् है, प्राणियों को अपने अपने कार्यों में नियोजित करता है ॥२॥

यह इन्द्र जिस स्थान पर सूर्य नहीं है, वहाँ सूर्य बन जाता है, जहाँ चन्द्रमा नहीं है वहाँ चन्द्रमा बन जाता है। पृथ्वी पर जीव का कारण अग्नि और वायु भी इन्द्र ही है ॥३॥

ये इन्द्र द्वारा करने योग्य कर्तव्य कर्म हैं और इन्द्र महान् बलशाली है ॥इति॥

### १५. देवासुराणां द्वादश महासंग्रामाः ।

प्रत्यक् कृष्णादम्बुधेः काश्यपीयादार्मीन्याख्ये सीरियाऽसीरियादौ ।
स्वर्गे भूम्यां चात्र देवासुराणां संग्रामाः प्राग्द्वादशासन् महोग्राः ॥१॥
(१) (२) (३) (४)
आडीबक, कोलाहल, हालाहल, जलधिमन्थनान्येवम् ।
(५) (६) (७) (८) (९) (१०)
त्रैपुर, मान्धक, तारक, वार्त्र, ध्वजयुद्ध, बलिबन्धाः ॥२॥
(११) (१२)
हैरण्याक्ष नृसिंहावेते द्वादश पुरायुगे जाताः ।
देवासुरसंग्रामा इतरेऽप्यभवन्नितः क्षुधा ॥३॥
यद्यपि वेदग्रन्थे स्पष्टं त इमे न दृश्यन्ते ।
किन्त्वनुबिनुमो लुप्तान् सन्ति पुराणेतिहासयोर्हि धृताः ॥४॥
आग्नेयस्याध्याये षट्सप्ततियुक्शतद्वयप्रमिते ।
मात्स्यस्य सप्तचत्वारिंशाध्याये च संग्रामाः ॥५॥
निजघानान्धकमसुरं भगवान् रुद्रः सुरैरुक्तः ।
त्रैपुरयुद्धेऽप्येष न्यवधीत् त्रिपुरासुरत्रिपुरम् ॥६॥
उत्तरशामप्रान्ते तिरपूली नाम या नगरी ।
तन्मन्ये त्रिपुरं स्यात् तत्र त्रिपुरासुरो निहतः ॥७॥
इन्द्रेण हतो वृत्रस्त्वष्टृसुतो वृत्रवधसमरे ।
निहतश्च विप्रचित्तिमायाछन्नः सहानुजो ध्वजके ॥८॥
हालाहले तु घोरा निहता इन्द्रेण दानवा दैत्याः
रजिना नहुषभ्रात्रा कोलाहलपर्वते हता दैत्याः ॥९॥
इन्द्रार्थे तु वराहो जघान विष्णुर्हिरण्याक्षम् ।
नरसिंहोऽपि च विष्णुर्हिरण्यकशिपुं जघान दैत्येशम् ॥१०॥

द्वासप्ततिलक्षैरयमशीतिसाहस्रसंयुक्तैः । (७२८००००)
सैन्यैर्हिरण्यकशिपुर्भारतवर्षे पुराक्रामीत् ॥११॥
इन्द्रस्य सैनिकानां संख्यानं न स्मरन्त्यत्र ।
सैनिकयुद्धे देवा दैत्यादस्मात् पराजिता अभवन् ॥१२॥
भारतवर्षे दैत्यो हिरण्यकशिपुर्बलात्प्रविष्टोऽभूत् ।
मूलस्थानं नगरं निर्म्मायैषोऽकरोद् राज्यम् ॥१३॥
आसुरभाषाशब्दो मूरः सूर्य्यार्थकस्ततो मूराः ।
सूर्य्योपासकदैत्यास्तत् स्थानं सूर्य्यधामाढ्यम् ॥१४॥
मूलस्थानं नगरं हिरण्यकशिपोस्तदद्य मुलतानम् ।
ब्रूते तत्र हि चतुरः पुरुषान् व्याप्यास्थितं राज्यम् ॥१५॥
आदौ हिरण्यकशिपुः प्रह्लादोऽन्यो विरोचनोऽथ बलिः ।
चक्रे राज्यं तदिदं बलिसमये ध्वंसितं तु सुरैः ॥१६॥
प्रह्लादस्तु तदानीमनीतिमालक्ष्य तत्र दैत्यानाम् ।
पितृद्वेषी विष्णोः पक्षं जग्राह शान्तिकामाय ॥१७॥
शान्त्यै युद्धनिवृत्त्यै प्रह्लादाऽनुमतिमाप्य विष्णुरयम् ।
अन्तः प्रविश्य योगात् सिंहाकृतिरिह जघान दैत्येशम् ॥१८॥
षण्णवतिस्तु कलानामसुरैर्यद्वत् प्रकाशिता पूर्वम् ।
तद्वद्देवैराविष्कृतास्तु विद्याश्चतुःषष्टिः ॥१९॥
तत्रैका विद्यासीदाकृतिपरिवर्तिनी देहे ।
विष्णुर्यया वराहोऽभवद्विचित्रश्च नरसिंहः ॥२०॥
अदधाद् रूपं विष्णुर्मोहिन्याश्चारुकामिन्याः ।
सेयमपूर्वा विद्या देवयुगे योगमायोक्ता ॥२१॥
अत्यद्भुतं स्वरूपं स नारसिंहं विधाय यद्विष्णुः ।
स्कम्भादाविरभूत् तद्विज्ञेयं योगमायातः ॥२२॥
नारदसुपाञ्चरात्रे पञ्चविधं ज्ञानमाख्यातम् ।
निर्विषयं यज्ज्ञानं परतत्त्वं ब्रह्म तच्छुद्धम् ॥२३॥
कर्मजमगुणब्रह्मज्ञानं परमुक्तिदं तद्वत् ।
सगुणब्रह्मोपास्तिजमवरविमुक्तिप्रदं ज्ञानम् ॥२४॥
दिव्यं ज्ञानं योगजसिद्धिमयं तच्च षोडशधा ।
अणिमा महिमा गरिमा लघिमेशित्वं वशित्वं च ॥२५॥

व्याप्तिश्च प्राकाम्यं भूतभविष्यत्परोक्षदूरेक्षा ।
दूरश्रवणं कायव्यूहः परकायवेशश्च ॥२६॥
परजीवहरणजीवप्रदानके सर्गकर्तृताशिल्पम् ।
संहारकरणमिति तत् षोडशधा योगजं ज्ञानम् ॥२७॥
अथ पञ्चमं तु विषयज्ञानं न्यूनाधिकं लोके ।
इन्द्रियसेवाविषयानुराग आत्मोन्नतिश्चेति ॥२८॥
ज्ञाने पञ्चविधेऽस्मिन् विषयज्ञानं तु चेतने सहजम् ।
दिव्यज्ञानमृषीणां देवानां योगिनां चासीत् ॥२९॥
नानाविधार्थनिर्मितिरिव निजरूपान्यता शिल्पम् ।
स्यात् सर्गकर्तृतायां तेनाभून्नारसिंहवपुः ॥३०॥
वाग्बद्ध एष विष्णुः सौहार्द्येनानुगृह्य तं तु तदा ।
प्रह्लादं तद् राज्यासने प्रतिष्ठापयामास ॥३१॥
इन्द्रेण प्रह्लादो विजितोऽमृतमन्थने पश्चात् ।
इन्द्रेण प्राह्लादिर्विरोचनस्तारकामये निहतः ॥३२॥
वैरोचनिर्बलिश्च प्रतरां निगृहीत इन्द्रविष्णुभ्याम् ।
एते बहुभिर्वर्षैः पञ्चैकस्मिन् कुलेऽभवन् समराः ॥३३॥
षष्टिसहस्रोपेते द्वे लक्षे प्रस्तुते आस्ताम् । (२६००००)
बलिदैत्यसैनिकानां रणाङ्गणे तत्र बलिबन्धे ॥३४॥
यावच्छण्डामर्कौ द्वावसुराणां पुरोधसावास्ताम् ।
असुरास्तावद्विजिता अभवन् जयमाप्नुवन् क्वापि ॥३५॥
यदवधि भृगुर्बृहस्पतिसदृशप्रतिभः पुरोहितस्तेषाम् ।
अभवत् तत आरभ्य व्यजयन्तेहासुराः प्रायः ॥३६॥

## १५. देवों और असुरों के बारह महासंग्राम

प्राचीन समय में काश्यपीय कृष्ण समुद्र के आर्मीनिया नाम के स्थान पर सीरिया तथा असीरिया इत्यादि प्रान्तों में स्वर्गभूमि पर देवताओं और असुरों के बीच बारह महान् घोर संग्राम हुए ॥१॥

ये बारह संग्राम हैं—आडीबक, कोलाहल, हालाहल, समुद्रमन्थन । इसी प्रकार अन्य भी त्रैपुर, मान्धक, तारक, वृत्र से सम्बद्ध, ध्वजयुद्ध, बलिबन्ध, हिरण्याक्ष का युद्ध, नृसिंह के साथ ये बारह देवासुर संग्राम प्राचीन युग में हुए । अन्य भी अनेक छोटे-छोटे युद्ध हुए ॥२-३॥

यद्यपि वेदग्रन्थों में इन छोटे-छोटे युद्धों का स्पष्ट वर्णन दिखाई नहीं देता है । वे ग्रन्थ आज लुप्त हो गये हैं, परन्तु इतिहास पुराण में इनका वर्णन मिलता है ॥४॥

अग्निपुराण के दो सौ छियत्तरवें अध्याय में तथा मत्स्य पुराण के सैंतालीसवें अध्याय में इन संग्रामों का वर्णन है ॥५॥

देवताओं के कहने पर भगवान् रुद्र (शिव) ने अन्धक नाम के असुर का संहार किया और त्रैपुर युद्ध में भी इन्हीं रुद्र ने तीनों लोकों में विचरण करने वाले त्रिपुरासुर का संहार किया ॥६॥

उत्तरी शाम प्रान्त (सामदेश) में जो तिरपूली नाम की नगरी है, मैं मानता हूँ वही त्रिपुर नगर था और वहीं त्रिपुरासुर मारा गया था ॥७॥

त्वष्टा का पुत्र वृत्रासुर नाम का राक्षस युद्ध में इन्द्र के द्वारा मारा गया । ध्वजयुद्ध में माया-छत्र विप्रचिति भी अपने छोटे भाई सहित मारा गया ॥८॥

हालाहल नाम के युद्ध में इन्द्र द्वारा घोर बलशाली दानव और दैत्य मार दिये गये । नहुष के भाई रजि द्वारा कोलाहल युद्ध में अनेक दैत्यों का संहार किया गया ॥९॥

इन्द्र के लिए वराह नाम के विष्णु ने हिरण्याक्ष का वध किया तथा नृसिंहावतार विष्णु ने भी दैत्यों के स्वामी हिरण्यकशिपु का संहार किया ॥१०॥

हिरण्यकशिपु ने बहत्तर लाख अस्सी हजार सैनिकों के साथ भारतवर्ष पर आक्रमण किया। इस की सेना की संख्या का यहां स्मरण नहीं किया गया है । इस सैनिकयुद्ध में इस दैत्य हिरण्यकशिपु से देवता पराजित हुए ॥११-१२॥

इस हिरण्यकशिपु नाम के दैत्य ने भारत में बलपूर्वक प्रवेश करके मूलस्थान (मुल्तान) नाम के नगर की रचना करके वहां राज्य करने लगा ॥१३॥

आसुर भाषा में "मूर" शब्द का अर्थ सूर्य होता है । अतः सूर्योपासक दैत्य मूर कहलाये। इसीलिए वह स्थान सूर्योपासकों से युक्त था और सूर्यधाम भी कहलाता था ॥१४॥

हिरण्यकशिपु का यह मूलस्थान आज मुल्तान शब्द से कहा जाता है । ऐसा कहा जाता है कि चार पुरुषों (वंशजों) तक इस राज्य की स्थिति बनी रही थी ॥१५॥

सर्वप्रथम हिरण्यकशिपु, फिर प्रह्लाद तदनन्तर विरोचन और फ़िर बलि नामक दैत्यों ने यहां राज्य किया और अन्त में बलि के समय यह नगर देवताओं द्वारा नष्ट कर दिया गया ॥१६॥

इस समय दैत्यों की अनीति देखकर प्ह्लाद पिता का विद्रोही बन गया और शान्ति की इच्छा से विष्णु के पक्ष में चला गया ॥१७॥

तब प्रहलाद की अनुमति प्राप्त करके शान्ति के लिए, युद्ध की समाप्ति के लिए योगबल से सिंह की आकृति वाले विष्णु ने नगरी में प्रवेश करके दैत्यपति हिरण्यकशिपु का संहार किया ॥१८॥

प्राचीन समय में दैत्यों ने जिन छियानवे कलाओं को प्रकाशित किया था (उत्पन्न किया था) उसी प्रकार देवों ने चौंसठ विद्याओं का आविष्कार किया ॥१९॥

उन्हीं में से एक विद्या शरीर में आकृतिपरिवर्तिनी नाम की विद्या थी । इसी विद्या से विष्णु वराह और नृसिंह के विचित्र रूप में परिवर्तित हुए ॥२०॥

इसी विद्या से विष्णु ने सुन्दर मोहिनी स्त्री का रूप धारण किया था । यही वह विद्या थी, जो देवकाल में योगमाया नाम से कही जाती थी ॥२१॥

यह जानना चाहिये कि इसी योगमाया नाम की विद्या से विष्णु विचित्र नृसिंह का रूप धारण करके स्तम्भ में से प्रकट हुए थे ॥२२॥

"नारदसुपांचरात्र" ग्रन्थ में पांच प्रकार के ज्ञान का वर्णन किया है । जो निर्विषय ज्ञान है, वह शुद्ध परब्रह्म से सम्बद्ध है । वही ज्ञान शुद्ध ज्ञान है ॥२३॥

इसी प्रकार कर्म से उत्पन्न निर्गुण ब्रह्मज्ञान "परामुक्ति" प्रदान करने वाला ज्ञान है तथा सगुण ब्रह्म की उपासना करने से उत्पन्न ज्ञान अवर अर्थात् "अपरा मुक्ति" को प्रदान करने वाला ज्ञान है ॥२४॥

योग से उत्पन्न यह दिव्य ज्ञान योगसिद्ध ज्ञान है, जो सोलह प्रकार की सिद्धियों से युक्त है । ये सोलह सिद्धियां हैं—अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, ईशित्व, वशित्व, प्राप्ति, प्राकाम्य, भूत-भविष्य का ज्ञान, दूरस्थ, परोक्ष-ज्ञान, दूरस्थ वाणी का श्रवण, कायव्यूह, परजीव-हरण, परकायप्रवेश, जीव प्रदान करना, सृष्टिनिर्माण का कौशल और संहारकरण । इस प्रकार सोलह प्रकार के योग से उत्पन्न ज्ञान है ॥२५-२६-२७॥

पाँचवाँ ज्ञान सांसारिक विषय-भोग का ज्ञान है, जो न्यूनाधिक रूप से सभी सांसारिकों में होता है । यह ज्ञान विषय-उपभोग्य पदार्थों द्वारा इन्द्रियसेवा तथा आत्मोन्नति से सम्बद्ध है ॥२८॥

इस पांच प्रकार के ज्ञान में विषय-ज्ञान तो प्रत्येक चेतन प्राणी में स्वाभाविक रूप से ही प्राप्त हो जाता है । परन्तु दिव्य ज्ञान तो तपस्वी-ऋषि, देवता और योगियों का ज्ञान है (प्रायः उन्हीं को प्राप्त होता था) ॥२९॥

अनेक प्रकार की वस्तुओं की निर्मिति के समान ही (सृष्टिकर्तृज्ञान के समान) अपनी आकृति को अन्य में परिवर्तित करने की विद्या है । इसी सृष्टिकृर्तृविद्या से ही भगवान् ने नृसिंह रूप धारण किया था ॥३०॥

इन विष्णु ने वचनबद्ध होकर सौहार्द-पूर्वक प्रह्लाद पर अनुग्रह करके उस राज्यासन पर प्रह्लाद को प्रतिष्ठित कर दिया ॥३१॥

तदनन्तर अमृतमन्थन के समय इन्द्र ने प्रह्लाद को पुनः जीत लिया और प्रह्लाद का पुत्र विरोचन तराकासुर-संग्राम के समय इन्द्र द्वारा मार दिया गया ॥३२॥

विरोचन का पुत्र बलि इन्द्र और विष्णु द्वारा अनेक बार निगृहीत किया गया । इसी प्रकार इसी एक वंश में अनेक वर्षो तक ये पांच महायुद्ध हुए ॥३३॥

उस बलिबन्ध नाम के युद्ध में युद्धक्षेत्र में बलिदैत्य के दो लाख साठ हजार सैनिक थे ॥३४॥

जब तक असुरों के शण्ड और अमर्क नाम के दो पुरोहित थे तब तक दैत्यों ने कभी पराजय प्राप्त की और कभी विजयी रहे ॥३५॥

और जब बृहस्पति के समान प्रतिभासम्पन्न भृगु असुरों के पुरोहित रहे, तब से प्रायः असुर विजय प्राप्त करते रहे ॥३६॥

## १६. मध्यतो बहुधा विजयलाभेऽप्यन्ततो देवानां पराजयः ।

स्वार्थैकसिद्धिपरता धर्म्मान्तरबाधने स्वधर्म्मत्वम् ।
एतद्‌द्वयमसुराणां विद्रोहोत्थापने हेतुः ॥१॥
शान्तिप्रियताऽत्यर्थं धर्म्मे प्रवणत्वमानृशंस्याख्ये ।
एतद्‌द्वयमार्य्याणां प्रत्यभिमर्दं पराभवे हेतुः ॥२॥
बुद्धिश्चाक्रमणं च द्वे अप्येते बले भवतः ।
उभयोर्मिथोऽभियोगे विजयः कुत्रेति दुरभिगमम् ॥३॥
यच्चिरकारि विवेकापेक्षं तज्जीयते बुद्ध्या ।
आक्रमणं सा बुद्धिर्जयति सदा सावधाना या ॥४॥
यत् क्षिप्रकारि पूर्णोत्साहं तज्जयति नूनमाक्रमणम् ।
समयापेक्षा बुद्धिस्तत्राक्रमणेन जीयते प्रायः ॥५॥
कर्त्तुं योग्यमयोग्यं वेति धिया यावदेव विविनक्ति ।
धृष्टस्तावत् सहसैवाक्रम्यार्थं निजं प्रसाधयति ॥६॥
सूर्यो लुप्तश्चन्द्रो लुप्तः संप्रति न दृश्यते प्रायः ।
दैवतसंस्थालोपोत्तरमसुरैस्तद् द्वयोच्छेदात् ॥७॥
यज्ञजसिद्ध्या येषामात्मा दैवोऽपरो मनुष्याणाम् ।
कृत्रिम उत्पन्नः स्यात् तेषु मनुष्येष्वभूत्तु देवत्वम् ॥८॥
यज्ञक्रियाविलोपादप्रत्युत्पन्नदैवतात्मानः ।
केवलमनुष्यभावा न पुनर्देवा अकथ्यन्त ॥९॥
स्वर्गः कृत्स्नो मानुषलोकः समभूदशेषदेवाश्च ।
अभवन् मानुषरूपा आसुरधर्म्मे प्रविष्टाश्च ॥१०॥
आसुरधर्म्मे गमनाद्देवैरपि भूरभूदियं हीना ।
लोकत्रयव्यवस्थालोपाद् भूर्नाद्य दैवताधीना ॥११॥
देवासुरसंग्रामा यत्र यथा यैरभूवन् प्राक् ।
विशदं तद्‌द्रष्टव्यं मत्कृतदेवासुरख्यातौ ॥१२॥

## १६. मध्य में अनेक बार विजय प्राप्त करने पर भी अन्त में देवों की पराजय

केवल अपने स्वार्थ की सिद्धि में परायण रहना तथा दूसरों के धर्म में व्यवधान डालना ही अपना धर्म मान लेना — असुरों की ये दोनों ही (नीति) विद्रोह उत्पन्न करने में कारण-स्वरूप थी ॥१ ॥

और आर्यों की शान्तिप्रियता, आनृशंस्य नाम के धर्म में निष्ठा, ये दोनों ही नीतियाँ युद्ध में पराजय का कारण थी ॥२ ॥

दो प्रकार के बल होते हैं—-एक तो बुद्धिबल और दूसरा आक्रमणबल। इन दोनों के परस्पर अभियोग में विजय किसकी होगी, यह कहना अत्यन्त कठिन है ॥३ ॥

जो युद्ध चिरकाल तक और विवेकसापेक्ष होता है, उसमें विजय बुद्धि के द्वारा ही होती है, और आक्रमण वह बुद्धि है, जो सदैव सावधान रहकर विजय प्राप्त करती है ॥४ ॥

जो आक्रमण शीघ्रकारी और पूर्णोत्साह से सम्पन्न है, वह निश्चय ही विजय प्राप्त करता है । जो समय की अपेक्षा रखने वाली बुद्धि है वह आक्रमण के द्वारा प्रायः जीत ली जाती है ॥५ ॥

क्या करना उचित है और क्या करना अनुचित है, बुद्धि द्वारा (धीर) विचार करता है। परन्तु धृष्ट व्यक्ति अचानक आक्रमण करके अपने कार्य को सिद्ध कर लेता है ॥६ ॥

इस प्रकार सूर्य (सूर्य-संस्था) लुप्त हो गया और चन्द्र (सोमलता) नष्ट हो गया । असुरों के द्वारा दोनों का उच्छेद किए जाने के कारण दैवत संस्था के लोप के पश्चात् ये अब प्रायः दिखाई नहीं देती हैं ॥७ ॥

यज्ञ से उत्पन्न सिद्धि से जिनमें मनुष्यों से श्रेष्ठ दूसरी कृत्रिम देवात्मा उत्पन्न हो गई है, उन मनुष्यों में देवत्व की प्राप्ति हुई थी ॥८ ॥

उस यज्ञक्रिया के लुप्त हो जाने से और उस दैवत आत्मा के उत्पन्न न होने से (दैवत की अनुपस्थिति रहने से) वे देव अब केवल मनुष्यभाव मात्र ही रह गये हैं अब वे देव नहीं कहे जा सकते हैं ॥९ ॥

वह स्वर्ग सम्पूर्ण रूप से मनुष्य लोक हो गया है और सम्पूर्ण देव मनुष्य रूप रह गये हैं, जो आसुर धर्म में प्रविष्ट हो गये हैं ॥१० ॥

आसुर धर्म में प्रवेश करने से यह अब देवों से विहीन हो गई है । त्रैलोक्यव्यवस्था के लुप्त हो जाने से यह पृथ्वी आज दैवताधीन नहीं रही ॥११ ॥

पुराकाल में ये देवासुरसंग्राम जहाँ, जैसे और जिनसे हुए उनको स्पष्ट रूप से मेरे द्वारा रचित "देवासुरख्याति" में देखना चाहिये ॥१२ ॥

## १७. सोमार्थे देवानां दैत्यैः संग्रामः। सोमोच्छेद-कासुरप्रतियोधार्थं गंधर्वविनियोगः।

चन्द्रस्तु सोमवल्लीरूपो यो हेमकूटाद्रौ ।
यज्ञैकसाधनं तद्देवानामुदखनन्नसुराः ॥१॥
यज्ञात् सिद्धीर्देवतानामनेका दृष्ट्वा यज्ञं कर्तुमैच्छन्नदेवाः ।
किन्त्वस्मिंस्ते यज्ञविज्ञानशिक्षाशून्याः सिद्धिं नाप्नुवन् विध्यबोधात् ॥२॥
यज्ञज्ञानायोग्यतां स्वस्य दृष्ट्वा जातामर्षा विद्विषन्तश्च देवान् ।
तेषां सिद्धौ हेतुभूतस्य यज्ञस्यैच्छन् कर्तुं हन्त निर्मूलनाशम् ॥३॥
सूर्यं श्रुत्वा यज्ञविज्ञानहेतुं चन्द्रं श्रुत्वा तद्विधाने च हेतुम् ।
आक्रम्यैते सूर्यचक्रे विहन्तुं दासानादौ प्रेरयामासुरुग्रान् ॥४॥
एवं कर्तुं हन्त निर्मूलनाशं दैत्यव्रातः सोमवल्ल्याख्यचन्द्रम् ।
भूयो भूयो हेमकूटाद्रिदेशानेत्योच्चखनुस्ते यथाशक्ति सोमम् ॥५॥
इन्द्रः श्रुत्वा सोमवल्लीविनाशं तद्रक्षार्थं दैत्यमार्गांश्च रोद्धुम् ।
गन्धर्वाख्यान् वासयामास वीरान् सिन्धोः पश्चाद्व्याप्य गान्धारदेशे ॥६॥
गन्धर्वास्ते पूर्वमासन् हिमाद्रेर्द्रोण्यावासा नृत्यगीतानुरक्ताः ।
तेषां वृत्तिं तां निवर्त्याथ योद्धुं वृत्तिं तेषां कल्पयामास देवः ॥७॥
गन्धर्वास्ते तत्र काले द्विधाऽऽसन् दिव्या अन्ये केचिदन्ये तु मर्त्याः ।
दिव्यास्त्रेधोत्कृष्टकर्माण आप्ता मर्त्यास्त्वेके क्षुद्रकर्माण आसन् ॥८॥

## (१७) सोम के लिए देवों का दैत्यों के साथ संग्राम/सोम को नष्ट करने वाले असुरों से युद्ध करने के लिए गन्धर्वों की नियुक्ति

हेमकूट पर्वत पर सोमवल्ली रूप जो चन्द्रमा था, जो कि देवों के यज्ञ का एकमात्र साधन था, उसे असुरों ने उखाड़ दिया ॥१॥

देवों की अनेक प्रकार की सिद्धियाँ यज्ञ से सम्पन्न होतीं देखकर असुरों ने भी यज्ञ करने की इच्छा की। परन्तु यज्ञविज्ञान की शिक्षा से शून्य होने के कारण विधि को न जानने के कारण वे सफल नहीं हुए ॥२॥

अपनी यज्ञज्ञान में अयोग्यता को देखकर क्रोधित होकर देवताओं से द्वेष करते हुए उन असुरों ने देवों की सिद्धि के कारणभूत यज्ञ को ही समूल नष्ट करने की इच्छा की ॥३॥

सूर्य को यज्ञविज्ञान का कारण सुन कर और चन्द्रमा को उस यज्ञविज्ञान के विधान का कारण जानकर पूर्वकाल में उन असुरों ने सूर्यचक्र को नष्ट करने के उद्देश्य से उग्रदासों को प्रेरित किया ॥४॥

इसी प्रकार सोमवल्ली नाम के चन्द्रमा को निर्मूल नष्ट करने के लिए दैत्यसमूह ने बार-बार हेमकूट पर्वत के देशों को जाकर अपनी शक्त्यनुसार सोम का खनन कर दिया ॥५॥

इन्द्र ने सोमलता के विनाश की बात को सुन कर उसकी रक्षा के लिए दैत्यों का मार्ग रोकने के लिए सिन्धु नदी के पश्चिमी भाग में गान्धार नाम के देश में गन्धर्व नाम के वीरों को बसाया ॥६॥

वे गन्धर्व पूर्वकाल में हिमालय पर्वत की गुफाओं में निवास करते थे और नृत्य-गीत में अनुरक्त रहते थे । उनकी उस वृत्ति को रोक कर इन्द्र ने उन्हें युद्ध करने की वृत्ति में लगा दिया ॥७॥

उस काल में वे गन्धर्व दो प्रकार के थे, जिनमें कुछ दिव्य गन्धर्व थे और अन्य कुछ मर्त्य गन्धर्व थे । दिव्य गन्धर्व तीन प्रकार के (यज्ञ, दान और तप) उत्कृष्ट कर्मों को करने वाले थे और आप्त थे । दूसरे मर्त्य गन्धर्व क्षुद्र कर्मों को करने वाले थे ॥८॥

## १८. सोमसंरक्षणाय दैत्यान् प्रति योद्धुं नियुक्ता गन्धर्वाश्चतुर्धा ।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८
हाहाहूहूहंसगोमायुनन्दितुम्बुर्वख्याश्चित्रविश्वावसू च ।
एते मर्त्या अष्टगन्धर्वभेदा हैमाद्रिस्था नृत्यगीतानुषक्ताः ॥१॥
(वह्निपु.)

१ २ ३ ४
दिव्या वर्गाः स्वर्ग एकादशासन् बम्भारिश्चाऽङ्गारिहस्तौ सुहस्तः ।
५ ६ ७ ८ ९ १० ११
मूर्धन्वान् वा सूर्य्यवर्चाः कुशानुः कृध्वभ्राजौ स्वानविश्वावसू च ॥२॥
(ऋग्वेदे—१०।१३९)

स्वर्गं क्रीत्वा सोमसंरक्षणं वै वृत्तिर्ह्येषामाहरन्ति स्म तेभ्यः ।
सोमं देवाः दिव्यगन्धर्वभेदानेतानूचे तित्तिरिः षष्ठकाण्डे ॥३॥
एभ्यो भिन्ना वीरगन्धर्ववर्गा आसन् द्वेधा तत्र मौनेयसंज्ञाः ।
पातालस्थाः कोटिषट्कप्रमाणा नागैर्द्वेषाद् यद्धमासीत्तु तेषाम् ॥४॥
कलिभीमसेनभीमोग्रसेनपर्जन्यगोपतिप्रयुताः ।
धृतराष्ट्रसूर्य्यवर्चो वरुणसुपर्णार्कपर्णचित्ररथाः ॥५॥

शालिशिरा अथ नारदवशिनावति षोडशैतानि ।
गन्धर्वाणामासन् मौनेयानां कुलानीह ॥६॥
प्राधेयाः पुनरन्ये गान्धर्वाः कोटयः पुरा तिस्रः ।
सिन्धोः पश्चाद्देशे गान्धाराख्ये वसन्ति स्म ॥७॥
१ २ ३ ४ ५
सिद्धः पूर्णो बर्ही पूर्णायुर्ब्रह्मचारी च।
६ ७ ८ ९ १०
रतिगुणसुपर्णविश्वावसवो भानुश्च चन्द्रश्च ॥८॥
एते दश कुलभेदाः प्राधेयानां प्रसिध्यन्ति ।
एषा च राजधानीपुरमासीद् वर्द्धमानपुरम् ॥९॥
वल्मीकीये सन्ति रामायणे ते प्रोक्ता, भ्राता रामचन्द्रस्य येभ्यः ।
युद्ध्वा जित्वा स्वस्य पुत्रद्वये तद् राज्यं सर्वं संविभक्तं व्यधत्त ॥१०॥
ते चैते प्राधेया मूजवदाद्यद्रिजातसोमानाम् ।
सिन्धु सुवास्तु वितस्ता सरस्वती प्रभृति सरिदप्सु ॥११॥
वहमानानां विचिर्तिं रक्षां कर्तुं न्ययुज्यन्त ।
इत्थं वदन्ति कौषीतकिनः स्वब्राह्मणे मुनयः ॥१२॥

| क्षुद्रगन्धर्वाः ८ | प्राधेयगन्धर्वाः १० ३०००००००० | मौनेयगन्धर्वाः १६ ६०००००००० | दिव्यगन्धर्वाः ११ |
|---|---|---|---|
| १ हाहाः | १ सिद्धः | १ भीमः | १ अङ्गारिः |
| २ हूहूः | २ पूर्णः | २ भीमसेनः | २ अम्भारिः |
| ३ हंसः | ३ बर्ही | ३ उग्रसेनः | ३ अभ्राजः |
| ४ गोमायुः | ४ पूर्णायुः | ४ कलिः | ४ मूर्धन्वान् |
| ५ नन्दी | ५ ब्रह्मचारी | ५ पर्जन्यः | ५ कृधुः |
| ६ तुम्बुरुः | ६ रतिगुणाः | ६ गोपतिः | ६ सूर्य्यवर्चाः |
| ७ चित्रसेनः | ७ सुपर्णः | ७ प्रयुतः | ७ कृशानुः |
| ८ विश्वावसुः | ८ भानुः | ८ धृतराष्ट्रः | ८ हस्तः |
| | ९ चन्द्रः | ९ सूर्य्यवर्चाः | ९ सुहस्तः |
| | १० विश्वावसुः | १० वरुणः | १० स्वाञ्ची |
| | | ११ सुपर्णः | ११ विश्वावसुः |
| | | १२ अर्कपर्णः | |
| | | १३ वशी | |
| | | १४ शालिशिराः | |
| | | १५ नारदः | |
| | | १६ चित्ररथः | |

"गन्धर्वा ह वा इन्द्रस्य सोममप्सु प्रत्यायिता गोपायन्ति ।
त उह स्त्रीकामाः । ते हा—सुमनांसि कुर्वते" ॥२१॥ (कौषी.)

## १८. सोम की रक्षार्थ दैत्यों से युद्ध करने के लिए नियुक्त गन्धर्वों के चार प्रकार थे।

इन गन्धर्वों में हाहा, हूहू, हंस, गोमायु, नन्दि, तुम्बुर्व, चित्र और विश्वावसु नाम के आठ प्रकार के गन्धर्व थे । ये हिमालय पर रहते थे और नृत्य-गीत में आसक्त थे ॥१॥ (वह्नि पु.)

दिव्य गन्धर्व ग्यारह प्रकार के थे । उनके नाम थे—बम्भारि, अङ्घारि, हस्त, सुहस्त, मूर्धन्वान्, सूर्यवर्च्च, कृशानु, कृधु, अभ्राज, स्वान और विश्वावसु । ये स्वर्ग में निवास करते थे ॥२॥ (ऋग्वेद १०/१३९)

स्वर्ग में मूल्य लेकर सोम की रक्षा करना ही इनकी वृत्ति थी । देवतागण इनसे ही सोम ग्रहण करते थे । इन दिव्य गन्धर्वों के भेद तैत्तिरीय ब्राह्मण के छठे काण्ड में वर्णित किये गये हैं ॥३॥

इनसे भिन्न गन्धर्वों के दो वर्ग और थे, जो वीर थे । इनका नाम मौनेय था ।ये पाताल में निवास करते थे, इनकी संख्या छः करोड़ थी । द्वेष के कारण इनका नागों के साथ युद्ध हुआ ॥४॥

इन मौनेय गन्धर्वों के सोलह कुल थे, जिनके नाम हैं—कलि, भीमसेन, भीम, उग्रसेन, पर्जन्य, गोपति, प्रयुत, धृतराष्ट्र, सूर्यवर्च, वरुण, सुपर्ण, अर्कपर्ण, चित्ररथ, शालिशिर, नारद और वशि ॥५-६॥

दूसरे प्राधेय नाम के तीन करोड़ गन्धर्व थे, जो सिन्धु नदी के पश्चिम में गान्धार देश में निवास करते थे ॥७॥

इन प्राधेयों के कुल के दस भेद प्रसिद्ध थे । ये कुल थे—सिद्ध, पूर्ण, बर्ही, पूर्णायु, ब्रह्मचारी, रतिगुण, सुपर्ण, विश्वावसु, भानु और चन्द्र । प्राचीनकाल में इनकी राजधानी वर्द्धमान पुर थी ॥८-९॥

वाल्मीकिरामायण में इनका उल्लेख है कि, जिसके अनुसार श्री रामचन्द्र के भाई (भरत) ने जिनसे (गन्धर्वों से) युद्ध करके, नगरी को जीत कर अपने दो पुत्रों में उस सम्पूर्ण राज्य को विभाजित कर दिया था ॥१०॥

ये जो प्राधेय नाम के गन्धर्व थे वे मूजवान् आदि पर्वतों पर उत्पन्न और सिन्धु, सुवास्ति, वितस्ता नदियों में बहने वाले सोम की रक्षा करने के लिए नियुक्त किया गया था, ऐसा कौषीतकी मुनियों ने अपने ब्राह्मण में कहा है ॥११-१२॥

ये गन्धर्व (चन्द्रमा की किरणें "गाधारयतीनि गन्धर्वः") इन्द्र के जलों के भीतर जो सोम है, उस सोम को छिपा लेते हैं । वे गन्धर्व उन अप्सराओं की कामना करने वाले हैं । वे निश्चय ही उन्हें चारों ओर से सुन्दर मन वाला बना लेते हैं ॥२१॥ (कौषी.)

## १९. विश्वावसुप्रधानानां गन्धर्वाणामाधिपत्ये चन्द्राभिषेकः ।

**एषां राजाऽभूच्च विश्वावसुः प्राग् दैतेयानां मार्गरोधं स चक्रे ।**
**भूयो भूयो मार्गरोधे कृतेऽपि प्राग्रया दैत्या नो निवृत्ता बभूवुः ॥१॥**
**दैत्यक्रान्तेः सोमरक्षां विधातुं धात्रेऽभ्येत्याभ्यर्थमास शक्रः ।**
**गन्धर्वाणां शासकं कञ्चिदन्यं त्वैच्छत् सोमं योऽभिरक्षेद् विशिष्य ॥२॥**
**ब्रह्मा दृष्ट्वा कञ्चिदत्रेस्तु पुत्रं योग्यं युक्तं ब्राह्मवीर्येण तावत् ।**
**क्षात्रं वीर्यं धातुमत्राभिषिच्य प्रागास्येनाभ्रामयत् कृत्स्नपृथ्व्याम् ॥३॥**
**गन्धर्वाणामौषधीनां च सोमादीनां चक्रे तत्र राजानमेतम् ।**
*** गन्धर्वेऽस्मिंस्तं प्रतिष्ठाप्य देशे सोमस्थानं रक्षितुं तं न्ययुङ्क्त ॥४॥**
**चन्द्रांशुभ्यो जातमूलं तु सोमं ज्योतिष्मन्तं रक्षितुं यन्नियुक्तः ।**
**तस्मात् स्वर्गे लोकपालः स भूत्वा चन्द्रः सोमो नामतः ख्यातिमागात् ॥५॥**
**पुत्रस्तस्यासीद् बुधो राजपुत्रो नाम्ना ख्यातो हस्तिविद्याप्रवीणः ।**
**यस्तत्पुत्रोऽभूदिलागर्भजन्मा तस्मादासीच्चन्द्रवंशप्रवृत्तिः ॥६॥**
**चन्द्रस्येत्थं चान्तरिक्षावकाशे गन्धर्वाणामाधिपत्ये नियोगम् ।**
**पूर्णोद्योगं दैवतानां च दृष्ट्वा कञ्चित्कालं स्तम्भितास्ते बभूवुः ॥७॥**

## १९. विश्वावसु आदि प्रधान गन्धर्वों के आधिपत्य में चन्द्रमा का अभिषेक

प्राचीनकाल में इनका (गन्धर्वों का) राजा विश्वावसु था । इसने दैत्यों का मार्ग अवरुद्ध किया । गन्धर्वों द्वारा बार-बार मार्गावरोध करने पर भी दैत्य रुके नहीं ॥१॥

इन्द्र ने दैत्य-क्रान्ति से सोम की रक्षा के लिए विधाता के पास जाकर प्रार्थना की और इच्छा की कि गन्धर्वों का शासक किसी अन्य को नियुक्त किया जावे, जो विशेष रूप से दैत्यों से सोम की रक्षा कर सके ॥२॥

---

* "सौमो वै राजा अमुष्मिन् लोके आसीद्"—इत्यैतरेयब्राह्मणस्य त्रयोदशाध्याये सोमस्य द्युलोकस्थताख्याता।
"द्यावापृथिव्योर्वा एष गर्भो यत् सोमो राजा"—इत्यैतरेयब्राह्मणस्य चतुर्थाध्याये सोमस्यान्तरिक्षस्थताख्याता।
"सोमो वै राजा गन्धर्वेष्वासीद्"—इत्यैतरेयब्राह्मणस्य पञ्चमाध्याये सोमस्य गन्धर्वलोकस्थताख्याता॥

ब्रह्मा ने अत्रि के किसी पुत्र को ब्राह्मवीर्य से युक्त और योग्य समझ कर उसमें क्षात्रवीर्य (सेनापतित्व) का आधान करने के लिए अभिषेक कर के पूर्व दिशा से सम्पूर्ण पृथिवी पर घुमाया ॥३ ॥

* उसे गन्धर्वों, औषधियों और सोम का राजा बनाया और गन्धर्व देश में प्रतिष्ठित कर के सोम की रक्षा के लिए नियुक्त कर दिया ॥४ ॥

वह (चन्द्र सोम) चन्द्रमा की किरणों से उत्पन्न ज्योतिष्मान् सोम की रक्षा के लिए नियुक्त किया गया था । इसलिए वह स्वर्ग में लोकपाल हुआ और चन्द्रसोम के नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥५ ॥

राजपुत्र के नाम से विख्यात बुध उसका पुत्र हुआ । वह हस्तविद्या में प्रवीण था। उस चन्द्र सोम का जो पुत्र इला से उत्पन्न हुआ था, उससे चन्द्रवंश का प्रारम्भ हुआ ॥६ ॥

चन्द्रमा की इस प्रकार गन्धर्वों के राजा के रूप में अन्तरिक्षावकाश में नियुक्ति और देवताओं के पूर्ण उद्योग को देखकर कुछ समय के लिए असुर लोग स्तम्भित रह गए ॥७ ॥

## २०. दैत्यैः कृतः सोमवल्लीविध्वंसः ।

**एवं सोमध्वंसने चान्तरायं दृष्ट्वा दूरादागमे चान्तरायम् ।**
**योद्धुं दैत्या यत्नमातस्थिरे ते प्रान्तेऽत्रैव स्वं निवासं विधाय ॥१ ॥**
**सैन्यग्रामं ते महान्तं सम्भारञ्च प्राप्य सोत्साहयत्नम् ।**
**आक्रम्यास्मिन् भारते सिन्धुदेशान् मूलस्थाने स्थापयन्ति स्म राज्यम् ॥२ ॥**
**प्रह्लादोऽस्मिस्तत्पिता तस्य पुत्रस्तत्पौत्रो वा दैत्यराजः प्रसह्य ।**
**दैतेयान् स्वान् सैन्यचारादिभृत्यान् सोमस्थाने चारणायादिदेश ॥३ ॥**
**तस्मिन्काले दैवयोगेन रुष्टां याज्यं मत्वा चन्द्रसद्माभ्युपेताम् ।**
**तारां देवाचार्य्यपत्नीं स चन्द्रो हृत्वा देवैर्भर्त्सितश्चिन्तितोऽभूत् ॥४ ॥**
**गन्धर्वाणामेष राजा तदासीत् तेषां नीतौ स्त्रीषु वैवाहिकोऽयम् ।**
**नासीद्बन्ध प्रीतिदायेन पुंसां स्वीया स्त्री स्यादेष जह्ने ततस्ताम् ॥५ ॥**
**आकृष्टोऽभूद्दैवतैस्तत्र चन्द्रस्तस्मिन्काले लब्धवेला अदेवाः ।**
**चन्द्रस्यार्थं साधयन्तः स्वसैन्यैः स्वीये पक्षे चन्द्रमेतं व्यनैषुः ॥६ ॥**

---

* "इस लोक में सोम राजा था" ऐसा ऐतरेय ब्राह्मण के तेरहवें अध्याय के अनुसार सोम की द्युलोक में स्थिति वर्णित है । ऐतरेय ब्राह्मण के चौथे अध्याय में वर्णित "सोम. द्यावापृथिवी का राजा है" के अनुसार सोम का अन्तरिक्ष में होना बताया गया है। "सोम गन्धर्वों का राजा है" ऐसे ऐतरेय ब्राह्मण के पाँचवें अध्याय के वर्णन के अनुसार सोम का गन्धर्वलोक में स्थित होना बताया गया है।

पक्षग्राहक्रीत एष श्लथोऽभूत् स्वे कर्तव्ये सोमसंरक्षणेऽर्थे ।
इत्थं दैत्याः सोमवल्लीवितानध्वंसे जाताश्चन्द्रदोषात् समर्थाः ॥७॥
काले काले सोमवल्लीविनाशे कुर्वद्भिस्तैर्यत्नमन्यत्र युद्धात् ।
दुष्टैर्नीचैर्ब्राह्मवीर्याः प्रशस्ता सौम्या वल्लयो नाशिताः कृत्स्नशस्ताः ॥८॥
अद्यत्वे यच्चक्षते सिन्धुपारे बोलन्घाटी (Bolan pass) पर्वतप्रान्तभागे ।
माजन्दारान् नामतः ख्यातशैले सोऽयं सोमो लभ्यतेऽद्यापि भूयान् ॥९॥
किन्तु ब्रूमो नैव सोमोऽस्ति मुख्यो यो ब्रह्मण्यः सोम आसीत् स नष्टः ।
यद्वद् ब्राह्मीं नाम मण्डूकपर्णीमाहुः केचित् तद्वदन्यः स सोमः ॥१०॥

## २०. दैत्यों द्वारा सोमवल्ली का विध्वंस

इस प्रकार सोम का नाश करने में और दूर से आने में विघ्न को देखकर दैत्यों ने इसी देश में अपना निवास बना कर युद्ध करने का प्रयत्न किया ॥१॥

विशाल सैन्यसमूह, विपुल युद्धसामग्री और उत्साहपूर्वक प्रयत्न को प्राप्त करके, सिन्धु के निकटवर्ती देशों पर आक्रमण कर के भारतवर्ष में मूलस्थान (मुलतान) में अपना राज्य स्थापित किया ॥२॥

इस मुलतान क्षेत्र में प्रह्लाद, उसका पिता, प्रह्लाद का पुत्र और पौत्र बलवान् राजा हुए, जिन्होंने बलपूर्वक अपने असुर सैनिक चारण इत्यादि भृत्यों (गुप्तचरों) को सोमस्थान में विचरण करने का आदेश दिया ॥३॥

उस समय भाग्य से आचार्यपत्नी तारा किसी कारणवश रुष्ट होकर अपना यजमान समझकर चन्द्रमा के निवास पर गई । तब चन्द्रमा देवाचार्यपत्नी तारा का हरण करने पर देवों के द्वारा प्रताड़ित होकर चिन्तित हो गया ॥४॥

यह चन्द्रमा उस समय गन्धर्वों का राजा था, जिनके नियम में स्त्रियों के लिए विवाह के सम्बन्ध में कोई बन्धन नहीं था । इनकी नीति में प्रीतिदान से ही स्त्रियाँ पुरुषों की स्वीया (अपनी) हो जाती थीं । इसलिए इसने तारा का हरण कर लिया ॥५॥

जब उस समय देवों ने चन्द्रमा को रुष्ट कर दिया, तब अवसर पाकर दैत्यों ने अपनी सैन्यशक्ति से चन्द्रमा का हित साधन करते हुए उसे अपने पक्ष में कर लिया ॥६॥

पक्ष में ग्रहण कर लेने पर खरीदा हुआ यह चन्द्रमा अपने सोमरक्षण रूप कर्तव्य से शिथिल हो गया । इस प्रकार दैत्यगण सोमवल्ली के समूह का विनाश करने में चन्द्रमा के दोष के कारण समर्थ हो गये ॥७॥

धीरे-धीरे दुष्ट नीच दैत्यगणों द्वारा युद्ध के अतिरिक्त भी अन्य प्रयत्नों से भी सोमवल्ली का विनाश करते हुए ब्रह्मवीर्य द्वारा अत्यधिक प्रशस्त ये सोमवल्लियाँ पूर्णतः नष्ट कर दी गईं ॥८॥

ऐसा मानते हैं कि सिन्ध के पार बोलनघाटी (Bolan Pass) पर्वत के प्रान्त भाग में माजन्दारान् नाम से प्रसिद्ध पर्वत पर आज भी पर्याप्त मात्रा में सोम उपलब्ध होता है ॥९ ॥

परन्तु हम कहते हैं कि यह वह मुख्य सोम नहीं है । जो ब्रह्मण्य (ब्राह्मी) सोम था, वह नष्ट हो गया है । आज जिस प्रकार मण्डूकपर्णी को ब्राह्मी कहा जाता है, उस प्रकार यह सोम भी कोई अन्य सोम ही है ॥१० ॥

## २१. सोमप्रातिनिध्येन सुरोत्पादनम् ।

**अप्राप्य सोममसुराः सोमविधं मादकं विधापयितुम्।**
**असुराधीशं वरुणं राजानं प्रार्थयामासुः ॥१ ॥**
**वरुणस्ततः प्रयत्नाद् विनिर्म्ममे वारुणीं मदिराम्।**
**पास्यामस्त्वसुरानिति सुरामिमां नातश्चक्रुः ॥२ ॥**
**एकादशप्रकाराः सुरास्ततस्त्वासवाः पृथग् बहवः।**
**भिन्नास्ततश्च शीधव इत्यवरे मादकाः सोमात् ॥३ ॥**
**सोमो धृतिविज्ञाने वर्द्धयते संस्करोति मस्तिष्कम्।**
**माल्यं, सुरा तु हरते तद् विज्ञानं, शिरोऽपि दूषयति ॥४ ॥**

## २१. सोम के प्रतिनिधित्व के रूप में सुरा का उत्पादन

अंसुरों ने सोम की प्राप्ति के अभाव में सोम सदृश ही किसी मादक वस्तु का विधान करने के लिए असुरपति राजा वरुण से प्रार्थना की ॥१ ॥

तब वरुण ने प्रयत्न करके वारुणी मदिरा का निर्माण किया। तब असुरों ने "हम इन सुरों का पान करेंगे" ऐसा कहते हुए इसका नाम सुरा रखा ॥२ ॥

यह सुरा ग्यारह प्रकार की होती है और इसके अतिरिक्त अनेक प्रकार के आसव होते हैं। इसके अतिरिक्त भी शीधु आदि सोम से निम्न स्तर के मादक द्रव्य होते हैं ॥३ ॥

सोम धृति (धारणाशक्ति) और विज्ञान को बढ़ाता है, मस्तिष्क का संस्कार करता है, सुरा मलिन है। यह विज्ञान का हरण करती है और मस्तिष्क को दूषित करती है ॥४ ॥

## २२. सोमरसगुणप्रकाशका वेदमन्त्राः ।

**बुद्धिः शौर्य्यसमृद्धी बलमारोग्यं महत्त्वमभयत्वम् ।**
**रिपुदमनक्षमता सुखदीर्घायुष्ट्वे जयश्च सोमेन ॥१ ॥**
**अद्रौ हैमे त्वोषधीनामधीशो योऽयं सोमः कश्चिदासीत् पुरात्वे ।**
**यो यस्तस्यासीद् गुणस्तं प्रगाथः काण्वः सम्यग् वर्णयामास विद्वान् ॥२ ॥**

स्वादोरभक्षि वयसः सुमेधा स्वाध्यो वरिवोवित्तरस्य ।
विश्वे यं देवा उत मर्त्यासो मधु ब्रुवन्तो अभिसञ्चरन्ति ॥१॥
अन्तश्च प्रागा अदितिर्भवास्यवयाता हरसो दैव्यस्य।
इन्दविन्द्रस्य सख्यं जुषाणः श्रौष्टीव धुरमनुराय ऋध्याः ॥२॥
अपाम सोमममृता अभूमागन्म ज्योतिरविदाम देवान् ।
किं नूनमस्मान्कृणवदरातिः किमु धूर्तिरमृतमर्त्यस्य ॥३॥
शं नो भव हृद आपीत इन्दो पितेव सोम सूनवे सुशेवः ।
सखेव सख्य उरुशंस धीरः प्रण आयुर्जीवसे सोम तारीः ॥४॥
इमे मा पीता यशस उरुष्यवो रथं न गावः समनाह पर्वसु ।
ते मा रक्षन्तु विस्त्रसश्चरित्रादुत मा स्रामाद्यवयन्त्विन्दवः ॥५॥
अग्निं न मा मथितं संदिदीपः प्रचक्षय कृणु हि वस्यसो नः ।
अथा हि ते मद आ सोम मन्ये रेवां इव प्रचरा पुष्टिमच्छ ॥६॥
इषिरेण ते मनसा सुतस्य भक्षीमहि पित्र्यस्येव रायः ।
सोमराजन्प्रण आयूँषि तारीरहानीव सूर्यो वासराणि ॥७॥
सोमराजन्मृडयानः स्वस्ति तव स्मसि व्रत्या ३ स्तस्य विद्धि।
अलर्ति दक्ष उत मन्युरिन्दो मानो अर्यो अनुकामं परा दाः॥८॥
त्वं हि नस्तन्वः सोमगोपा गात्रे गात्रे निषसत्था नृचक्षाः।
यत्ते वयं प्रमिनाम व्रतानि सनो मृड सुषखा देववस्यः॥९॥ऋदूदरेण
सख्या सचेय यो मा नरिष्येद्धर्य्यस्व पीतः।
अयं यः सोमो न्यधाय्यस्मे तस्मा इन्द्रं प्रतिरमेम्यायुः॥१०॥
अपत्या अस्थुरनिरा अमी वा निरत्रसन्तमिषीचीरमैषुः।
आ सोम अस्माँ अरुह द्विहाया अगन्म यत्र प्रतिरन्त आयुः॥११॥
यो न इन्दुः पितरो हृत्सुपीतोऽमर्त्या मर्त्या आविवेश।
तस्मै सोमाय हविषा विधेम मृलीके अस्य सुमतौ स्याम॥१२॥
त्वं सोम पितृभिः संविदानोऽनुद्यावा पृथिवी आ ततन्थ।
तस्मै त इन्द्रो हविषा विधेम वयं स्याम पतयो रयीणाम्॥१३॥
त्रातारो देवा अधि वोचता नो मा नो निद्रा ईशत मोतजल्पिः।
वयं सोमस्य विश्वह प्रियासः सुवीरासो विदथमा वदेम॥१४॥
त्वं नः सोम विश्वतो वयोधास्त्वं स्वर्विदा विशा नृचक्षाः।
त्वं नः इन्द ऊतिभिः सजोषाः पाहि पश्चात्तादुत वा पुरस्तात्॥१५॥

(८।४८।१-१५)

एवं कृत्नुर्भार्गवः सोममस्तौदूनाशीत्या वाष्टषष्ट्यामिते वा॥ (७९) (६८) ॥
सूक्ते सम्यङ् मण्डलस्याष्टमस्य प्रायः प्रोचुर्मण्डले वोत्तरेऽन्ये ॥१६॥

## २२. सोम रस के गुण को प्रकाशित करने वाले वेद-मंत्र

सोम से बुद्धि, वीरता, समृद्धि, बल-आरोग्य, महत्त्व, निर्भयता, शत्रुदमन-शक्ति, सुख, दीर्घायु और विजय की प्राप्ति होती है। ॥१॥

औषधियों का स्वामी कोई यह सोम प्राचीन काल में हिमालय पर्वत पर विद्यमान था। उसके जो गुण थे, उनका विद्वान् काण्व प्रगाथ ने भली प्रकार से वर्णन किया है॥२॥

जिस सोम को देव और मनुष्य मीठा बताते हुए विचरण करते हैं, उस अत्यन्त पूज्य और स्वादिष्ट अन्य रूप सोमरस को उत्तम अध्ययन करने वाले तथा उत्तम बुद्धि वाले मैंने (काण्व ने) खाया है॥१॥

हे अविनाशी सोम ! तू शरीर के अन्दर जाते ही मनुष्य के घोर क्रोध को भी दूर कर देता है। हे सोम ! तू धन प्रदान करने के लिए उसी प्रकार प्रवृत्त होता है, जिस प्रकार घोड़े इन्द्र की मित्रता को स्वीकार कर के रथ की धुरी में जुड़ने के लिए प्रवृत्त होते हैं॥२॥

हमने अब सोम का पान कर लिया है और हम अमर हो गये हैं। हमने अब प्रकाश को प्राप्त कर लिया है और देवों को जान लिया है। हे अमृतरूप सोम ! अब शत्रु और धूर्त मनुष्य हमारा कुछ भी नहीं बिगाड़ सकता है॥३॥

हे चन्द्र सोम ! पेट में पीए जाने पर तू हमारे लिए कल्याणकारी हो। तू हमारे लिए उसी तरह कल्याणकारी हो, जिस तरह एक पिता अपने पुत्र के लिए और मित्र अपने मित्र के लिए कल्याणकारी होता है। हे प्रशंसनीय सोम ! तुम धीर हो अतः हमारी आयु को दीर्घ करो अर्थात् हमें दीर्घायु प्रदान करो॥४॥

यह यशस्वी और रक्षा करने वाला सोम शरीर में पीए जाने पर मेरे शरीर के जोड़ों को उसी प्रकार सुदृढ़ बनावे जैसे बैल रथ को खींचता है।वे सोम मेरे कमजोर पैरों को शक्ति प्रदान कर और मुझे रोगों से मुक्त करे॥५॥

हे सोम ! मुझे भी प्रज्वलित होती हुई अग्नि के समान देदीप्यमान कर, मुझे तेजस्वी बना, हमें धनवान् बना। हे सोम ! मैं आनंद में तेरी स्तुति करता हूँ कि तू धनवान् की तरह सर्वत्र विचरण करता हुआ हमें पुष्टि प्रदान कर॥६॥

इच्छायुक्त मन से निचोड़े हुए हे सोम! तेरा हम उसी तरह उपभोग करें, जिस तरह पिता के धन का पुत्र उपभोग करता है। हे तेजस्वी सोम ! जिस तरह सूर्य निवास देने वाले दिनों का विस्तार करता है, उसी तरह तू भी हमारी आयु का विस्तार कर (वृद्धि प्रदान कर)॥७॥

हे तेजस्वी सोम ! हमें हमारे कल्याण के लिए हमें सुखी कर। हम व्रत का पालन करने वाले हैं और तेरे अपने हैं ऐसा तू जान। हे चन्द्र सोम ! हमें दक्षता और सात्त्विक

क्रोध प्रदान कर। हमें शत्रुओं की इच्छा के अधीन मत कर (अर्थात् हमें शत्रुओं से अधिक बलवान् बना) ॥८॥

हे सोम ! तू हमारे शरीर का रक्षक है। मनुष्यों का निरीक्षण करने वाला तू हमारे प्रत्येक अंग में जा कर शक्ति प्रदान कर। यद्यपि हम तेरे नियमों का उल्लंघन कर देते हैं तथापि तू अच्छे मित्र की भांति हमें सुखी कर॥९॥

हे उत्तम घोड़े वाले इन्द्र ! मैं सरलता से पचाने योग्य सोम की मित्रता प्राप्त करूँ। जो सोम पान किये जाने पर हमें दुखी न करे। मैं इन्द्र से प्रार्थना करता हूँ कि वह हमारे अन्दर प्रविष्ट हुए सोम से हमें दीर्घायु प्रदान करे॥१०॥

यह महान् सोम हमें प्राप्त हो गया है, इसलिए अब हमारे बलवान् और असाध्य रोग भी दूर चले जाएँ, जिन रोगों ने हमें पीड़ा दी है और हमें त्रस्त किया है, वे चले जाएँ और हम वहीं जावें, जहां सोम आयु की वृद्धि करते हों॥११॥

हे पितरों ! पान करने पर जो अमर सोम हम मर्त्य प्राणियों के हृदय में प्रविष्ट होता है। हम उस सोम की हवि द्वारा आराधना करते हैं। इसकी सेवा से हम उत्तम बुद्धि को प्राप्त करें॥१२॥

हे सोम ! तू विद्वानों से युक्त होकर द्युलोक और पृथिवीलोक का विस्तार करता है। हे चन्द्र सोम ! हम तुझे हवि प्रदान करते हुए तेरी सेवा करते है। हम धन के स्वामी बनें॥१३॥

हे रक्षक देवों ! हमें उपदेश प्रदान करो, जिससे हम अपना समय आलस्य और व्यर्थ प्रलाप में न व्यतीत करें। हम प्रतिदिन उत्तम पुत्र पौत्रों से युक्त होकर सोम के प्रिय बनें और उसकी स्तुतियों का गान करें॥१४॥

हे चन्द्र सोम ! तू हमें चारों ओर से अन्न प्रदान करने वाला है, तु सुख को जानने वाला और मनुष्यों का निरीक्षण करने वाला है। तू हमारे अन्दर प्रवेश कर, तू प्रसन्न होकर हमारे आगे पीछे से अपने संरक्षणों से रक्षा कर॥१५॥ (ऋग्.८/४८)

इसी प्रकार कृत्नु भार्गव ने भी ऋग्वेद के आठवें मण्डल के उनियासीवें (७९) और अड़सठवें (६८) सूक्त में सोम की स्तुति की है। अन्य उत्तरमण्डलों में भी सोम की स्तुति की है॥१६॥

## २३. इन्द्रभवने प्रत्यहं त्रिंशतः सोमसरसामुपयोगः ।

**सोमलतारसपूर्णान्यासन् प्रातिस्विकानि शक्रस्य ।**
**गन्धर्वरक्षितानि त्रिंशत् स्वर्गे सरांसि क्लृप्तानि ॥१॥**
**ऐन्द्रे भुक्तिप्रमहे सहभुग् जनता बहुत्वतस्त्रिंशत् ।**
**सोमसरांसि निपीतान्येकोपक्रमतया भवन्ति स्म ॥२॥**

"एकया प्रतिधाऽपिबत् साकं सरांसि त्रिंशतम् ।
इन्द्रः सोमस्य काणुका" ॥१९॥ [८।७७।४]

सोमवल्लीस्वरूपम् ।

सुश्रुतचिकित्सितेऽपि च स चतुर्विंशतिविधो विनिर्दिष्टः । (चिकित्सा-स्थाने २९ अ.)

* वल्ली—प्रतानरूपा क्षुपरूपा वा भवेच्च सोमविधा ॥१॥
पाङ्क्तत्रैष्टुभजागतगायत्राः सांकराश्च काश्मीरे ।
क्षुद्रकसरसि प्राप्या गिरिषु वितस्तोत्तरेषु चन्द्राख्यः ॥२॥
अपि मुञ्जवान् स शैले मुञ्जवतीहांशुमानयं गिरिषु ।
अपि शर्य्यणावदादिषु गरुडः श्वेताक्ष इत्याद्याः ॥३॥
अलवर्ज नामतो यं पर्वतमाचक्षते म्लेच्छाः ।
सोमस्तत्र च लभ्यत इत्येवं प्रायशः ख्यातिः ॥४॥
सोमे श्वेतं क्षीरं प्रवर्तते मूलगः कन्दः ।
रस एतस्यास्वादुः श्वेतः पीतोऽथ चित्रपृश्निश्च ॥५॥
सोमलतताया दण्डे पञ्चदशैवच्छदा भवन्ति स्म ।
पञ्चदशाहं स्थित्वा ध्रुवं व्यशीर्यन्त षोडशेऽहनि ते ॥६॥
दर्शे पर्णाभावः प्रतिपदि पर्णोद्गमोऽन्वधः पर्व ।
प्रतितिथि पर्णोद्गमनात् पूर्णायां पञ्चदश तानि ॥७॥
प्रतिपद्यधरे पर्वणि पर्णनिपातः क्रमादुपर्य्येवम् ।
दर्शे पर्णाभावो ज्योतिष्मन्त्यस्य पर्णानि ॥८॥
सोमरसोऽयं पीतो दिव्यां दृष्टिं मनोगतः कुरुते ।
भूतं भव्यं चार्थं दूरपरोक्षं च दर्शयति ॥९॥
सर्वे नूनं मादकाः शीर्ष्णि दोषानुत्पाद्यालं घ्नन्ति बुद्धेः प्रभावम् ।
सोमस्त्वेको मादकः पीयमानः शीर्ष्णः सर्वान्नाशयत्याशु दोषान् ॥१०॥
मस्तिष्काङ्गं पोषयन्नेष सोमो ब्राह्मं वीर्यं क्षात्रवीर्य्योपपन्नम् ।
सृष्ट्वा सूते शिल्पविज्ञानविद्याः सोमस्तस्मादोषधीनामधीशः ॥११॥

---

* [1] गुडूच्याद्याकारा वल्ली । [2] उर्वारुकाद्याकारः प्रतानः । [3] कण्टकारिकाद्याकारः क्षुपः ।

## २३. इन्द्रभवन में प्रतिदिन तीस प्रकार के सोम रसों का उपयोग

स्वर्ग में सोमलता के रस से परिपूर्ण, इन्द्र के गन्धर्वों के द्वारा रक्षित परम्परागत तीस सरोवर इन्द्र के अपने वैयक्तिक सरोवर बनें हुए थे ॥१॥

इन्द्र के भोजनोत्सव में इन्द्र के साथ प्रायः भोजन करने वाले तीस जनता अर्थात् जन समूह थे और वे क्रमशः एक-एक करके इन तीस सोम सरोवरों का पान करते थे ॥२॥

ऋग्वेद में लिखा है —

"यह इन्द्र सोम के तीस सुन्दर पात्रों को एक साथ एक ही सांस में पी गया ॥१९॥ (८/७७/४)"

सोमवल्ली का स्वरूप-वर्णन—

सुश्रुत संहिता में भी चौबीस प्रकार के सोम का निर्देश किया गया है । (चिकित्सा स्थान/२९ अ.)

* सोम तीन प्रकार का होता है—वल्ली रूप, प्रतान रूप और कण्टकारी (छोटा कटीला पौधा) ॥१॥

सोम की विभिन्न जातियों में से काश्मीर प्रदेश में पाङ्क्त, त्रैष्टुभ, जागत, गायत्र और विभिन्न जाति की सम्मिलित श्रेणियाँ पाई जाती थीं । वितस्ता नदी के उत्तरी पर्वत में क्षुद्रक नाम के अथवा छोटे-छोटे तालाबों में चन्द्र नाम की सोमवल्ली प्राप्त होती थी ॥२॥

मुंजवान् नाम के पर्वत पर मंजुवती नाम की नदी में अंशुमान् नाम का सोम पैदा होता था । शर्य्यणावत इत्यादि पर्वतों पर गरुड़ और श्वेताक्ष नाम के सोम उत्पन्न होते थे ॥३॥

म्लेच्छ जिस पर्वत को अलवर्ज नाम से कहते हैं, उस पर्वत पर सोम प्रायः (बहुत मात्रा में) उत्पन्न होता था ऐसा प्रसिद्ध है ॥४॥

सोमलता का दूध सफेद होता है और इसके मूल में कन्द भी होता है, किन्तु इसका रस सफेद, पीला, विविध प्रकार का अथवा विचित्रवर्ण का होता है तथा वह स्वादिष्ट नहीं होता है ॥५॥

सोमलता के दण्ड पर मात्र पन्द्रह ही पत्ते होते थे । वे पत्ते पन्द्रह दिन ठहर कर सोलहवें दिन अवश्य ही झड़ने लग जाते थे ॥६॥

अमावस्या के दिन पत्तों का पूर्णतः अभाव होता था अर्थात् लतादण्ड पर कोई पत्ता नहीं रहता था । प्रतिपदा से पत्तों का उद्गम प्रारंभ होता था और प्रत्येक तिथि पर पत्ते के उगने से पूर्णिमा के दिन वे पन्द्रह पत्ते हो जाते थे ॥७॥

---

* (१) गिलोय आदि के आकार की वल्ली (लता) रूप, (२) बेर की झाड़ी के आकार की प्रतान रूप और (३) कटहेली की तरह छोटे पौधे के रूप में तीन प्रकार की सोमलता बताई गई है।

पूर्णिमा के बाद की प्रतिपदा से पत्तों का क्रमशः निपात होता था और अमावस्या के दिन पत्तों का पूर्ण अभाव हो जाता था । इस सोमलता के पत्ते प्रकाशमान (चमकीले) होते थे ॥८॥

इस सोमरस को पीए जाने पर यह मनोगत (मन की इच्छानुसार) दिव्य दृष्टि प्रदान करता है । इससे भूत और भविष्य तथा अदृश्य और दूरस्थ अर्थ (वस्तु-ज्ञान) का दर्शन हो जाता है ॥९॥

अन्य सभी मादक पदार्थ निश्चय ही मस्तिष्क में दोष उत्पन्न करके बुद्धि के प्रभाव को नष्ट कर देते हैं, परन्तु सोम ही एकमात्र ऐसा मादक पदार्थ है, जो पीए जाने पर मस्तिष्क के समस्त दोषों को तत्काल ही नष्ट कर देता है ॥१०॥

यह सोम मस्तिष्क के अंगों को पुष्ट करता हुआ क्षात्रवीर्य से युक्त ब्राह्मवीर्य का सर्जन कर के शिल्प और विज्ञान-विद्याओं को उत्पन्न करता है । इसीलिए सोम औषधियों का स्वामी है ॥११॥

## २४. ब्रह्मवीर्य्यम् ।

**ब्राह्मे वीर्य्ये योगजाः सिद्धयः स्युः सूक्ष्मेऽप्यर्थे भाति विज्ञानमग्र्यम्।**
**धृत्युत्कर्षः स्यात् स्थितप्रज्ञता वा शान्तिर्दैवी संपदत्राऽनृशंस्यम् ॥१॥**

## २४. ब्राह्मवीर्य

ब्राह्मवीर्य में योगज सिद्धियां होती हैं और ब्राह्मवीर्य में सूक्ष्म अर्थ (ज्ञान) में भी श्रेष्ठ (अग्रिम) ज्ञान प्रकाशित होता है । इसमें धर्म (धैर्य) का उत्कर्ष होता है और चित्त में एकाग्रता उत्पन्न होती है । सोम से दैवी शान्ति प्राप्त होती है अर्थात् दिव्य गुणों की उत्पत्ति होती है और दयालुता जागृत होती है ॥१॥

## २५. सोमध्वंसाद् ब्रह्मवीर्यापध्वंसः ।

**ब्राह्मं वीर्य्यं भाति विज्ञानहेतोः सूर्य्योपास्तेः सोमपेयाच्च यज्ञात् ।**
**ब्राह्माद् वीर्य्यात् त्वेषु सक्तिः प्रवृत्तिः ब्राह्मं वीर्य्यं सर्वसिद्धेरुपायः ॥१॥**
**यद्वद्दासैर्नाशितं सूर्य्यचक्रं तद्वद्दैत्यैर्नाशिता सोमवल्ली ।**
**भूमिः कृत्स्ना दानवैस्तैर्जितेयं हन्तेदानीं ब्रह्मवीर्य्यं निरस्तम् ॥२॥**
**विड्वीर्य्यात्तु क्षात्रवीर्य्यं वरेण्यं क्षात्राद्वीर्य्याद् ब्राह्मवीर्य्यं वरेण्यम् ।**
**ब्राह्मं शास्तृ क्षात्रविड्वीर्य्ययोः स्याद् विड्वीर्य्यस्य क्षात्रवीर्य्यं प्रशास्तृ ॥३॥**
**विड्वीर्य्यात्तु तु प्रायशोऽस्त्यत्र लभ्यं भूयांसो वै सन्ति लोके विशस्ताः।**
**तासां शास्तृ क्षत्रमत्यल्पमाप्यं राजा ह्येको भूयसीनां प्रशास्ता ॥४॥**

यावत्क्षत्रं किञ्चिदस्तीह लोके तस्मादेतद् ब्राह्मवीर्य्यं कनीयः।
नाना क्षत्रं शास्ति हि ब्राह्मणोऽसावेकः कश्चिद् यो गुरुः क्षत्रियाणाम् ॥५ ॥
किन्तु ब्रूमो भूयसाल्पं विनष्टं कर्त्तुं शक्यं वस्तुधर्म्मस्तथास्ति।
साध्यं श्रेयो दूरमस्तीति मन्दं सिद्धात् पापाद्धन्यते वा सदेशात् ॥६ ॥
क्षुद्रश्चन्द्रः सूर्य्यमेतं महान्तं खग्रासे हि च्छादयन् संतनोति।
ध्वान्तं सूर्य्यज्योतिषः स्यान्निरोधस्तद्वद् ब्राह्मं क्षात्रतोऽभूद्विनष्टम् ॥७ ॥
अग्नेर्जातो वर्द्धितो रक्षितोऽस्माद् अग्नी रक्षत्येष वंशप्रकाण्डः।
तत्रैवान्यो घर्षजन्माऽग्निरुग्रं शान्तं चाग्निं वंशमप्याशु हन्ति ॥८ ॥

## २५. सोम के नष्ट हो जाने से ब्राह्मवीर्य का ध्वंस होना

ब्राह्मवीर्य विज्ञान के कारण, सूर्य की उपासना से, सोम का पान करने से और यज्ञ से उत्पन्न होता है। इस ब्राह्मवीर्य से इनमें आसक्ति उत्पन्न होती है और प्रवृत्ति होती है । अतः ब्राह्मवीर्य समस्त (सम्पूर्ण) सिद्धियों का साधक है ॥१ ॥

जिस तरह दासों द्वारा सूर्यचक्र नष्ट कर दिया गया था उसी तरह दैत्यों ने सोमवल्ली को नष्ट कर दिया। सम्पूर्ण भूमि दानवों के द्वारा जीत ली गई। दुःख है कि अब इस समय ब्राह्मवीर्य नष्ट हो गया ॥२ ॥

विड्वीर्य (वैश्यवीर्य) से क्षात्रवीर्य श्रेष्ठ है, क्षात्रवीर्य से ब्राह्मवीर्य श्रेष्ठ है। ब्राह्मवीर्य क्षात्रवीर्य और विड्वीर्य दोनों पर शासन करता है। क्षात्रवीर्य विड्वीर्य पर शासन करने वाला है ॥३ ॥

यहाँ (भूमि पर) विड्वीर्य तो प्रायः उपलब्ध हो जाता है। अर्थात् विपुल मात्रा में प्राप्त हो जाता है। और वैश्यगण लोक में बहुत मात्रा में मिल जाते है, परन्तु उनका शासक जो क्षात्रवीर्य है, वह बहुत अल्प मात्रा में प्राप्त है, क्योंकि अकेला राजा ही बहुत सी प्रजाओं का शासक होता है ॥४ ॥

जितना कुछ इस लोक में क्षात्रवीर्य है, उससे भी ब्राह्मवीर्य अल्प मात्रा में है, क्योंकि यह ब्राह्मवीर्य अकेला ही अनेक क्षात्रवीर्य पर शासन करता है। यह क्षत्रियों का गुरु है ॥५ ॥

किन्तु हम कहते है कि अधिक मात्रा वाला (बलवान्) अल्पमात्रा वाले को नष्ट करने में समर्थ होता है, क्योंकि ऐसा ही वस्तु का धर्म है (प्रकृति का नियम है) कि कल्याण साध्य (साधना करने योग्य) है, परन्तु वह दूर (कष्टसाध्य) होता है। अतः मन्द है अर्थात् पुण्य का फल देर से मिलता है। पाप सिद्ध होता है और वह समान देश अर्थात् तत्काल फलदायी होता है ॥६ ॥

यह चन्द्रमा छोटा है और सूर्य महान् है, विशाल है। उस सूर्य को अल्पाकार चन्द्रमा खग्रास (सूर्यग्रहण) के समय ढक देता है और अन्धकार फैला देता है। सूर्य के ढक जाने पर सूर्य ज्योति भी नष्ट हो जाती है। इसी प्रकार बढे हुए क्षात्रवीर्य से ब्राह्मवीर्य नष्ट हो गया ॥७ ॥

बाँस की तरह ब्राह्मवीर्य अग्नि से उत्पन्न हुआ, अग्नि द्वारा वृद्धि को प्राप्त हुआ और रक्षा किया गया है। इसलिए दूसरे के घर्षण से उत्पन्न अग्नि अधिक उग्र होता है (दावाग्नि), जो शान्त अग्निस्वरूप बाँस को तत्काल नष्ट कर देता है ॥८ ॥

## २६. सूर्य्यार्थे देवानां दस्युभिः संग्रामः। तत्र विज्ञानौपयिके सूर्य्येऽसुरप्रेरितानां दासानामाक्रमणम् ।

देवानामिह सूर्य्यादुदगाद् वैज्ञानिकः प्रभावः सः।
सौमिकयज्ञवशात् ते प्रापुर्लोकातिगां भूतिम् ॥१ ॥
बलिनोऽसुरास्त एते महाविभूतिं महाप्रभावं च।
देवानामिह दृष्ट्वा यज्ञं कर्तुं यतन्ते स्म ॥२ ॥
विज्ञानदुर्बलत्वादप्रारयन्तस्तु ते यज्ञे।
विज्ञानोदयनार्थं सूर्य्येस्मिन्नाक्रमन्ते स्म ॥३ ॥
सूर्य्यः पृथ्व्यां चक्रद्वयरूपः कश्चिदासीत् प्राक्।
देवैर्विनिर्मितस्तं हर्तुं दासान् न्ययोजयन्नसुराः ॥४ ॥
यद्देवदासीयनियोधनं तद् यैर्यत्र येषामभवद् यदर्थम्।
तज्ज्ञायते वेदवचोऽवधानात् तत्किंचिदत्रापि निदर्शयामः ॥ ५ ॥
प्राक् स्वर्णरं सप्तगुमभ्यवोचद् वैकुण्ठ इन्द्रः प्रमहेऽमराणाम्।
स्वं कार्त्स्न्यतो जीवनकर्म्म तस्मिन् अवर्णयद्दासकुलैः स्वयुद्धम् ॥६ ॥

## २६. सूर्य के लिए देवों का दस्युओं से संग्राम। विज्ञान के लिए उपयुक्त सूर्य पर असुरों द्वारा प्रेरित दासों का आक्रमण

यहाँ देवों का वैज्ञानिक प्रभाव सूर्य से उत्पन्न हुआ और सोम यज्ञ के द्वारा ये लोकोत्तर ऐश्वर्य को प्राप्त हो गये ॥१ ॥

ये बलवान् असुर देवों की महान् विभूति और प्रभाव को देखकर यज्ञ करने में प्रयत्नशील हुए ॥२ ॥

विज्ञान में दुर्बल होने के कारण उन असुरों ने यज्ञ कार्य में सफल न होते हुए विज्ञान के उदय के लिए अर्थात् विज्ञानोत्पत्ति के आधार स्वरूप सूर्य पर आक्रमण कर दिया ॥३ ॥

प्राचीनकाल में पृथ्वी पर कोई दो चक्र वाला सूर्य था, जो देवों द्वारा बनाया गया था और जिसका हरण करने के लिए असुरों ने दासों को नियुक्त किया ॥४ ॥

इन देवों और दासों का युद्ध जिनके साथ जिस स्थान पर, जिनका और जिनके कारण हुआ, वह वैदिक वाक्यों से जाना जाता है, उसका कुछ निदर्शन यहाँ भी करते हैं ॥५ ॥

प्राचीन समय में देवों के उत्सव में वैकुण्ठ नाम के इन्द्र ने स्वर्ग के मानव सप्तगु को अपने सम्पूर्ण जीवनकर्म और उस जीवन में दासकुलों के साथ हुए अपने युद्ध के विषय में कहा ॥६ ॥

## २७. मनुष्यामनुष्यभेदात् दासानां त्रैविध्यम्।

स एष दासस्तु न देव आसीन्न दानवो नापि मनुष्य आसीत्।
आर्य्यैर्द्विषन् कश्चिदनार्य्यः पृथग्वदेवैष विभाग आसीत् ॥१ ॥
बर्बरभिन्नाः सभ्या आर्य्या दासा इति द्विविधाः।
आर्य्या बहुधा भिन्ना देवपितृप्रभृतयः कथिताः ॥२ ॥
सभ्येष्वेकेऽनार्य्या जात्या दासा हि दस्यवो वृत्त्या।
चौर्य्याद्भयाच्च दैन्यात् पलाय्य दासा उपक्षयिणः ॥३ ॥
अमनुष्याश्च मनुष्या इत्थं दासा अमी द्विविधाः।
भारतवर्षाभिजना वन्यनिषादा मनुष्यदासाः स्युः ॥४ ॥
तेषामार्य्यैः साकं क्वापि कदापि श्रुतं न युद्धमिदम्।
नैते जिता न चैते भारतवर्षान्निराकृता न हताः ॥५ ॥
दस्युनियुद्धादस्मात् प्रागेवैषां बहोः कालात्।
सहवासोऽनार्य्याणां भारतीयानाम् ॥६ ॥
मनुना स्मृतौ त एते स्मर्यन्तेऽद्यापि दृश्यन्ते
भारतवर्षबहिःस्थास्त्वमनुष्या गिरिचरा दासाः ॥७ ॥
तेषां प्रभवं प्रकृतिं भेदान् वसतीश्च युद्धसंस्थानम्।
तदभिज्ञानविशेषानत ऊर्ध्वं दर्शयिष्यामः ॥८ ॥

## २७. मनुष्य और अमनुष्य भेद से दासों के तीन भेद

यह दास (दासकुल) न तो देव था, न दानव था और न ही मनुष्य था। आर्यों से द्वेष करने वाले यह अनिवार्य वर्ग का कोई एक भिन्न ही विभाग (जाति) था ॥१ ॥

बर्बर-क्रूर जाति से भिन्न आर्य और दास रूप से सभ्य लोग दो भागों में विभक्त थे। आर्य अनेक प्रकार के थे, जो देव और पितृ आदि नामों से कहे जाते थे ॥२ ॥

सभ्यों में कुछ अनार्य जाति के थे, वे दास कहे जाते थे, जो वृत्ति से दस्यु थे। चोरी, भय और दैन्य (दीनता) से ये उपक्षयी (क्षीणावस्था वाले) दास भाग कर मनुष्य और अमनुष्य

रूप से दो भागों में विभक्त हो गये अर्थात् दो प्रकार के दास हो गये। इनमें से भारतवर्ष में रहने वाले जंगली निषाद आदि मनुष्य दास थे ॥३-४॥

इन मनुष्य दासों के साथ आर्यों का कभी भी कोई युद्ध नहीं सुना गया। न तो ये कभी जीते गये और न ही कभी भारतवर्ष से बाहर निकाले गये ॥५॥

इस दस्यु-युद्ध से बहुत समय पहले से ही भारतीय आर्यों और अनार्यों का सहवास था अर्थात् वे साथ साथ निवास करते थे ॥६॥

आचार्य मनु के द्वारा मनुस्मृति में ये वन्य मनुष्य दास स्मरण किये गये है। आज भी भारत के बाहरी भागों में रहने वाले पर्वतों में विचरण करने वाले ये मनुष्य दास दिखाई देते हैं ॥७॥

इन दासों की उत्पत्ति, स्वभाव, इनके भेद, इनका निवासस्थान और युद्धक्रिया, उनका पहचान का चिह्न इत्यादि बातें हम आगे बतायेंगे ॥८॥

## २८. अमनुष्यदासानां प्रभवः ।

**ये देवयोनयस्ते दशधा भिन्ना अमीषु भूतगणाः ।**
**आसन्नेके तेऽपि द्विविधाः सभ्या असभ्याश्च ॥१॥**
**सभ्यनिकाये भुक्ता आर्यनिदेशानुकारिणः सभ्याः ।**
**ये विपरीता एभ्योऽसभ्यास्ते दस्यवोऽपगणाः ॥२॥**
*** प्रमथप्रमुखा बहवो गणाः सुराणां तु सैनिका आसन् ।**
**उत्सवसंकेताद्याः केऽपि गणाः भारते कथिताः ॥३॥ सभा—२७**

* सभापर्व अ. २७ पौरवं युधि निर्जित्य दस्यून् पर्वतवासिनः ।
गणानुत्सवसंकेतानजयत् सप्त पाडवः ॥१॥
ततः काश्मीरकान्वीरान् क्षत्रियान् क्षत्रियर्षभः ।
व्यजयल्लोहितं चैव मंडलैर्दशभिः सह ॥२॥
ततः परमविक्रान्तो बाह्लीकान् पाकशासनिः ।
महता परिमर्देन वशे चक्रं दुरासदान् ॥३॥
दण्डान् सह काम्बोजैरजयत् पाकशासनिः ॥४॥
प्रागुत्तरां दिशं ये च वसन्त्याश्रित्य दस्यवः ॥
निवसन्ति वने ये च तान् सर्वानजयत् प्रभुः ॥५॥
लोहान् परमकाम्बोजानृषिकानुत्तरानपि ।
ऋषिकेष्वपि संग्रामो बभूवातिभयंकरः ॥६॥
स श्वेतपर्वतं वीरः समतिक्रम्य वीर्य्यवान् ।
तं जित्वा हाटकं नाम देशं गुह्यकरक्षितम् ॥७॥

*टिप्पणी क्रमशः......*

एभ्यो ये विपरीता लुठच्चरास्तेऽपरीतयः प्रोक्ताः।
मन्ये त एव सांप्रतमफरीदीत्याख्ययाख्याताः ॥४॥
हीरोदोतस एवान्-अपरीतईत्येवमाचष्ट (Apparytai)
तस्मात् पूर्वयुगेऽमी अपरीयत एवं चाख्याताः ॥५॥
युद्धस्थलान्न येषां परिच्युतिस्तेऽपरीतयः सुदृढाः।
परिगलितं यन्न स्यादपरीतत्वं श्रुतं तस्य ॥६॥
विश्वमना वैयश्वोऽप्रतिरुद्धं वक्तुमिन्द्रबलम्।
अपि गौतमः क्रतून् प्रतिरुद्धान् वक्तुमाह शब्दं तम् ॥७॥
इन्द्र यथा ह्यस्तितेऽपरीतं नृतो शवः।
अमृताराति: पुरुहूत दाशुषे (८। २४। ९) ॥८॥
आ नो भद्राः क्रतवो यन्तु विश्वतोऽदब्धासो अपरीतास
उद्भिदः। देवानो यथा सदमिद् वृधे
असन्न प्रायुवो रक्षितारो दिवे दिवे ॥९॥ (ऋ. सं. १।९।१)
(शु. यजु. सं. २५।१४)
अथवा ये प्रतिरुद्धाः परिच्युता आपरीतयस्ते स्युः।
एषां वेश्म समन्तात् प्रतिरुद्धं चापरीतिनस्ते वा ॥१०॥
दैवतरीत्यपकर्षादेषामरीतिता गणानां स्यात्।
अपकृष्टत्वादेषामपगणशब्देन विश्रुतिश्चासीत् ॥११॥
त इमेऽफगाननाम्ना अफगन् नाम्ना च सांप्रतं प्रथिताः।
एषामेव तु वैदिकसमये दासत्वमुपपन्नम् ॥१२॥

## २८. अमनुष्य-दासों का प्रभाव

जो देवयोनियाँ हैं, वे इस प्रकार से विभाजित हैं, इन्हीं में कुछ भूतगण थे, जो सभ्य और असभ्य दो प्रकार के थे।

(ये दस देवयोनियाँ पुराणों में इस प्रकार वर्णित हैं-विद्याधर, अप्सरा, यक्ष, राक्षस, गन्धर्व, किन्नर, पिशाच, गुह्यक, सिद्ध और भूत) ॥१॥

सभ्य भूमि में निवास करने वाले और आर्यों के निर्देश को मानने वाले सभ्य थे। जो इनके विपरीत थे, वे असभ्य निम्न जाति के दस्यु थे ॥२॥

---

*पिछले पृष्ठ से टिप्पणी क्रमशः......*
सरो मानसमासाद्य हाटकानभितः प्रभुः।
गन्धर्वरक्षितं देशमजयत् पांडवस्ततः ॥८॥

* प्रमथ जिनके प्रधान थे ऐसे बहुत से गण थे। वे देवों के सैनिक थे। कुछ उत्सव और संकेत आदि नाम के गण महाभारत में कहे गये हैं ॥३॥ महा. भा. के सभापर्व के २६वें अध्याय में इनका वर्णन है।

इनसे जो विपरीत थे, वे लुटेरे थे, वे अपरीति कहलाये । मैं मानता हूँ कि वे ही आज "अफरीदी" नाम से कहे जाते हैं ॥४॥

"हीरोदोतस" नाम के लेखक ने इनको "अपरीतइ" नाम से कहा है। उससे पूर्वकाल में वे "अपरीति" ही कहे जाते थे ॥५॥

इनका नाम अपरीति क्यों रखा गया ? इस संबंध में कहा गया है-युद्धस्थल से जिनकी च्युति (पराजय अथवा पलायन) नहीं होती थी और जो सुदृढ़ बलवान् थे वे अपरीति थे। जिसका परिगलन अर्थात् रिसाव नहीं हो, जो टपके नहीं उसे उसका अपरीतत्व कहा जाता है अथवा सुना गया है ॥६॥

वियश्व के पुत्र विश्वमना ने इन्द्र के निन्दारहित श्रेष्ठ बल को कहने के लिए और गौतम ने भी प्रतिरुद्ध अर्थात् विघ्नयुक्त यज्ञों के लिए अपरीति शब्द का प्रयोग किया है ॥७॥

ऋग्वेद में लिखा है-हे महान् इन्द्र !जिस प्रकार तेरा बल शत्रुओं द्वारा अपरिमित है, उसी प्रकार हे पुरुहूत इन्द्र !दाता को दिये जाने वाले तेरे दान भी अविनाशी हैं ॥(८/२४/९) ॥८॥

हमारे पास चारों ओर से कल्याणकारी उच्चावस्था को पहुँचाने वाले, पराभूत न होने वाले शुभ कर्म आवें। प्रगति को न रोकने वाले, प्रतिदिन सुरक्षा करने वाले देव सदैव हमारा संवर्धन करें॥ (१/९/१) ॥९॥

---

* पौरव को युद्ध में जीत कर पर्वतनिवासी लुटेरों के सात दलों पर, जो उत्सव संकेत नाम से जाने जाते थे, पांडव कुमार अर्जुन ने विजय प्राप्त की ॥१॥

इसके बाद क्षत्रिय शिरोमणि (धनंजय) ने काश्मीर के क्षत्रियवीरों को तथा दस मण्डलों के साथ राजा लोहित को जीत लिया ॥२॥

तत्पश्चात् परमपराक्रमी इन्द्र कुमार जयन्त ने भारी मारकाट मचाकर दुर्घर्ष, वीर बाह्लीकों को वश में कर लिया ॥३॥

काम्बोजों के साथ दरदों पर भी जयन्त ने विजय प्राप्त की ॥४॥

जो दस्यु ईशान कोण का आश्रय लेकर वन में निवास करते थे, उनको शक्तिशाली धनंजय ने जीतकर अपने वश में कर लिया ॥५॥

लोह, परम काम्बोज, ऋषिक, उत्तर देशों में और ऋषिक देशों में भी अर्जुन ने अत्यन्त भयंकर युद्ध किया ॥६॥

उस पराक्रमी वीर अर्जुन ने श्वेत पर्वत को लांघ कर उन गुह्यकों द्वारा रक्षित हाटक नाम के देश पर विजय प्राप्त की ॥७॥

मानसरोवर पर पहुंचकर शक्तिशाली पाण्डुकुमार अर्जुन ने हाटक देश के निकटवर्ती गन्धर्वो द्वारा सुरक्षित प्रदेश पर भी विजय प्राप्त की ॥८॥ (महा.भा.सभा. २७ अ)

अथवा प्रतिरुद्ध (कैद किए गए), भागे हुए और आपरीति है तथा इनका घर चारों ओर से प्रतिरुद्ध (घेर लिया गया) है, वे आपरीति है। (आ समन्तात् परीत अर्थात् जो चारों ओर से घिर गया है, वह अपरीती है) ॥१०॥

दैवत रीति से अपकर्ष होने के कारण इन गणों का अपरीतित्व था और अपकृष्ट होने के कारण इनकी 'अपगण' शब्द से ख्याति थी ॥११॥

वे ही इस समय अफगान नाम से और अफगन् नाम से प्रसिद्ध हैं। इन्हीं का वैदिक काल में दास होना युक्तिसंगत है ॥१२॥

## २९. अमनुष्यदासप्रकृतिः।

**उग्रप्रकृतय आसन् एते हत्यापरायणाः क्रूराः।**
**घोरा द्रुहश्च योद्धुं संनद्धाः स्वैरचर्य्याश्च ॥१॥**

## २९. अमनुष्य दासों की प्रकृति

ये अमनुष्य दास उग्र प्रकृति वाले, हत्या कार्य मे अनुरक्त, क्रूर, घोर, (दुर्धर्ष), षड्यंत्रकारी, युद्ध में लगे रहे वाले और स्वेच्छाचारी थे ॥१॥

## ३०. अमनुष्यदासप्रभेदाः ।

**एषां बहवो भेदा अद्यत्वे चाभवनन्ये।**
**आसन् पुरापि बहवः सांकर्य्येण गण-नाग-दैत्यानाम् ॥१॥**

## ३०. अमनुष्य दासों के प्रभेद

इनके बहुत से और भी भेद आज तक थे और पहले भी गण, नाग और दैत्यों के सांकर्य (मिश्रण) से बहुत से भेद थे ॥१॥

## ३१. अमनुष्यदासानां प्रमुखाः कतिपये वेदे नामतो निर्दिश्यन्ते।

**बहवः श्रेणय एषामेकैकश्रेणिनायको भिन्नः।**
**प्रमुखा अराजकानां दासानां मन्त्रविश्रुताः केचित् ॥१॥**
**शंबरः कुयव-शुषण-पिप्रवाः पड्गृभिः स्मदिभ-रोहिणाऽहयः ।**
**व्यंस-वेश-मृगया-इलीलिविशः-शूश्रुवांश्चमुरि-तुग्रकौ धुनिः ॥२॥**
**पर्वतनिवासिशंबर एवाममोंच्यते तुजिर्वर्ची ।**
**दस्यव एते दासा असुरा पृत्राश्च सर्व उच्यन्ते ॥३॥**

## ३१. अमनुष्य दासों के कुछ प्रमुख नामों का वेद में निर्देश किया जाना

इन अमनुष्य दासों की बहुत सी श्रेणियाँ थीं और प्रत्येक श्रेणी (जाति) का नायक अलग था । इन प्रमुख अराजक (राजा विहीन) दासों के सम्बन्ध में कुछ मन्त्र सुने जाते हैं ॥१॥

इन अराजक दासों के प्रमुखों के नाम थे— शंबर, कुयव - शुषण - पिप्रवा - पड्गृभि-स्मदिभ रोहिण - अहय - व्यंस - वेश - मृगया - इलीविश - शूश्रुवान् चमुरि - तुग्रक-धुनि - पर्वत में निवास करने वाले शंबर कहलाते थे और तुजि और वर्ची अमर्म कहलाते थे । ये दस्यु दास और वृत्र जाति के लोग असुर कहलाते थे ॥२-३॥

## ३२. अमनुष्यदासानां हिमवत्प्रदेशे सिन्धुनदप्रान्ते निवासः।

हिमवति च हेमकूटे यावन्तः पादपर्वतास्तेषु।
सिन्धुनदोत्तरभागे द्रोण्यां निवसन्ति दासगणाः॥१॥
गान्धारोत्तरसीम्नि च निषधात् प्राच्यां य उज्जिहानदेशोस्ति।
अद्यत्वे तं देशं म्लेच्छा आहुस्तु काफिरस्थानम्॥२॥
जाह्नवहाटकदेशौ संप्रति चित्राललद्दाखौ।
कथितौ तत्र प्रान्ते दस्यव एते वसन्ति स्म॥३॥
दुर्गमगिरिगहनेऽस्मिन् श्वेतागिरेः प्रागुपत्यकाप्रान्ते।
विषमेऽङ्गणे निगूढे निवसन्ति स्मापरीतिनोऽपगणाः॥४॥
गान्धराद्या देशा आर्य्याणामथ च हेमकूटाद्याः।
दासानामुभये ते विभिन्नसप्तनदवास्तव्याः॥५॥

## ३२. अमनुष्य दासों का हिमालय प्रदेश और सिन्धुनद-प्रान्त में निवास

हिमालय और हेमकूट प्रदेश में जितने भी छोटे-छोटे पर्वत थे, उनमें और सिन्धु नदी की उत्तरी गुफाओं में दासगण निवास करते थे ॥१॥

गान्धार देश की उत्तर सीमा में और निषध पर्वत की पूर्वी सीमा में जो उज्जिहान नाम का देश है, उसे आज म्लेच्छ लोग "काफिरस्थान" कहते हैं ॥२२॥

जाह्नव और हाटक देश, जो आज चित्राल और लद्दाख कहे जाते हैं, वहां ये दस्यु निवास करते थे ॥३॥

इस दुर्गम और गहन पर्वत (हिमालय) में श्वेतगिरि के पूर्वी उपत्यका प्रान्त में विषम स्थान पर ये अपरीति जाति के लोग छिप कर निवास करते थे ॥४॥

गान्धार आदि आर्यों के और हेमकूट आदि दासों के निवासस्थान थे और विभिन्न सप्तनद प्रदेशों में ये दोनों ही जातियाँ निवास करती थीं ॥५॥

## ३३. "सिन्धुनदप्रान्ते सप्तनदत्रयम्"।

सिन्धौ तावत् सप्त स्रवन्त्यः संगच्छन्ते वामतो दक्षतश्च।
सिन्धोः प्राच्यामन्यदन्यत् प्रतीच्यां तस्योदीच्यां सङ्गमस्थानमन्यत्॥१॥
प्रसप्त सप्त त्रेधा हि चक्रमुः प्रसृत्वरीणामतिसिन्धुरोजसा।
त्रिः सप्त सस्रा नद्यः॥२॥
त्रिः सप्त सस्रा नद्यो महीरपो वनस्पतीन् पर्वताँ अग्निमूतये।
कृशानुमस्तृन् तिष्यं सधस्थ आ रुद्रं रुद्रेषु रुद्रियं हवामहे॥३॥
(१०।६४।८)
अभि त्वा सिन्धो शिशुमिन्न मातरो वाश्रा अर्षन्ति पयसेव धेनवः।
राजेव युध्वा नमसि त्वमित् सिचौ यदासामग्रं प्रवतामिनक्षसि॥४॥
(१०।७५।४)

## १. पूर्वसप्तनदः ।

इमं मे गङ्गे यमुने सरस्वति शुतुद्रि स्तोमं सचता परुष्ण्या।
असिक्न्या मरुद्वृधे वितस्तयाऽऽर्जीकीये श्रृणुह्या सुषोमया॥१॥
(१०।७५।५)
इत्थं शतद्रुश्च इरावती च या चन्द्रभागा च विपाड् वितस्ता।
ताभिः कृतः पञ्चनदप्रदेशः प्राच्यां स्थितः सप्तनदः स एव॥२॥

## २. पश्चिमसप्तनदः ।

यद्वत्सिन्धोः प्राच्यां सप्तनदान्तर्गतोस्ति पञ्चनदः।
तद्वत् ततः प्रतीच्यां सप्तनदे पञ्चगौरदेशोस्ति॥१॥
तृष्टा मया प्रथमं यातवे सजूः सु सर्त्वा रसया श्वेत्या त्या।
त्वं सिन्धो कुभया गोमती क्रुमुं मेहत्न्वा सरथं याभिरीयसे॥२॥
(१०।७५।६)
कुरम क्रमुर्गोमल गोमतीसिदुम् श्वेती कुभा काबुल उच्यतेऽधुना।
रसा वुरिंडू च सुवात् सुसर्तुस्तृष्टां मिकोर्ध्वं गिलघिट सरिन्मता॥३॥
मेहत्नूः स्याद् वर्णुनद्ये वमन्येयत्सबंन्धाद् वर्णुदेशः प्रसिद्धः।
वर्णुर्देशो दक्षिणे स्यात् कुभायास्तस्यास्तूदक् पञ्चगौरप्रदेशः॥४॥

संगच्छते सुवास्तुर्य्यस्यां सा वास्तुरेकधा भूत्वा।
संगच्छते कुभायां कुभा तु सिन्धौ समन्वेति॥५॥
वास्तोः पश्चात् कुभया चित्राख्याऽन्वेति सा गौरी।
जाह्नवी सा गङ्गा चित्रालो जाह्नवो देशः॥ ६॥
गाओरीति म्लेच्छा गौरी तामाहुरितरत्र।
देशं च पञ्चगौरं वदन्ति ते पञ्चकोरेति॥ ७॥
सिन्धोरस्ति स पश्चात् हिर्म्मण्डाख्यां (हेलमण्ड) हिरण्वतीं यावत्।
या अस्य पञ्चनद्यस्ता उक्ता भारते भैष्मे॥८॥
वास्तुं सुवास्तुं गौरीं च कम्पनां च हिरण्यवतीम्।
वरां वीरकरां चापि पञ्चमीं च महानदीम् ॥९॥ भा.भी. ९।२५।४)
सश्वा सिन्धुः सुरथा सुवासा हिरण्यमयी सुकृता वाजिनीवती।
ऊर्णवती युवतिः सीलनावत्यु ताधिवस्ते सुभगामधु वृधम्॥१०॥
(१०।१५।८)

### ३. उत्तरसप्तनदः।

तत्पञ्चगौरदेशादुत्तरतोऽन्योऽस्ति सप्त नददेशः।
कुलिशी च वीरपत्नी शिफाञ्जसीत्यादिभिः क्लृप्तः ॥१॥

## ३३. सिन्दुनद प्रान्त में तीन सप्तनद प्रदेश

सिन्धु नदी में बाई और दाहिनी ओर से सात सात नदियाँ संगत होती हैं। सिन्धु से पूर्व में अन्य सात तथा पश्चिम में दूसरी सात नदियों का संगम स्थान था॥१॥

इन्द्र के अपने ओज से नदियों में सर्वश्रेष्ठ हो जो सिन्धु नदी है, उसको सात सात रूपों में विभाजित कर दिया। इस प्रकार इक्कीस नदियाँ बहने लगीं॥२॥

ऋग्वेद में इन सप्तनदत्रयी का वर्णन है-सरस्वती, सरयु, सिन्धु आदि बहने वाली नदियाँ महान् जल, वनस्पतियों, पर्वतों, अग्नि और कृशानु नामक सोमपालक गन्धर्वों, बाणचालक अनुचर गन्धर्वों, पुष्य नक्षत्र, हविर्भागयोग्य रुद्र इन सबको यज्ञ में रुद्रगणों में श्रेष्ठ रुद्रों को स्तुति वर्णन करने के लिए हम बुलाते है॥३॥ (१०।६४।८)

हे सिन्धो ! जैसे माताएँ अपने पुत्र के पास प्रेम से जाती हैं, और गायें अपने बछड़े के पास जाती हैं, वैसे ही शब्द करती हुई नदियाँ तेरी ओर आती हैं। युद्ध करने वाले राजा के समान तू ही सींचने वाली नदियों को लेकर जाती है और तुम इन जाती हुई नदियों के आगे जाती हो॥४॥ (१०।७५।४)

## १. पूर्व सप्तनद प्रदेश

पूर्व भाग के सप्तनद प्रदेश के लिए ऋग्वेद में लिखा है-हे गंगे! यमुने! सरस्वति! शुतुद्रि! परुष्णि! असिक्नि मरुद्रवृधे! वितस्ता सुषोमा और आर्जीकीये! हमारे इस स्तोत्र को स्वीकार करके सुनो ॥१॥ (१० ।७५ ।५)

इस प्रकार शतद्रू, इरावती, चन्द्रभागा, विपाड् और वितस्ता नाम की पांच नदियों से यह सिन्धु के पूर्व का प्रदेश सप्तनद (पूर्वसप्तनद) कहलाता है ॥२॥

## २. पश्चिम सप्तनद प्रदेश

जिस तरह सिन्धु की पूर्व दिशा में सप्तनद के अन्तर्गत पंचनद (पंजाब) प्रदेश है, उसी प्रकार सिन्धु नदी के पश्चिम में जो सप्तनद प्रदेश है, उसमें पंचगौर देश है ॥१॥

ऋग्वेद में लिखा है—हे सिन्धो! तू गमनशील गोमती नदी को मिलाने के लिए पहले तृष्टामा नदी के साथ चली। फिर तू सुसर्तु, रसा, श्वेती, कुभा और मेहन्तु नदियों के साथ मिलती है। तदनन्तर तू इन सबके साथ एक रथ पर आरूढ होकर चलती है। (सिन्धु के पश्चिम में इन सात नदियों का संगम होता है, फिर ये एक में मिलकर बहती हैं।) ॥२॥ (१० ।७५ ।६)

कुरम, क्रमु, गोमल, गोमती, सिदुम्, श्वेती, और कुभा नदियां आज काबुल में बताई जाती हैं। इसके अतिरिक्त रसा, बुरिंडू, सुवात्, सुसर्तू, तृष्टा, मिकोर्ध्व और गिलगिट नदियाँ मानी गई हैं ॥३॥

मेहत्नू नदी ही वर्णु नदी हो सकती है। मैं मानता हूँ कि इसी के संबंध से वर्णु नाम का देश प्रसिद्ध है। कुभा नदी के दक्षिण में वर्णुदेश है और उत्तर में पंचगौर प्रदेश है ॥४॥

जिसमें सुवास्तु नदी मिलती है, वह वास्तु नदी एक में मिलकर कुभा नदी में मिल जाती है और कुभा सिन्धु में संगमित हो जाती है ॥५॥

वास्तु के पश्चिम में कुभा नदी से चित्रा नदी मिलती है और वह गौरी नाम की नदी है। जाह्नवी नदी गंगा नदी है और चित्राल नाम का देश जाह्नव देश है ॥६॥

म्लेच्छ लोग उसी जाह्नवी नदी को गाओर नदी कहते हैं और अन्य कुछ इसे गौरी कहते हैं। इसी तरह पंचगौर देश को वे पंचकोर देश कहते हैं ॥७॥

सिन्धु नदी के पश्चिम में हिर्म्मण्ड (हेलमण्ड) नाम की हिरण्वती नदी तक जो इसकी पांच नदियाँ हैं, वे महाभारत के भीष्म पर्व में कही गई हैं ॥८॥

वास्तु, सुवास्तु, गौरी, कल्पना, हिरण्यावती, वश, वीरंकरा और महानदी पंचमी अथवा पांचवी जिनमें महानदी है अर्थात् हिरण्यवती पांचवी नदी है ॥९॥

## ३. उत्तर सप्तनद प्रदेश

इस पंचगौर देश से उत्तर की ओर एक दूसरा ही सप्तनद प्रदेश है, जिनका कुलिशी, वीरपली और शिफांजसी इत्यादि द्वारा वर्णन किया गया है ॥१ ॥

## ३४. परस्परतो युध्यमानानामार्य्यदासानां पश्चिमोत्तरविभिन्नसप्तनदवासित्वम् ।

इत्थं सप्तनदेषु त्रिषु सिन्धोरुत्तरं तु सप्तनदम् ।
तद्दासानां स्थानं भारतवर्षाद्बहिश्चैतत् ॥१ ॥
सप्तनदे पुनरन्ये सिन्धोः पौरस्त्यपाश्चात्ये ।
ते द्वे भारतवर्षान्तर्भुक्ते वसतिरार्य्याणाम् ॥२ ॥

## ३४. परस्पर युद्ध करने वाले आर्य-दासों का पश्चिमोत्तर विभिन्न सप्तनद प्रदेशों में निवास

इस प्रकार तीनों सप्तनद प्रदेशों में जो सिन्धु के उत्तर का सप्तनद प्रदेश है, वह दासों का निवासस्थान है और वह भारतवर्ष के बाहर है ॥१ ॥

सिन्धु के पूर्व और पश्चिम में जो दूसरे दो सप्तनद प्रदेश हैं, वे दोनों भारतवर्ष के अन्तर्गत थे और वहाँ आर्यों का निवासस्थान था ॥२ ॥

## ३५. पूर्वसप्तनदे दासकुलाभिजनासत्त्वात् तत्र युद्धाभावः ।

तेषु च सप्तनदेषु त्रिषु पूर्वस्मिन्नभूदिदं युद्धम् ।
इति पाश्चात्या आहुः प्रत्यगुदक्प्रान्तयोस्तु तद्ब्रूमः ॥१ ॥
चित्रालदेशतो यः पूर्वोत्तरदेशगोऽस्ति सप्तनदः ।
तत्रत्यदस्युभिः सह पश्चिमसप्तनदवासिनां युद्धम् ॥२ ॥
द्विविधं युद्धमिहासीत् प्रथमं युद्धं तु दासकृतम् ।
उत्तरमिन्द्रकृतं तत् तदुभयमन्यान्यदेशेऽभूत् ॥३ ॥
यत् प्राथमिकं युद्धं तदभूद्गान्धारदेशेस्मिन् ।
स्वस्थानस्थानार्य्यान् दस्यव एत्याभ्यमर्द्दयंस्तत्र ॥४ ॥
यत्तु श्वेतगिरेः प्राग् मूजवतः पर्वतादपि प्रत्यक् ।
अभवद् द्वितीययुद्धं तत्राक्रम्यावधीद्धरिर्दस्यून् ॥५ ॥

पश्चिमसप्तनदस्था आर्य्यास्ते स्थायिनो युद्धे ।
उत्तरसप्तनदस्था दस्यव इह यायिनः प्रथमे ॥६॥
पश्चात्तु दस्यवस्ते प्राप्तजयाः स्थायिनोऽभूवन् ।
इन्द्रो दीनसहायो यायी जयमाप्य कुत्समातस्थे ॥७॥
पूर्वस्मिंस्तु न कश्चित् सभ्योऽनार्य्योपि वात्र सप्तनदे ।
स्थायी यायी वाऽसीत् तस्माद् युद्धं न तत्राभूत् ॥८॥

## ३५. पूर्व सप्तनद प्रदेश में दास जाति के न होने से वहां युद्ध का अभाव

उन तीनों सप्तनद प्रदेशों में प्राचीन समय में युद्ध हुआ, ऐसा पाश्चात्यों का कहना है, परन्तु हम कहते है कि वह युद्ध पश्चिम की ओर के प्रान्त में हुआ था॥१॥

चित्राल देश से पूर्वोत्तर देश का जो सप्तनद प्रदेश है, वहाँ के दस्युओं के साथ पश्चिम सप्तनदवासियों का युद्ध हुआ था॥२॥

यहां दो प्रकार का युद्ध हुआ था। पहला युद्ध तो दासों के द्वारा किया गया था और दूसरा युद्ध इन्द्र के द्वारा किया गया था । ये दोनों युद्ध अन्यान्य (भारत के अतिरिक्त) देशों में हुए थे ॥३॥

जो पहला युद्ध हुआ था, वह इस गान्धार देश में हुआ था । जिसमें दस्युओं ने वहाँ आ कर अपने देश में रहने वाले आर्यों को वहीं पर मर्दित किया अर्थात् घोर पीड़ा पहुंचायी॥४॥

जो दूसरा युद्ध श्वेतगिरि पर्वत के पूर्व में स्थित मूंजवान् पर्वत के पश्चिम में हुआ, वहाँ आक्रमण करके इन्द्र ने दस्युओं को मारा ॥५॥

पश्चिम सप्तनद प्रदेश में स्थित जो आर्यगण थे, वे युद्ध में "स्थायी" रहे और जो उत्तर सप्तनद में स्थित दस्यु थे, वे युद्ध में "यायी" हुए अर्थात् युद्ध में आवागमन करने वाले थे ॥६॥

इसके पश्चात् वे दस्युगण विजय प्राप्त कर के स्थायी हो गये तथा दीनों का सहायक इन्द्र विजय को प्राप्त करके कुत्स की रक्षा करने के लिए यायी हो गया (प्रस्थान कर गया)॥७॥

पूर्व सप्तनद प्रदेश में तो कोई भी सभ्य (आर्य) अथवा अनार्य स्थायी अथवा यायी नहीं था । इसलिए वहाँ कोई युद्ध नहीं हुआ ॥८॥

## ३६. उत्तरसप्तनदवासिनां दासानां भारतवर्षीयत्वाभावः ।

उत्तरसप्तनदं यद्दासानां स्थानमेतच्च ।
भारतवर्षाद्बहिरिति दासा न हि भारतीयाः स्युः ॥१॥

## ३६. उत्तर सप्तनद-निवासी दासों का भारतवर्ष का निवासी न होना

उत्तर सप्तनद प्रदेश में जो दासों का निवासस्थान था, वह भारतवर्ष के बाहर था । इसलिए निश्चय ही दास भारतीय नहीं थे ॥१॥

## ३७. भारतवर्षसीमाचतुष्टयी ।

एतद्भारतवर्षं रक्तसमुद्रान्तमस्ति पश्चिमतः ।
पीतसमुद्राश्लिष्टप्रशान्तसागरपरं प्राच्याम् ॥१॥
याम्ये समुद्रमध्ये विषुवान्तं तत् तथोदीच्याम् ।
हिमवत्पर्वतपरमं प्रवदन्तीत्थं चतुःसीमम् ॥२॥
त्रैलोक्यस्य विभागे त्वेतद्वर्षं हि मानुषो लोकः ।
स इरावतीविनिर्गमदेशादर्वाग् निरूपितः पूर्वैः ॥३॥
पश्चादष्टमतोंऽशात् पूर्व्यं यावत्तु सप्तदशमंशम् ।
भारतवर्षं ब्रुवते सा सीमा राजशासनस्याद्य ॥४॥
"पूर्वे किराता यवनाश्च पश्चिमे याम्ये समुद्रो हिमशैल उत्तरे" ।
पौराणिका इत्थमनेकधाऽब्रुवन् तद्भारतं सीमाचतुष्टयं कृतम् ॥५॥
पूर्वसमुद्रारब्धो रक्तसमुद्रान्तविस्तृतो देशः ।
भारतवर्षं ज्ञेयं पूर्वापरतो नवत्यंशैः ॥६॥
प्राग् मेरुकर्णिकस्य हि भूपद्मस्यास्य सन्ति पत्राणि ।
चत्वारि दिक्षु चतसृषु क्लृप्तानि समं नवत्यंशैः ॥७॥
नववर्षाणि यदानीं कल्प्यन्ते भूतलस्यास्य ।
तर्ह्यपि भारतवर्षं दक्षिणतः स्यान्नवत्यंशम् ॥८॥
क्लृप्ता तु मध्यरेखा मेरुस्पृग् भारते वर्षे ।
तस्याः प्रागपि पश्चाच्चत्वारिंशच्च पञ्च चांशाः स्युः ॥९॥

## ३७. भारतवर्ष की सीमाचतुष्टयी (चारों सीमाएँ)

यह भारतवर्ष पश्चिम में लाल समुद्र के अन्त तक और पूर्व में पीत-(पीला) सागर से लगे हुए प्रशान्त महासागर पर्यन्त व्याप्त था ॥१॥

दक्षिण में समुद्र (हिन्द महासागर) के मध्य स्थित विषुवत् रेखा तक फैला था और उत्तर में हिमालय पर्वत पर्यन्त इस भारतवर्ष की सीमा चतुष्टयी बताते हैं ॥२॥

प्राचीन विद्वानों द्वारा यह भारतवर्ष त्रैलोक्यविभाजन में मनुष्यलोक बताया गया है । यह भारतवर्ष इरावती नदी के निर्गमस्थान से पहले बताया गया है ॥३॥

बाद में विद्वानों ने पूर्व में आठ अंश (८°) से सत्रह अंश (१७°) तक भारतवर्ष बताया है । यही सीमा आज राजशासन की दृष्टि से बताई जाती है ॥४॥

पुराणों में पौराणिकों द्वारा अनेक बार भारतवर्ष की सीमाचतुष्टयी का वर्णन करते समय कहा गया है - (यह भारतवर्ष है, जिसके) "पूर्व में किरात, पश्चिम में यवन, दक्षिण में समुद्र (दक्षिण समुद्र) और उत्तर में हिमालय पर्वत है ।" ॥५॥

पूर्व समुद्र से प्रारम्भ होकर लाल समुद्र पर्यन्त विस्तृत देश भारतवर्ष है, जो पूर्वापर दोनों ओर नब्बे अंश (९०°) का जानना चाहिये ॥६॥

मेरुकर्णिका के पूर्व स्थित इस भूपद्म के चार पत्र हैं, जो चारों दिशाओं में समान रूप से ९०°-९०° अंश के कल्पित किये गये हैं । (इस भारत की प्राचीन सीमा के अनुसार भारतवर्ष की चारों दिशाओं में ९०° - ९०° अंश तक क्रमशः भद्राश्व वर्ष, कुरुवर्ष, केतुमाल वर्ष और लंकापुरी बताई गई है । विस्तृत वर्णन सीमाप्रसंग में द्रष्टव्य है।) ॥७॥

जिस समय इस भूतल के नौ वर्ष (नौ उपद्वीप) कल्पित किये गये थे, उस समय ही भारतवर्ष दक्षिण से ९०° अंश का कल्पित किया गया था ॥८॥

मेरुपर्वत को छूती हुई जो मध्य रेखा भारतवर्ष में कल्पित की गई है, उसके पूर्व में और पश्चिम में ४५° अंश (तक भारत वर्ष) है ॥९॥

## ३८. भारतवर्षस्यैन्द्रवारुणाभ्यां पूर्वपश्चिमाभ्यां विभागः ।

**तत्सिन्धुना विभक्तं तत्रैन्द्रं भारतं पूर्वम् ।**
**तत्पश्चिमं तु भारतमस्तीदं वारुणं विद्यात् ॥१॥**
**भूमध्यसागरात् प्राक् सिन्धोः प्रत्यक् समुद्रतस्तूदक् ।**
**आरालकाश्यपीयनजलधिभ्यां दक्षिणो यावान् ॥२॥**
**एतं देशं ब्रुवते म्लेच्छजना ओरियंसशब्देन ।**
**तदिदं भारतवर्षं वारुणमासीत् पुरायुगे मन्ये ॥३॥**
**वारुणभारतभागे न्यवसन् प्राधेयगन्धर्वाः ।**
**गन्धर्वदेश एव प्रथते गान्धारनाम्ना सः ॥४॥**
**वर्णुश्च पञ्चगौरो जाह्नव एवोज्जिहानश्च ।**
**हाटक एवं बहवो गान्धारे पूर्वतो देशाः ॥५॥**

मद्रा उत्तरमद्रा गान्धारेभ्यः स्युरुत्तरे पश्चात् ।
उत्तरमद्रा देशा मिदिया मादेति वोदिता म्लेच्छैः ॥६॥
अप्येत आरियाना दक्षिणमद्रास्तु पारसेत्युक्ताः ।
उभयविधा अपि मद्रा भारतवर्षस्य पश्चिमा देशाः ॥७॥
गान्धार-मद्रदेशे सिन्धुनदात् पश्चिमे भागे ।
यवन-म्लेच्छाक्रमणादार्य्यास्तत्राल्पशोऽद्य निवसन्ति ॥८॥

## ३८. भारतवर्ष का ऐन्द्र और वारुण रूप से पूर्व और पश्चिम दो भागों में विभाजन

जो भारतवर्ष सिन्धु नदी से पूर्व की ओर विभक्त किया गया है, वह ऐन्द्र (इन्द्रानुयायी) भारत है । जो सिन्धु से पश्चिम का भारतवर्ष है, वह वारुण (वरुण से सम्बद्ध) भारत मानना चाहिये ॥१॥

भूमध्य सागर से पूर्व, सिन्धु से पश्चिम, समुद्र (दक्षिण समुद्र) से उत्तर और आराल तथा काश्यपीयन समुद्रों से दक्षिण तक का जो भाग है, उसे म्लेच्छ लोग ओरियंस शब्द से कहते हैं, परन्तु मैं मानता हूँ कि यह प्राचीन काल में वारुण भारतवर्ष था ॥२-३॥

इस वारुण भारतवर्ष में प्राधेय गन्धर्व निवास करते थे । यह गन्धर्व देश ही गान्धार नाम से प्रसिद्ध है ॥४॥

गान्धार के पूर्व में वर्णु, पंचगौर, जाह्नव, उज्जिहान, हाटक और ऐसे अनेक देश थे ॥५॥

गान्धार के उत्तर में, मद्र, उत्तर-मद्र देश है । अवान्तर काल में म्लेच्छो द्वारा ये उत्तरमद्र देश ही मिदिया और माद नामों से कहे गये ॥६॥

इसी तरह दक्षिण मद्र प्रदेश आरियाना और पारस नाम से कहे गये । इस प्रकार दोनों ही तरह से मद्र देश भारतवर्ष के पश्चिमी देश हैं ॥७॥

सिन्धु नदी के पश्चिमी भाग में गान्धार-मद्र-देश में यवनों और म्लेच्छों के आक्रमण के कारण आज आर्य लोग अत्यन्त अल्प मात्रा में निवास करते हैं ॥८॥

## ३९. पश्चिमभारते गान्धारदेशे दासकृतं प्रथमं युद्धम् ।

दस्युनियुद्धात् प्राक् त्विह सिन्धोः प्राच्यां प्रतीच्यां च ।
भारतवर्षीयार्य्या न्यूषुर्युद्धप्रतीच्येषु ॥१॥
गान्धारे तु वसन्तोऽनार्य्या वार्य्याः पुरा वृचीवन्तः ।
आर्य्यस्य चायमानस्यासन् विद्वेषिणस्तत्र ॥२॥
हरियूपीया नद्याः कूले यव्यावती नगरी ॥ (ऋ.६।२७।भरद्वाजः)
तस्यां वरशिख आसीद् वृचीवतः कस्यचित् कुलजः ॥३॥

त्रिंशं शतं त आसन् वीराः प्रथिता बृचीवन्तः ।
अभ्यावर्त्यभिधस्याभिघातिनश्चायमानस्य ॥४॥
अन्ये तु हेमकूटद्रोण्यावासा लुठच्चरा दासाः ।
गन्धारमद्रदेशे न्यपीडयन्निवसतो हि गन्धर्वान् ॥५॥
भारतवर्षबहिःस्था दासा आक्रम्य पीडयन्ति स्म ।
चिरकालादिह भारतवर्षे वसतो नृपानार्य्यान् ॥६॥
गान्धारेऽस्मिन्देशे सिन्धुप्रान्तस्थकुत्सनृपराष्ट्रे ।
अपगणदस्युभिरासीदार्य्याणां मन्त्रविश्रुतं युद्धम् ॥७॥
सिन्धोः पश्चिमदेशे पुरायुगादद्यपर्यन्तम् ।
या गान्धारपुरीयं तदुपह्वरतोऽर्जुनी तु नदी ॥८॥
अर्जुन्याः सरितोऽस्या अर्गन्दारेति नाम च ब्रुवते ।
अद्यत्वे म्लेच्छाद्याः, सैव स्यादर्जुनीधारा ॥९॥
कूलेऽर्जुन्या नद्या या नगरी वेतसूस्तया क्लृप्तः ।
कश्चिज्जनपद आसीत् तत्र नृपोऽभूत् कथंरुरुर्नाम ॥१०॥
पुत्रोऽस्य कुत्स आसीद् गन्धर्वः शिक्षितः स विद्यायाम् ।
सिन्धुप्रान्तनिवासिभिरभूद वसिष्ठश्रुतर्य्याद्यैः ॥११॥
दभीतितुर्वीतिमुखाः परेऽपि स्युस्तस्य सामन्तनृपा अधीनाः ।
यतोऽर्जुनीसंनिहितोऽस्य वासस्ततः स कुत्सो मत आर्जुनेयः ॥१२॥
"याभिः कुत्समार्जुनेयं शतक्रतू प्र तुर्वीतिं प्र च दभीतिमावतम् ।
याभिर्ध्वसन्तिं पुरुषन्तिमावतं ताभिरूषु ऊतिभिरश्विनागतम् ॥१३॥
(२।११२।२३)

यत्त्वार्जुनेयस्य पदस्य सायणो ब्रूतेऽर्थमिन्द्रस्य हि पुत्रमित्यपि ।
न साधु मन्ये तदमुष्य सख्यता त्विन्द्रेण कुत्सस्य न पुत्रता श्रुता ॥१४॥
"मरुत्वन्तं सख्याय हवामहे" इत्येवन्तं कुत्स ऊचे सखायम् ।
सखायं कृत्वा कुत्समिन्द्रः प्रतस्थे हन्तुं कुत्सद्वेषिणो दस्युसंघान् ॥१५॥
यद्वाऽर्जुन्या स्याज्जनन्याऽऽर्जुनेयो यद्वाऽर्जुन्या स्याद्वसत्यार्जुनेयः ।
अश्विस्तुत्यामिन्द्रसंबन्धिताया आख्यानं स्यादिन्द्रदस्त्रावमत्यै ॥१६॥
ध्वंसन्ति तुर्वीतिदभीति भूपतीन् कुत्सानुगान् प्राक् पुरुषन्तिनाऽन्वितान् ।
न्यपीडयन्दस्युगणाः पुरायुगे ररक्षतुः शक्रनियोगतोऽश्विनौ ॥१७॥

## ३९. पश्चिमी भारत में गान्धार-देश में दासों-द्वारा किया गया प्रथम युद्ध

दस्यु-युद्ध से पहले यहाँ सिन्धु से पूर्व और पश्चिम में भारतवर्षीय आर्य निवास करते थे । उस समय पश्चिमी भागों में युद्ध हुआ था ॥१ ॥

पूर्वकाल में गान्धार देश में आर्य और अनार्य निवास करते थे । ये अनार्य वृचीवान् के वंशज (कुटिल मार्ग पर चलने वाले) थे, जो चायमान के वंशज (उत्तम कर्मों को करने वाले श्रेष्ठ) आर्य-जाति के द्वेषी थे अर्थात् विद्रोही थे ॥२ ॥

हरियूपीया नाम की नगरी, जो यव्यावती नदी के किनारे स्थित है, उस नगरी में किसी वृचीवान् का वंशज वरशिख रहता था ॥३ ॥

वृचीवान् के वीर सैनिक तीन हजार बताये गये हैं, जो चायमान (उत्तम कर्मों को करने वाले आर्य) के पुत्र अभ्यावर्ती नाम के चायमान के घातक शत्रु थे ॥४ ॥

दूसरे हेमकूट की गुफा में रहने वाले लुटेरे दास थे, जो गन्धर्वों को पीड़ित करते हुए गान्धार-मद्र देशों में निवास करते थे ॥५ ॥

भारतवर्ष के बाहर रहने वाले दास लोग आक्रमण करके भारतवर्ष में रहने वाले आर्य राजाओं को चिरकाल तक पीड़ित करते रहते थे ॥६ ॥

इस गांधार देश में सिन्धु प्रान्त में रहने वाले कुत्स राजा के राष्ट्र में अपगण दस्युओं से आर्यों का युद्ध हुआ, जो मन्त्रों में द्रष्टव्य है ॥७ ॥

सिन्धु से पश्चिम में प्राचीन युग से आज तक जो यह गान्धार नगरी है, उसके समीप के भाग में अर्जुनी नाम की नदी है ॥८ ॥

इसी अर्जुनी नदी को आज के म्लेच्छ लोग 'अर्गन्दारा' नाम से कहते हैं, वही अर्गन्दारा नदी सम्भवतः अर्जुनीधारा है ॥९ ॥

इस अर्जुनी नदी के किनारे जो 'वेतसू' नाम की नगरी है, वहाँ कोई जनपद था, जिसका 'कथंरुरु' नामक राजा था ॥१० ॥

इस कंथरुरु का पुत्र कुत्स नाम का गन्धर्व था। वह सिन्धुप्रान्त-निवासी वशिष्ठ, श्रुतर्य्य, आदि के द्वारा विद्याओं में शिक्षित किया गया था ॥११ ॥

इस कुत्स के और दभीति, तुर्वीति प्रमुख राजा अधीनस्थ थे। क्योंकि यह अर्जुनी नदी के समीप निवास करता था इसलिए वह कुत्स आर्जुनेय माना गया ॥१२ ॥

ऋग्वेद में भी लिखा है-हे शतक्रतो (सैंकड़ों कर्म करने वाले) अश्विदेवों ! जिससे अर्जुनी के पुत्र कुत्स, तुर्वीति, दभीति, ध्वंसन्ति और पुरुषन्ति को तुम दोनों प्रकर्ष से बचा सकते हो, उन्हीं रक्षाओं से युक्त होकर तुम दोनों इधर हमारे पास आओ ॥१३ ॥

जैसा कि आर्जुनेय पद का अर्थ सायण ने इन्द्र का पुत्र किया है, परन्तु हम इसे सही नहीं मानते हैं, क्योंकि इन्द्र के साथ कुत्स की मित्रता थी, इन्द्र की पुत्रता नहीं सुनी गई है। (कुत्स इन्द्र का मित्र था, पुत्र नहीं) ॥१४ ॥

मरुत्वान् (इन्द्र) को हम मित्रता के लिए बुलाते है, ऐसा कहकर कुत्स और इन्द्र की मित्रता बताई है। इन्द्र ने कुत्स को अपना मित्र बताकर कुत्स-द्वेषी शत्रुओं को मारने के लिए प्रस्थान किया ॥१५॥

अर्जुनी नाम की माता के कारण यह आर्जुनेय कहलाया था अथवा अर्जुनी नदी के समीप निवास होने के कारण यह आर्जुनेय कहलाया। ऋग्वेद में अश्वि-स्तुति में इन्द्र की संबन्धता का आख्यान इन्द्र और अश्विनी कुमारों के अपमान के लिए कहा गया हो, ऐसा माना जा सकता है ॥६॥

कुत्स के अनुयायी तुर्वीति, दभीति राजाओं को तथा पुरुषन्ति सहित अन्य राजाओं को प्राचीनकाल में दस्युओं ने पीडित किया, जिनसे इन्द्र के आदेश से अश्वि देवों ने रक्षा की ॥१७॥

## ४०. परमतनिरासेन सिद्धान्तस्थापनम् ।

**अद्याप्येते दस्यवः सिन्धुपारे चित्राप्रान्ते गूहितान्तर्निकेताः ।**
**दृश्यन्ते ये पश्चिमोदक्प्रदेशे सभ्यान् लोकान् पीडयन्ति प्रसह्य ॥१॥**
**एतानेव प्रोद्धतान् वृद्धिमाप्तान् भीष्मान् दस्यून् दण्डयामास धृष्टान् ।**
**एत्य स्वर्गात् सोऽमरावत्यधीशः प्रत्यावृत्तः स्वर्गमेवाभ्यगात् सः ॥२॥**
**कुत्सादीनां सिन्धुपारे स्थितानां रक्षार्थं तद्दस्युभिर्लुण्ठितानाम् ।**
**इन्द्रः कुत्साभ्यर्थितस्तद्धिमाद्रिद्रोण्यावासान्नाशयामास दस्यून् ॥३॥**
**बध्यान् दासान् भारतस्यादिवासान् भ्रान्त्या कश्चित्साहसं कल्पते तत् ।**
**बध्या दासा भारताद् बाह्यसीमाप्रान्तेष्वासन् भारतं नाध्यवात्सुः ॥४॥**
**तस्माद् ब्रूमो भारतवर्षे वसतो नृपानार्य्यान् ।**
**भारतबहिः प्रदेशादेत्याक्रामन्निमे दासाः ॥५॥**
**भारतवर्षे वसतो दासानाद्यानिहाक्रम्य ।**
**देशान्तरादुपेता आर्य्या युयुधिर इति भ्रान्तम् ॥६॥**
**मेरुभ्रष्टा आर्य्या विदेशिनः पौर्विकान् दासान् ।**
**हत्वा भारतवर्षे न्यवसन्निति हन्त निःसारम् ॥७॥**

## ४०. दूसरों के मत को निरस्त करते हुए सिद्धान्त की स्थापना

सिन्धु के पार आज भी चित्रा प्रान्त में दस्यु लोग छिपे हुए रहते हैं, जो पश्चिमोत्तर प्रदेश में सभ्य लोगों को बलपूर्वक पीडित करते हैं ॥१॥

इन्हीं वृद्धि को प्राप्त हुए उद्धत, धृष्ट और भीषण दस्युओं को अमरावती के स्वामी इन्द्र ने आकर पीड़ित किया अथवा दण्ड दिया। तत्पश्चात् वह इन्द्र पुनः स्वर्ग में लौट गया ॥२॥

सिन्धु के पार रहने वाले और लुटेरों द्वारा लूटे गये कुत्स आदि की रक्षा के लिए कुत्स द्वारा प्रार्थना किये जाने पर इन्द्र ने हिमालय की घाटियों में निवास करने वाले उन दस्युओं का नाश किया ॥३॥

इन मारने योग्य आदिवासी दासों को कुछ लोग भारतीय कहने का साहस करते हैं, परन्तु ये दास भारत की बाह्य सीमा प्रान्तों के निवासी थे, भारत में निवास नहीं करते थे ॥४॥

इसलिए हम कहते हैं कि भारतवर्ष में रहने वाले आर्य राजाओं को भारत के बाहर से आकर ये दास लोग आक्रमण करते थे ॥५॥

यह जो मत है कि भारतीय आदिवासी दासों पर आक्रमण करके देशान्तर से आये हुए आर्यों ने युद्ध किया, ऐसा पूर्णतः भ्रान्त है ॥६॥

मेरु पर्वत प्रदेश से भ्रष्ट हुए विदेशी आर्यों ने पूर्व रहते हुए भारतीय दासों को मार कर भारत में निवास किया। ऐसी धारणा पूर्वतः तथ्यहीन है ॥७॥

## ४१. दस्युयुद्धाद् बहुपूर्वमार्य्याणां भारतवर्षनिवासित्वे पूर्वमनुष्याणाम् ऋभूणां भारतीयत्वं हेतुः।

अप्यस्ति हेतुरन्यो यत एषोऽर्थोऽवधार्य्यते नितराम् ।
दस्युपराजयमूलो नार्य्याणां भारते वासः ॥१॥
पूर्वं हि दस्युयुद्धादार्य्याणां भारतीयत्वम् ।
विज्ञायते यतः प्राक् पूर्वमनुष्या इहभवो न्यूषुः ॥२॥

## ४१. दस्युयुद्ध से बहुत पहले ही आर्यों का भारतवर्ष का निवासी होने में पूर्व मनुष्य ऋभुओं का भारतीय होना एक प्रमुख कारण

इस संबंध में एक अन्य कारण है, जिससे यह अर्थ निश्चित रूप से स्वीकार किया जाता है कि आर्यों ने दस्युओं को मार कर भारत में निवास नहीं किया है ॥१॥

दस्युयुद्ध से पहले भी आर्यों का भारतीयत्व सिद्ध होता है, क्योंकि पूर्व मनुष्य ऋभु इस दस्युयुद्ध से भी पहले यहाँ (भारत में) निवास करते थे ॥२॥

## ४२. ऋभुपरिचयः ।

दस्युनियुद्धादस्माद् बहुपूर्वं भारते वर्षे ।
आसीन्नृपः सुधन्वा पुत्रास्तस्य त्रयस्त्वासन् ॥२॥
ऋभुरथ विभ्वावाजस्त्वष्टुः शिष्यास्त्रयोऽप्यभूवंस्ते ।
त्वष्टा त्वाष्ट्रे कर्म्मणि तान् सम्यक् शिक्षयामास ॥३॥

त इमे कलाविभागे निजनैपुण्याभिमानतो जातु ।
देवचमसनिर्म्माणात् प्रथितं त्वष्टुर्यशः पराक्षिप्यन् ॥१॥
त्वष्टृविनिर्म्मितचमसे निर्म्मातुः कौशलं न पश्यामः ।
यत्रोत्पन्नश्चमसो माहात्म्यं तस्य दारुणो भवति ॥२॥
त्वष्टृविनिर्म्मितचमसाद् देवानां सोमपानार्थात् ।
अत्युत्कृष्टं चमसं निर्म्मातुं नः प्रतिज्ञास्ति ॥३॥
एकं चमसं सद्यश्चतुर्विधं शक्नुमः कर्तुम् ।
इत्थमृभूणां वचनं त्वष्ट्रेऽचकथत् दिवं गतस्त्वग्निः ॥४॥
निन्दिष्यन्ति तु चमसं देवानां सोमपानं ये ।
तान् ध्रुवमत्र हनिष्याम्येवं क्रुध्यन्नवोचत त्वष्टा ॥५॥
प्रत्यावृत्त्य स्वर्गाच्छ्रावयितुं त्वष्टृरोषवचः ।
एष ऋभूणां सदनं मनुष्यलोकेश आजगामाग्निः ॥६॥
आगच्छन्तं दृष्ट्वा तमग्निमृभवो व्यतर्कयन् स्वगतम् ।
किमयमकमस्मादग्निर्देवो नः सदनमभ्येति ॥७॥
किमयं श्रेष्ठोस्त्यस्माननुग्रहीतुं समायाति ।
अस्ति यविष्ठो वायं किञ्चिद् धृतं कुत्सितं न्यवोचाम ।
तत्रैति दूत्यमेतत् किञ्चिद् धृतं निवेदयिष्यति नः ॥९॥
इत्थं वितर्क्य पक्षे त्रयस्तृतीयो प्रतीतिमास्थाय ।
दैवी गर्हाऽनुचिता मर्त्यैरिति दोषमक्षिपन् स्वीयम् ॥१०॥
ऋभवः प्राहुर्न वयं निन्दामस्त्वष्टृनिर्म्मितं चमसम् ।
ब्रूमस्तु दारुणस्तं प्रभावमत्रास्ति यश्चमत्कारः ॥११॥

## ४२. ऋभु-परिचय

इस दस्युयुद्ध से बहुत पहले ही भारतवर्ष में सुधन्वा नाम का राजा था, जिसके तीन पुत्र थे। ये तीनों पुत्र ऋभु, विभ्वा और वाज ऋषि त्वष्टा के शिष्य हुए। त्वष्टा ने इनको त्वाष्ट्र कर्म में पूर्ण शिक्षित किया ॥१-२॥

इन्होंने कला के क्षेत्र में अपने नैपुण्य के अभिमान से देवचमस (सोम पान करने का लकड़ी का पात्र) के निर्माण से फैले त्वष्टा के यश पर आक्षेप किया ॥१॥

(ऋग्वेद में चमस का अर्थ अन्न भी किया गया है)

इन्होंने त्वष्टा द्वारा बनाये गये चमस के निर्माण में निर्माता का कोई कौशल नहीं बताया, अपितु कहा कि चमस जिससे उत्पन्न होता है, उस लकड़ी का कौशल है ॥२॥

शिष्यों ने कहा-त्वष्टा द्वारा देवों के सोमपान के लिए निर्मित चमस के अत्यन्त श्रेष्ठ चमस बनाने की हमारी प्रतिज्ञा है ॥३॥

हम एक चमस को तत्काल चार प्रकार का बना सकते हैं अर्थात् हम एक चमस को तत्काल चार प्रकार का कर सकने में समर्थ हैं। इस प्रकार ऋभुओं के वचन को अग्नि ने स्वर्ग में जाकर तत्काल त्वष्टा से कह दिया ॥४॥

देवों के सोमपान के चमस की जो निन्दा करेंगे, उनको निश्चित रूप से मैं मार दूँगा। त्वष्टा ने क्रोधित होते हुए इस प्रकार कहा ॥५॥

त्वष्टा के क्रोधवचन सुनाने के लिए स्वर्ग से लौट कर मनुष्यलोक का स्वामी अग्नि ऋभुओं के निवास पर आया ॥६॥

ऋभुओं के अग्नि को आता देख कर मन में विचार किया कि यह अग्नि देव अकस्मात् हमारे घर पर क्यों आ रहा है ॥७॥

क्या यह अग्नि देव श्रेष्ठ है, जो हम पर अनुग्रह करने के लिए आ रहा है? अथवा यविष्ठ है, जो हमसे कुछ याचना करने के लिए आ रहा है ॥८॥

(वेद में इस अग्नि देव को अतिथि बताया है, जिसके संबंध में गृहस्थी विचार करता है कि यह अतिथि हम से श्रेष्ठ (पूजनीय) है अथवा यविष्ठ है, जिसे हम दान देकर सन्तुष्ट करें।)

अथवा त्वष्टा के संबन्ध में हमने पहले जो निन्दित वचन कहे थे, उस विषय में दूत बन कर यह हमें कुछ कहने आया है ॥९॥

इस तरह विचार करके तृतीय पक्ष (त्वष्टा का दूत बनकर आना) में विश्वास करके अपने इस दोष को स्वीकार किया कि मनुष्यों को देवों की निन्दा नहीं करनी चाहिये ॥१०॥

ऋभुओं ने कहा हम त्वष्टा द्वारा बनाये हुए चमस की निन्दा नहीं करते हैं। हम तो इस चमत्कार को दारु का चमत्कार (लकड़ी का चमत्कार) कहते हैं ॥११॥

## ४३. ऋभुभ्यः स्वकौशलं दर्शयितुं देवानामादेशः ॥

**ऊचे भगवानग्निर्निभृतं प्रोत्साहयन्नृभूनेतान् ।**
**आदिदिशुर्वो देवाश्चमसं चैकं चतुर्विधं कर्तुम् ॥१॥**
**खेचरमश्वमनश्वं रथमथ गां चर्म्मणोनिर्ऋताम्।**
**वृद्धस्य च तारुण्यं वक्तुमिमामागतोस्मि देवाज्ञाम् ॥२॥**
**देवादिष्टानर्थान् प्रणीय गच्छत दिवं स्वयं यूयम् ।**
**यद्येवं प्रकरिष्यथ तर्हि भविष्यथ नु यज्ञिया देवाः ॥३॥**
**चमसचतुष्टयमेतद् दृष्ट्वा त्वष्टा भविष्यति ह्रीणः ।**
**इत्याकर्ण्य वचोब्रुनेर्ऋभवः पुनरऽग्वन् प्रतिज्ञाय ॥४४॥**

अग्निकथितमादेशं देवानां दृढमिमं प्रतिश्रुत्य ।
निर्म्माय वाहनानि च देवेभ्यः स्वर्गमागमिष्यामः ॥५॥
अग्निर्ऋभून् पुनरूचे स्वर्गे चामन्त्र्य मां तु युष्माभिः ।
देयानि मत्समक्षं देवेभ्यः शिल्पजातानि ॥६॥
एवं कृते वयं वः सख्यं देवेषु भावयिष्यामः ।
देवेन्द्रेण च सन्धिं सवने क्वापि प्रवर्तयिष्यामः ॥७॥
प्रातरपां यदि पानं मध्यदिने मुञ्जने जनं वा चेत् ।
अनुरुचितं वो न स्यात् सायं सन्धिस्तदा ध्रुवं वः स्यात् ॥८॥
इत्यादिष्टा ऋभवश्चमसविधाने त्रयोपि सहयुक्ताः ।
अभवन् विप्रवदन्तः स्वस्वाकूत्याऽनुसंवदन्तश्च ॥९॥
आपो भूयिष्ठास्तत् प्रातरपां सन्धिरुत्कृष्टा ।
भूयिष्ठोऽग्निरतोह्नो मध्ये सन्धिः प्रकर्षाय ॥१०॥
सायं बहवः साकं बहुविधभोज्यानि चात्र भुञ्जन्ति ।
तस्मात् सायं सन्धिः श्रेष्ठेति च ते मिथो मता न्यूचुः ॥११॥
शक्नोमि चमसमेकं कर्तुं द्वेधेत्यवोचत ज्येष्ठः ।
त्रेधेति मध्यमोऽसौ किन्तु चतुर्धा व्यधुः कनिष्ठगिरा ॥१२॥

## ४३. ऋभुओं से अपना कौशल दिखाने के लिए देवों का आदेश

तब भगवान् अग्नि ने इन ऋभुओं को ऐकान्तिक रूप से प्रोत्साहित करते हुए कहा कि देवों ने तुम्हें एक चमस को चतुर्विध बनाने का आदेश दिया है ॥१॥ (यदि चमस का अर्थ अन्न किया जाता है, तो एक चमस को चतुर्विध बनाने से तात्पर्य होगा, गृहस्थी द्वारा एक ही अन्न को चार भागों में विभक्त किया जावे, जिसमें पहला स्वयं के परिवार के लिए, दूसरा अतिथि के लिए, तीसरा परिजनों के लिए और चौथा जन्तुओं के लिए)

अग्नि ने कहा कि देवों की आज्ञा को बताने के लिए मैं यहां आया हूँ। देवों की आज्ञा है-आकाश में विचरण करने वाले अश्व का निर्माण करो, बिना अश्व के चलने वाले रथ का निर्माण करो, ऐसी गाय को पुष्ट करो जो चर्म मात्र शेष है अथवा कृशकाय है और वृद्धों में तारुण्य उत्पन्न करो ॥२॥

देवों द्वारा आदिष्ट इन वस्तुओं का निर्माण कर के आप स्वयं स्वर्ग में जाओ। यदि आप लोग ऐसा करेंगे तो देवों के साथ तुम भी यज्ञिय (प्रशंसनीय अथवा यज्ञ में प्रतिष्ठित) हो जाओगे ॥३॥

इस चमसचतुष्टय (एक चमस को चतुर्विध बनाना) को देखकर त्वष्टा लज्जित हो जाएगा। ऐसा सुनकर ऋभुओं ने फिर प्रतिज्ञा करने के लिए कहा ॥४॥

अग्नि के द्वारा कथित देवों के इस दृढ आदेश को सुनकर (ऋभुओं ने कहा) ६देवों के लिये वाहनों का निर्माण करके हम स्वर्ग में जायेंगे ॥५॥

अग्नि ने ऋभुओं को फिर कहा कि स्वर्ग में मुझे आमन्त्रित करके मेरे समक्ष ये समस्त शिल्प तुम्हारे द्वारा देवों को दिए जायेंगे ॥६॥

अग्नि ने कहा-ऐसा करने पर हम देवों में तुम्हारी मित्रता स्थापित करा देंगे तथा देवेन्द्र के साथ किसी भी सवन (समय) में तुम्हारी सग्धि (सहस्थिति, साथ भोजन करने का अधिकार रूप सम्मान) स्थापित करा देंगे ॥७॥ (साथ भोजन करने का अधिकार समान अवस्था के व्यक्ति को ही प्रदान किया जाता है।) ॥

अग्नि ने कहा-यदि आपको प्रातः काल का आपोमय तत्त्व का पान करना और मध्याह्न काल का मौंजवान् पर्वत से लाया गया सोमरस रुचिकर नहीं हो तो निश्चय ही आपको सांयकालीन सवन में सग्धि प्राप्त हो जाएगी ॥८॥

इस प्रकार आदेश प्राप्त किये जाने पर तीनों ऋभु मिलकर चमस-निर्माण में साथ-साथ कार्य करने लगे और अपनी अपनी इच्छा के अनुसार वक्तव्य देते. हुए, विवाद करते हुए सहयुक्त हो गये ॥९॥

उन ऋभुओं ने अपना अपना मत व्यक्त किया-जल श्रेष्ठ है, विपुल है, अतः इन्द्र के साथ प्रातःकालीन सग्धि ही श्रेष्ठ है। दूसरे ने अपना मत प्रकट किया कि अग्नि श्रेष्ठ है, अतः मध्याह्न की सग्धि श्रेष्ठ है। तीसरे ने कहा सायंकालीन सग्धि श्रेष्ठ है, क्योंकि सांयकाल में बहुत से भोज्य पदार्थों का भोजन किया जाता है। (देवता बहुविध भोज्य पदार्थों का भोजन करते हैं) इस प्रकार तीनों ने परस्पर अपना मत प्रकट किया ॥१०-११॥

(तत्त्वों की परस्पर श्रेष्ठता बताने के लिए कहीं जल को श्रेष्ठ कहा है, कहीं अग्नि को और कहीं भूमि को। यह सत्य है कि जल के अभाव में जीवन नहीं हो सकता अतः जल श्रेष्ठ है, अग्नि के अभाव में शरीर नहीं रह सकता है और यदि भूमि नहीं हो तो सभी तत्त्व आधारहीन होकर नष्ट हो जायेंगे। अतः भूमि ही सर्वश्रेष्ठ है।)

चमस के चातुर्विध्य कर्म के संबंध में ज्येष्ठ विभु ने कहा-मैं एक चमस को दो तरह का बना सकता हूँ, मध्यम ने कहा-मैं एक चमस को तीन तरह का बना सकता हूँ, किन्तु उन्होंने कनिष्ठ की वाणी से (कथनानुसार) उस एक चमस को चार प्रकार का बना दिया ॥१२॥

## ४४. पञ्चदशादिष्टान्यनादिष्टानि च बहूनि शिल्पानि प्रदर्शयितुमृभूणां स्वर्गे गमनम् ॥

अथ कुशला ऋभवस्ते त्रेधा शिल्पानि कल्पयामासुः ।
पञ्च परोक्षार्थेऽपि च दश सख्यार्थे बहूनि कीर्त्यर्थे ॥१॥
आदिष्टकौशलानि तु पञ्चादिष्टोपयोजनानि दश ।
उपबृहंणानि चानादिष्टानि तु विदधिरे कतिचित् ॥२॥

एकं चमसं चतुरश्चमसान् श्लिष्टान् विबर्हयेति ।
पुनरेकं च चतुर्णां संपादयतीति कौशले परमम् ॥३॥
आश्वादश्वमतक्षद् द्वौ चाश्वावेक एवाश्वः ।
अपि बहवोऽश्वाः सहिता दिवि ते प्रचरन्ति भूमौ च ॥४॥
उक्थ्यो रथेऽप्यनश्वोऽभीषुरेतैर्विनिर्म्मितो विपुलः ।
परिवर्तते स चक्रैस्त्रिभिः समं दिवि भुवि प्रचरन् ॥५॥
"अनश्वो जातो अनभीषुरुक्थ्यो रथस्त्रिचक्रः परिवर्त्तते रजः ।
महत्तद्वो देवस्य प्रवाचनं द्यामृभवः पृथिवीं यच्च पुष्यथ" ॥६॥वामदेवः—
(४।३६।१)

द्विविधा तु निर्म्मिता गौरग्नेर्वचनाद् बृहस्पतेर्वचनात् ।
आदिष्टकौशलेऽन्या आदिष्टे तूपयोजने साऽन्या ॥७॥
गौः श्वेतरी तु पूर्वा बृहस्पतेर्विश्वरूपाख्या ।
गौः श्वैतरीयमेकाऽनेकतनुः स्यान्निकृत्तचर्म्मवशात् ॥८॥ (१।१६१।७)
अन्या गौरतिभव्या कामगवी निर्म्मिता चित्रा ।
एषा यदेव किञ्चित् प्राश्नात्यमृतं ततो दुग्धे ॥९॥
मातापितरौ यौ यौ जरसा भूमौ शयानौ स्तः ।
यन्त्रप्रभावतस्तौ पुनर्युवानौ प्रचक्रिरे सद्यः ॥१०॥
इत्थं चमसानश्वं रथमथ धेनुं युवानौ च ।
निर्म्माय सुष्ठु पश्चाद् व्यधुरादिष्टो योजनानि दश ॥११॥
इन्द्रस्य हरी हरितः सूर्य्यस्याग्नेस्तु रोहितो नाम ।
श्यावाः सवितुः पूष्णस्त्वजाश्च मरुतां पृषन्नाम ॥१२॥
नियुतो वायोरुषसोऽरुण्यो गावोथ विश्वरूपा गौः ।
विहिता बृहस्पतेरथ रासभयुग्मं तथाश्विनोः क्लृप्तम् ॥१३॥
दश चैतान्यादिष्टोपयोजना प्रसिद्ध्यन्ति ।
एतान्यारुह्यैते यान्ति स्माकाशमार्गेण ॥१४॥
इन्द्राय चक्रुर्हरिसंज्ञकौ हयौ श्लिष्टौपृथिव्यां दिवि च प्रचारिणौ ।
यथेच्छमाभ्यां भुवि खे च संचरन् हर्य्यश्व उक्तो हरिवाहनोऽपि सः ॥१५॥
हरिप्रभावाद्धरिवान् पराक्रमं स मानुषः सन्नतिमानुषं व्यधात् ।
ताभ्यां स सानोः परसानुमारुहन्नस्पृष्टकर्त्वं बहुदस्युहत्यके ॥१६॥

प्राथमिकषष्ठतुर्य्ये तित्तिरयः संहितायां तु ।
सूर्य्यस्यैतशमाहुः सोपि स्याद्धरित एवाश्वः ॥१७॥
"त्वं सूरो हरितो रामयो नृन्। भरचक्रमेतशो वायमिन्द्रः ।" (१।१२३।३)
अस्मिन्मन्त्रे ह्येतशो नानियुक्तो नृणां हरितां स्थान इन्द्रेण पूर्वम् ॥१८॥
अर्थाहरणे कर्म्मणि ये नियता व्यापृता नरा भृतकाः ।
हरितो नरास्त उक्ताः शिरसा रश्मिभिरिमे हरन्ति रथम् ॥१९॥
हरितो हरन्ति शिरसा पृष्ठेन च किमपि संभारम् ।
हरितां तु नायको यो वहनेऽधिकृतः स वह्निराख्यातः ॥२०॥
अपि यो मनुष्यलोकेश्वरोऽग्निरस्थात्तु भारते वर्षे ।
वह्निः स उक्त एष हि देवैर्देयं दिवे वहति ॥२१॥
इत्यधिभूतं विद्यादधिदैवं तूदिता दिशो हरितः ।
ता इह विद्याच्छन्दांस्येवाहोरात्रवृत्तानि ॥२२॥
नरदेवानामेषां यानि यु यानाभिधानानि ।
प्रायेण तानि क्लृप्तान्यधिदैवतयानसामान्यात् ॥२३॥
ऋक्सामे हरिसंज्ञे अधिदैवतमिन्द्रयाने स्तः ।
यजुरिन्द्रं हरतस्ते अधिभूताश्वो हरिस्तदिन्द्रस्य ॥२४॥
इत्थं पञ्चदशार्थानादिष्टानग्नये निवेद्यैतान् ।
दर्शयितुं स्वं कौशलमृभवः स्वर्गे विमानतो जग्मुः ॥२५॥

## ४४. पन्द्रह आदिष्ट और अनेक अनादिष्ट शिल्पों का प्रदर्शन करने के लिए ऋभुओं का स्वर्ग-गमन

तदन्तर इन कुशल ऋभुओं ने तीन प्रकार के शिल्पों को कल्पित किया। इन शिल्पों में से पांच शिल्प परीक्षा के लिए, दस शिल्प मित्रता के लिए तथा अन्य अनेक शिल्प यशप्राप्ति के लिए कल्पित किये ॥१॥

इन शिल्पों में से पांच आदिष्ट कौशल थे (जिनके लिए देवों ने आदेश दिया था), दस आदिष्ट उपयोजन थे। जिन शिल्पों को प्रयत्नपूर्वक एकत्रित किया गया था। अन्य कुछ अनादिष्ट शिल्पों का निर्माण किया गया जो उत्तरोत्तर बढाए जा सकते थे (यथा-एक से दो से तीन-चार आदि) ॥२॥

जिसमें चार चमस मिले हुए हों, ऐसा एक चमस चार मिले हुए चमसों में फैल जाता है। पुनः चारों चमसों का एक चमस बना देता है, यह एक विचित्र कौशल है ॥३॥

एक घोड़े से दूसरा घोड़ा बनाया, एक ही अश्व दो अश्वों का जैसा (दो घोड़ों की शक्ति से सम्पन्न) बनाया। अनेक अश्व एक साथ मिलकर आकाश और भूमि पर विचरण

करते थे ॥४॥ यहाँ एक अश्व को अनेक बनाने से तात्पर्य (Horse Power) लिया जा सकता है ॥

इन ऋभुओं द्वारा निर्मित विशाल रथ का वर्णन किया गया है, जो बिना घोड़े और बिना लगाम के तीन पहियों से आकाश और पृथिवी पर समान रूप से विचरण करता है ॥५॥ (बिना अश्व और बिना लगाम का रथ सूर्य का रथ है। यहाँ ऋभु का अर्थ है-सूर्य और उसकी किरणें, सूर्य का रथ है, जो अश्व और लगाम से रहित है। प्रातः मध्याह्न, और सायम् इसके तीन चक्र हैं, जिनसे यह चक्र सम्पूर्ण भूमण्डल और आकाश में विचरण करता है।)

ऋग्वेद में लिखा है-"हे ऋभुओं ! तुम्हारा रथ अश्वों से रहित, लगाम से रहित, तीन पहाड़ियों से युक्त तथा प्रशंसनीय है। वह रथ अन्तरिक्ष में चारों ओर घूमता है। तुम जो द्युलोक और पृथिवी को पुष्ट करते हो, वह महान् कर्म तुम्हारे देवत्व का द्योतक है ॥ (४।३६।१) ॥६॥

ऋभुओं ने अग्नि के वचनों से और बृहस्पति के वचनों से दो प्रकार की गौ बनाई। एक गौ आदिष्ट कौशल में बनाई और दूसरी आदिष्ट उपयोजन में बनाई ॥७॥

पहली गौ श्वेतरी (दुधारू) थी और दूसरी बृहस्पति की विश्वरूपा नाम की गौ थी। यह श्वेतरी गौ एक गौ ही चर्म को काटने से अनेक प्रकार शरीर वाली बन जाती थी ॥८॥

(यहाँ गौ से तात्पर्य गौ) गाय के अतिरिक्त वाणी भी लिया जा सकता है, जिसके अनुसार बृहस्पति ने अनेक प्रकार की वाणी बोलना प्रारंभ कर दिया। अग्नि की श्वेतरी गौ से तात्पर्य है-सूर्य ने अग्नि को देदीप्यमान चमक रूप किरणें प्रदान की) ॥

अन्य गौ अत्यन्त भव्य और विचित्र थी, जो कामगवी (इच्छा पूर्ति करने वाली) थी, वह जो कुछ भी खाती थी, उससे अमृत का दोहन होता था ॥९॥

जो-जो माता पिता वृद्धावस्था से भूमि पर सोये हुए थे, उनको यंत्र के प्रभाव से तत्काल युवा बना दिया ॥१०॥

इस प्रकार चमसों को, रथों को, धेनु को और युवाओं को बनाकर उन ऋभुओं ने दस आदिष्ट उपयोजन बनाये ॥११॥

इन्द्र का घोड़ा हरि कहलाया था, सूर्य का घोड़ा हरित (हरा-पीला) कहलाया, अग्नि का घोड़ा रोहित (लाल रंग) कहलाया, सविता का श्यावा (काले रंग का), पूषा देवता का घोड़ा अजा और मरुतों का घोड़ा पृषत् कहलाया ॥१२॥

वायु का घोड़ा नियुत, उषा की अरुणी गौ (लाल रंग की किरणें) बनाई। बृहस्पति के लिए अनेक रूपों वाली वाणी बनाई और अश्विनी कुमारों के लिए रासभयुग्म (गधों की जोड़ी) बनाई ॥१३॥

ये दस आदिष्ट उपयोजन प्रसिद्ध हैं। इन पर आरोहण करके ये ऋभु आकाश मार्ग से गमन करते थे ॥१४॥

ऋभुओं में इन्द्र के हरि नाम के एक-दूसरे से सटे हुए घोड़े बनाये (साथ-साथ रहने वाले घोड़े बनाये) जो पृथ्वी और द्युलोक में विचरण करने वाले थे। इसलिए इन घोड़ों से इच्छानुसार पृथ्वी और आकाश में विचरण करते हुए वह इन्द्र हर्य्यश्व और हरिवाहन कहलाता है ॥१५॥

इन हरि (घोड़ों) के प्रभाव से इस इन्द्र ने हरिवान् होकर मनुष्य होते हुए भी अतिमानुष पराक्रम किये। उन दोनों घोड़ों से वह बिना स्पर्श किये ही एक पर्वत से दूसरे पर्वत पर चढ़ता हुआ बहुत से राक्षसों को मारने में समर्थ होता था ॥१६॥

तित्तिरों के द्वारा तैत्तिरीय संहिता के प्रारंभिक छठे अध्याय के चौथे मंत्र में सूर्य का घोड़ा एतश (तेजस्वी) नाम का बताया गया है। वह भी हरित (पीले हरे वर्ण का) अश्व ही था ॥१७॥

ऋग्वेद में लिखा है-"हे इन्द्र ! तू इस तेजस्वी सूर्य के समान मनुष्यों का हित करने वाली हरित वर्ण की (रसों का हरण करने वाली) किरणों को प्रकट करता है। तेरे रथ का चक्र सदैव चलता रहता है ॥ (१।१२१।३)

इस मंत्र में पहले मनुष्य-अश्वों के स्थान पर इन्द्र के द्वारा निश्चय ही एतश (तेजस्वी घोड़े) को नियुक्त किया गया ॥१८॥

अर्थाहरण (सामान ढोने) के काम में जो व्यापार कर्म करने वाले सेवक नियुक्त हैं, वे लोग हरित कहे गये, क्योंकि वे अपने सिर से लगाम के द्वारा रथ को खींचते हैं ॥१९॥

ये हरित मस्तक और पीठ से भी कुछ भार को खींचते हैं। इन हरितों का नायक, जो वहन कार्य में अधिकृत है (अधिकारी है), वह वाहन नाम से कहा गया है॥ (वाहन अथवा वहन कार्याधिकारी वह्नि है। अग्नि मनुष्यों द्वारा दी हुई हवि को स्वर्ग में देवों के पास पहुँचाता है, अतः वहनाधिकारी होने के कारण वह्नि है) ॥२०॥

मनुष्यलोक का स्वामी अग्नि जो भारतवर्ष में रहता है वह वह्नि कहा गया है । यह वह्नि देवों के द्वारा देय हव्य को द्युलोक में ले जाता है ॥२१॥

यह बात अधिभूत (पार्थिव अथवा मनुष्य देवों) की माननी चाहिये। अधिदेव में दिशाएँ हरित शब्द से कही गई हैं। उन्हीं को यहाँ पर अहोरात्र वृत्त छन्दों के नाम से जानना चाहिये ॥२२॥

इन मनुष्यदेवों के यानों के जो नाम थे वे भी प्रायः अधिदैवत के यानों से समानता होने के कारण उन्हीं नामों से रखे गये थे ॥२३॥

अधिदैवत में ऋक् (सूर्यपिण्ड) और साम (प्रभा-मण्डल) रूप हरि संज्ञक इन्द्र के विमान हैं तथा हरण और अपहरण करने वाला यजु नाम का अश्व ही अधिभूत-अश्व है, वही इन्द्र का घोड़ा है ॥ (ऋक् नाम प्रत्येक पिण्ड का है, उसका जो प्रभामण्डल है, वही साम है। इन दोनों के मध्य का गति तत्त्व ही यजु है।) ॥२४॥

इस प्रकार इन पन्द्रह आदिष्ट अर्थों को अग्नि को निवेदन करके ऋभुओं ने अपने कौशल को प्रदर्शित करने के लिए विमान से स्वर्ग में गमन किया ॥२५॥

## ४५. ऋभुकौशलविमुग्धैर्देवैर्ऋभुभ्यो देवत्वेन्द्रसग्धित्वादिपारितोषिकप्रदानम्।

अग्निसमक्षं भगवानिन्द्रः शिल्पानि तानि चालोच्य ।
देवसभायां प्रमहे देवेभ्यो वाहनानि ददौ ॥१॥
अस्थिभिरस्य दधीचोऽतो वज्रं प्रागजीजनत् ।
सोमग्रहणं चमसं योऽपूर्वं दारुणोऽकुरुत ॥२॥
तस्मादप्याचार्य्यात् त्वष्टुर्देवान्मनुष्याणाम् ।
ऋभ्वादीनामेषामप्रथत यशोऽधिकं स्वर्गे ॥३॥
यशांसि भूयांसि सुपर्वणां कुले प्रगीयमानानि निशम्य वासवः ।
तुतोष मेने मनुजेषु सत्क्रियामग्नेर्मनुष्याधिपतेर्विचारतः ॥४॥
स्वाराट् स दृष्ट्वा हरिसप्तिनिर्म्मितौ लोकातिगं कौशलमस्य शिल्पिनः ।
सम्मानहेतोः सह पारितोषिकैः सग्धिं तृतीये सवनेऽन्वकल्पयत् ॥५॥
महती हि सा प्रतिष्ठा स्वर्गे लोके यदिन्द्रतः सग्धिः ।
तेनोत्साहितचित्ताः शिल्पान्यन्यानि भूरिशश्चक्रुः ॥६॥
परिनिष्ठितकर्म्माणो विश्वैर्देवैस्त आहूताः ।
यानानि ते च तेषां व्यदधुर्विविधानि शस्त्राणि ॥७॥
अत्यद्भुतं स पक्षिणमेकं व्यधात् प्लवं नाम ।
इन्द्राज्ञया जगृहतुस्तमश्विनौ देवकर्म्मार्थम् ॥८॥
यावन्मितमिह वेगं निवेश्य नोदेन गमयेत् तम्।
तावन्मिते प्रदेशे गत्वा परिवर्त्य चायाति ॥९॥
पृष्ठारूढं स वहन्नारूढं वा विनैव नोदनया ।
विचरन् विहायसाऽयं याति मनोनीतमास्पदं तरसा ॥१०॥
एष समुद्रे प्लवते बलाज्जलाधो निधीयमानोऽपि ।
तत्पृष्ठस्था बहवो मनुजाः प्रतरन्ति सागरेऽप्यभयम् ॥११॥
अथ यांस्ते देवेभ्यो रथानश्वान् विहङ्गमान् व्यदधुः ।
तानि विमानान्याहुस्तानि च नानाविधान्यासन् ॥१२॥
प्रथमं बृहस्पतिकृते प्रणयन्ति स्म त्रिबन्धुर सुरथम् ।
अश्विभ्यामपि रासभरथं प्रचक्रुस्त्रिबन्धुरं सुदृढम् ॥१३॥ (८।८५।७)

क्रमतोऽत्र सिद्धहस्ता ऋभव इमे शिल्पिमूर्द्धन्याः ।
आविश्चक्रुर्नानाविधानि तेभ्यो विमानानि ।.१४ ॥
एतद्विमानकौशलदर्शनतो हृष्ट एष देवेन्द्रः ।
बहुभिः सुपुरस्कारैः सत्कृत्य ऋभून् सभाजयामास ॥१५ ॥
इन्द्रस्तैर्ऋभुभिः सममारुह्यैतं विमानरथम् ।
व्यचरद्दिवि देवानिव तान् यज्ञे सोमपायिनो व्यदधात् ॥१६ ॥
एषां च मानुषाणां सम्मानायाददात् स देवत्वम् ।
महती कीर्तिरमीषामभूत् ततो यज्ञभागभुजाम् ॥१७ ॥
इन्द्रस्यासन् बहवो मनोनपात् संज्ञयाऽमात्याः ।
एषामपि स ऋभूणां मनोनपात्त्वं ददाविन्द्रः ॥१८ ॥
अग्निर्भूम्या, वातोऽन्तरिक्षतो, दिव इमे मरुतः ।
*शवसोनपात इच्छन्त्यृभून् समुद्रस्य वरुणश्च ॥१९ ॥ (१ ।१६१ ।१४)
अपि वामदेव ऊचे रत्नानां दुर्लभाद्भुतानां ते।
श्वसोनपात ऋषभोऽभवंश्च देवेन्द्रसाम्राज्ये ॥२० ॥ (४ ।३५ ।८)

## ४५. ऋभुओं के कौशल से मुग्ध होकर देवों द्वारा ऋभुओं को देवत्व और इन्द्रसग्धित्व रूप पारितोषिक प्रदान करना

अग्नि के समक्ष भगवान् इन्द्र ने उन शिल्पों की परीक्षा करके उत्सव के समय देवों की सभा में देवों को ये वाहन प्रदान किये ॥१ ॥

दधीचि ने इन्द्र के लिए पहले जो हड्डियों का वज्र उत्पन्न (बनाया) किया था, त्वष्टा ने सोमपान करने का लकड़ी का जो अपूर्व चमस बनाया था, ऐसे आचार्य त्वष्टा के यश से भी अधिक इन मनुष्य ऋभुओं का यश स्वर्ग में फैल गया ॥२-३ ॥

देवों के कुल में गाये जाते हुए इन ऋभुओं के विस्तृत यश को सुन कर इन्द्र सन्तुष्ट हुआ और मनुष्यों के अधिपति अग्नि का मनुष्यों में सत्कार माना अथवा स्वीकार किया गया ॥४ ॥

उस स्वाराट् इन्द्र ने इस शिल्पी के हरि-सप्ति (सात प्रकार के घोड़ों) के निर्माण में जो अलौकिक कौशल देखा, उसका सम्मान करने के लिए पारितोषिक के रूप में सायंकालीन सग्धि का अधिकार दे दिया ॥५ ॥

इन्द्र के साथ सग्धि होना स्वर्ग लोक में बहुत बड़ी प्रतिष्ठा है, इससे उत्साहित होकर इन्होंने और भी बहुत से शिल्पों का निर्माण किया ॥६ ॥

---

* सिकत्तर, नायब।

ये परिनिष्ठित (अपने कार्य में पूर्ण निष्ठा रखने वाले) कर्म करने वाले ऋभु सभी देवों द्वारा आहूत किये गये। इन्होंने उन देवों के लिए बहुत से यान और शस्त्रों का निर्माण किया ॥७॥

इन ऋभुओं ने एक अत्यन्त अद्भुत "प्लव" नाम के पक्षी की रचना की, जिसको इन्द्र की आज्ञा से देवकर्म के लिए अश्विनी कुमारों ने ग्रहण किया ॥८॥

इस पक्षी के लिए कहा गया है-इस पक्षी में जितना वेग (प्रेरणा रूपी चाबी) भरकर प्रेरित किया जावे, वह उतने ही प्रदेश तक जाकर वापस लौटकर आ जाता है ॥९॥

अपनी पीठ पर बैठे हुए को धारण करते हुए (सवारी सहित) अथवा बिना किसी को आरूढ किये भी मात्र प्रेरणा से ही विचरण करता हुआ यह आकाश में मन की इच्छा से भेजे हुए स्थान पर शीघ्र ही चला जाता है ॥१०॥

यह पक्षी बलपूर्वक समुद्र में रखे जाने पर भी समुद्र में तैर लेता है। इस पक्षी की पीठ पर बैठकर बहुत से मनुष्य समुद्र को निर्भयता से पार कर लेते हैं ॥११॥

इसके पश्चात् ऋभुओं ने देवों के लिए जिन रथों, अश्वों और पक्षियों की रचना की, उनको विमान कहा गया और वे विमान अनेक प्रकार के थे ॥१२॥

सर्वप्रथम बृहस्पति के लिए सुन्दर रथ बनाया, जो तीन भागों में विभक्त था। फिर अश्वि देवों के लिए भी एक सुदृढ रासभरथ (गधों से चलने वाला रथ) बनाया, वह भी तीन भागों में विभक्त था ॥१३॥

शिल्पिशिरोमणि ये ऋभु लोग धीरे-धीरे सिद्धहस्त हो गये और इन्होंने उन देवों के लिए अनेक प्रकार के विमानों का आविष्कार किया ॥१४॥

इस विमानकौशल को देखकर प्रसन्न हुए देवेन्द्र ने ऋभुओं को बहुत से अच्छे-अच्छे पुरस्कारों से सत्कार करके सम्मानित किया ॥१५॥

इन्द्र ने इन ऋभुओं के साथ विमानरथ में बैठकर आकाश में विचरण किया और देवों की तरह उन ऋभुओं को यज्ञ मे सोमपायी बना दिया ॥१६॥

इन मनुष्यों के सम्मान के लिए इन्द्र ने इन्हें देवत्व प्रदान किया, फिर यज्ञभाग का उपभोग करने वाले इन ऋभुओं की भारी कीर्ति फैल गई ॥१७॥

इन्द्र के बहुत से मनोनपात् (उत्साहवर्धक) संज्ञक आमात्य थे। इन्द्र ने इन ऋभुओं को भी अपना मनोपात्त्व प्रदान कर दिया। (अपने अमात्यों में स्थान प्रदान कर दिया ॥१८॥

इन ऋभुओं की इच्छा करते हुए भूमि से अग्नि, अन्तरिक्ष से वायु और द्युलोक से मरुत् तथा समुद्र के अधिपति (बल के न गिरने देने वाले शवसोनपात्) आते हैं ॥१९॥

वामदेव भी बोले-देवेन्द्र के साम्राज्य में दुर्लभ और अद्भुत रत्नों के वे ऋभु शवसोनपात् (अधिपति) बन गये ॥२०॥

## ४६. ऋभूणां यशःस्थैर्य्याय देवेन्द्रनिदेशाद्देवसभाविद्भिः कीर्तिसूक्तनिर्म्माणम् ।

## दीर्घतमसा कृतमृभूणां कीर्तिसूक्तम् ।

दीर्घतमा औचथ्यो ममतापुत्रोन्यदर्शयत्प्रायः ।
चरितमृभूणामेषामप्रथत यथा तु शिल्पिनां सुयशः ॥१॥ (१।१६१)
"किमु श्रेष्ठः किं यविष्ठो न आजगन्किमीयते दूत्यङ् कद्यदूचिम ।
न निन्दिम चमसं यो महाकुलोऽग्ने भ्रातर्द्रुण इद्भूतिमूदिम ॥१॥
एकं चमसं चतुरस्कृणोतन तद्वो देवा अब्रुवन्तद्व आगमम् ।
सौधन्वना यद्येवा करिष्यथ साकं देवैर्यज्ञियासो भविष्यथ ॥२॥
अग्निं दूतं प्रति यदब्रवीत नाश्वः कर्त्वो रथ उतेह कर्त्वः ।
धेनुः कर्त्वा युवशा कर्त्वा द्वा तानि भ्रातरनु वः कृत्व्येमसि ॥३॥
चकृवांस ऋभवस्तदपृच्छत क्वेदभूद्यः स्य दूतो न आजगन् ।
यदावाख्यच्चसाञ्चतुरः कृतानादित्त्वष्टामग्नास्वन्तर्न्यानजे ॥४॥
हनामैनां इति त्वष्टा यदब्रवीच्चमसं ये देवपानमनिन्दिषुः ।
अन्या नामानि कृण्वते सुते सचां अन्यैरेनान्कन्या ३ नामभिः स्परत् ॥५॥
इन्द्रो हरी युयुजे अश्विना रथं बृहस्पतिर्विश्वरूपामुपाजत ।
ऋभुर्विभ्वा वाजो देवाँ अगच्छत स्वपसो यज्ञियं भागमैतन ॥६॥
निश्चर्मणो गामरिणीता धीतिभिर्या जरन्ता युवशा ताकृणोतन ॥७॥
इदमुदकं पिबतेत्यब्रवीत नेदं वा घा पिबता मुञ्जनेजनम् ।
सौधन्वना यदि तन्नेव हर्यथ तृतीये घा सवने मादयाध्वै ॥८॥
आपो भूयिष्ठा इत्येको अब्रवीदग्निर्भूयिष्ठ इत्यन्यो अब्रवीत् ।
वर्धयन्ती बहुभ्यः प्रैको अब्रवीदृता वदन्तश्चमसाँ अपिंशत ॥९॥
श्रोणामेक उदकं गामवाजति मांसमेकः पिंशति सूनयाभृतम् ।
आ निम्रुचः शकृदेको अपाभरत्किंस्वित्पुत्रेभ्यः पितरा उपावतुः ॥१०॥
उद्वत्स्वमा अकृणोतना तृणं निवत्स्वपः स्वपस्यया नरः ।
अगोह्यस्य यदसस्तना गृहे तद्येदमृभवो नानुगच्छथ ॥११॥
सम्मील्य यद्भुवना पर्यसर्पत क स्वित्तात्या पितरा व आसतुः ।
अशपत यः करस्नं व आददे यः प्राब्रवीत्प्रो तस्मा अब्रवीतन ॥१२॥

सुषुप्वांस ऋभवस्तदपृच्छतागोह्य क इदं नो अबूबुधत् ।
श्वानं वस्तो वोधयितारमब्रवीत्संवत्सर इदमद्या व्यख्यत ॥१३॥
दिवा यान्ति मरुतो भूम्याग्निरयं वातो अन्तरिक्षेण याति ।
अद्भिर्याति वरुणः समुद्रैर्युष्माँ इच्छन्तः शवसो नपातः" ॥१४॥

## ४६. ऋभुओं के यश की स्थिरता के लिए देवेन्द्र की आज्ञा से देवसभा के विद्वानों द्वारा ऋभुओं के लिए कीर्तिसूक्त की रचना।

### दीर्घतमा द्वारा रचित ऋभुओं का कीर्तिसूक्त

ममतापुत्र औतथ्य दीर्घतमा ने प्रायः ऋभुओं के चरित का निदर्शन किया है, जिससे शिल्पियों का सुयश प्रसिद्ध हो गया ॥१॥

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के (१६१) वें सूक्त में दीर्घतमा स्तुति करते हैं-

"वह क्या श्रेष्ठ है ? अथवा छोटा है ? जो हमारे पास आया है। यह किसका दूत बन कर आया है ? हम किसका वर्णन करें ? हे भरण-पोषण करने वाले अग्नि ! जो महान् कुल में उत्पन्न होते हैं, वे ऐसे चमस की निन्दा नहीं करते हैं, अपितु शत्रुओं को जीतने वाले अन्न का ऐश्वर्य वर्णन करना चाहिये ॥१॥

हे सुन्धवा के पुत्रो ! तुम एक चमस (अन्न) के चार भाग करो, ऐसा देवों ने तुमसे कहा है। मैं ऐसा कहने के लिए ही यहाँ आया हूँ। यदि तुम ऐसा करोगे तो देवों के साथ तुम भी पूजनीय हो जाओगे ॥२॥

हे ऋभुओं ! तुमने दूतकर्म करने वाले अग्नि से कहा है कि घोड़ों को हृष्ट-पुष्ट बनाना है और यहाँ रथ भी तैयार करना है और दोनों वृद्धों को युवा बनाना है। इन समस्त कार्यों को कर के हे भ्राता अग्नि ! हम तुम्हारे पीछे आते हैं ॥३॥

विद्वानों ने ऋभुओं से यह पूछा कि जो दूत बनकर हमारे पास आया है, वह कहाँ उत्पन्न हुआ था। जब त्वष्टा ने चमस को चार प्रकार से प्रकाशित किया तभी वह दूत बनने योग्य भूमियों पर विचरण करने लगा ॥४॥

त्वष्टा ने कहा कि जो देवों द्वारा खाने योग्य अन्न की निन्दा करते हैं, (सोम पान के योग्य चमस की निन्दा करते हैं) उनका हम संहार करें। सोम को निचोड़ने पर अनेक नाम हो जाते हैं, तब कन्याएं इन्हें (सोम को) अनेक नामों से बुलाती हैं। (अर्थात् देवों के द्वारा भक्षण करने योग्य अन्न की निन्दा नहीं करनी चाहिये) ॥५॥

इन्द्र ने घोड़ों को जोड़ दिया है, अश्विनी कुमारों ने रथ को तैयार कर दिया है, बृहस्पति ने अनेक रूपों वाली वाणी बोलना शुरु कर दिया है। अतः हे विभ्वा और वाज ऋभुओं ! तुम देवों के पास जाओ और उत्तम कर्म करने वाले बन कर यज्ञभाग को प्राप्त करो ॥६॥

हे सुन्धवा के पुत्रो ! तुमने अपने प्रयत्नों से चर्मरहित (कमजोर) गायों को भी पुष्ट बना दिया है। जो वृद्ध हो गये हैं, उनको युवा बना दिया है। अश्व से अश्वों की रचना की है और फिर उन घोड़ों को अपने रथ में जोड़ कर देवों के पास गये हैं ॥७॥

हे सुन्धवा के पुत्रो ! इस जल को पीओ, इस मूंजवान् पर्वत से लाये गये सोम का पान करो । यदि इसको पीने की तुम्हारी इच्छा नहीं है, ऐसा तुमने कहा था, तो तीसरे प्रहर में अवश्य ही इसको पी कर आनंदित होओ ॥८॥

जल श्रेष्ठ है, ऐसा एक ने कहा, अग्नि श्रेष्ठ है, ऐसा दूसरे ने कहा, एक ने भूमि को सर्वश्रेष्ठ बतलाया है। इस प्रकार सत्य बोलते हुए सभी ने ऐश्वर्य का विभाजन किया है ॥९॥

एक पुष्ट गायों को जल की ओर ले जाता है, दूसरा पुत्र भली प्रकार गायों का भरण करके उनके शरीर को माँसयुक्त करता है। एक पुत्र सूर्यास्त के समय गाय का गोबर उठाता है, ऐसे पुत्रों से युक्त माता-पिता और किस बात की अपेक्षा कर सकते हैं ॥१०॥

हे तेजस्वी मनुष्यों ! अपने उत्तम कर्मों से उच्च प्रदेशों में इन गायों के लिए घास पैदा करो तथा जलों को सुरक्षित करो। तुम जब तक बिना गाय वाले घर में रहोगे तब तक तुम इस ऐश्वर्य को नहीं प्राप्त कर सकते हो ॥११॥

हे ऋभुओं ! तुम जब मेघों से संसार को आच्छादित करके चारों ओर विचरण करते हो तब तुम्हारे पिता और माता कहाँ चले जाते हैं। जो तुम्हारे हाथों को रोकता है, उसे तुम शाप दो। जो तुम्हारी स्तुति करता है, उसे तुम आशीर्वाद दो ॥१२॥

हे सूर्य किरणों (ऋभुओं) ! तुमने सोते-सोते सूर्य से पूछा कि हे अस्त न होने वाले सूर्य ! हमें किसने जगाया है। तब सबको शरण देने वाले सूर्य ने तुम्हे जगाने वाला वायु को बताया है। तुमने एक वर्ष के पश्चात् आज इस जगत् को प्रकाशित किया है ॥१३॥

हे बल को न गिरने देने वाले ऋभुओं ! मरुद्गण तुम्हें पाने की इच्छा करते हुए द्युलोक से आते हैं, अग्नि भूमि पर से जाता है और वायु अन्तरिक्ष से जाता है तथा वरुण जलप्रवाह से जाता है ॥१४॥

## ४७. वामदेवः ।

**अपि वामदेव ऊचे विस्तरतस्तन्महर्षिराङ्गिरसः ।**
**चरितमृभूणामेषामप्रथत यथा तु शिल्पिनां सुयशः ॥१॥**
**(ऋ.४।३३) "प्र ऋभुभ्यो दूतमिव वाचमिष्य उपस्तिरे श्वैतरीं धेनुमीळे।**
**ये वातजूतास्तरणिभिरेवैः परि द्यां सद्यो अपसो बभूवुः ॥१॥**
**यदारमक्रन्नृभवः पितृभ्यां परिविष्टी वेषणा दंसनाभिः ।**
**आदिद्देवानामुप सख्यमायन्धीरासः पुष्टिमवहन्मनायै ॥२॥**

पुनर्ये चक्रुः पितरा युवाना सना यूपेव जरणा शयाना ।
ते वाजो विभ्वाँ ऋभुरिन्द्रवन्तो मधुप्सरसो नोऽवन्तु यज्ञम् ॥३॥
यत् संवत्समृभवो गामरक्षन् यत् संवत्समृमवो मा अपिंशन्।
यत्संवत्समभरभासो अस्यास्ताभिः शमीभिरमृतत्वमाशुः ॥४॥
ज्येष्ठ आह चमसा द्वा करेति कनीयान् त्रीन्कृणवामेत्याह ।
कनिष्ठ आह चतुरस्करेति त्वष्ट ऋभवस्तत्पनयद्वचो वः ॥५॥
सत्यमूचुर्नर एवा हि चक्रुरनु स्वधामृभवो जग्मुरेताम् ।
विभ्राजमानंश्चमसाँ अहेवाऽवेनत् त्वष्टा चतुरो ददृशवान् ॥६॥
द्वादश द्यून्यदगोह्यस्यातिथ्ये रणन्नृभवः ससन्तः ।
सुक्षेत्राकृण्वन्ननयन्त सिन्धून्धन्वातिष्ठन्नोषधीर्निम्नमापः ॥७॥
रथं ये चक्रुः सुवृतं नरेष्ठां ये धेनुं विश्वजुवं विश्वरूपाम् ।
त आतक्षन्त्वृभवो रयिं नः स्ववसः स्वपसः सुहस्ताः ॥८॥
अपो ह्येषामजुसन्त देवा अभि क्रत्वा मनसा दीध्यानाः ।
वाजो देवानामभवत्सुकर्मेन्द्रस्य ऋभुक्षा वरुणस्य विभ्वा ॥९॥
ये हरी मेधयोक्था मदन्त इन्द्राय चक्रुः सुयुजा ये अश्वा।
ते रायस्पोषं द्रविणान्यस्मे धत्त ऋभवः क्षेमयन्तो न मित्रम् ॥१०॥
इदाह्नः पीतिमुत वो मदं धुर्न ऋते श्रान्तस्य सख्याय देवाः ।
ते नूनमस्मे ऋभवो वसूनि तृतीये अस्मिन्सवने दधात ॥११॥
(ऋ.४।३४) "ऋभुर्विभ्वा वाज इन्द्रो नो अच्छेमं यज्ञं रत्नधेयोप यात।
इदा हि वो धिषणा देव्यह्नामधात्पीतिं सं मदा अग्मता वः ॥१॥
विदानासो जन्मनो वाजरत्ना उत ऋभुभिर्ऋभवो मादयध्वम् ।
सं वो सदा अग्मत सं पुरन्धिः सुवीरामस्मे रयिमेरयध्वम् ॥२॥
अयं वो यज्ञ ऋभवोऽकारि यमा मनुष्यवत्प्रदिवो दधिध्वे ।
प्र वोऽच्छा जुजुषाणासो अस्थुरभूत विश्वे अग्रियोत वाजाः ॥३॥
अभूद् वो विधते रत्नधेयमिदा नरो दाशुषे मर्त्याय ।
पिबत वाजा ऋभवो ददे वो महि तृतीयं सवनं मदाय ॥४॥
आ वाजा यातोप न ऋभुक्षा महो नरो द्रविणसो गृणानाः ।
आ वः पीयतोऽभिपित्वे अह्नामिमा अस्तं नवस्व इव ग्मन् ॥५॥
आ नपातः शवसो यातनोपेमं यज्ञं नमसा हूयमानाः ।
सजोषसः सूरयो यस्य च स्थ मध्वः पात रत्नधा इन्द्रवन्तः ॥६॥

सजोषा इन्द्र वरुणेन सोमं सजोषाः पाहि गिर्वणो मरुद्भिः ।
अग्रेपाभिर्ऋतुपाभिः सजोषा ग्नास्पत्नीभी रत्नधाभिः सजोषाः ॥७॥
सजोषस आदित्यैर्मादयध्वं सजोषस ऋभवः पर्वतेभिः ।
सजोषसो दैव्येना सवित्रा सजोषसः सिन्धुभी रत्नधेभिः ॥८॥
ये अश्विना ये पितरा य ऊती धेनुं ततक्षुर्ऋभवो ये अश्वा ।
ये अंसत्रा य ऋधग्रोदसी ये विभ्वो नरः स्वपत्यानि चक्रुः ॥९॥
ये गोमन्तं वाजवन्तं सुवीरं रयिं धत्थ वसुमन्तं पुरुक्षम् ।
ते अग्रेपा ऋभवो मन्दसाना अस्मे धत्त ये च रातिं गृणन्ति ॥१०॥
नापाभूत न वोऽतीतृषामानिःशस्ता ऋभवो यज्ञे अस्मिन् ।
समिन्द्रेण मदथ सं मरुद्भिः सं राजभी रत्नधेयाय देवाः" ॥११॥
(ऋ. ४।३५) इहोप यात शवसो नपातः सौधन्वना ऋभवो माप भूत ।
अस्मिन्हि वः सवने रत्नधेयं गमन्त्विन्द्रमनु वो मदासः ॥१॥
आगन्नृभूणामिह रत्नधेयमभूत्सोमस्य सुषुतस्य पीतिः ।
सुकृत्यया यत्स्वपस्यया चँ एकं विचक्र चमसं चतुर्धा ॥२॥
व्यकृणोत चमसं चतुर्धा सखे वि शिक्षेत्यब्रवीत ।
अथैत वाजा अमृतस्य पन्थां गणं देवानामृभवः सुहस्ताः ॥३॥
किंमयः स्विच्चमस एष आस यं काव्येन चतुरो विचक्र ।
अथा सुनुध्वं सवनं मदाय पात ऋभवो मधुनः सोम्यस्य ॥४॥
शच्याकर्त पितरा युवाना शच्याकर्त्त चमसं देवपानम् ।
शच्या हरी धनुतरावतष्टेन्द्रवाहावृभवो वाजरत्नाः ॥५॥
यो वः सुनोत्यभिपित्त्वे अह्नां तीव्रं वाजासः सवनं मदाय ।
तस्मै रयिमृभवः सर्ववीरमा तक्षत वृषणो मन्दसानाः ॥६॥
प्रातः सुतमपिबो हर्य्यश्व माध्यन्दिनं सवनं केवलं ते ।
समृभुभिः पिबस्व रत्नधेभिः सखीँर्यां इन्द्र चकृषे सुकृत्या ॥७॥
ये देवासो अभवता सुकृत्या श्येना इवेदधि दिवि निषेद ।
ते रत्नं धात शवसोनपातः सौधन्वना अभवतामृतासः ॥८॥
यत्तृतीयं सवनं रत्नधेयमकृणुध्वं स्वपस्या सुहस्ताः ।
तदृभवः परिषिक्तं व एतत्संमदेभिरिन्द्रियेभिः पिबध्वम्" ॥९॥
(ऋ.४।३६) "अनश्वो जातो अनभीशुरुक्थ्यो३ रथस्त्रिचक्रः परिवर्तते रजः।
महत्तद्वो देव्यस्य प्रवाचनं द्यामृभवः पृथिवीं यच्च पुष्यथ ॥१॥

रथं ये चक्रुः सुवृतं सुचेतसोऽविह्वरन्तं मनसस्परि ध्यया ।
ताँ ऊ न्वस्य सवनस्य पीतय आ वो वाजा ऋभवो वेदयामसि ॥२॥
तद्वो वाजा ऋभवः सुप्रवाचनं देवेषु विभ्वो अभवन्महित्वनम् ।
जिव्री यत्सन्ता पितरा सनाजुरा पुनर्युवाना च रथाय तक्षथ ॥३॥
एकं विचक्र चमसं चतुर्वयं निश्चर्मणो गामरिणीत धीतिभिः ।
अथा देवेष्वमृतत्वमानश श्रुष्टी वाजा ऋभवस्तद्व उक्थ्यम् ॥४॥
ऋभुतो रयिः प्रथमश्रवस्तमो वाजश्रुतासो यमजीजनन्नरः ।
विभ्वतष्टो विदथेषु प्रवाच्यो यं देवासोऽवथा स विचर्षणिः ॥५॥
स वाज्यर्वा स ऋषिर्वचस्यया स शूरो अस्ता पृतनासु दुष्टरः ।
स रायस्पोषं स सुवीर्यं दधे यं वाजो विभ्वाँ ऋभवो यमाविषुः ॥६॥
श्रेष्ठं वः पेशो अधिधायि दर्शतं स्तोमो वाजा ऋभवस्तं जुजुष्टन ।
धीरासो हि ष्ठा कवयो विपश्चितस्तान् व एना ब्रह्मणा वेदयामसि ॥७॥
यूयमस्मभ्यं धिषणाभ्यस्परि विद्वांसो विश्वा नर्याणि भोजना ।
द्युमन्तं वाजं वृषशुष्ममुत्तममा नो रयिमृभवस्तक्षता वयः ॥८॥
इह प्रजामिह रयिं रराणा इह श्रवो वीरवत्तक्षता नः ।
येन वयं चितयेमात्यन्यान्तं वाजं चित्रमृभवो ददा नः" ॥९॥
(ऋ.४।३७) "उप नो वाजा अध्वरमृभुक्षा देवा यात पथिभिर्देवयानैः ।
यथा यज्ञं मनुषो विक्ष्वा३सु दधिध्वे रण्वाः सुदिनेष्वह्नाम् ॥१॥
ते वो हृदे मनसे सन्तु यज्ञा जुष्टासो अद्य घृतनिर्णिजो गुः ।
प्र वः सुतासो हरयन्त पूर्णाः क्रत्वे दक्षाय हर्षयन्त पीताः ॥२॥
त्र्युदायं देवहितं यथा वः स्तोमो वाजा ऋभुक्षणो ददे वः ।
जुह्वे मनुष्वदुपरासु विक्षु युष्मे सचा बृहद्दिवेषु सोमम् ॥३॥
पीवो अश्वाः शुचद्रथा हि भूतायः शिप्रा वाजिनः सुनिष्काः ।
इन्द्रस्य सूनो शवसो नपातोऽनु वश्चेत्यग्रियं मदाय ॥४॥
ऋभुमृभुक्षणो रयिं वाजे वाजिन्तमं युजम् ।
इन्द्रस्वन्तं हवामहे सदासातममश्विनम् ॥५॥
सेदृभवो यमवथ यूयमिन्द्रश्च मर्त्यम् ।
स धीभिरस्तु सनिता मेधसाता सो अर्वता ॥६॥
वि नो वाजा ऋभुक्षणः पथश्चितन यष्टवे ।
अस्मभ्यं सूरयः स्तुता विश्वा आशास्तरीषणि ॥७॥

**तं नो वाजा ऋभुक्षण इन्द्र नासत्या रयिम् ।**
**समश्वं चर्षणिभ्य आ पुरु शस्त मघत्तबे" ॥८॥**
**एषां कतिपयमन्त्रा अधिदैवतपक्ष उपनेयाः ।**
**शेषाः सर्वे मन्त्रा अधिभूतं तूपनीयन्ते ॥९॥**

## ४७. वामदेव

महर्षि आंगिरस वामदेव ने इन ऋभुओं के चरित का विस्तार से वर्णन किया है, जिससे शिल्पियों का सुयश प्रसिद्ध हो गया ॥१॥

ऋग्वेद के चौथे मण्डल के तेतीसवें सूक्त में वर्णन है—"मैं उन ऋभुओं के लिए स्तुतियों को दूत के समान प्रेरित करता हूँ और उनसे सोम को उत्तम बनाने के लिए दुधारू गायें माँगता हूँ, जो ऋभु वायु के समान वेगवान् और कर्तृत्वशाली हैं और अपने द्रुतगामी घोड़ों से शीघ्र ही द्युलोक को प्राप्त होते हैं ॥१॥

जब ऋभुओं ने माता-पिता की सेवा करके अपने महत्त्व और उत्तम कर्मों से स्वयं को सामर्थ्यशाली बनाया और उसके बाद ही देवों की मित्रता को प्राप्त किया और तब उन बुद्धिमान् ऋभुओं ने अपने मन को शक्तिशाली बनाया ॥२॥

फिर से उन ऋभुओं ने यूप के समान जीर्ण पड़े अपने माता-पिता को हमेशा के लिए तरुण बना दिया । वे वाज और विभ्वा ऋभु इन्द्र की कृपा से युक्त होकर मधुर सोमरस का भक्षण करते हुए हमारे यज्ञ की रक्षा करें ॥३॥

जब ऋभुओं ने एक वर्ष तक गाय की रक्षा की, जब ऋभुओं ने उस गाय में एक वर्ष तक मांस भर कर पुष्टि प्रदान की । जब एक वर्ष तक उस गाय में तेज भरा तब उन उत्तम कर्मों के कारण ही ऋभुओं ने अमरता प्राप्त की ॥४॥

ऋभुओं में से बड़े ने कहा—हम चमस के दो भाग करें, छोटे ने कहा—हम तीन भाग करें और सबसे छोटा बोला—हम चार भाग करें । तब त्वष्टा ने ऋभुओं की इन बातों की प्रशंसा की ॥५॥

नर रूपी ऋभुओं ने सत्य ही कहा, क्योंकि उन्होंने जैसा कहा था, वैसा ही किया । इसके बाद इस हवि को ऋभुओं ने प्राप्त किया । त्वष्टा ने दिन के समान देदीप्यमान चार चमसों को देखा और उनकी प्रशंसा की ॥६॥

जब ऋभुओं ने (सूर्यरश्मि रूप ऋभु) तेजस्वी आदित्य के आतिथ्य में रहकर आनन्द प्राप्त किया; तब सूर्यकिरण रूप ऋभुओं ने खेतों को उत्तम बनाया, नदियों को प्रेरित किया, निर्जल प्रदेशों में ओषधियों को उत्पन्न किया और जलों की नीचे की ओर बहाया ॥७॥

जिन ऋभुओं ने भली प्रकार बंधे हुए और मनुष्यों के बैठने योग्य रथ को तैयार किया जिन्होंने सबको प्रेरणा देने वाली और अनेक रूपों वाली गाय को बनाया, वे उत्तम कर्म

करने वाले और उत्तम रक्षा साधनों से युक्त और कुशल हाथों वाले हैं, ऐसे ऋभु हमें ऐश्वर्य प्रदान करें ॥८॥

इन ऋभुओं के कर्मों को कर्म और मन से तेजस्वी देवों ने स्वीकार किया है । अपने उत्तम कर्मों के कारण वाज नाम का ऋभु देवों का प्रिय बना, ऋभुक्षा इन्द्र का प्रिय बना तथा विभ्वा वरुण का प्रिय बना ॥९॥

जिन ऋभुओं ने स्तुतियों से आनन्दित होकर अपनी बुद्धि से दो उत्तम घोड़ों को बनाया, जिन्होंने इन्द्र के लिए आसानी से जुड़ने वाले घोड़ों को बनाया । ऐसे हे ऋभुओं! वे तुम कल्याण चाहने वाले मित्र के समान हमारे लिए धन, पुष्टि और ऐश्वर्य प्रदान करो ॥१०॥

हे ऋभुओं ! दिन के इस भाग में देवों ने तुम्हारे लिए सोम और आनन्द प्रदान किया। देव भी कष्ट उठाये बिना मित्रता नहीं करते हैं । अतः हे ऋभुओं ! हमें इस तीसरे सवन में धन प्रदान करो ॥११॥ (ऋग्वेद ४/३३)

ऋग्वेद के ४/३४ में भी ऋषि गोतम ने ऋभुओं की स्तुति की है—

"ऋभु, विभ्वा, वाज और इन्द्र हमें रत्न देने के लिए हमारे पास, यज्ञ की ओर सीधे आवें । आज वाग्देवी ने तुम्हें सोम पीने के लिए दिया है । ये आनन्दकारक सोम तुम्हें प्राप्त हों ॥१॥

हे उत्तम और श्रेष्ठ अन्न से युक्त ऋभुओं ! तुम सभी प्राणियों के जन्मों को जानते हुए सभी ऋतुओं में आनन्द प्राप्त करो । ये आनन्दकारक सोम तुम्हें सदा प्राप्त होवें । तुम्हें उत्तम बुद्धि प्राप्त होती रहें । तुम उत्तम वीर पुत्रों से युक्त धन को हमारी ओर प्रेरित करो ॥२॥

हे ऋभुओं ! यह यज्ञ तुम्हारे लिए किया गया है, उस यज्ञ को तुम तेजस्वी मनुष्य के समान स्वीकार करो । ये प्रसन्न करने वाले सोम सीधे तुम्हारी ओर आते हैं । इसी कारण हे बलवान् ऋभुओं ! तुम सबसे श्रेष्ठ हो ॥३॥

हे नेता ऋभुओं ! तुम्हारे रत्नादि ऐश्वर्य तुम्हारे लिए यज्ञ करने वाले को प्राप्त हों। हे बलशाली ऋभुओं ! मैं तुम्हारे आनन्द के लिए, तुम्हारे पीने के लिए बहुत सोमरस प्रदान करता हूँ ॥४॥

हे बलवान् नेता ऋभुओं ! तुम अत्यन्त शक्तिशाली के रूप में प्रसिद्ध होकर हमारे पास आओ । दिवस की समाप्ति पर ये सोमरस तुम्हारी ओर उसी तरह जाते हैं, जैसे नव प्रसूता गायें अपने घर की ओर उत्सुकता से जाती हैं ॥५॥

हे शवसोनपात ऋभुओं ! बुद्धिमान् तथा विनीत भाव से बुलाये जाने पर तुम प्रेमपूर्वक इस यज्ञ में आओ । तुम जिसके हो, उस इन्द्र के साथ रमणीय कार्यों को धारण करने वाले मधुर सोम रस का पान करो ॥६॥

हे इन्द्र ! तू प्रीतिपूर्वक वरुण के साथ सोम पी । हे स्तुत्य इन्द्र ! तू प्रीति युक्त होकर मरुतों के साथ सोम पान कर, तू सर्वप्रथम सोम रस को पीने वाले तथा ऋतुओं

के अनुसार सोमपान करने वाले देवों के साथ प्रीतिपूर्वक सोम पी तथा उत्तम ऐश्वर्यो को धारण करने वाली स्त्रियों के साथ सोम पान कर ॥७॥

हे ऋभुओं ! तुम प्रीतिपूर्वक आदित्यों के साथ आनन्द करो, प्रीतिपूर्वक, पर्वतों के साथ आनन्द करो, प्रीतिपूर्वक देवों के हितकारी सविता देव के साथ आनन्द करो तथा प्रेमपूर्वक रत्नों को धारण करने वाले सागर के साथ आनन्द करो ॥८॥

जिन ऋभुओं ने अपने संरक्षण के साधन से अश्विनी कुमारों को समर्थ बनाया, जिन्होंने पितरों को समर्थ बनाया, गायों को दुधारू और घोड़ों को शक्तिशाली बनाया, जिन्होंने कवचों का निर्माण किया, जिन्होंने द्युलोक और पृथिवी को अलग-अलग किया, जिन शक्तिशाली नेताओं ने सुन्दर कर्मो को किया ॥९॥

हे ऋभुओं ! तुम जो गायों, घोड़ों और वीर सन्तानों से युक्त द्रव्य और सर्वाधिक समृद्ध ऐश्वर्य को धारण करते हो, जिनके दान की सर्वत्र प्रशंसा होती है, वे सर्वप्रथम सोमपान करने वाले तुम आनन्द से युक्त होकर हमें धन प्रदान करो ॥१०॥

हे ऋभुओं ! तुम हमसे दूर मत जाओ, हम तुम्हें प्यासे न रखें अर्थात् सोमरस प्रदान करते रहें । हे ऋभुओं ! दिव्यगुणों से युक्त तुम निन्दा रहित होकर इस यज्ञ में इन्द्र के साथ बैठकर आनन्दित होओ । हे ऋभुओं ! रत्न प्रदान करने के लिए तेजस्वी मरुतों के साथ आनन्द प्राप्त करो ॥११॥

वामदेव गौतम ने ४/३५ में भी ऋभुओं की स्तुति करते हुए कहा है—

“हे बल को नष्ट न करने वाले तथा उत्तम धनुषों को धारण करने वाले ऋभुओं ! हमारे पास आओ, हमसे दूर मत जाओ और इस यज्ञ में रत्नों को प्रदान करने वाले इन्द्र को दिये जाने वाले आनन्दकारक सोम तुम्हें भी प्राप्त हों ॥१॥

ऋभुओं के रत्नादि दान यहाँ आवें, अच्छी तरह निचोड़े गये सोमरस का पान होता रहे । हे ऋभुओं ! क्योंकि तुमने अपनी कुशलता और कर्तव्य-शक्ति से एक चमस को चार प्रकार से बनाया ॥२॥

हे ऋभुओं ! तुमने चमस को चार तरह से विभक्त किया, हे मित्र! तुमने दान देने को कहा था, इसके बाद तुम अमृत के मार्ग पर चले । हे उत्तम हाथों वाले ! तुम देवों के संघ में सम्मिलित हो गये ॥३॥

हे ऋभुओं ! तुमने जिस चमस के चार भाग किये वह किस चीज का बना हुआ था। हे ऋत्विजों ! आनन्द के लिए सोम को पीस कर, निचोड़ो और मीठे सोमरस का पान करो ॥४॥

हे ऋभुओं ! तुमने अपनी कर्मकुशलता से माता-पिता को तरुण बनाया, तुमने अपनी कुशलता से चमस को देवों के पीने योग्य बनाया । हे ऐश्वर्यशाली ऋभुओं ! तुमने अपनी कुशलता से इन्द्र को ले जाने वाले घोड़ों को बाण से भी अधिक वेग से जाने वाला बनाया ॥५॥

हे ऋभुओं ! जो मनुष्य दिन की समाप्ति पर तुम्हें आनन्दित करने के लिए तीक्ष्ण सोमरस को निचोड़ता है, उसे हे शक्तिशाली ऋभुओं ! सब तरह से आनन्दित होकर वीर सन्तान से युक्त धन प्रदान करो ॥६ ॥

हे उत्तम घोड़ों वाले इन्द्र ! तू प्रातः सवन किये गये सोम को पी । मध्याह्न का सोम भी केवल तुम्हारे लिए है । हे इन्द्र ! उत्तम कर्मों को करने के कारण जिन्हें तुमने अपना मित्र बनाया, उन रत्नों को धारण करने वाले ऋभुओं के साथ तू सोम पान कर ॥७ ॥

हे ऋभुओं ! तुम जिन उत्तम कर्मों के कारण देव बने, उसी कारण तुम सुपर्ण के समान द्युलोक में प्रतिष्ठित हुए । हे बल को न गिरने देने वाले ऋभुओं ! तुम रत्न प्रदान करो। हे सुधन्वा (उत्तम धनुष को धारण करने वाले) ! तुम अमर हो गये हो ॥८ ॥

हे सुहस्ता (उत्तम और कुशल हाथों वाले) ! तुमने अपने उत्तम कर्मों से जिस तीसरे सवन को रत्न प्रदान करने वाला बनाया है । इसलिए हे ऋभुओं ! प्रसन्न इन्द्रियों से युक्त होकर तुम्हारे लिए निचोड़े गये सोम का भली प्रकार पान करो ॥९ ॥

वामदेव ने ४/३६ में स्तुति करते हुए कहा है—हे ऋभुओं ! तुम्हारा रथ घोड़ों से रहित, लगाम से रहित और तीन पहियों से युक्त तथा प्रशंसनीय है । वह रथ अन्तरिक्ष में चारों ओर घूमता है । तुम्हारा द्युलोक और पृथिवीलोक में घूमने रूप महान् कर्म तुम्हारे देवत्व का द्योतक है ॥१ ॥

उत्तम चित्त वाले ऋभुओं ने अच्छी तरह घूमने वाले और कभी टेढ़ा न चलने वाले रथ को मन के संकल्प से ही बनाया है । हे बलशाली ऋभुओं ! तुम उन लोगों को यह सोम रस पीने के लिए आमन्त्रित करते हो ॥२ ॥

हे बलशाली तथा तेजस्वी ऋभुओं ! तुमने जो अत्यन्त वृद्ध और जीर्ण-शीर्ण माता-पिता को घूमने के लिए फिर से तरुण बनाया है, वह महत्त्वपूर्ण कर्म देवों में अत्यन्त प्रशंसनीय हुआ है ॥३ ॥

हे बलशाली ऋभुओं ! तुमने एक ही चमस को चार अवयव वाला बनाया है और अपने कर्मों से मात्र चमड़ी वाली (अत्यन्त कृश) गाय को अत्यन्त हृष्ट-पुष्ट बनाया । तुम्हारा वह काम शीघ्र ही प्रशंसनीय हो गया, तत्पश्चात् तुमने देवों में प्रशंसा प्राप्त की ॥४ ॥

जिसे नेता ऋभुओं ने उत्पन्न किया, वह सबसे श्रेष्ठ और यश को प्रदान करने वाला धन, अपने बल के लिए विख्यात ऋभुओं से हमें प्राप्त हो । ऋभुओं द्वारा बनाया गया विशिष्ट रथ युद्धों में प्रशंसनीय होता है । हे देवों ! तुम जिसकी रक्षा करते हो वह विश्वविख्यात होता है ॥५ ॥

वाज, विभ्वा और ऋभु जिस जिस मनुष्य की रक्षा करते हैं, वह बलवान् और प्रगतिशाली है, वह मन्त्र-द्रष्टा और प्रशंसनीय है, वह शूरवीर है । इसलिए युद्धों में विजयी होता है, वह धन, पोषण और उत्तम पराक्रम को धारण करने वाला है ॥६ ॥

हे बलशाली ऋभुओं ! तुम्हारा श्रेष्ठ और दर्शनीय सुन्दर रूप सर्वश्रेष्ठ है । तुम धैर्यशाली, दूरदर्शी और बुद्धिमान् हो, ऐसी जो हमने स्तुति की है, तुम उसके अनुरूप कार्य करो । हम तुम्हारा मन्त्रों से आह्वान करते हैं ॥७॥

हे ऋभुओं ! तुम ज्ञानवान् हो ! हमें हमारी कल्पना से भी अधिक सम्पूर्ण प्राणियों का हित करने वाली सम्पत्ति, ऐश्वर्य से युक्त अधिकार, उत्तम अन्न, बल और ऐश्वर्य प्रदान करो ॥८॥

हे ऋभुओं ! तुम प्रसन्न होते हुए हमें इस संसार में उत्तम सन्तान, यहाँ वीरता से युक्त अन्न और ऐश्वर्य प्रदान करो । हमें ऐसा उत्तम और श्रेष्ठ बल प्रदान करो जिससे हम अन्य लोगों से आगे बढ़ जावें ॥९॥ (ऋग्. ४/३६)

ऋग्वेद के ही चौथे मण्डल के सैंतीसवें अध्याय में ऋषि वामदेव गौतम स्तुति करते हुए कहते हैं—

हे बलशाली ऋभु देवों ! तुम देवमार्गों से हमारे यज्ञ में आओ । हे रमणीय ऋभुओं ! जिससे तुम श्रेष्ठ दिन में मनुष्यों द्वारा किये यज्ञ की हवि को ग्रहण करो ॥१॥

हे बलवान् ऋभुओं । ये यज्ञ तुम्हारे मन और हृदय को आनन्द देने वाले हों । घी के समान तेजस्वी और सेवन करने योग्य सोम तुम्हें प्राप्त हों । निचोड़े हुए और पूर्ण सोम तुम्हारे लिए ले जाए जावें । पीए गए सोम तुम्हारे चातुर्य और पराक्रम को प्रकट करने के लिए तुम्हें प्रसन्न करें ॥२॥

हे बलवान् ऋभुओं ! जिस तरह तुम्हें स्तोत्र-समर्पित किए जाते हैं, उसी प्रकार तीनों सवनों में तैयार होने वाला तथा देवों के लिए हितकारी सोम तुम्हें समर्पित करता हूँ । मैं तेजस्वी मनुष्यों में भी श्रेष्ठ तेज को धारण करने वाला हूँ, ऐसा मैं तुम्हें सोम प्रदान करता हूँ ॥३॥

हे बलवान् ऋभुओं ! तुम पुष्ट घोड़ों वाले, तेजस्वी रथों वाले और लोहे के कवचों को धारण करने वाले हो, तुम उत्तम धन को देने वाले बनो । हे इन्द्रपुत्र ! बल से उत्पन्न ऋभुओं ! तुम्हारी प्रसन्नता के लिए यह श्रेष्ठ सोम रस प्रदान किया जाता है ॥४॥

हे ऋभुओं ! हम तुम्हारे उस समूह को बुलाते हैं, जो तेजस्वी, धनवान्, बलवान् योद्धा, एक साथ रहने वाले और इन्द्र के प्रिय हैं, ऐसे समूह को हम बुलाते हैं ॥५॥

हे ऋभुओं ! तुम और इन्द्र जिस मनुष्य की रक्षा करते हो, वही श्रेष्ठ होता, है और वही अपने उत्तम कर्मों से उपभोगों से संयुक्त है । वही यज्ञ में अश्व से युक्त होता है ॥६॥

हे बलवान् ऋभुओं ! तुम हमें उत्तम कर्म करने के लिए उत्तम मार्ग प्रकाशित करो। हे बुद्धिमान् ऋभुओं ! तुम स्तुति किये जाने पर हमें सभी दिशाओं को पार जाने योग्य मार्ग दिखाओं ॥७॥

हे बलवान् ऋभुओं ! इन्द्र और अश्विनी देवों ! तुम हम मनुष्यों को आशीर्वाद दो, जिससे हमें बहुत सा धन और घोड़ों की प्राप्ति हो ॥८॥ (ऋग्. ४/३७)

इनमें से कुछ मन्त्र अधिदैवत पक्ष में (अधिदैवत स्वरूप के है) लिए जाने चाहिए और शेष सभी मन्त्र अधिभूत (भौतिक प्राणियों से सम्बद्ध) अर्थ में लिए जाते हैं ॥९॥

## ४८. युद्धात्प्राक्तनानामृभूणां भारतीयमनुष्यतया दस्युयुद्धात् प्रागेवार्य्याणां भारतीयत्वसिद्धान्तः ।

इत्थमृभूणामेषां शिल्पं श्रृणुमः पुरा मनुष्याणाम् ।
भारतवर्षाभिजना ध्रुवमासंस्ते मनुष्यत्वात् ॥१॥
एभिश्च निर्मितौ तावश्वौ हरिसंज्ञकौ समारुह्य ।
इन्द्रो दस्यूनवधीत् तस्मादृभवः पुरैवासन् ॥२॥
एष सुधन्वा राजा जनक ऋभूणां च मानुषे लोके ।
आसीद् भारतवर्षे तस्मादार्याः पुराप्यासन् ॥३॥

## ४८. युद्ध से पहले के ऋभुओं का भारतीय मनुष्य होने से दस्युओं के साथ युद्ध होने के कारण आर्यों का पहले से ही भारतीय होना रूप सिद्धान्त

इस प्रकार प्राचीन मनुष्य रूप ऋभुओं का शिल्प सुनते हैं। अतः निश्चय ही मनुष्य होने के कारण वे भारतवर्ष के निवासी थे ॥१॥

इनके द्वारा बनाये गये हरि नाम के दोनों घोड़ों पर आरूढ होकर इन्द्र ने दस्युओं को मारा। इससे प्रतीत होता है कि ये ऋभु पहले से ही यहाँ रहते थे ॥२॥

मनुष्यलोक में यह सुन्धवा नाम का राजा ऋभुओं का पिता था, इससे सिद्ध होता है कि भारतवर्ष में पहले भी आर्य निवास करते थे ॥३॥

## ४९. दस्युयुद्धाद् बहुपूर्वं सभ्यानामार्य्याणां भारतनिवासित्वसिद्धान्तः ।

यस्मिन्काले स्वर्ग इन्द्रोऽयमासीत् पामीरे वा ब्रह्मणो वास आसीत् ।
पामीरोऽयं देवपूर्णो यदासीत् तर्ह्येवासन् भारतेऽप्यार्यसभ्याः ॥४॥
नैषां वासः स्वर्गलोके कदाचित् पामीराद्वा नागता भारतेऽस्मिन् ।
नो वाऽनार्य्याधिष्ठितं देशमेतं जित्वा तत्र स्वान्निवासानकार्षुः ॥५॥
युद्धेऽप्यायुः श्रूयतेऽस्मिन् सहायः सोयं राजैलेयपुत्रः श्रुतोऽस्ति।
ऐलेयश्चेक्ष्वाकुणा तुल्यकालोऽयोध्यायां चेक्ष्वाकुरार्य्येश आसीत् ॥६॥
तस्मान्मन्ये भारतीयार्यसंघा दस्योर्युद्धात्पूर्वमेवात्र देशे ।
अस्थुस्तेषामेष देशः स्वकीयो न त्वेवास्मिन् सन्ति वैदेशिकास्ते ॥७॥

इति मधुसूदनविद्यावाचस्पतिप्रणीतस्य ब्रह्मविज्ञानशास्त्र-
सम्बन्धिनो विज्ञानेतिवृत्तवादस्य द्वितीयपर्वणि
भारतवर्षीयार्य्योपाख्याने आर्यदासीयाख्यो
द्वितीयः प्रक्रमः सम्पूर्णः ॥२॥



## ४९. दस्युयुद्ध से बहुत पहले भी सभ्य आर्यों का भारत का निवासी होने का सिद्धान्त

जिस समय स्वर्ग में इन्द्र निवास करता था, और पामीर में ब्रह्मा का निवास था, तब पामीर देवों से व्याप्त था और तब भारत में आर्य सभ्य निवास करते थे ॥४॥

इन आर्यों का निवास कभी स्वर्ग में नहीं था और न ही ये पामीर प्रदेश से भारत में आये थे और न ही अनार्यों से अधिष्ठित इस देश को जीत कर यहाँ अपना निवास स्थान बनाया ॥५॥

इस युद्ध के प्रसंग में आयु का नाम सहायक के रूप में सुना जाता है, जो राजा ऐलेय का पुत्र था, ऐसा सुना गया है। यह ऐलेय इक्ष्वाकु का समकालीन था और अयोध्या में इक्ष्वाकु आर्यों का राजा था ॥६॥

इसलिए मैं मानता हूँ कि भारतीय आर्यसमूह दस्युयुद्ध से भी पहले इस देश में निवास करते थे। अतः यह देश उनका अपना देश था, इस देश में वे कोई विदेशी नहीं थे। (अपितु स्वदेशी थे, यह उनका अपना देश था) ॥७॥



# अथ विज्ञानभवनं तृतीयः प्रसङ्गः

## पुरायुगे दिव्यप्राणपरीक्षणार्थं विज्ञानशालानिर्म्माणम्।

### १. आर्य्यानार्य्यविद्रोहनिमित्तभूतं सिन्धुसरस्वतीसंभेदे सूर्य्याधिष्ठानम्॥

आर्य्याणां दस्यूनां सूर्य्योऽभ्यामर्द्दने निमित्तमभूत्।
तद्दर्शयामि तावद् यत्र स सूर्य्यो यथा चासीत् ॥१॥

वेत्तुं वसिष्ठमुख्याः सूर्य्यस्य गवां तथोषसो विद्याम्।
चक्रे सूर्य्यं नामाधिष्ठानं प्राक् सरस्वतीकूले ॥२॥

अस्ति वितस्तासिन्धोरन्तरतः सा सरस्वती धारा ।
सरयूसहिता काचित् सान्या प्राचीसरस्वत्याः ॥३॥

"सरस्वती सरयूः सिन्धरूर्म्मिभिर्महो महीरवसा यन्तु वक्षणीः।
देवीरापो मातरः सूदयित्न्वो घृतवत्पयो मधुमन्नो अर्चता॥(१०।६४।९)
इयं शुष्मेभिर्विसखा इवारुजत् सानु गिरीणां तविषेभिरूर्म्मिभिः ।
पारावतघ्नीमवसे सुवृक्तिभिः सरस्वतीमा विवासेम धीतिभिः॥(६।६१।२)

    १         २

सा पारसीकवेदे हरखूवतीत्याख्यया पठिता ।
सर्पसरोवरतोऽस्या निर्गमनं दर्शितं मात्स्ये ॥४॥

"हेमकूटस्य पृष्ठेतु सर्पाणां तत्सरः स्मृतम् ।
सरस्वती प्रभवति तस्माज्ज्योतिष्मती तु या॥" (मात्स्ये १६१।६४)

मन्ये सर्पसरस्तत् पञ्चाशत् क्रोशदीर्घं यत् ।
सार्द्धक्रोशप्रततं भाषायामद्य 'पानकाङ्गा'ख्यम् ॥५॥

"काश्मीरेष्वेव नागस्य भवनं तक्षकस्य च ।
वितस्ताख्यमिति ख्यातं सर्वपापप्रमोचनम् ॥" (पाद्म खं. २५ अ.)

इत्थं पाद्मे स्वर्गखण्डे (२५अ.) वितस्ता नामाख्याता तक्षकाणां पुरी या।
आसन्नेऽस्यास्तत्सरस्तक्षकाणां तीर्थं तस्मात्सा सरस्वत्युपेता ॥६॥

काश्मीरादुत्तरतो बिन्दुसरस्तत्सरीकुलेत्युक्तम् ।
'सरपस' नाम च तस्मात्सरस्वतीत्याहुरन्ये तु ॥७॥

---

१. अवस्ताख्ये । २. हरकुअती ।

सिन्धोः सङ्गमदेशे तस्या वामे च दक्षिणे च तटे ।
यासीत्सरस्वती पूस्तस्यां सूर्य्यप्रतिष्ठाऽऽसीत् ॥८॥
ऊचे वसिष्ठ एतां सरस्वतीं पुरि सरस्वत्याम् ।
प्रवहन्ती रथ्यामिव तत्र वसिष्ठः स वसति स्म ॥९॥
स्थानं यदुन्नतं स्यान्निसर्गजं कृत्रिमेण वा विधिना ।
तत्राऽस्ति धरुणशब्दः सरस्वती पूरियं धरुणम् ॥१०॥

"प्रक्षोदसा धायसा सस्र एषा सरस्वती धरुणमायसी पूः ।
प्र वा बधाना रथ्येव याति विश्वा आपो महिना सिन्धुरन्याः ॥
एकाऽचेतत् सरस्वती नदीनां शुचिर्यती गिरिभ्य आ समुद्रात् ।
रायश्चेतन्ती भुवनस्य भूरेर्घृतं पयो दुदुहे नाहुषाया ॥
इमा जुह्वाना युष्मदा नमोभिः प्रतिस्तोमं सरस्वति जुषस्त ।
तव शर्मन् प्रियतमे दधाना उपस्थेयाम शरणं न वृक्षम् ॥(७।९५।५)
अयमुते सरस्वती वसिष्ठो द्वारावृतस्य सुभगे व्यावः ।
वर्धशुभ्रे स्तुवतेरासि वाजान् यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥"

# तृतीय प्रक्रम

## विज्ञानभवन

### १. पुराकाल में दिव्यप्राण की परीक्षार्थ विज्ञानभवन का निर्माण, आर्यों और अनार्यों के विद्रोह के निमित्तस्वरूप सिन्धु और सरस्वती के संदर्भ में सूर्यभवन की स्थापना

आर्यों और दस्युओं के संग्राम में सूर्य को निमित बनाया गया। वह सूर्य जहाँ और जैसा था, इस संबंध में वर्णन करता हूँ ॥१॥

वसिष्ठ ऋषि के नेतृत्व में सूर्य की किरणों तथा उषा की विद्या जानने के लिए प्राचीन सरस्वती के किनारे सूर्य नामक भवन का निर्माण किया गया ॥२॥

वितस्ता और सिंधु के मध्य सरयु नदी के साथ जो सरस्वती नदी की धारा थी, वह कोई अन्य ही सरस्वती नाम की नदी थी ॥३॥

ऋग्वेद संहित में वर्णन है—

"महान्, श्रेष्ठ और तरंगों से युक्त सरस्वती, सरयु और सिन्धु नदियाँ हमारी रक्षा के लिए आवें। प्रेरणा देने वाली माता सदृश नदियाँ घी, मधुयुक्त जल हमें प्रदान करें।" (१० ।६४ ।९)

"यह सरस्वती कमलनाल को तोड़ने वाले के समान बलवान्, वेगवान् लहरों से पर्वतों से उच्च भागों को तोड़ती है। तीव्राघात करने वाली सरस्वती की हम भक्तिभाव से अपनी रक्षा के लिए सेवा करते है॥" (६ ।६१ ।२)

पारसियों के अवेस्ता नाम के वेद में हरकुअती (हरकुवती) नाम से (सरस्वती नदी को) पढ़ा गया है। मत्स्य पुराण में सर्प सरोवर में उसका उद्गम दर्शाया गया है ॥४॥

हेमकूट के पृष्ठ भाग में वह सर्पों का सरोवर स्मरण किया गया है, उस सर्प सरोवर से सरस्वती नदी का उद्गम होता है, इसलिए वह ज्योतिष्मती नाम से कहीं गई है। (मत्स्य. १६१ ।६४)

मैं मानता हूँ कि वह सर्प सरोवर पचास कोस लम्बा है और डेढ कोस चौड़ा है जिसे लौकिक भाषा में 'पानकाङ्गा' नाम से कहा गया है॥ ५॥

काश्मीर में एक तक्षक नाग का भवन है, जो वितस्ता नाम से प्रसिद्ध है और समस्त पापों का नाश करने वाला है। (पद्म. २५)

इस प्रकार पद्मपुराण के स्वर्ग खण्ड के २५वें अध्याय में वितस्ता नाम की जो तक्षकों की नगरी है, उसके समीप तक्षकों का वह सरोवर तीर्थ है, इसलिए वह सरस्वती प्रसिद्ध हुई ॥६॥

काश्मीर से उत्तर की ओर बिन्दुसार नाम का सरोवर है, जो 'सरपस' नाम का सरोवरों का कुल कहा जाता है, जिसको अन्य लोग सरस्वती कहते हैं ॥७॥

सिन्धु के संगमस्थल पर पूर्व और पश्चिम तट पर जो सरस्वती नाम की नगरी है, उसमें सूर्य की प्रतिष्ठा की गई ॥८॥

वसिष्ठ ऋषि इस सरस्वती नदी को सरस्वती नाम की नगरी में रथ्या (गली) की तरह बहती हुई बताते हैं, वही जो वह वसिष्ठ ऋषि निवास करते थे ॥९॥

जो स्थान प्राकृतिक रूप से अथवा कृत्रिम विधि से ऊँचा हुआ था, वहा धरुण शब्द से सुशोभित और दृढ़ (सबको धारण करने वाली) यह सरस्वती नाम की नगरी है ॥१०॥

यह सरस्वती नदी वहन करने योग्य जल के साथ तेज बह रही है। यह लोहे की नगरी के समान सबको दृढता से धारण करती है। यह नदी अपनी महत्ता से रथ चलाने वाले सारथि की तरह अन्य समस्त जलों को बाधा पहुँचाती हुई चली जाती है॥१॥

चेतनायुक्त वह अकेली सरस्वती नदी समस्त नदियों में शुद्ध, पहाड़ों से समुद्र तक जाने वाली है। यह नदी पृथिवी की अपार धनसम्पदा को प्रकट करती है और नदी के किनारे रहने वालों को घी और दूध प्रदान करती है ॥२॥

हे सरस्वती हम यज्ञ करने वाले इन अन्नों को तुमसे नमस्कारपूर्वक प्राप्त करते हैं। हमारी स्तुतियों को सुन। हम तेरे अत्यन्त प्रिय सुख में स्वयं को धारण करते हैं। वृक्ष के समान आश्रयभूत तेरे साथ रहे ॥५॥

हे सौभाग्यशाली सरस्वति ! यह वसिष्ठ ऋषि तुम्हारे लिए यज्ञ के दोनों द्वार खोलता है। हे शुभ्रे, स्तुतियां करने वाले के लिए बढ़ तुम अन्न प्रदान करो। तुम कल्याण के साधनों से हमारी रक्षा करो ॥६॥ (७।९५।१-२-५-६)

## २. भरद्वाजो वार्हस्पत्य इमां सरस्वतीं स्तौति।

पुत्रो बृहस्पतेः प्रागत्रैवासीत् पुरा भरद्वाजः ।
सहकारी स वसिष्ठस्यासीत् स च तां सरस्वतीं स्तौति ॥१॥

(६।६१) "इयमददाद्रभसमृणच्युतं दिवोदासं बध्र्यश्वाय दाशुषे ।
या शश्वन्तमाचखादावसं पणिं ता ते दात्राणि तविषा सरस्वति॥१॥
इयं शुष्मेभिर्बिसखा इवारुजत् सानु गिरीणां तविषेभिरूर्म्मिभिः।
पारावतघ्नीमवसे सुवृक्तिभिः सरस्वतीमाविवासेम धीतिभिः॥२॥
सरस्वति देवनिदो निबर्हय प्रजां विश्वस्य वृसयस्य मायिनः।
उत क्षितिभ्योऽवनीरविन्दो विषमेभ्यो अस्रवो वाजिनीवति ॥३॥
प्रणो देवी सरस्वती वाजेभिर्वाजिनीवती ।
धीनामवित्र्यवतु ॥४॥
यस्त्वा देवि सरस्वत्युपब्रूते धने हिते ।
इन्द्रं न वृत्रतूर्ये ॥५॥
त्वं देवि सरस्वत्यवा वाजेषु वाजिनि।
रदा पूषेव नः सनिम् ॥६॥
उत स्या नः सरस्वती घोरा हिरण्यवर्तनिः ।
वृत्रघ्नी वष्टि सुष्टुतिम् ॥७॥
यस्या अनन्तो अह्रुतस्त्वेषश्चरिष्णुरर्णवः ।
अमश्चरति रोरुवत् ॥८॥
सा नो विश्वा अतिद्विषः स्वसृरन्या ऋतावरी ।
अनन्नहेव सूर्य्यः ॥९॥
उत नः प्रिया प्रियासु सप्तस्वसा सुजुष्टा।
सरस्वती स्तोम्याभूत् ॥१०॥

**आपप्रुषी पार्थिवान्यूरु रजो अन्तरिक्षम् ।**
**सरस्वती निदस्पातु ॥११॥**
**त्रिषधस्था सप्तधातुः पञ्चजाता वर्धयन्ती ।**
**वाजे वाजे हव्याभूत् ॥१२॥**
**प्रया महिम्ना महिनासु चेकिते द्युम्नेभिरन्या अपसामपस्तमा ।**
**रथ इव बृहती विभ्वने कृतोपस्तुत्या चिकितुषा सरस्वती ॥१३॥**
**सरस्वत्यभि नो नेषि वस्यो माप स्फरीः पयसा मा न आधक् ।**
**जुषस्व नः सख्या वेश्या च मा त्वत्क्षेत्राण्यरणानि गन्म ॥१४॥"**

## २. बृहस्पति के पुत्र भरद्वाज द्वारा इस सरस्वती नदी की स्तुति

प्राचीन समय में बृहस्पति के पुत्र भरद्वाज पहले यहीं निवास करते थे, वह वसिष्ठ के सहयोगी थे। वह उस सरस्वती की स्तुति करते हैं ॥१॥

ऋग्वेद के ६/६१ में ऋषि भरद्वाज स्तुति करते हैं—

"इस सरस्वती ने दानदाता बध्र्यश्व को देवों की सेवा करने वाला (दिवोदास) पुत्र प्रदान किया, जो धैर्यवान् और ऋण से मुक्त होने वाला था। इसने कष्टकारी और धनवान् होते हुए भी कृपण का नाश किया। हे सरस्वति! ऐसे तेरे दान वैभवशाली हैं ॥१॥

यह सरस्वती कमलनाल को तोड़ने वाले के समान बलवान् और वेगवान् लहरों से पर्वत के उच्च भागों को तोड़ती है। तीव्राघात करने वाली सरस्वती की हम भक्तिभाव से अपनी रक्षा के लिए सेवा करते हैं ॥२॥

हे सरस्वति ! तू ईश्वर की निन्दा करने वाले मनुष्यों का नाश कर। समस्त मायावी दुष्टजनों का नाश कर। तू पृथिवी की रक्षा के लिए भूमि प्रदान कर। हे वाजिनीवति। तूने इस संसार के लिए जल को प्रवाहित किया है ॥३॥

सरस्वती देवी अन्न से युक्त होने के कारण अन्न वाली है । वह बुद्धि की रक्षा करने वाली हमारी रक्षा करे ॥४॥

हे सरस्वति ! वृत्र को मारने वाले इन्द्र की तरह युद्ध प्रारम्भ हो जाने पर जो तेरी प्रार्थना करता है, तू उसकी रक्षा करती है॥५॥

हे अन्नमयि सरस्वति ! तू युद्ध में हमारी रक्षा कर। तू हमें पूषा के समान धन प्रदान कर ॥६॥

यह घोर, सुवर्ण के रथ-चक्र को वर्तन करने वाली सरस्वती वृत्र का नाश करती है। यह सरस्वती हमारी उत्तम स्तुतियों को सुनने की कामना करती है ॥७॥

जिस सरस्वती नदी का प्रवाह मर्यादाविहीन, अत्यन्त वेगवान्, निरन्तर गतिशील, एक स्थान पर स्थिर न रहने वाला है। ऐसा यह प्रवाह शब्द करता हुआ चलता है ॥८॥

यह सरस्वती नदी हमारे समस्त शत्रुओं को दूर करती है। यह सरस्वती सत्य का पालन करने वाली है, यह अन्य बहिनों गे (नदियों से) हमें पार ले जाती है। यह नदी दिन में सूर्य के समान प्रकाश फैलाती है ॥९॥

यह सरस्वती हमें समस्त प्रिय लगने वालों में सर्वाधिक प्रिय है। यह सरस्वती उत्तम सेवा के योग्य है, अतः सात बहिनों (नदियों) में सर्वश्रेष्ठ है ॥१०॥

लौकिक धनों को प्रदान करने वाली और विशाल अन्तरिक्ष को अपने तेज से ढकने वाली यह सरस्वती नदी निन्दा करने वालों से हमारी रक्षा करे ॥११॥

यह सरस्वती तीनों स्थान (भू, भुवः, स्वः) में रहने वाली, सात धातुओं से युक्त पंच जनों (चार वर्ण और निषाद) का वर्धन करने वाली है, अतः यह प्रत्येक युद्ध में (सदैव) प्रार्थनीया है ॥१२॥

यह सरस्वती अपने विचित्र महत्त्व से और अपने तेजों से इन समस्त नदियों में सर्वश्रेष्ठ दिखाई देती है। इस नदी का प्रवाह अन्य नदियों के प्रवाह से सर्वाधिक तीव्र है। यह नदी रथ के समान श्रेष्ठ है। इस सरस्वती की विधाता ने रचना की है, अतः यह ज्ञानवती प्रशंसा करने योग्य है ॥१३॥

हे सरस्वति ! तू हमें इच्छित धन प्रदान कर। हमें अपने जलप्रवाह से कष्ट न पहुँचा। हमें अपने पास से दूर मत कर। तू हमारी मित्रता और सेवा को स्वीकार कर। हम तुझसे दूर अन्य खेतों में न जावें ॥१४॥

## ३. सूर्य्यसंस्थापनस्वरूपम्।

अस्याः सिन्धुप्रान्ते प्रवहन्त्या अनुतटं सरस्वत्याः।
नगरी सरस्वती या तस्यां सौरं बृहत् सदनम् ॥१॥
तत्र वसिष्ठप्रमुखा द्विचक्रयन्त्रेण सूर्य्यसंज्ञेन ।
उषसं सूर्य्यज्योतिश्चन्द्राद्यंशून् परीक्षयामासुः ॥२॥
वैज्ञानिकैर्महर्षिभिरासीद् रचितं पुरा परीक्षार्थम् ।
यत्सूर्य्यमन्दिरं तत् स्तूपाकारं शिलामयं वृत्तम् ॥३॥
स्तूपादस्माद् बाह्य भागे समन्तान्नानाशालाश्रेणिसंभक्तमूर्तिः ।
प्रासादोऽभूदम्बरोल्लेखिश्रृङ्गो नानाकक्षोऽग्र्यः शतस्तम्भरम्यः ॥४॥
प्रासादेऽस्मिन् मुख्यवेश्माध्यवात्सीत् सूर्य्यः पश्चादेतशश्चोषश्च ।
वार्हस्पत्योऽन्ये वसिष्ठादयो वा सर्वेप्यासन् मन्दिरेऽस्मिन्नियुक्ताः ॥५॥
प्रासादनां मध्यभूमौ तदासीत् स्तूपाकारं सद्म वैवस्वतं तत्।
द्विप्राकारं छन्नसोपानगम्यातिध्वान्तान्तर्वेश्मनिम्नावकाशम् ॥६॥

सूर्य्यस्थानं निस्तलं वर्तुलं तद् ब्रह्माण्डाभं श्लक्ष्णबाह्यान्तरङ्गम्।
अन्तर्भूम्या अर्द्धमूर्ध्वं बहिर्धा तत्रागारं निम्नभूमीतलेऽन्तः ॥७॥
रन्ध्रैरच्छाश्मावरुद्धैः कृतोर्ध्वं भाभैः सूक्ष्मैर्नीलदेशोपपन्नैः।
तत्सोपानं द्वारयोः क्लृप्तमन्तर्द्वारं द्वारधः स्थितं भिन्नभित्तौ ॥८॥
द्वारेकस्मिन् (१) बाह्यभित्तौ ततोऽन्तः प्रादक्षिण्यात् सम्मुखी द्वारधस्तात् ।
अन्तर्भित्तौ या तयाऽन्तःप्रविष्टः सूर्य्यं साक्षाच्चक्रगं पश्यति स्म ॥९॥
सूर्य्यगृहस्यैतस्यच्छदिपटलेऽकृत सा रन्ध्राणि ।
दुर्लक्ष्याणि यथैभ्यो रश्मिश्चक्रे समं न्यपतत् ॥१०॥
अष्टाचत्वारिंशद्रेखाः पूर्वापराः पटले ।
प्रतिरेखं रन्ध्राणामभवदशीतिशतं (१८०) न्यस्तम् ॥११॥
संवत्सरेण सूर्य्यो व्योम्नि चरन् यत्र यत्र देशे स्यात् ।
तत्तत्सम्मुखखरन्ध्रादंशुनिपातोत्र चक्रे स्यात् ॥१२॥
यर्ह्येवायं प्रागुदेति स्म सूर्य्यस्तर्ह्येवास्मिन्नश्मके बिम्बितः स्यात्।
खे संचारेऽप्यत्र चक्रे स्थिरोऽर्कोऽप्यथास्तंभावे नक्तमत्राप्यदृश्यः ॥१३॥
तत्राश्चर्यं संवृतेऽस्मिन्नागारे ध्वान्ते गाढे सूर्य्य एकत्र तस्थौ ।
नाभौ चक्रस्याश्मके बिम्बितोऽभात् प्रातःकालात् सायमन्तं स सूर्य्यः ॥१४॥

## ३. सूर्य-संस्थापन का स्वरूप

इस सिन्धु नदी के प्रदेश में बहती हुई सरस्वती के तट पर जो सरस्वती नाम की नगरी है, उसमें वह विशाल सूर्यसदन स्थित था ॥१॥

वहाँ वसिष्ठादि ऋषि सूर्य नाम के द्विचक्र यन्त्र से उषा, सूर्य-किरणों तथा चन्द्रकिरणों की परीक्षा करते थे ॥२॥

प्राचीन समय में विद्वान् महर्षियों द्वारा परीक्षण करने हेतु जिस सूर्यमन्दिर की रचना की गई थी, वह स्तूप की आकृति का वृत्ताकार शिलामय भवन था ॥३॥

इस स्तूप के बाह्य भाग में चारों ओर अनेक कमरों की पंक्तियों से बंटी हुई आकृति का तथा गगनचुम्बी शिखरों से युक्त प्रासाद था, जिसमें अनेक कक्ष थे। वह प्रासाद सौ स्तम्भों से युक्त अत्यन्त सुन्दर और श्रेष्ठ था ॥४॥

इस प्रासाद के प्रमुख भवन में सूर्य अधिष्ठित था तथा अन्य भवनों में एतश और उषाएँ अधिष्ठित थीं। बृहस्पति के पुत्र भरद्वाज तथा वसिष्ठादि अन्य सभी सूर्यमंदिर में (व्यवस्थापक के रूप में) नियुक्त थे ॥५॥

महलों के मध्य भूमि पर एक स्तूपाकार सूर्यभवन था, जिसके दो परकोटे थे, ढ़की हुई सीढियाँ थीं। भवन के अन्दर घोर अन्धकार से युक्त एक आन्तरिक भाग अथवा भवन था, जिसमें प्रकाश जाने के लिए अत्यन्त अल्प छिद्र थे ॥६॥

यह सूर्यभवन वर्तुलाकार था, जिसमें कोई तल (आधार अथवा आंगन) नहीं था। वह भवन ब्रह्माण्ड जैसी देदीप्यमान आभा से युक्त था, वह भवन अन्दर और बाहर दोनों ओर से चिकना और सुन्दर था। जिस भवन का आधा भाग नीचे भूमि पर और आधा ऊपर बाहर की ओर था, जिसके कारण इसका अन्दर का भूमि-तल बहुत नीचा था ॥७॥

स्वच्छ पत्थरों से ढ़के हुए, उर्ध्व फैलती हुई आभा से युक्त, अत्यन्त सूक्ष्म और नीली आभा से युक्त छिद्रों से उस भवन की दो द्वार से युक्त सीढ़ियाँ बनी थीं। उसका आन्तरिक द्वार दूसरी दीवार में बना हुआ था ॥८॥

बाहरी दीवार पर एक द्वार में दूसरा द्वार था, जो नीचे सामने की ओर बना हुआ था। अन्दर की भित्ति पर जो द्वार था, उसमें प्रवेश करने पर चक्र में स्थित साक्षात् सूर्य का दर्शन किया जाता था ॥९॥

उस सूर्यभवन की छत में इस प्रकार अत्यन्त सूक्ष्म छिद्र बने हुए थे, जिससे इनमें से सूर्यचक्र पर सूर्य की किरणें समान रूप से पड़ती थीं ॥१०॥

इस भवन की पूर्व और पश्चिम की छत पर ४८ रेखाएँ निर्मित थीं और प्रत्येक रेखा पर १८० छिद्र निर्मित थे ॥११॥

वर्ष भर में आकाशमण्डल पर विचरण करता हुआ सूर्य जिस-जिस स्थान पर होता था, उस-उस स्थान के सम्मुख छिद्र से सूर्य किरणें इस सूर्यभवन स्थित सूर्य पर पड़ती थीं॥१२॥

जब सूर्य पूर्व दिशा में उगता था, तब सूर्य की किरणें इस सूर्यचक्र पर पड़ती थीं तब वह सूर्य प्रतिबिम्बित होता था और आकाश में सूर्य के विचरण करने पर भी इस चक्र पर किरणें पड़ती थीं और सूर्य के अस्त होने के समय भी इस स्थिर सूर्य-चक्र पर सूर्य की किरणें पड़ती थीं परन्तु रात्रि में यह चक्र दिखाई नहीं देता था ॥१३॥

यह आश्चर्य की बात थी कि इस भवन में गहन अन्धकार में एक स्थान पर स्थित चक्र के पत्थर पर अपनी धुरि पर स्थित वह सूर्य प्रातःकाल से सायंकाल तक सूर्य से प्रतिबिम्बित होकर चमकता रहता था ॥१४॥

## ४. सूर्य्यचक्रस्वरूपम् ।

**तत्रागारेन्तःस्थले चक्रयुग्मं हैमं सांशुश्लिष्टमासीत् स सूर्य्यः।**
**नाभिस्थोऽयं नास्य तत्रावलम्बोऽत्रात्याश्चर्य्य खे निराधार एव॥१॥**
**सूर्य्ये द्विचक्ररूपे एक चक्रं बृहत् तदन्तरतः ।**
**क्षुद्रं चक्रं निहितं तत्र प्रतिबिम्ब एति बृहतोऽस्य ॥२॥**

वृहदपि चक्रं द्विकृतं परिवर्तते क्रमेण ते चक्रे ।
संवत्सरेण सौरेणैते परिवृत्तिमायातः ॥३॥
चक्रद्वितये चैकं भवति निगूढं सदैकवद् ददृशे ।
षण्मासैः पर्य्यायाद् दृष्टमदृष्टं बभूव तच्चित्रम् ॥४॥
'द्वे ते चक्रे सूर्ये ब्रह्माण ऋतुथा विदुः ।
अथैकं चक्रं यद् गुहा दतद्धातय इद् विदुः॥" (१०।८५।१६)
एतच्चक्राधस्ताद् भूमौ चक्रं समाहितं धरुणे ।
ऊर्ध्वस्थसूर्य्यरश्मिग्राहि परीक्षास्ति तत्रैव ॥५॥

## ४. सूर्यचक्र का स्वरूप

उस भवन के आन्तरिक भाग में दो सुवर्णमय (देदीप्यमान) चक्र थे, वह सूर्य था, जो किरणों से आश्लिष्ट था। वह सूर्य अपनी नाभिचक्र (केन्द्र) पर स्थित था, पर यह आश्चर्य की बात है कि वह चक्र अवलम्बरहित शून्य में निराधार लटका हुआ था ॥१॥

द्विचक्र रूप सूर्य में एक बड़ा था और उसके अन्दर एक छोटा चक्र निहित था, जिसमें बड़े चक्र का प्रतिबिम्ब दिखाई देता था ॥२॥

वृहत् चक्र भी दो भागों में था, वे दोनों चक्र क्रम से सौर संवत्सर के क्रम से (दक्षिणायन और उत्तरायण) परिक्रमा करते थे ॥३॥

दो चक्रों में से एक चक्र छिपा हुआ था, अतः सदैव एक चक्र का जैसा दिखाई देता था। आश्चर्य है कि वह छः महिने दिखाई देता था और छः महिने अदृश्य रहता था॥४॥

'तेरे रथ के जो सूर्य और चन्द्रात्मक दो चक्र समयानुसार चलने वाले प्रख्यात हैं, उनको ब्राह्मण जानते हैं और तीसरा संवत्सरात्मक चक्र, जो गुप्त था, उसको विद्वान् ही जानते हैं॥' (१०।८५।१६)

इस चक्र के नीचे भूमि में स्तम्भ पर एक चक्र और था, जो ऊपर स्थित सूर्य की किरणों को ग्रहण करने वाला था और वहीं पर सूर्य की परीक्षा होती थी ॥५॥

## ५. सूर्य्यविज्ञानादाधिदैविकसिद्धिः ।

गौर्ज्योतिरायुरेते सूर्ये सन्ति त्रयो भावाः ।
भूतग्रामो देवग्रामात्मग्रामकौ च तेभ्यः स्युः ॥१॥
सर्वं व्योम व्याप्नुवन् सोम एतत् सूर्य्यप्राणे द्वादशात्मन्यपीतः ।
ज्योतिर्भावं भावयत्यत्र देवाः सेन्द्रा इन्द्रः शुक्लकृष्णादिरूपम् ॥२॥

## ५. सूर्यविज्ञान से संबंद्ध आधिदैविक सिद्धि

गौ, ज्योति और आयु नाम से सूर्य के तीन मनोता हैं। इनमें गौ से भूतसमूह (भौतिक पदार्थों) की उत्पत्ति होती है, ज्योति से देवसमूह की उत्पत्ति होती है और आयु से आत्मसमूह की उत्पत्ति होती है ॥१॥

आकाश में व्याप्त सम्पूर्ण सोम की इस द्वादशात्मा सूर्य प्राण की आहुति होती है, जिससे इन्द्र सहित समस्त देव ज्योतिर्भाव को प्रकट करते हैं और इन्द्र उसमें शुक्ल कृष्णादि रूप को प्रकट करता है ॥२॥

## ६. सूर्य्यविज्ञानादाधिभौतिकसिद्धिः ।

तस्मिश्चक्रे शङ्क्वोऽन्ते सहस्रं तीव्रज्योतिर्भासते चक्रमध्ये।
ज्योतिष्यस्मिन् ये सहस्रं विभागास्तेषामेकः सस्यकृत् कामधुक् च ॥१॥
शेषा गावस्तास्त्रिधा स्युर्विभक्ता आदित्यानां रुद्रकाणां वसूनाम् ।
चक्रेऽन्यस्मिन् द्वादशैकादशाष्टौ द्वौ चेति स्युस्त्रिशदंशास्त्रयश्च ॥२॥
शङ्कुग्रामे शक्तिवैचित्र्यहेतोर्गोभ्यो वर्णाः सप्त पार्थक्यतः स्युः ।
अन्योन्यस्मिन् घातविक्षेपकर्म्मद्वारा नानाशक्तयः प्रादुरासन् ॥३॥
इति चक्रद्वययोगात् प्रतिफलिता अंशवो विभक्ताः स्युः ।
विशकलितास्ता गावो भवन्ति ते सप्तसप्तका मरुतः ॥४॥
गन्धादींस्तु विशेषान् जनयन्तीमानिमे मरुतः ।
तत एव भूतभेदा भवन्ति नानाविधा लोके ॥५॥
मरुतां पुनर्विभागादेकादशजातयो हि ते रुद्राः ।
रुद्राणां च विभागादादित्या द्वादशाविःस्युः ॥६॥
इन्द्रस्तेषामेकोऽस्त्योकःसारीश्वरो महावीर्य्यः ।
आदित्यरुद्रमरुतोऽवलम्बिताः सन्ति तत्रेन्द्रे ॥७॥
"यथाग्निगर्भा पृथिवी तथा द्यौरिन्द्रेण गर्भिणी ॥" (यजु.)
इत्थं वदन्त ऋषयः सूर्य्येऽपश्यन् विशिष्यैतम् ॥८॥
आयुः स एष इन्द्रः स हि सर्वेषां भवत्यात्मा ।
प्रत्यर्थमेष तिष्ठन् देवान् भूतानि वा जनयेत् ॥९॥
देहे देहे बृहतीसहस्रभेदास्त्रिधा प्रवर्तन्ते ।
प्राणमनोवाग्भेदादायुस्तत् तत्र सम्यगैक्षन्त ॥१०॥

आयुस्त्वमृतः प्राणस्तत आदित्या भवन्ति तैरात्मा ।
प्रत्यात्मतस्तु गावः सहस्रमभितः प्रवर्तन्ते ॥११॥
योगाद् गवां तु रुद्रा एकादशजातिका विजायन्ते ।
रुद्रे तु रुद्रयोगान्मरुतः स्युः सप्तसप्तकास्तत्र ॥१२॥
एषामेव तु मरुतां योगविभेदाद् भवन्ति वसवोष्टौ ।
गन्धो रसश्च रूपं स्पर्शो वाग् धृतिमती ध्रुवत्वं च ॥१३॥
मात्राभिराभिरेव प्रज्ञानप्राणभूतानि ।
प्रभवन्त्येषां ग्रामा धातूद्भिच्चेतनैस्त्रिविधाः ॥१४॥
यत्किञ्चिदत्र वीक्षे तत् खनिजोद्भिज्जचेतनतः ।
त्रेधा विभक्तमेतत् सर्वं सवितुः प्रसूतमंशुभ्यः ॥१५॥
"नूनं जनाः सूर्य्येण प्रसूता अयन्नर्थानि कृण्वन्नपांसि ।
इत्थं वसिष्ठ ऊचे सर्वेषा सूर्य्यजनितत्वम् ॥१६॥
जगति हि सृष्टिविधाने यद्वैचित्र्यं प्रदृश्यते क्वापि ।
तस्यैष एव सूर्य्यः कारणमस्तीति सिद्धान्तः ॥१७॥
सूर्य्ये द्युस्थे के के सन्ति पदार्थाः कथं च तैर्विश्वम् ।
उत्पद्यते कुतो वा नानाभेदा इहोत्पन्नाः ॥१८॥
कथमिह वायुः पवते निर्वातं वा कुतो भवति ।
कथमिह मेघा वृष्ट्यै कदाचिदुद्भूय शाम्यन्ति ॥१९॥
एतत् सर्वं ज्ञातुं भूमौ सूर्य्यं प्रतिष्ठाप्य।
चक्रद्वयप्रभावान् सर्वानर्थान् परीक्षयामासुः ॥२०॥
चक्रद्वयेऽत्र सौरान् रश्मीन् संश्लेष्य विश्लेष्य ।
नाना भावा जनिताः सर्वं विज्ञानमुपलब्धम् ॥२१॥

## ६. सूर्य-विज्ञान से सम्बद्ध आधिभौतिक सिद्धि

उस चक्र में हजार शंकु लगे थे। उस चक्र के मध्य तीव्र ज्योति प्रकाशित होती थी। इस ज्योति में जो एक हजार विभाग थे, उनमें एक सत्यस्वरूप तथा कामनाओं की पूर्ति करने वाला था ॥१॥

शेष रश्मियाँ आदित्यों, रुद्रों और वसुओं के रूप से तीन भागों में विभक्त थीं। अन्य चक्र में आदित्य-बारह, रुद्र-ग्यारह, और वसु-आठ तथा अश्विनी कुमार (दोनों काल की सन्ध्या)-दो संख्या से तेतीस अंश हैं ॥२॥

उस शंकुसमुदाय में शक्तिवैचित्र्य से उन किरणों से सात वर्ण पृथक्-पृथक् हो जाते थे, जिनसे परस्पर आघात-प्रतिघात रूप कर्म के द्वारा अनेक शक्तियाँ उत्पन्न हो जाती थीं ॥३ ॥

इस प्रकार दो चक्रों के संयोग के परिणामस्वरूप वे किरणें स्वयमेव विभक्त होती हैं और विकासशील होकर वे किरणें उनचास मरुद्गण (वायु) हो जाती हैं ॥४ ॥

ये उनचास मरुत् रूप, रस, गन्धादि गुणों को उत्पन्न करते हैं और उन्हीं से संसार में अनेक प्रकार के प्राणियों के भेद उत्पन्न होते हैं ॥५ ॥

मरुतों के पुनर्विभाजन से एकादश रुद्रों की उत्पत्ति होती है और रुद्रों के विभाजन से द्वादश आदित्यों की उत्पत्ति होती है ॥६ ॥

इन सबका एक ही निवासस्थान इन्द्र (सूर्य) है । वही उनका एक मात्र संचालन करने वाला है और महान् शक्तिशाली है। उसी इन्द्र में आदित्य, रुद्र और मरुत् सभी आश्रित हैं ॥७ ॥

यजुर्वेद में लिखा है-"यथा पृथिवी अग्नि से गर्भित है, तथैव द्युलोक इन्द्र से गर्भित है।" इस प्रकार ऋषिगण इस सूर्य को देख कर कहते हैं ॥८ ॥

यह इन्द्र की आत्मा रूप आयु है। वह इन्द्र ही समस्त प्राणियों में आत्मा रूप से व्याप्त है। यह प्रत्येक तत्त्व में रहता हुआ समस्त देवों और प्राणियों को उत्पन्न करता है ॥९ ॥

प्रत्येक देह में बृहती सहस्र के प्राण, मन और वाक् रूप तीन भेद प्रवृत्त होते हैं जिनमें आयु (आत्मतत्त्व) वहाँ सर्वत्र और सम्यक् रूप से व्याप्त है ॥१० ॥

यह आयु तत्त्व मौलिक प्राण है, जिनसे आदित्यों की उत्पत्ति होती है, उन आदित्यों से आत्मा उत्पन्न होता है, प्रत्येक आत्मा से गौ की उत्पत्ति होती और वह गौ (किरणें) चारों ओर सहस्रों रूपों में प्रवर्तित हो जाती है ॥११ ॥

गौ के योग से एकादश रुद्रों की उत्पत्ति होती है और रुद्र में रुद्र का योग होने से (घात-प्रतिघात अथवा संश्लेष-विश्लेष के योग से) उनचास मरुतों की उत्पत्ति होती है। ॥१२ ॥

इन्हीं मरुतों के संयोगभेद से आठ वसु उत्पन्न होते हैं तथा गन्ध, रस, रूप, स्पर्श, वाक्, धृति, मति और ध्रुवत्व भी इसी से उत्पन्न होते हैं ॥१३ ॥

इन्हीं की मात्राओं से प्रज्ञान, प्राण और भौतिक तत्त्वों की उत्पत्ति होती है। इन्हीं से धातु, उद्भिज्ज और चेतना रूप तीन भेद प्रकट होते हैं ॥१४ ॥

लोक में जो कुछ भी दिखाई देता है, वह सब धातु, उद्भिज्ज और चेतना से ही तीन भागों में विभक्त होता है और यह सब सूर्य की किरणों से ही उत्पन्न होता है ॥१५ ॥

"निश्चय ही समस्त उत्पन्न होने वाले तत्त्व सूर्य-किरणों से ही उत्पन्न हुए हैं, यह ही समस्त अर्थों का क्रमण करता है।" इस प्रकार वसिष्ठ ऋषि ने समस्त प्राणियों की उत्पत्ति सूर्य से बताई है ॥१६ ॥

द्युलोक स्थित सूर्य में कौन-कौन से पदार्थ हैं, उनसे यह विश्व किस प्रकार उत्पन्न होता है और इस विश्व के ये नाना प्रकार के प्राणी कहाँ से उत्पन्न हुए। यह वायु किस प्रकार

बहती है, किस प्रकार से वायु हीनता को प्राप्त होती है। ये मेघ कहां से वृष्टि करके पदार्थों को उत्पन्न कर के शान्त हो जाते हैं ॥१८-१९॥

इन समस्त रहस्यों को जानने के लिए भूमि पर सूर्य (सूर्यभवन) की स्थापना कर के, चक्रद्वय (दो सूर्यचक्र) के प्रभाव से समस्त तत्त्वों की परीक्षा करते थे ॥२०॥

दो चक्रों में सूर्यरश्मियों के संश्लेषण-विश्लेषण से नाना भावों की उत्पत्ति हुई है, और सम्पूर्ण विज्ञान की उपलब्धि हुई है ॥२१॥

## ७. सूर्य्यविज्ञानादाध्यात्मिकसिद्धिः ।

संकलितैर्व्यवकलितैरंशुभिरर्था बहिः क्रियन्ते स्म ।
देवानामिदमेव तु विज्ञानं यज्ञयोनिरभूत् ॥१॥
संकलितैर्व्यवकलितैरंशुभिरात्मनि बलं हितं यज्ञात् ।
आत्मा परोक्षदर्शी परोक्षकारी च यज्ञतो भवति ॥२॥
अपि मृतमुज्जीवयते यज्ञात् सिद्ध्यन्ति भुक्तयः सर्वाः ।
या चाष्टयोगसिद्धिः सा यज्ञादात्मनि प्रभवेत् ॥३॥
"अणिमा महिमा चैव गरिमा लघिमा तथा ।
प्राप्तिः प्राकाम्यमीशित्वं वशित्वं चाष्ट सिद्धयः" ॥
एतद्यज्ञविधाने यजमाननियुक्त ऋत्विगाख्यातः ।
ऋत्विज ऋषयो ह्यृषिता वैज्ञानिकता हि सूर्य्यविज्ञानात् ॥४॥

## ७. सूर्यविज्ञान से सम्बद्ध आध्यात्मिक सिद्धि

संकलित और व्यवकलित किरणों से समस्त अर्थों (तत्त्वों) को स्पष्ट किया गया है। देवों का यही विज्ञान है और यह विज्ञान ही यज्ञ का कारण बना ॥१॥

संकलित और व्यवकलित किरणों से ही (आदान-प्रदान क्रिया के फलस्वरूप) आत्मा में बल का आधान होता है। यज्ञ से परोक्ष ज्ञान की प्राप्ति होती है और परोक्षज्ञान की प्राप्ति करने वाला आदान-प्रदान रूप यज्ञ से ही उत्पन्न होता है ॥२॥

यज्ञ से मृत वस्तु को भी जीवित किया जा सकता है और समस्त भोग पदार्थों की सिद्धि होती है और जो अष्ट योगसिद्धि है वह भी यज्ञ से ही आत्मा में उत्पन्न होती है ॥३॥

अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व नाम की आठ सिद्धियाँ हैं। इस यज्ञविधान में यजमान द्वारा नियुक्त ऋत्विज ही प्रमुख होता है। ऋत्विज ही ऋषि होता है और ऋषियों की ऋषिता अर्थात् वैज्ञानिकता सूर्यविज्ञान से ही सिद्ध होती है ॥४॥

## ८. विज्ञानशीलसूर्य्यप्रतिमायाः प्रतिमाराधनप्रचारमूलबीजत्वम् ।

अतः एव सूर्य्यसदनाद् देवप्रतिमाप्रकल्पनारम्भः।
वेदेऽन्योपि च देवप्रतिमार्चायाः प्रचार आम्नातः ॥१॥
ऋग्वेदसंहितायां चतुर्थमण्डलचतुर्विंशे ।
सूक्ते दशमर्च्यैन्द्र्या मूर्तेः क्रयमाह वामदेव ऋषिः ॥२॥
उत्कृष्टं बहुमूल्यं विक्रीणन् द्रव्यमल्पमूल्येन ।
पूजाफलोपलब्धौ समयं प्रत्यर्पणाय चक्रे सः॥३॥
"भूयसां वस्नमचरत् कनीयोऽविक्रीतो अकानिषं पुनर्यन् ।
स भूयसा कनीयो नारिरेचीद् दीना दक्षा विदुहन्ति प्र वाणम्" ।(४।२४।९)
"क इमं दशभिर्ममेन्द्रं क्रीणाति धेनुभिः ।
यदा वृत्राणि जङ्घनद् अथैनं मे पुनर्ददत्" । (४।२४।१०)
इन्द्रप्रतिमापूजाप्रकारमप्ययमुपादिक्षत् ।
देहोपचारभोगाहवनमनःप्रेमभावनास्तुतिभिः ॥४॥
"आदिद्ध नेम इन्द्रियं यजन्त आदित् पक्तिः पुरोडाशं रिरिच्यात् ।
आदित्सोमो विपपृच्यादसुष्वीनादिज्जुजोष वृषभं यजध्यै" (४।२४।५)
"कृणोत्यस्मै वरिवो य इत्था इन्द्राय सोममुशते सुनोति।
सध्रीचीनेन मनसाऽविवेनं तमित् सखायं कृणुते समत्सु।" (४।२४।६)
"य इन्द्राय सुनवत् सोममद्य पचात् पक्तीरुत भृज्जाति धानाः ।
प्रति मनायोरुचथानि हर्य्यन् तस्मिन्दधद्वृषणं शुष्ममिन्द्रः।" (४।२४।७)
सर्वप्रथमें मन्ये देवयुगे वामदेव एवायम् ।
देवप्रतिमापूजां मानुषलोके प्रचारयामास ॥५॥
यद्यपि ततोपि पूर्वं सारस्वतसूर्य्यसदनेभूत् ।
अपि सूर्य्यचक्रमूर्तेरुपासनारम्भ इत्युक्तम् ॥६॥
किन्त्वासीदिह सेयं विज्ञानार्थैव सूर्य्यचक्रस्य ।
अंशुपरीक्षोपासा दैवप्रतिमार्चना नैवम् ॥७॥
योगस्त्रिधा क्रियाया भक्तेर्ज्ञानस्य भेदेन ।
भक्तेस्ते चत्वारो हठलयवन्मन्त्रराजयोगाख्याः॥८॥
देवप्रतिमायामियमुपासनामन्त्रयोगोऽस्ति ।
योगान्नियमाचरिताद् दैवीं रक्षामपेक्षितां लभते ॥९॥

"को देवानामवो अद्यावृणीते क आदित्यां अदितिं ज्योतिरीहे।
कस्याश्विनाविन्द्रो अग्निः सुतस्यांशोः पिबन्ति मनसाऽविवेनम्।
देवानामिदवो महत् तदा वृणीमहे वयम् ।
वृष्णामस्मभ्यमूतये।" (८।८३।१
इत्थं महर्षयः प्राग् दैवीं रक्षां परामुपादिक्षन् ।
मन्त्राराधितदेवः प्रत्यासन्नो भवन्नवति ॥ १० ॥
यत्र न विज्ञानार्थो न मन्त्रयोगाय वा मनोयोगः ।
सविकल्पकः समाधिर्न यत्र सार्चा वृथा क्रियते ॥११ ॥

## ८. विज्ञानशाला-स्थित सूर्यप्रतिमा ही मूर्तिपूजा के प्रचार का मूल आधार

इस प्रकार सूर्यसदन से ही देवप्रतिमा की कल्पना का प्रारम्भ हुआ। वेदों में और भी अनेक स्थानों पर देवप्रतिमा के प्रचार का वर्णन किया गया है ॥१ ॥

ऋग्वेदसंहिता के चतुर्थ मण्डल के चौबीसवें सूक्त की दसवीं ऋचा में वामदेव ऋषि ने इन्द्र की मूर्ति के क्रय के संबंध में कहा है ॥२ ॥

उत्कृष्ट और बहुमूल्य वस्तु को अल्प मूल्य में खरीदते हुए पूजा के फल की प्राप्ति होने पर उसने (क्रेता ने) पुनः लौटाने के लिये प्रतिज्ञा की ॥३ ॥

"किसी ने बहुत धन दे कर थोड़ी सी वस्तु प्राप्त की, जब वह वस्तु कहीं बेची नहीं जा सकी तो उसने पुनः जाकर अपना धन मांगा, परन्तु वह बेचने वाला बहुत धन देकर अल्प वस्तु को खरीदने के लिये तैयार नहीं हुआ। असमर्थ और चतुर जो कुछ बोल देते हैं, उसी को प्राप्त करते हैं।" (४।२४।९)

"मेरे इस इन्द्र को दस गायों से कौन खरीद सकता है? हे क्रेताओं, यब वह इन्द्र शत्रुओं को मार देगा तब इस इन्द्र को मुझे वापस कर दें।" (४।२४।१०)

देहोपचार, भोग, आहवन, मनःप्रेम, भावना और स्तुति के द्वारा इन्द्र की प्रतिमा की पूजा के ढंग का भी उपदेश दिया ॥४ ॥

"इसके बाद योद्धागण इन्द्र की शक्ति का यजन करते हैं, इसके बाद पकाने वाला पुरोडाश को पकाता है। तत्पश्चात् सोमयज्ञ करने वाला यज्ञ न करने वाले नास्तिकों को दूर करता है। तब यज्ञ के लिये बलवान् इन्द्र की सेवा करते हैं।" (४।२४।५)

"इस प्रकार जो शुभेच्छु इन्द्र के लिए सोम निचोड़ता है, उसके लिए वह इन्द्र धन देता है। यह इन्द्र उत्तम मन से शुभकामना करता हुआ उसी सोमयज्ञकर्त्ता को मित्र बनाता है।" (४।२४।६)

"आज जो इन्द्र के लिए सोम निचोड़ेगा, पुरोडाश पका कर उसे देगा और धान को भून कर उसे देगा, उसके लिए उत्तम मन वाला इन्द्र स्तोत्रों को सुनता हुआ अत्यन्त बल प्रदान करेगा।" (४।२४।७)

ऐसा मानते हैं कि सर्वप्रथम देवयुग में वामदेव ऋषि ने मनुष्यलोक में देवप्रतिमा की पूजा का प्रचार किया था ॥५॥

यद्यपि उससे भी पूर्व सारस्वत सूर्यसदन में सूर्यचक्र की मूर्ति की उपासना का प्रारम्भ हो गया था, ऐसा कहा गया है ॥६॥

किन्तु यह देवप्रतिमा की पूजा नहीं थी अपितु विज्ञान के लिये सूर्य-चक्र की किरणों की परीक्षा के लिये की जाने वाली उपासना थी ॥७॥

भक्तियोग, ज्ञानयोग और कर्मयोग के भेद से योग तीन प्रकार का है। हठ, लय के समान मंत्र और राजयोग नाम से भक्ति चार प्रकार की होती है ॥८॥

देवप्रतिमा की यह उपासना रूप भक्ति मंत्रयोग है। मंत्रयोग और नियमपूर्वक आचरण से इच्छित रक्षा की प्राप्ति होती है ॥९॥

"आज कौन देवों की रक्षा को वरण करता है ? कौन सूर्य की ज्योति की कामना करता है ? अश्विनी कुमार, अग्नि और इन्द्र किसके द्वारा छाने गए सोम का मन से पान करते हैं ॥

वरणीय तथा बलशाली देवों के महान् संरक्षण की हम अपनी रक्षा के लिए प्रार्थना करते हैं ॥" (८/८३/१)

इस प्रकार प्राचीन महर्षियों ने पहले दैवी रक्षा को प्राप्त करने का उपदेश दिया। मन्त्र-आराधना से निश्चय ही देव प्रकट होकर रक्षा करता है ॥१०॥

जहाँ न तो विज्ञान ही उद्देश्य है और न हीं मन्त्रयोग अथवा मनोयोग ही उद्देश्य है। जहाँ सविकल्पक समाधि भी नहीं है, ऐसी पूजार्चा व्यर्थ ही की जाती है ॥११॥

## ९. विज्ञानशालाकर्म्माधिकारितया नियुक्तानां सूर्य्यैतशोषसामितिवृत्तम् ॥

### १. सूर्य्योषसोः प्रथमतः सूर्य्यायतनप्रबन्धकर्तृत्वम् ॥

**सौरं धामैतद्ध्यधीष्टे दिविष्ठो वागध्यक्षो देवतानां पुरोधाः ।**
**भूमिष्ठोऽयं तद्वसिष्ठोऽध्यतिष्ठद् बार्हस्पत्यस्तस्य चासीत् सहायः ॥१॥**
**भरद्वाजश्च शंयुश्च बार्हस्पत्यौ प्रसिद्ध्यतः ।**
**उभावपि तु पर्य्यायादत्रास्तां सूर्य्यमन्दिरे ॥२॥**
**यद्यप्यत्रासन् बृहस्पत्यधीना द्रष्टारोऽन्येऽन्ये वसिष्ठादयश्च ।**
**किन्तु स्थाने नित्यरक्षास्वभूवन् सूर्य्याधीना बह्व्य एवोषसः प्राक् ॥३॥**

स्वश्वो नाम बभूव क्षितिपतिरेतस्य पुत्रस्तु ।
सूर्य्य इति स्वं विरुदं सूर्य्योपासकतया जगृहे ॥४॥
स च सौवश्वः सूर्य्यो गन्धर्वः ख्यायते जात्या ।
घोरः प्रगाथ ऊचेऽष्टमादिमैकादशे हि तथा ॥५॥
सूर्य्यायतनाध्यक्षः स हि सूर्य्योऽभूत् सहोषसा पूर्वम् ।
सूर्य्यं च दिवस्पुत्रं विदुरुषसं तां दिवस्पुत्रीम् ॥६॥
वरुणस्य कापि जामिर्भगस्वसाऽसीदुषा इति प्रथिता ।
सूर्य्यायतने सासीदुषसां प्रवरा तु वह्वीनाम् ॥७॥
रक्षति सूर्य्यं सूर्य्यः सोषा आप्तान् जनान् सभाजयति ।
सूर्य्यः सूर्य्यपरीक्षामुषःपरीक्षामुषा जनयेत् ॥८॥

## २. इन्द्रक्रोधात् सूर्य्ये निराकृते पश्चादेतशोषसोः सूर्य्यायतनप्रबन्धकर्तृत्वम् ।

सूर्य्येण सख्यमभवद्दस्योः कृष्णस्य लम्पटस्येति ।
सूर्य्यायेन्द्रोऽक्रुद्ध्यत्कृष्णासुरसौहृदाद्धेतोः ॥१॥
अत एवैतशनामा तैर्य्यग्योनोऽश्वजातिः सुष्विः ।
आचक्रमे ग्रहीतुं सूर्य्यं सूर्य्याय दुद्रोह ॥२॥
तत्र च सूर्य्यैतशयोस्तयोः प्रवृत्तेऽत्यभीमर्द्दे ।
आस्कन्दयत् स सूर्य्यस्तमेतशं कृष्णसहयोगात् ॥३॥
तत्र स इन्द्रोऽश्वाभ्यां वातजवाभ्यां समानयत्कुत्सम् ।
अप्रच्छन्नं सूर्य्यं गन्धर्वं छद्मनाऽऽक्राम्यत् ॥४॥
एतशमेतमरक्षत् समरे सूर्य्यं पराभाव्य ।
इन्द्रोऽनुगृह्य तस्मिन् सूर्य्यायतने न्ययुङ्क्तापि ॥५॥
"अस्मा इदुत्यदनुदाय्येषामेको यद् वव्ने भूरेरीशानः ।
प्रैतशं सूर्य्ये पस्पृधानं सौवश्व्ये सुष्विमावदिन्द्रः ॥" (१।६१।१५) नोधागौ.)
"यत् तुदत् सूर एतशं बङ्कू वातस्य पर्णिना ।
बहत्कुत्समार्जुनेयं शतक्रतुस्त्सरद् गन्धर्वमस्तृतम् ॥"
इन्द्रकृतैतशरक्षा चक्रापहृतिश्च सूर्य्यस्य।
तुर्य्ये सप्तदशस्य त्वृच्याम्नाते चतुर्दश्याम्॥६॥

"अयं चक्रमिषणात् सूर्य्यस्य नेतशं रीरमत् ससृमाणम् ।
आकृष्ण ईं जुहुराणो जिघर्त्ति त्वचो बुध्ने रज़सो अस्य योनौ ॥" (४।१७।१४)
नोधा गौतम इव तत् प्रोवाचावस्युरात्रेयः ।
पञ्चम एकत्रिंशस्यैकादश्यामृचि द्वितयम् ॥७॥
"सूरश्चिद्रथं परितक्यायां पूर्वं करदुपरं जुजुवांसम्।
भरच्चक्रमेतशः संरिणाति पुरो दधत् सनिष्यति क्रतुं नः ॥" (५।३१।११)
पञ्चम ऊनत्रिंशे शाक्त्यो यद् गौरवीतिरिन्द्रमिमम्।
महयति यस्मिन्नेतशसंरक्षणमुपदिशत्येषः ॥८॥
"अधकृत्वा मधवन्तुभ्यं देवा अनुविश्वे अददुः सोमपेयम्।
यत्सूर्य्यस्य हरितः पतन्ती पुरः सतीरुपटा एतशे कः ॥" (५।२९।५)

### ३. एतशस्य मानुषस्याप्याधिदैविकवद् वृतिः ।

संवत्सरे तु कतिधा रथमारूढं स एतशः सूर्य्यम् ।
स्वयमुपबृहन्नुदग् दिशि सीमाप्रान्ते दिवो नयति ॥१॥
"उदुत्यद्दर्शतं वपुर्दिव एति प्रतिह्वरे ।
यदी माशुर्वहति देव एतशो विश्वस्मै चक्षसे अरम् ॥" (७।६६।१४)
अर्थाहरणे कर्म्मणि ये नियता व्यापृता नरा भृतकाः ।
हरितो नरास्त उक्ताः शिरसा रश्मिभिरिमे हरन्त्यर्थान् ॥२॥
इन्द्रश्चक्रं स यदा दिवमनयत् यत्र हरितो नॄन् ।
व्यरमयतेन्द्रो ना त्वयमेतश एकोऽहरच्चक्रम् ॥३॥
"त्वं सूरो हरितो रामयो नॄन् भरच्चक्रमेतशो नायमिन्द्र ।
प्रास्यापारं नवतिं नाव्यनामपि कर्तमवर्तयोऽयज्यून् ॥" (१।१२१।१३)

## ९. विज्ञानशाला के कार्य के अधिकारी के रूप में नियुक्त सूर्य, एतश और उषा के संबन्ध में आख्यान

### १. सूर्य और उषा सूर्यसदन के प्रमुख प्रबन्धकर्त्ता

वाणी के अधिपति और देवों के पुरोहित बृहस्पति द्युलोकस्थित धाम के अध्यक्ष थे। भूलोकस्थित सौर-धाम के अध्यक्ष ऋषि वसिष्ठ थे तथा बृहस्पति के पुत्र भरद्वाज उनके सहायक थे ॥१॥

बृहस्पति के पुत्र और भरद्वाज और शंयु दोनों बारी-बारी से इस सूर्यमन्दिर का प्रबन्ध कार्य करते थे ॥२॥

यद्यपि इस सूर्यसदन में बृहस्पति के अधीन वसिष्ठादि अलग अलग अनेक द्रष्टा (प्रबन्धक) ऋषि थे, किन्तु उस स्थान पर सूर्य के अधीन अनेक उषाएँ नित्य रक्षा का कार्य करती थीं ॥ ३ ॥

स्वश्व नाम का एक राजा हुआ है, इसका पुत्र सूर्य था, जिसने सूर्य की उपासना करने के कारण सूर्य की उपाधि धारण की ॥४ ॥

वह स्वश्व का पुत्र सूर्य जाति से गन्धर्व कहा जाता था, ऐसा घोर प्रगाथ नाम के ऋषि ने अष्टम मण्डल के एकादश सूक्त में कहा है ॥ ५ ॥

पहले वह सूर्य ही उषा के साथ इस सूर्यायतन का अध्यक्ष बना। इसीलिए उस सूर्य को द्युलोक का पुत्र और उषा को द्युलोक की पुत्री के रूप में जाना गया ॥ ६ ॥

वरुण की भगस्वसा नाम की कोई (एक) पुत्री थी, वह उषा नाम से प्रसिद्ध थी । वह उषा सूर्यायतन में स्थित अनेक उषाओं में से श्रेष्ठ थी ॥ ७ ॥

सूर्य नाम का (स्वश्व का पुत्र) व्यक्ति सूर्यसदन की रक्षा करता था और उषा वहाँ आने वाले सम्भ्रान्त लोगों (विद्वान् वैज्ञानिकों) का सत्कार करती थी । सूर्य गन्धर्व सूर्य की परीक्षा करता था और उषा उषस् तत्त्व की परीक्षा करती थी ॥ ८ ॥

## २. इन्द्र के क्रोध से सूर्य को निष्कासित किए जाने के पश्चात् उषा का सूर्य-सदन में प्रबन्धकर्तृत्व

कृष्ण नाम के लम्पट दस्यु की सूर्य (सूर्यसदन का अध्यक्ष) के साथ मित्रता हो गई। अतः कृष्णासुर के साथ मित्रता होने के कारण इन्द्र इस सूर्य से क्रुद्ध हो गया ॥ १ ॥

इसलिए तिर्यग् योनि में अश्व जाति के सुष्वि नाम के दृप्त वीर ने सूर्य को बन्दी बनाने के लिए आक्रमण किया और सूर्य से द्रोह कर दिया ॥२ ॥

वहाँ उन सूर्य और एतश में परस्पर विद्रोह हो जाने पर उस सूर्य ने कृष्णासुर के सहयोग से एतश को दबा दिया ॥३ ॥

उस समय वह इन्द्र पवनगति से चलने वाले द्रुतगामी घोड़ों से कुत्स को लाया और अप्रच्छन सूर्य नाम के गन्धर्व पर कपटपूर्वक आक्रमण कर दिया ॥ ४ ॥

इन्द्र ने युद्ध में सूर्य को पराजित करके एतश की रक्षा की और उस पर अनुग्रह कर के एतश को सूर्यायतन का (अध्यक्ष) नियुक्त किया ॥५ ॥

"यह इन्द्र अकेला ही समस्त ऐश्वर्यों का स्वामी है । यह जिस स्तुति की इच्छा करता है, उसी स्तुति को स्तोतागण इन्द्र के लिए गाते हैं। इन्द्र ने स्वश्व के पुत्र सूर्य के साथ युद्ध करते हुए सोमयागी एतश ऋषि की रक्षा की ॥" (१ । ६१ । १५)

"जब सूर्य ने वायु के वक्र गति वाले पत्तों से एतश नाम के मेघ (घोड़े) को झकझोरा, तब शतक्रतु इन्द्र अर्थात् विद्युत् अत्यन्त देदीप्यमान प्रकाश को ले गया और तब किसी से हिंसित न होने वाले मेघ के पास पहुँचा ॥"

इन्द्र द्वारा की गई एतश की रक्षा और सूर्यचक्र की अपहृति का ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के सप्तदश सूक्त की चतुर्दश संख्या की ऋचा में वर्णन किया गया है ॥६॥

"इस इन्द्र ने सूर्यचक्र को प्रेरित किया और युद्ध के लिए आते हुए एतश को लौटा दिया। टेढ़े-मेढ़े चलने काले मेघ अन्तरिक्ष में इस इन्द्र को धारण करते हैं ॥ ( जब काले बादलों में सूर्य की किरणें प्रवेश करती हैं, तो परस्पर घर्षण होता है, तब इन्द्र (ज्योति) की उत्पत्ति होती है) ॥" (४।१७।१४)

नोधा गौतम की तरह आत्रेय-अवस्यु ने भी पंचम मण्डल के इकत्तीसवें सूक्त की एकादश संख्या की ऋचा में कहा है ॥७॥

"पूर्व में इन्द्र ने सूर्य से भी अधिक वेगवान् रथ को युद्ध में गतिहीन कर दिया था। उसने एतश के चक्र को छीन कर शत्रुओं का संहार किया था । ऐसा वह इन्द्र हमारी वृद्धि करता हुआ हमारे यज्ञ का सेवन करे ॥" (५।३१।११)

पंचम मण्डल के उनतीसवें सूक्त में शाक्त्य गोरवीति ने इन्द्र की महिमा का गान किया है, जिसमें इन्होंने एतश की रक्षा का उल्लेख किया है ॥८॥

"हे इन्द्र ! तूने जब आगे बढ़ती हुई सूर्य की किरणों को एतश की रक्षा के लिए गतिहीन कर दिया, तब हे मघवन् ! तेरे इस कर्म से प्रसन्न होकर समस्त देवों ने तुझे पीने के लिए सोम प्रदान किया ॥" (५।२९।५)

## ३. मनुष्य होते हुए भी एतश की अधिदैवत के समान वृत्ति

वह एतश वर्ष में कितनी बार (अनेक बार) रथ पर आरूढ़ सूर्य को स्वयं उसका वर्धन करते हुए उत्तर दिशा की सीमा प्रान्त में द्युलोक (भौम स्वर्ग) में ले गया ॥१॥

"यह दर्शनीय सूर्य का मण्डल द्युलोक के प्रान्त भाग में उदय ले रहा है । यह सूर्य सम्पूर्ण विश्व को दिखने में समर्थ है, ऐसे इस सूर्य को किरणें गतिमान् बनाती हैं ॥" (७।६६।१४)

अर्थसंग्रह के कार्य में जो सेवक जन नियुक्त किए गये थे, वे लोग हरित नाम से कहे जाते थे और किरण रूप मस्तक से भौतिक तत्त्वों का हरण करते थे । (सूर्य की रश्मियाँ ही सूर्य के हरित नाम के घोड़े हैं और ये रश्मियां संसार के समस्त तत्त्वों का तथा काल-चक्र का हरण करती हैं) ॥२॥

जब वह इन्द्र उस सूर्य-चक्र को द्युलोक में ले गया, तब वहाँ इन्द्र ने उन हरित नाम से कहे जाने वाले मनुष्यों को रोक दिया और यह एतश अकेला ही उस चक्र को ले गया ॥३॥

"हे इन्द्र ! इस देदीप्यमान सूर्य के समान मनुष्यों की हितसाधिका किरणों को तू प्रकट करता है। इन्द्र के रथ का चक्र सदैव चलता रहता है। यज्ञ न करने वालों को नावों से पार करने योग्य नब्बे नदियों के पार फेंक कर तूने बड़ा उपकार किया है ॥"(१।१२१।१३)

## ४. एतशाश्वकृतपरीक्षा।

सूर्य्यसंस्थाननियुक्तः स एतशः सूर्य्यमन्वीक्ष्य ।
आयुर्ददर्श सम्यक् सूर्य्यादध्यात्ममुपसृप्तम् ॥१॥
*वरुणस्य राजधान्यां बाह्लीके भृगुमहर्षिरभूत् ।
भृगुवंश्य एतशोऽयं कौषीतकिनोदितस्त्रिंशे ॥२॥
अपि चैतरेय ऊचे त्रिंशाध्याये त्रयस्त्रिंशे ।+ (३।३३)
एतश आयुरपश्यच्छन्दांस्यप्येतशप्रलाप इति ॥३॥

सूर्यस्थान में नियुक्त उस एतश ने सूर्य का अन्वेक्षण कर के आयु तत्त्व को भली प्रकार से देखा । सूर्य से अध्यात्म (शरीर) में आते हुए सूर्य प्राण को देखा ।१॥

* वरुण की राजधानी बाह्लीक में भृगु नाम के महर्षि हुए हैं और यह एतश भृगुवंशी था, ऐसा कौषीतकियों ने तीसवें काण्ड में कहा है ॥२॥

+ ऐतरेय ब्राह्मण के तीसवें काण्ड के तेतीसवें अध्याय में भी कहा गया है, जिसके अनुसार एतश ने आयुस्तत्त्व को भली प्रकार देखा और उसने अहोरात्रवृत्त रूप छन्द के सम्बन्ध में भी वर्णन किया है ॥३॥

---

* "एतशो ह वै मुनिर्यज्ञस्यायुर्ददर्श । स ह पुत्रानुवाच । पुत्रका यज्ञस्यायुरदर्शम् । तदभिलपिष्यामि। मा मा दृप्तं ते ह तथेत्यूचुः तद्धाभिललाप । तस्य ह ज्येष्ठः पुत्रोभिसृप्य मुखमपि जग्राह—अदृपद्वै नः पितेपि । तं होवाच—अयनश्याधिक्त्वा जाल्मास्तु । पापिष्ठां ते प्रजां करोमि । यद्वै मे जाल्मसुखं नाप्यगृहीष्यः । शतायुषं गामकरिष्यं सहस्रायुषं पुरुषमिति । तस्मादैति शायना आजेनेयाः सन्तो भृगूणां पापिष्ठाः । पित्रा हि शप्ताः स्वया देवतया, स्वेन प्राजापतिना" (इति कौब्रा. ३०।५)

+ (१) "एतशो ह वै मुनिरग्नेरायुर्ददर्श। यज्ञस्यायातयाममिति हैक आहुः । स प्रत्यपद्यत। एता अश्वा आप्लवन्ते प्रतीपं प्रतिसस्वनमिति॥" (ऐ. ब्रा. ३०।३३)
(२) "सर्वाणि छन्दांस्यैतशप्रलापः । छन्दसां हैष रसो यदैतशप्रलापः । अयातयामा वा अक्षितिरैतशप्रलापः।" (ऐ. ब्रा. ३०।३३)

* एतश नाम के ऋषि ने यज्ञ की आत्मा को पहचाना। उन्होंने पुत्रों से कहा-पुत्रों! मैने यज्ञ की आयु को देखा है। अतः वह मैं तुमसे कहूँगा। पुत्रों ने कहा-नहीं नहीं, आप गर्व मत करो, आप वृथा प्रलाप करते हो। उनके ज्येष्ठ पुत्र ने आगे बढ़ कर उनका मुख पकड़ लिया और कहा-आपने अभिमान किया है। तब भृगु ने पुत्र से कहा-तुम कपटी हो, तुम्हारी अनीति सीमातीत है। मैं तुम्हारी प्रजा (सन्तान) को कष्ट में डाल दूँगा। यदि तुम कपटी लोगों ने मेरा मुख बन्द न किया होता तो मैं गायों को शतायु कर देता और पुरुषों को सहस्रायु कर देता । इसलिए तुम भृगुओं के प्रति पाप करने वाले हो। वे इस प्रकार अपने पिता रूप देवता के समान प्रजापति के द्वारा शापित हुए ॥ (क्रौ. ब्रा. ३०।५)

+ "एतश नाम के मुनि ने अग्नि की आत्मा को पहचाना । उसने अग्नि रूप यज्ञ की नवीन स्थिति को कहा । उसने यह स्वीकार किया कि ये छन्द रूप अश्व लोक में सर्वत्र दौड़ रहे हैं ॥" (ऐ. ब्रा. ३०/३३)

## १०. अहोरात्रवृत्तानां छन्दःसंज्ञानामेतशनाम्ना विवक्षितानां सूर्य्याश्वत्वम्। तत्परीक्षकत्वात् सुष्विराजस्य मनुष्यस्याप्येतशत्वम् ।

प्रजापतेः सूर्य्यसतोऽक्षि पृथ्वयां यदश्वयत् सोऽश्व इति प्रसिद्धः ।
स सप्तसंस्थो विषुवाध ऊर्ध्वप्रदेशभेदाहिह सूर्य्यदृष्टेः ॥१॥
विषुवन्मण्डलोऽर्वाक् त्रीणि त्रीण्येव तूदक् च ।
सन्ति समानान्तरवत् कृतान्यहोरात्रवृत्तानि ॥२॥
सप्तानामपि तेषां गायत्र्युष्णिक् तथाऽनुष्टुप् ।
बृहती पंक्तिस्त्रिष्टुप् जगतीति च सन्ति नामानि ॥३॥
गायत्र्यामुदगयनं दक्षिणमयनं जगत्यां स्यात् ।
रात्र्यहनी तु समाने भवतः सूर्य्ये बृहत्यां चेत् ॥४॥
यावान् सप्तच्छन्दोभिरवच्छिन्नो दिवः प्रदेशोऽयम् ।
सूर्य्यरथं तं ब्रूमः सप्ताश्वं चैकचक्रं च ॥५॥
यद् भास्वद्गतिवर्म्म प्रसिद्ध्यति क्रान्तिवृत्ताख्यम् ।
रथचक्रं तद् ब्रूमस्तत्सयुजः सन्ति सप्ताश्वाः ॥६॥
एषा वै परिभाषा पशवश्छन्दांसि देवानाम् ।
शतपथचतुर्थकाण्डे तार्तीयकपञ्चेऽधीता ॥७॥ (४।३।५।११)
सप्तच्छन्दांस्यश्वाः सप्तमुखो वा स एक एवाश्वः ।
एतशमेतं ब्रुवते एतश एतं ददर्श सम्यगृषिः ॥८॥
तिर्य्यग्योनावश्वयोनिर्य आसीत् कश्चिद्वर्गस्तस्य राजैव सुष्विः ।
सूर्य्यस्याश्वं यद्ददर्शैताख्यं तस्मादेषोऽप्येतशोऽभूत् प्रसिद्धः ॥९॥

## १०. एतश नाम से विवक्षित छन्दःसंज्ञक अहोरात्र वृत्तों का सूर्य का अश्वत्व होना । उस एतश की परीक्षा करने के कारण सुष्विराज का मनुष्य होते हुए भी एतशत्व-कथन ।

सूर्य रूप प्रजापति की व्याप्ति को जिस ऋषि ने पृथिवी पर चारों ओर प्रसिद्ध किया, वह ऋषि भी अश्व नाम से प्रसिद्ध हो गया। यह क्रान्तिवृत्त सूर्य की स्थिति के आधार पर विषुवत् रेखा के नीचे और ऊपर सात छन्दों के भेद से सात भागों में विभक्त है ॥१॥

विषुवत् मण्डल से नीचे दक्षिण की ओर तीन छन्द (गायत्री, उष्णिक, अनुष्टुप्) और उत्तर की ओर तीन छन्द (पंक्ति, त्रिष्टुप्, जगती) हैं जो समानान्तर में अहोरात्र वृत्त की रचना करते

# सप्ताहोरात्रवृत्त




विष्वद्वृत्त से उत्तर की ओर पंक्ति, त्रिष्टुप् और जगती नाम के तीन पूर्वापर वृत्त माने गये हैं। इसी प्रकार दक्षिण की ओर अनुष्टुप्, उष्णिक् और गायत्री नाम के तीन पूर्वापर वृत्त माने गये हैं। सातवाँ प्रतिष्ठारूप स्वयं विष्वद्वृत्त है, यही बृहती छन्द है। ये सातों अहोरात्र वृत्त 360+360=720 अहोरात्र के जनक हैं। अतएव इन्हें ''अहोरात्रवृत्त'' कहा जाता है। उक्त सात छन्द पंक्ति, त्रिष्टुप् और जगती क्रमशः 10, 11, 12 और इसी प्रकार अनुष्टुप्, उष्णिक् और गायत्री छन्द क्रमशः 8, 7, 6 अक्षर संख्याओं से विभक्त है। प्रतिष्ठारूप बृहती छन्द 9 अक्षर संख्या का छन्द है।

"विश्वेदेवाः सह धीभिः पुरन्ध्वा मनोर्यजत्रा अमृता कृतज्ञाः ॥
एतिषाचो अभिषाचः स्वर्विदः स्वर्गिरो ब्रह्मसूक्तं जुषेरत" ॥
स्वं स्वं दिविस्थानमभिप्रयातान् ववन्दिरे भक्तिवशान्मनुष्याः ॥
वसिष्ठपूर्वा भुवि सूर्य्यसंस्था-प्रतिष्ठिताः स्वं च यशोऽर्थयन्तः ॥ १३ ॥
"देवान् वसिष्ठो अमृतान् ववन्दे ये विश्वा भुवनाऽभिप्रतस्थुः ॥
तेनो रासन्तामुरुगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥ २२ ॥"
(१० । ६५ । १५)

## २३. अग्नि के नेतृत्व में देवों का स्वर्ग में सहगमन

उस सूर्यचक्र को मनुष्यलोक से द्युलोक में स्थापित करने का विचार करने पर अग्नि इत्यादि अनेक देवों ने स्वर्ग में सहगमन के लिए प्रयाण किया ॥ १ ॥

"अग्नि, इन्द्र, वरुण, मित्र, अर्यमा, वायु, पूषा, सरस्वती, आदित्य, विष्णु, मरुत्, महान् स्वः, सोम, रुद्र, अदिति, और ब्रह्मणस्पति, ये प्रीतिपूर्वक एक साथ मिलकर (अन्तरिक्ष को जाते हैं ) ॥ १ ॥

युद्ध में अपनें शरीर की सामर्थ्य से परस्पर एक दूसरे को प्रेरित करते हुए, सज्जनों के पालक, इन्द्र और अग्नि एक स्थान पर रह कर घी युक्त समृद्ध और महान् सोम, ये सब महान् अन्तरिक्ष को अपने ओज से ढक देते हैं ॥ २ ॥ (१० । ६५ । १-२)

दासों का वध करने के लिये जो प्रधानतः उत्सुक थे, वे द्युलोकपति इन्द्र हैं और जो पृथिवीपति अग्नि है, वे दोनों तथा अन्तरिक्षपति सोम, ये तीनों ही सौभाग्य (घी और श्री) से सम्पन्न होते हुए इस विपुल अंतरिक्ष को घेर लेते हैं अथवा व्याप्त करते हैं ॥ २ ॥

"देवतागण ज्ञान, गौ, अश्व, औषधि, वनस्पति, पृथिवी, पर्वत, जल को उत्पन्न करते हुए सूर्य को आकाश में आरूढ करते हुए दानशील देव पृथिवी पर श्रेष्ठ वृत्तों का प्रचार करते हुए, स्वर्ग के मनुष्यों को और अन्तरिक्ष को प्रकाशवान् करते हुए द्युलोक और भूमि को तथा भूमि की महिमा (पृथिवी) को देवों ने अपने तेज से धारण किया। वृक्षा की तरह महिमा बढ़ाते हुए दान देने वाले देवता, विद्वान् और देव मनुष्य के लिए स्तुति करते हैं ॥" ये जो मनुष्य देव थे, उन्होंने द्युलोक, अन्तरिक्षलोक और पृथिवीलोक में भूमि पर राजाज्ञा से मनाये गये उत्सवों, सुसज्जित भूमि की महिमा और यश को विस्तारित किया ॥ ३ ॥

समस्त देवों ने साथ साथ मनुष्यलोक से द्युलोक प्रयाण करने के लिए तैयार होने पर मनुष्यों को धन का वितरण किया और हर्षपूर्वक उन मनुष्यों के लिए स्तुति की ॥ ४ ॥

दीर्घतमा ऋषि ने कहा है कि जैसा द्युलोक में मरुद्गणों का आधिपत्य है, जैसा अन्तरिक्ष में वायु का अधिकृत है, जैसा समुद्र के जलों पर वरुण का अधिकार है वैसा ही इस भूमि का स्वामी अग्नि है ॥ ५ ॥

यद्यपि अमरावती में सुधर्मा नाम की देवसभा में दिक्पाल और लोकपाल अपने अपने स्थान पर बैठते हैं, तथापि ये चार लोकों के स्वामी (अग्नि, वायु, वरुण, मरुद्गण) उनसे भिन्न हैं, जो अपने अपने लोक में प्रतिष्ठित रहते हुए शवसोनपात् (स्थानाध्यक्ष) की उपाधि को धारण करते हैं ॥६-७॥

शवशोनपात् वह शासक है, जो स्थानीय प्रबन्ध करता है, (जो क्षेत्र उसके अधिकार में है, वह उस क्षेत्र की व्यवस्था करता है), प्राचीन काल में वह शवसोनपात् राजा का प्रतिनिधि होकर प्रान्त का अध्यक्ष होता था ॥८॥

जो अग्नि देवों द्वारा अधिकृत होकर पृथिवी पर मनुष्यलोक का अधिपति नियुक्त किया गया था, वह अग्नि है तथा जो देवों के लिए इस पृथिवी से दी गई हवि को वहन करके द्युलोक में ले जाकर देवों को अर्पित कर देता है, वह वह्नि है ॥९॥

"हे अग्नि ! तू मनुष्यों के बीच समस्त यज्ञों को करने वाला है। देवों के द्वारा तुझे यहाँ स्थापित किया गया है।"

"जो अग्नि सात होता मनुष्यों और समस्त नदियों में विद्यमान रहता है, वह तीनों स्थानों (भूमि, अन्तरिक्ष और द्युलोक) में रहने वाले ज्ञानियों की रक्षा करता है। दस्युओं को मारने वाले, यज्ञ में सर्वश्रेष्ठ उस अग्नि को हम प्राप्त करें। हमारे अन्य शत्रु स्वयमेव नष्ट हो जावें ॥"

इस प्रकार अग्नि के लिए तीनों समुद्रों के किनारे मन्त्र द्वारा तीन भवनों को बनाकर कण्व मुनि ने सात सभ्य जनों को इस प्रकार कहा ॥१०॥

मनुष्यलोक का अधिपति होने के कारण यह अग्नि ही पृथिवी का प्रधान है, उसने द्युलोक में चक्र के निर्माण के सम्बन्ध में चिह्नस्वरूप इस सूर्य के प्रणेतृत्व के विषय में कहा है ॥११॥

"हे अग्नि ! जो सूर्य लोगों के लिए प्रकाश धारण करता है, उस अजर नक्षत्र सूर्य को तूने द्युलोक में प्रतिष्ठित किया है ॥ (१०।१५६।४)

उन मनुष्यों ने स्वर्गारोहण करते हुए उन देवों का अनेक प्रकार के स्वस्ति वचनों से बार-बार अभिनन्दन किया और बोले आप सब एक जैसे विचारों के साथ यहाँ से जाकर स्वर्ग में पहुँच कर इन स्वस्ति वचनों से आनन्दित होओ ॥१२॥

"इन्द्रादि" समस्त देव अपनी बुद्धि और कर्तव्य से युक्त मनुष्य के यज्ञ में यज्ञ का महत्त्व, अमृत और ऋत को जानने वाले हवि-दान को ग्रहण करने वाले, यज्ञ में साथ-साथ रहने वाले, स्वर्ग को जानने वाले होकर हमारी स्तुतियों को और सूक्तों से युक्त अन्न को ग्रहण करें ॥" द्युलोक में अपने-अपने स्थान पर जाते हुए देवों की मनुष्यों ने भक्तिपूर्वक वन्दना की और भूलोक-स्थित सूर्य-संस्था में वसिष्ठ के नेतृत्व में अपने यश की वृद्धि की याचना करते हुए प्रतिष्ठित हुए ॥१३॥

"ऋषि वसिष्ठ के वंशज ऋषियों ने अमर देवों की स्तुति की, जो देव समस्त भुवनों में अपने तेज से प्रसिद्ध हैं। वे देव आज हमें यशस्वी अन्न प्रदान करें। हे समस्त देवों ! तुम सब कल्याण से हमारी रक्षा करो ॥" (१०।६५।१५)

## २४. एतशेन सूर्यरथवहनम् ।

अर्थाहरणे कर्म्मणि ये नियता व्यापृता नरा भृतकाः ।।
हरितो नरास्त उक्ताः शिरसा रश्मिभिरिमे हरन्त्यर्थान् ।।१ ।।
इन्द्रश्चक्रं स यदा दिवमनयत् तत्र हरितो नृन् ।।
व्यरमयतेन्द्रो ना त्वयमेतश एकोहरच्चक्रम् ।।
"त्वं सूरो हरितो रामयो नृन् भरच्चक्रमेतशो नायमिन्द्र ।।
प्रास्य पारं नवतिं नाव्यानामपि कर्तमवर्तयोऽयज्यून" ।।।(१ । १२१ । १३)
यद्यपि नद्यो बह्व्यस्तथापि या नौकया तार्य्याः ।।
मध्ये मार्गं नवतिस्तत्पारे चक्रमेतशो निन्ये ।।४ ।।

## २४. एतश द्वारा सूर्य के रथ का वहन करना

अर्थसंग्रह के कार्य में जो सेवक जन नियुक्त किये गये थे, वे मनुष्य भी हरित नाम से कहे गए। वे मनुष्य हरित अपने मस्तक से रस्सियों द्वारा (सूर्य की किरण रूपी मस्तक से) संसार के समस्त अर्थों का हरण करते हैं ।। १ ।।

जब वह इन्द्र उस चक्र को द्युलोक में ले गया, तब उसने उन हरित नाम के मनुष्यों को वहीं रोक लिया और अकेला एतश ही उस चक्र को ले गया ।। २ ।।

"हे इन्द्र ! इस देदीप्यमान सूर्य के सदृश मनुष्यों की हितसाधिका किरणों को तू प्रकट करता है। इन्द्र के रथ का चक्र हमेशा चलता रहता है। यज्ञ न करने वालों को नावों से पार करने योग्य नब्बे नदियों के पार फेंककर तूने बड़ा उपकार किया है ।।" (१ ।१२१ ।१३)

यद्यपि नदियाँ अनेक होती हैं, तथापि जो नदियाँ केवल नाव से पार की जा सकती हैं, उन नब्बे नदियों के पार बीच रास्ते में वह एतश उस चक्र को ले गया अथवा छोड़ आया ।।४ ।।

## २५. दिवि सूर्य्यारोपणस्थानम् ।

स्वर्गस्त्रिविष्टपाख्यो विष्टपमेतस्य मण्डलं खण्डम् ।।
ऐशान्यामपराजितदिशि चैन्द्रं विष्टपं त्वासीत् ।। १ ।।
प्राग्मेरुलक्षितं तु ब्राह्मं विष्टपमवाग् दिशि प्रथितम् ।।
तत उत्तरदिक्प्रथितं नाकाख्यं तु विष्टपं विष्णोः ।। २ ।।
ब्रह्माविष्णुरथेन्द्रस्त्रयोऽक्षरा मुख्यतोऽधिदैवमिमे ।।
अग्निः सोम इतीमावनुगौ पञ्चाक्षरं विश्वम् ।। ३ ।।

लोकत्रयमधिभूतं तद्वदिदं पञ्चमण्डलं क्लृप्तम् ॥
एकं मनुष्यलोकोऽन्तरिक्षमेकं त्रिविष्टपं तु द्यौः ॥४॥
ब्राह्मस्य वैष्णवस्यान्तरे स्थित विष्टपस्यास्य ॥
ब्रध्नस्य विष्टपं तत् प्रकल्पितं यज्ञसूर्य्याभ्याम् ॥५॥
आसीद्दिवस्तु मध्ये लोको ब्रध्नस्य विष्टपस्तत्र ॥
संप्रत्युत्तरतः प्राग्मेरोरंशे तु सप्तदशे ॥ (१७) ॥६॥
मध्ये चतुष्पथं यः स्कम्भोधरुणाख्य उन्नतः क्लृप्तः ॥
तदुपरि चाश्मा पृश्निर्नामहितं सूर्य्यचक्रं तत् ॥७॥
"इन्द्रो दीर्घाय चक्षसे आसूर्य्यं रोहयद्दिवि ॥
विगोभिरद्रिमैरयत्" । (ऋ. सं. १।७।३) (मधुच्छन्दाः) ॥
"इन्द्रो दिवः प्रतिमानं पृथिव्या विश्वा वेद सवना हन्ति शुष्णम् ॥
महीं चिद्द्यामातनोत् सूर्य्येण चास्कम्भ चित्कम्भनेन स्कभीयान्" ॥
(१०।१११।५)
अद्रिः सोऽश्मा पृश्निः समन्ततो गोभिराकीर्णः ॥
अहनि च दिवा च दीर्घत्विषेऽत्रसूर्य्ये तमाधत्त ॥८॥
स्कम्भस्यास्य चतुर्षु च पार्श्वेष्वासीच्चतुर्भद्रम् ॥
वृषभो ह्रदश्च चन्द्राश्वः पक्षी ते शिलाकायाः ॥११॥
"दिवो यः स्कम्भो धरुणः स्वातत आपूर्णो अंशुः पर्य्येति विश्वतः ॥
सेमे मही रोदसी यक्षदावृतासमीचीने दाधार समिषः कविः ॥
(ऋ.९.७४.२)
स्कम्भो दाधार द्यावापृथिवी उभे इमे स्कम्भो दाधारोर्वन्तरिक्षम् ॥
स्कम्भो दाधार प्रदिशः षडुर्वीः स्कम्भ दाधारोर्वन्तरिक्षम् ॥
उक्षा समुद्रो अरुषः सुपर्णः पूर्वस्य योनिं पितुराविवेश ॥
मध्ये दिवो निहितः पृश्निरश्मा विचक्रमे रजसस्यात्यन्तौ" ॥ (५।४७।३)
स्कम्भोऽधिदैवतमयं व्याख्यातोऽथर्वसंहितायां यः ।
दशमे काण्डे सप्तमसूक्ते सोपीन्द्रतः क्लृप्तः ॥१२॥
"स्कम्भे लोकाः स्कम्भेऽधृत्यमाहितम् ।
स्कम्भं त्वां वेद प्रत्यक्षमिन्द्रे सर्वं समाहितम् ॥
इन्द्रे लोका इन्द्रे तप इन्द्रेऽधृत्यमाहितम् ।
इन्द्रं त्वां वेद प्रत्यक्षं स्कम्भे सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥

यत्परममवमं यच्च मध्यमं प्रजापतिः ससृजे विश्वरूपम्।
कियता स्कम्भः प्रविवेश तत्र यन्न प्राविशत्कियत् तद् बभूव॥
यस्मिन् भूमिरन्तरिक्षं द्यौर्यस्मिन्नध्याहिता ।
यत्राग्निश्चन्द्रमाः सूर्य्यो वातस्तिष्ठन्त्यार्पिताः ॥
यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवाः अङ्गे सर्वे समाहिताः ।
स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेवसः ॥
यत्र ऋषयः प्रथमजा ऋचस्साम यजुर्मही ।
एकर्षिर्यस्मिन्नार्पितः स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेवसः ॥
अस्त्यधिदैवं स्कम्भो नाकाद्वितयान्तरा ततो विपुलः ।
सूर्य्येण क्लृप्तगर्भस्तत्प्रतिमो भौमदिवि स कृतः ॥ १३ ॥
अस्ति सुषुम्णा वृषभो वरुणः समुद्रः खगश्चन्द्रः।
स्कम्भं परितस्तस्माद् भौमस्कम्भानुगा अपि ते ॥ १४ ॥
अस्ति च वेदो वृषभोऽस्त्यपां समुद्रः क्षितिश्चन्द्रः।
स्कम्भं परितस्माद् भौमे स्कम्भे परितस्ते ॥ १५ ॥

## २५. द्युलोक में सूर्यारोपण का स्थान

स्वर्ग त्रिविष्टप के नाम से कहा जाता है और उसके एक खण्ड मण्डल को विष्टप कहा जाता है। अपराजिता नाम की ईशान दिशा में चन्द्र का विष्टप था ॥ १ ॥

प्राग्मेरु नाम से उपलक्षित दक्षिण दिशा में फैला हुआ ब्रह्मा का विष्टप है, उससे उत्तर दिशा में फैला हुआ नाकलोक से जो प्रारम्भ होता है, वह विष्णु का विष्टप है ॥२ ॥

ब्रह्मा, विष्णु और इन्द्र ये तीन अक्षर देव हैं। (सर्वशक्तिमान् शाश्वत देव हैं), इनमें मुख्य रूप से अधिदैवत्व शक्ति है। इन अधिदेवों का अग्नि और सोम अनुगमन करते हैं। इस प्रकार यह सम्पूर्ण विश्व पंचाक्षर है। इन्हीं पांच तत्त्वों पर यह विश्व आधारित है, ये ही पंच पुण्डीर हैं, जो सम्पूर्ण मण्डल में परस्पर एक दूसरे के क्रान्तिवृत्त में परिक्रमण करते हुए ब्रह्माण्ड की सत्ता को बनाए हुए हैं) ॥३ ॥

जिस प्रकार एक मनुष्य लोक पृथिवी, एक अन्तरिक्ष लोक और एक त्रिविष्टप द्युलोक ये तीनों लोकों से अधिभूत हैं, उसी तरह यह ब्रह्माण्ड पंच मण्डलात्मक हैं (पंच मण्डलात्मक ब्रह्माण्ड चन्द्रमा, पृथिवी, सूर्यपरमेष्ठी और प्रजापति के मण्डलों से समन्वित है और यही पंच, पुण्डीर विद्या है) ॥४ ॥

ब्रह्मा और विष्णु के विष्टप के मध्य इस सूर्य का विष्टप है, जो यज्ञ और सूर्य द्वारा प्रकल्पित है ॥५ ॥

आज के उत्तर प्राग्मेरु प्रदेश पर १७$^{0}$ अक्षांश पर, जहाँ सूर्य का विष्टप है, वहाँ मध्य में प्राचीन काल में द्युलोक था ॥६॥

मध्य में जो चतुष्पथ है, जो स्कम्भोधरुणनाम से कहा जाता है, वह स्थान कुछ ऊँचाई पर बनाया गया है। इसके ऊपर वह अश्मा पृश्नि नाम का सूर्यचक्र स्थापित था ॥७॥

"इन्द्र ने विस्तृत प्रकाश के लिए द्युलोक में सूर्य को स्थापित किया। उस सूर्य ने अपनी किरणों से बादलों को प्रेरित किया ॥८॥ (१।७।३)

"इन्द्र द्युलोक और पृथिवी लोक का प्रतिमान स्वरूप है, अतः वह समस्त यज्ञों को जानता है। वह इन्द्र शुष्ण का वध करता है। वह सूर्य के द्वारा विशाल अन्तरिक्ष और पृथिवी को प्रकाशित करता है। विश्व को धारण करने वालों में से सर्वश्रेष्ठ धारक ने विश्व को अपने आधार पर धारण कर रखा है॥" ॥९॥ (१०।१११।५)

वह अश्मा पृश्नि नाम का सूर्य चारों ओर से किरणों से घिरा हुआ था। प्रतिदिन दिन के समय यहाँ इस सूर्य पर विशद मात्रा में किरणें अपना प्रकाश डाल कर अन्धकार को नष्ट करती है॥१०॥

"चतुष्पथ पर स्थित इस स्कम्भ के पार्श्व भाग में एक चतुर्भद्र था। इस चतुर्भद्र के चार स्वरूप अथवा नाम थे—वृषभ, सरोवर, चन्द्र और अश्व, जो शिला से निर्मित थे ॥ ११॥

"यह द्युलोक का आधार स्तम्भ, सबको धारण करने वाला, सर्वत्र व्याप्त होकर रहने वाला और सर्वत्र पूर्ण रूप से भरा हुआ है। यह सर्वत्र व्याप्त रहने वाला सोम इस महान् द्यावा पृथिवी में अपने कर्म से यजन करे। यह ज्ञानवर्धक सोम द्यावा पृथिवी दोनों को एक साथ धारण करता है और अन्नों को धारण करता है॥"

यह स्कम्भ (इन्द्र) द्युलोक और पृथिवी को धारण करता है, यह स्कम्भ अन्तरिक्ष को धारण करने वाला है, यह स्कम्भ छः दिशाओं को धारण करने वाला है, यह स्कम्भ इस सम्पूर्ण भुवन में व्याप्त है॥"

"तेजस्वी किरणों वाला सूर्य जल से समुद्र को भरता है। सूर्य अपने पिता सदृश आकाश के पूर्व स्थान में आ गया है। विचित्र रंगों वाली उल्का के समान यह सूर्य आकाश में स्थापित किया गया है, वहाँ पर परिक्रमा करता है। यह द्युलोक के अंतिम भागों की रक्षा करता है॥" (५।४७।३)

यह स्कम्भ अधिदैवत रूप से अथर्वसंहिता के दशम काण्ड के सप्तम सूक्त में वर्णन किया गया है, जिसके अनुसार यह स्कम्भ भी इन्द्र से व्याप्त है ॥१२॥

"यह स्कम्भ सर्वाधार परमात्मा है, उस स्कम्भ में ही तप है, उसी के आधार पर ऋत रहता है। हे स्कम्भ ! मैं तुझे प्रत्यक्ष जानता हूँ कि तुझ (इन्द्र) में ही यह सब कुछ समाया हुआ है ॥

इन्द्र में समस्त लोक, तप और ऋत रहते हैं । हे इन्द्र ! मैं तुझे प्रत्यक्ष जानता हूँ कि तू ही स्कम्भ हैं, जिसमें यह सब समाया है॥

जो श्रेष्ठ, निकृष्ट और मध्यम विश्व रूप प्रजापति ने उत्पन्न किया है, वहाँ सर्वाधार रूप इन्द्र ने कितना प्रवेश किया है और जहाँ वह प्रविष्ट नहीं हुआ है, वह कितना है।

जिसमें भूमि, अन्तरिक्ष और द्यौ टिके हुए हैं और जहाँ अग्नि, सूर्य, चन्द्र और वायु आश्रय लेकर रहते हैं, जिसके शरीर में समस्त तेतीस समाहित हैं, उस सर्वाधार के विषय में बता वह कौन है ? ॥"

जिसमें पहले बने ऋषि तथा ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद और महान् अर्थववेद रहे हैं, जिसमें एक मनुष्य ऋषि ने आश्रय लिया है, उस सर्वाधार के विषय में बता वह कौन है॥"
(अथर्व. १०।७)

दोनों स्वर्ग लोकों के मध्य कोई विशाल अधिदेव स्कम्भव है जिसका गर्भ भाग सूर्य से आवृत है, इसी की प्रतिकृति रुप स्कम्भ की भौम-स्वर्ग में भी रचना की गई ॥१३॥

चतुर्भद्र का यह वृषभ वस्तुतः सूर्य की प्रधान किरण है तथा वरुण ही समुद्र है और पक्षी चन्द्रमा है। ये सभी स्कम्भ के चारों ओर व्याप्त हैं। इसीलिए इनको भौमस्कंम्भ में देवस्कम्भ के अनुकरण से बनाया गया है ॥१४॥

और इसी प्रकार वृषभ वेद है, प्रमुख है। जलों का समुद्र, पृथिवी और चन्द्रमा, ये सभी दैव स्कम्भ के चारों ओर हैं इसीलिये भौमस्कम्भ में भी ये चारों ओर व्याप्त हैं ।।१५॥

## २६. अश्मा पृश्निः ।

देवयुगे प्रागभवद् विश्वविदितमद्भुतत्रितयम् ।
एकं मानुषलोके सूर्य्यायतनं सरस्वत्याम् ॥१॥
अन्यत् स्वर्गे प्रेङ्खं वरुणाधीनं हिरण्मयं विपुलम् ।
तत्रैवान्यद्धरुणं यत्राश्मा पृश्निराहितो रेजे ॥२॥
विशदं स्वरूपमेषामन्यत्र स्वर्गवर्णने कथितम् ।
स्वर्गे सोऽश्मा पृश्निः सुप्रथितोऽत्यद्भुतश्चासीत्॥३॥
तत उत्तरतः पन्था विष्णोश्चेन्द्रस्य ब्रह्मलोकस्य ।
पितृलोकस्य प्राच्यां दक्षिणतो ब्रह्मलोकस्य ॥४॥
तत्र चतुष्पथमध्ये स्कम्भस्योपरि विहायसि क्रान्तः।
सप्तशिरा हैमाश्वोऽश्मनि पृश्नौ चक्रमदधात् तत् ॥५॥
नक्तं दिवा च तुल्यं सूर्य्यमयूखप्रसारतो ज्योतिः।
सर्वासु दिक्षु पथिषु प्रयतामयनान्यदर्शयत्साधु ॥६॥
इत्थं भगवानिन्द्रः स्वर्गेप्येकं स सूर्य्यमारोप्य।
कीर्तिं स्वामप्रथयत् भूमौ शान्तिं च संस्थाप्य॥७॥




स्वर्ग–धरुण–परिलेख


धरूणम्
सूर्य - सदनम्
विज्ञान-भवनं वसिष्ठस्य
सरस्वती पुरी
सरस्वती नदी

**इति मधुसूदनविद्यावाचस्पतिप्रणीतस्य ब्रह्मविज्ञानशास्त्रसम्बन्धिनो विज्ञानेतिवृत्तवादस्य द्वितीयपर्वणि भारतवर्षीयार्य्योपाख्याने विज्ञानभवनाख्यस्तृतीयः प्रसङ्गः सम्पूर्णः ॥३॥**

## २६. अश्मा प्रश्नि

प्राचीन काल में देवयुग में विश्वविदित तीन आश्चर्य थे, जिनमें से एक मनुष्यलोक में सरस्वती नगरी में सूर्यायतन में स्थित था ॥१॥

दूसरा स्वर्ग में वरुण के अधीन सुवर्णमय विशाल झूला था और तीसरा वहीं पर धरुण था, जहां अश्मा प्रश्नि रूप सूर्य सुशोभित था ॥२॥

इनका विस्तार से स्वरूप-वर्णन अन्य स्थान पर स्वर्गख्याति में किया गया है, जिसमें वर्णन है कि स्वर्ग में वह अत्यन्त अद्भुत अश्मा प्रश्नि प्रसिद्ध था ॥३॥

इस ब्रह्मलोक के उत्तर की ओर विष्णु के नाकलोक का मार्ग है, पश्चिम में चन्द्रलोक है और दक्षिण में पितृलोक है ॥४॥

इस चतुष्पथ (चौराहे) के बीच और स्कम्भ के ऊपर अश्मा प्रश्नि पर सुवर्ण के अश्वों से युक्त और सात सिर वाला वह सूर्यचक्र को धारण करता है। (सरस्वतीपुर में स्थित सूर्यसंस्था में चारों ओर जो कक्ष बने हैं उनकी स्थिति इसी प्रकार है, जिसमें मध्य में स्कम्भ पर अश्मा प्रश्नि, जो देदीप्यमान किरणों से युक्त है, वह सूर्य है, जिसके पश्चिम में चन्द्र का स्थान है, उत्तर में विष्णु का स्थान है और दक्षिण में पितृलोक रूप शालायें बनी हुई हैं) ॥५॥

रात्रि और दिन में समान रूप से फैलती हुई सूर्यसंस्था में स्थित सूर्य की किरणों की ज्योति को समस्त दिशाओं के मार्ग पर फैलाते हुए विद्वानों ने अयनों (कालचक्र और ब्रह्माण्ड की गति) को देखा है। (यह सूर्यसंस्था ही वह कार्यशाला थी, जहाँ इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड के विषय में ज्ञान प्राप्त किया जा सकता था ॥६॥

इस प्रकार ऐश्वर्यवान् इन्द्र ने उस एक सूर्य को स्वर्ग में स्थापित करके, भूमि पर शान्ति स्थापित कर के अपनी कीर्ति फैलाई ॥७॥

इस प्रकार विद्यावाचस्पति श्री पं. मधुसूदन ओझा द्वारा प्रणीत ब्रह्मविज्ञान-शास्त्र से सम्बद्ध विज्ञानेतिवृत्तवाद के द्वितीय पर्व में भारतवर्षीयार्योपाख्यान में विज्ञानभवन नाम के तृतीय प्रसंग समाप्त हुआ ॥३॥

# अथ दस्युनिग्रहश्चतुर्थः प्रक्रमः ॥

## (१) भारतीयार्य्यराष्ट्रे वैदेशिकानार्यदासानामाक्रमणम्।

### दस्यूनामुपद्रावकाणां पुनराक्रमणम्।

गतवति कतिपयकाले पुनरपि शान्तिर्व्युलुप्यत प्रायः ॥
अत्युद्धतस्वभावैराक्रम्यन्तार्य्यराष्ट्राणि ॥१ ॥
एतेऽपगणप्रमुखा आर्य्यान् गन्धर्वदेशवास्तव्यान् ॥
शश्वत् प्रपीडयन्तो व्याकुलयाञ्चक्रुरत्युग्राः ॥२ ॥
आर्य्यौ दशद्युरन्यः श्वैत्रेयोन्यो मुहुर्नियुध्यापि ॥
बलवद्दस्युभिरेतैर्हृतश्रियौ जग्मतुः परां विपदम् ॥३ ॥
सव्यं षड्गृभि-शुष्णौ वेशस्त्वायुं पुरूरवःपुत्रम् ॥
वैदथिनमृजिश्वानं पिप्रुर्मृगयश्च शूशुवान् व्यरुजन् ॥४ ॥
वयं चतूर्वयाणं सुश्रवसं चातिथिग्वमार्यं नृपम् ॥
बङ्गृद-करञ्ज-पर्णयमुख्या बहुधा निपीडयामासुः ॥५ ॥
चुमुरिर्धुनिर्दभीति-ध्वसन्ति-पुरुषन्ति-तुर्वीतीन् ॥
वार्षागिरांश्च पञ्चभ्रातृन् भूपान् प्रपीडयतः ॥६ ॥
राज्ञो यदा पिठीनस आसीद् रज्यां विवाह आदिष्टः ॥
चुमुरिर्धुनिर्बलादिव तां रजिमपजह्रतुस्तर्हि ॥७ ॥
राजादभीतिरेतौ परिभावयितुं यदा प्रवृत्तोऽभूत् ॥
प्रबलौ तदा दभीतिं चुमुरिर्धुनी तौ तमर्द्दयतः ॥८ ॥
देवेन्द्रः श्रुतवृत्तः समादिशन्ति ग्रहीतुं तौ ॥
इन्द्रकृपातो राज्ञा पिठीनसा सा रजिर्लब्धा ॥९ ॥
षष्टिसहस्राण्यस्मिन्नभिमर्दे निहताः सुभटाः ॥
दासानामित्यूचे बार्हस्पत्यो भरद्वाजः ॥१० ॥

# दस्युनिग्रह चतुर्थ प्रक्रम

## (१) भारतीय आर्य राष्ट्र पर विदेशी अनार्य दासों का आक्रमण

### उपद्रवी दस्युओं का पुनः आक्रमण

कुछ समय व्यतीत हो जाने पर फिर से शान्ति का प्रायः लोप हो गया (अशान्ति फैल गई) क्योंकि अत्यन्त उद्धत स्वभाव वाले दस्युओं ने आर्यराष्ट्रों पर आक्रमण किया ॥ १ ॥

गन्धर्व देश में निवास करने वाले आर्यों को अत्यन्त उग्र इन अपगण (अफगान) प्रमुखों ने निरन्तर पीड़ित करते हुए व्याकुल कर दिया ॥ २ ॥

एक तो आर्य दशद्यु और दूसरा आर्य श्वैत्रेय, ये दोनों ही इन बलशाली दस्युओं द्वारा पुनः पुनः आक्रान्त होकर ऐश्वर्य से विहीन होकर घोर विपत्ति में पड़ गए ॥ ३ ॥

इन दस्युओं में ही आर्य सव्य को षड्गृभि और शुष्ण ने, पुरूरवा के पुत्र आयुराज को वेश ने, वैदथिन-ऋजिश्वा को पिप्रु, और बलवान् मृगय ने पीड़ित किया ॥ ४ ॥

आर्य वय, चतुर्वयाण, सुश्रवा और आर्य राजा अतिथिग्व को बङ्गृद-करंज और पर्णय आदि प्रमुख दस्युओं ने अनेक बार पीड़ित किया ॥ ५ ॥

इन चुमुरि और धुनि नाम के दस्युओं ने दभीति, ध्वसन्ति, पुरुषन्ति, तुर्वीती और वृषागिर के पुत्र पाँच भाई राजाओं को पीड़ित किया ॥ ६ ॥

राजा पिठीना का जब रजि के साथ विवाह निश्चित हुआ तब चुमुरि और धुनि ने बलपूर्वक उस रजि का अपहरण कर लिया ॥ ७ ॥

जब राजा दभीति इन दोनों को परास्त करने के लिए प्रवृत्त हुआ, तब उन प्रबल चुमुरि और धुनि ने दभीति को ही पीड़ित किया ॥ ८ ॥

इस वृत्तान्त को सुनकर इन्द्र ने इन दोनों (चुमुरि, धुनि) को पकड़ने का आदेश दिया और इन्द्र की कृपा से राजा पिठीना को वह रजि पुनः प्राप्त हो गई ॥ ९ ॥

बृहस्पति के पुत्र भरद्वाज ने कहा है कि इस युद्ध में साठ हजार वीर योद्धा मारे गए ॥ १० ॥

## (२) कुवयकृतः कुत्सपराभवः।

**कुयवः शुष्णः पिप्रुस्तुग्रः स्मदिभश्च दस्यवोऽत्युग्राः ॥**
**आक्रम्य सूर्य्यसंस्थामशान्तिमातेनिरे भूयः ॥ १ ॥**
**वेतसुनगराधीशे कुत्से तत्सूर्य्यसंस्थायाः ॥**
**त्राणार्थमागते सति बभूव दासैरमुष्य संमर्दः ॥ २ ॥**
**प्रबलः कुयवस्तमिमं कुत्सं छलतः पराभाव्य।**

वेतसुजनपदसीम्नः सहसा निष्कासयामास ॥३ ॥
अपहत्यैतत् क्षेत्रं तुग्रस्मदिभौ तु शासकत्वेन।
कुयवस्तत्र तदानीं वेतसुराष्ट्रे नियोजयामास ॥४ ॥
सिन्ध्वादिस्रोतोभ्योऽपां ग्रहणं वर्जितं चक्रे।
जलनिग्रहाय शुष्णं पिप्रुं चापि प्रयोजयामास ॥५ ॥
प्रस्तरखण्डप्रचयाज्जलप्रवाहो न्यरोधि सिन्धूनाम्।
हिमवद्द्रोण्यामजिरे कृतोऽर्णवः कृत्रिमोऽवरुद्धाद्भिः ॥६ ॥
कृष्णस्तदधिष्ठाता मध्येऽर्णवमुन्नते गिरौ न्युषितः।
अहिशम्बरौ च नौभ्यो यातायातं गृहेषु चक्रुरिमे ॥७ ॥

दस्युनिग्रहणार्थं भारतीयार्य्याणां देवेन्द्रसाहाय्यलाभाय प्रयत्नः।
कुत्सादीनामार्य्यनृपाणां परित्राणोपायचिन्तासमितिः ॥

कुत्सादयोऽतिखिन्नाः किं करवामेति चिन्तयामासुः।
घौरः प्रगाथ एतानूचे समयोचितं तत्र ॥१ ॥

(१) —८।१ "मा चिदन्यद् विशंसत सखायो मा रिषण्यत।
इन्द्रमित्स्तोता वृषणं स चासुते मुहुरुक्था च शंसत ॥१ ॥
अवक्रक्षिणं वृषभं पथाजुरं गां न चर्षणी सहम्।
विद्वेषणं संवननो भयंकरं मंहिष्ठमुभयाविनम् ॥२ ॥
य ऋते चिदभिश्रिषः पुरा जत्रुभ्य आतृदः।
सन्धाता सन्धिं मघवा पुरुवसुरिष्कर्ता विहुतं पुनः' ॥३ ॥

(२) -८। —६२"प्रो अस्मा उपस्तुतिं भरता यज्जुजोषति।
उक्थैरिन्द्रस्य माहिनं वयो वर्धन्ति सोमिनो भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥१ ॥
अयुजो असमो नृभिरेकः कुष्टीरयास्यः।
पूर्वीरिति प्रवावृधे विश्वा जातान्योजसा भद्रा इन्द्रस्य रातयः" ॥२ ॥

(३) ८।—६३"सपूर्व्यो महानां वेनः क्रतुभिरानजे।
यस्य द्वारा मनुष्पिता देवेषु धिय आनजे ॥१ ॥
दिवो मानं नोत्सदन्त्सोम पृष्ठासो अद्रयः।
उक्थ्या ब्रह्म च शंस्या ॥२ ॥
स विद्वाँ अङ्गिरोभ्य इन्द्रो गा अवृणोदप।
स्तुषे तदस्य पौंस्यम् ॥३ ॥

स प्रत्नथा कविवृध इन्द्रो वाकस्य वक्षणिः।
शिवो अर्कस्य होमन्यस्मत्रागन्त्ववसे ॥४॥
आदूनुते अनुक्रतुं स्वाहा वरस्य यज्यवः।
श्वात्रमर्का अनूषतेन्द्रगोत्रस्य दावने ॥५॥
इन्द्रे विश्वानि वीर्या कृतानि कर्त्वानि च।
यमर्का अध्वरं विदुः ॥६॥
यत्पाञ्चजन्यया विशेन्द्रे घोषा असृक्षत।
अस्तृणद्बर्हणा विपो३र्यो मानस्य सक्षयः ॥७॥
अस्य वृष्णो व्योदन उरुक्रमिष्ट जीवसे।
यवं न पश्य आददे ॥८॥
तद्दधाना अवस्यवो युष्माभिर्दक्षपितरः।
स्याम मरुत्वतो वृधे ॥९॥"

(४) —"प्रास्मै गायत्रमर्चत वावातुर्यः पुरन्दरः।
याभिः काण्वस्योपबर्हिरासदं या सद्वज्री भिनत्पुरः"॥ (८।१।८)
अन्यन् मा प्रयतध्वं मा क्लिश्यध्वं तमेकमेवेन्द्रम्।
शरणं यात स एवाऽखिलकृच्छ्रात् तारयिष्यति नः ॥२॥
ग्रीवाछेदात्पूर्वं संधानद्रव्यमन्तरेणैव।
स च्छिन्नमङ्गमखिलं सद्यः संधाय संस्कुरुते ॥३॥
दासानां प्रबलानामिन्द्रोऽस्त्येको निबर्हणे शक्तः।
तस्मादिन्द्रं यातेत्यादिश्योचे स कुत्सादीन् ॥४॥
कुत्सं त्वामिह सूर्य्यायतनेऽस्मिन् स न्ययुङ्क्तेन्द्रः।
प्राक् स यदा गन्धर्वं सूर्य्य हत्वैतशं तत्र ॥५॥
तस्मादत्र विपन्नः शरणं याहीन्द्रमेव तं तूर्णम्।
अहमपि तमाह्वयामि तु कामगवीमिव समस्तकामदुहम् ॥६॥
गायत्रमिन्द्रसविधे नयतेत्युक्त्वा प्रगाथ एतददात्।
वाग् ब्रह्म भद्रसूक्तं गायत्रं नाम कुत्साय ॥७॥
देवानामाह्वानं त्वाहव इत्युच्यते तत्र।
आश्रावणं तदुक्तं यच्चाश्रावयति देवेभ्यः ॥८॥
अभ्यर्थनां तु देवा अभ्युपगच्छन्ति तच्छ्रौषट्।
अभ्यर्थनामयं यद्विनयवचस्तद्धि गायत्रम् ॥९॥
काण्वो हीन्द्रप्रणयी काण्वकृताभ्यर्थनास्तोत्रम्।
नीत्वा यातेत्यददात् कुत्सकरे विनयपत्रं सः ॥१०॥

तत्र प्रथमं काण्वः प्रगाथ एवार्थनांचक्रे।
दस्युवधार्थं कुत्सत्राणार्थं त्वरितमायातुम् ॥११ ॥
मेधातिथि-मेध्यातिथि-नीपातिथयस्तदेन्द्राय।
काण्वा एत्य त्रातुं चक्रुरिहाभ्यर्थनासूक्तम् ॥१२ ॥

## (२) कुयव द्वारा कुत्स का पराभव

कुयव, शुष्ण, पिप्रु, तुग्र, स्मदिभ आदि प्रबल दस्युओं ने सूर्यसंस्था पर आक्रमण करके फिर से अशान्ति फैला दी ॥१ ॥

वेसतसु नगरी के राजा कुत्स के उस सूर्यसंस्था की रक्षा के लिए आने पर दासों के साथ उनका घोर युद्ध हुआ ॥२ ॥

पराक्रमी कुयव ने उस कुत्स राजा को छल से पराजित करके वेतसु जनपद की सीमा से तत्काल निष्कासित कर दिया ॥३ ॥

उस क्षेत्र का अपहरण करके कुयव ने तुग्र और स्मदिभ को उस समय उस वेतसु राष्ट्र के शासक के रूप में नियुक्त कर दिया ॥४ ॥

इसने सिन्धु आदि जलग्रहण के स्रोतों से जलग्रहण निषिद्ध कर दिया और इस जल का निग्रह (रोकना) करने के लिए शुष्ण और पिप्रु को प्रेरित किया (नियुक्त किया) ॥५ ॥

वहाँ सिन्धु आदि नदियों का जलप्रवाह प्रस्तरखण्डों (विशाल शिलाओं) को एकत्रित करके रोक दिया गया। इस जल को रोकने से हिमालय के द्रोणि-प्रदेश में एक कृत्रिम समुद्र बन गया ॥६ ॥

उस समुद्र का अधिष्ठाता कृष्ण नाम का दस्यु था, जो समुद्र के मध्य के ऊँचे पर्वत पर निवास करता था। अहि और शम्बर दोनों नौकाओं से अपने निवास पर यातायात करतेथे ॥७ ॥

## दस्युओं का निग्रह करने के लिए भारतीय आर्यों का देवेन्द्र की सहायता-प्राप्ति के लिए प्रयत्न

## कुत्सादि आर्य राजाओं की रक्षा के उपाय के लिए चिन्तासमिति

कुत्सादि राजा अत्यन्त चिन्तित हो गये और क्या करें ? ऐसा विचार करने लगे तब वहाँ घोर प्रगाथ ने उन्हें समयोचित सलाह दी ॥१ ॥

ऋग्वेद में इस संबंध में कुछ सूक्त हैं- यथा अष्टम मण्डल का प्रथम सूक्त " हे मित्रो ! तुम किसी अन्य देव की उपासना मत करो। तुम दुःखी मत होओ। सोम यज्ञ में सब एक साथ मिलकर स्तुति करो और इन्द्र की स्तुतियों को बार-बार बोलो" ॥१ ॥

"बलवान् बैल के समान और शत्रुसंहर्ता अजर रहने वाले गौ के समान मनुष्यों का पोषण करने वाले, विद्वेषी, सब के द्वारा पूजनीय, निग्रह और अनुग्रह दोनों करने वाले अत्यन्त महिमाशाली चराचर जगत् की रक्षा करने वाले इन्द्र की स्तुति करो" ॥२ ॥

"जिस इन्द्र ने गर्दन से खून की धारा बहने से पूर्व ही बिना पट्टी बांधे ही घाव की सन्धियों को जोड़ दिया वही मघवा ऐश्वर्यवान् इन्द्र घात्र को फिर से ठीक कर देता है ॥३ ॥"(८/१) ॥

अष्टम मण्डल के ६२वें सूक्त में —

"हे ऋत्विजो ! यदि यह इन्द्र चुप रहना चाहता है, तो इसकी स्तुति करो। सोमयागी इस इन्द्र के लिए महान् सोमान्न को स्तुतियों से बढ़ाते हैं। यह इन्द्र दान देने में कल्याणकारी है ॥" ॥१ ॥

"यह अविनाशी इन्द्र अकेले दुकेले मनुष्यों में एक ही है। यह प्राचीन मनुष्यों को तथा सम्पूर्ण पैदा हुए प्राणी मात्र को बल प्रदान करके वृद्धि को प्राप्त करता है। इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं" ॥२ ॥

अष्टम मण्डल के ६३वें सूक्त में प्रगाथ काण्व स्तुति करते हैं —

"जिस इन्द्र के पास पहुँचने के उपायों को देवों में पालनकर्ता मनु ने प्राप्त किया, वह देदीप्ययान और प्राचीन इन्द्र कर्मो के साथ यज्ञ को प्राप्त हुआ है।" ॥१ ॥

"सोम को पीसने वाले पत्थर, प्रशंसायोग्य स्तोत्र और ज्ञान द्युलोक के स्वामी इन्द्र को न छोड़ें ॥"२ ॥

"उस विद्वान् इन्द्र ने अंगिरा ऋषियों के लिए गायों को बाहर निकाला, इसलिए इसके बल की प्रशंसा करता हूँ ॥३ ॥

ज्ञानियों को बढ़ाने वाला, स्तुतियों को प्राप्त करने वाला, कल्याणकारी इन्द्र पूर्ववत् हमारे सोम-यज्ञ में सरंक्षण के लिए आवे ॥४ ॥

हे इन्द्र ! इसके बाद ही अग्नि में यज्ञ करने वाले तथा स्तुति करने वाले धन का दान देने के लिए तेरे कर्मो का शीघ्र ही वर्णन करते हैं ॥५ ॥

स्तोतागण जिस इन्द्र को अहिंसक मानते हैं, उस इन्द्र में किए हुए तथा किए जाने वाले समस्त पराक्रम हैं ॥६ ॥

जब पंचजन प्रजा के द्वारा इन्द्र के लिए स्तुतियाँ की जाती हैं, तब वह अपनी सामर्ध्य से शत्रुओं को मारता है, ऐसा सर्वेश्वर, ज्ञानवान् इन्द्र मेरे द्वारा सत्कृत हो ॥७ ॥

इस शूरवीर इन्द्र से हम सब प्राणी जौ आदि अन्न प्राप्त करते हैं तथा अन्न के प्राप्त होने पर ही जीवन के लिए महान् कर्म करते हैं ॥८ ॥

मरुत्-सखा इन्द्र की यशोवृद्धि के लिए उस यश को धारण करते हुए संरक्षण की इच्छा करने वाले हम तुम लोगों के साथ अन्न के स्वामी हों ॥९ ॥ (८/६३)

"जो पुरंदर इन्द्र भक्तों पर कृपा करता है, उस इन्द्र के लिए गायत्री छन्द में स्तुति गाओ। जिन स्तुतियों से प्रेरित होकर कण्व के पुत्र के यज्ञ के आसन के पास जाए। वह वज्री इन्द्र शत्रु के नगरों को तोड़े ॥८/१/८) ॥१ ॥

हे मनुष्यो ! अन्य कोई प्रयत्न मत करो, किसी प्रकार का क्लेशानुभव मत करो। एकमात्र उस इन्द्र की शरण में जाओ, वही समस्त कष्टों से हमारा उद्धार करेगा ॥२ ॥

गर्दन कटने से पहले ही जोड़ने के साधन के बिना ही वह इन्द्र टूटे हुए सम्पूर्ण अंग को शीघ्र ही संस्कृत कर देता है ॥३ ॥

प्रबल दासों के मर्दन में इन्द्र ही एकमात्र समर्थ है। इसलिए इन्द्र के पास जाओ, ऐसा आदेश देकर उसने कुत्सादि से कहा ॥४ ॥

इन्द्र ने पहले जिस सूर्यसदन पर एतश को मार कर सूर्य नाम के गन्धर्व को नियुक्त किया था, वहाँ इस सूर्यसदन में इन्द्र ने तुझ कुत्स को नियुक्त किया है ॥५ ॥

इसलिए अब विपन्नावस्था को प्राप्त तुम शीघ्र ही उस इन्द्र की शरण में जाओ। मैं भी समस्त कामनाओं का दोहन करने के लिए कामगवी (कामधेनु) की तरह उस इन्द्र का आह्वान करता हूँ ॥६ ॥

इन्द्र के पास इस गायत्र स्तुति को लेकर जाओ, ऐसा कह कर प्रगाथ काण्व ने गायत्र नामक "वाग्-ब्रह्म-भद्र" सूक्त प्रदान किया ॥७ ॥

देवों के आह्वान को यहाँ "आहव" कहा गया है। देवो को सुनाये जाने वाले आख्यान को "आश्रावण" कहा जाता है ॥ उस प्रार्थना को जिससे देवता समीप पहुँचते हैं, उसे श्रौषट् कहा जाता है।अभ्यर्थना में जो विनय-वचन होते हैं, उसे गायत्र कहा जाता है ॥८-९ ॥

कण्व इन्द्र का प्रिय था, इसलिए कण्व द्वारा रचित प्रार्थना स्तोत्र को लेकर इन्द्र के पास जावे इसलिए उस काण्व प्रगाथ ने कुत्स के हाथ में वह विनयपत्र दे दिया ॥१० ॥

वहाँ सर्वप्रथम काण्य प्रगाथ ने ही उस कुत्स की रक्षा के लिए और दस्युवध के लिए शीघ्र आने के लिए इन्द्र से प्रार्थना की ॥११ ॥

इसके पश्चात् मेधातिथि, मेध्यातिथि और नीपातिथि नाम के काण्वों ने आ कर इन्द्र से रक्षा के लिए प्रार्थना सूक्त की रचना की ॥१२ ॥

## (३) प्रगाथस्याभ्यर्थनासूक्तम्।

८।६२—"आयाहि कृणवाम त इन्द्र ब्रह्माणि वर्धना।
येभिः शविष्ठ चाकनो भद्रमिह श्रयस्यते भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥४ ॥
धृषतश्चिद्धृषन्मनः कृणोषीन्द्र यत्त्वम्।
तीव्रैः सोमैः सपर्यतो नमोभिः प्रतिभूषतो भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥५ ॥

अवचष्ट ऋचीषमोऽवँता इव मानुषः ।
जुष्ट्वी दक्षस्य सोमिनः सखायं कृणुते युजं भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥६ ॥
विश्वे त इन्द्र वीर्यं देवा अनुक्रतुं ददुः ।
भुवो विश्वस्य गोपतिः पुरुष्टुत भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥७ ॥
गृणे तदिन्द्र ते शव उपमं देवतातये ।
यद्धंसि वृत्रमोजसा शचीपते भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥८ ॥
समनेव वपुष्यतः कृणवन्मानुषा युगा ।
विदे तदिन्द्रश्चेतनमधश्रुतो भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥९ ॥
उज्जातमिन्द्र ते शव उत्त्वामुत्तवक्रतुम् ।
भूरिगो भूरि वा वृधुर्मघवन्तवशर्मणि भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥१० ॥
अहं च त्वं च वृत्रहन्त्संयुज्याव सनिभ्य आ ।
अराती वा चिदद्रिवोऽनु नौशूर मंसते भद्रा इन्द्रस्य रातयः ॥११ ॥
सत्यमिद्वा उतं वयमिन्द्रं स्तवाम नानृतम् ।
महां असुन्वतो वदो भूरि ज्योतींषि सुन्वतो भद्रा इन्द्रस्य रातयः" ॥१२ ॥

८ ।६५—"यदिन्द्र प्रागपागुदङ्न्यग्वा हूयसे नृभिः ।
आयाहि तू यमाशुभिः ॥१ ॥
यद्वा प्रस्रवणे दिवो मादयासे स्वर्णरे ।
यद्वा समुद्रे अन्धसः ॥२ ॥
आत्वागीर्भिर्महामुरुं हुवे गामिव भोजसे ।
इन्द्रसोमस्य पीतये ॥३ ॥
आतइन्द्र महिमानं हरयो देव ते महः ।
रथं वहन्तु विभ्रतः ॥४ ॥
इन्द्रगृणीष उ स्तुष महाँ उग्रईशानकृत ।
एहि नः सुतं पिब ॥५ ॥
सुतावन्तस्त्वा वयं प्रयस्वन्तो हवामहे ।
इदं नो बर्हिरासदे ॥६ ॥
यच्चिद्धि शश्वतामसीन्द्रसाधारणस्त्वम् ।
तं त्वा वयं हवामहे ॥७ ॥
इदं ते सोम्यं मध्वधुक्षन्नद्रिभिर्नरः ।
जुषाण इन्द्र तत्पिब ॥८ ॥
विश्वाँ अर्यो विपश्चितोऽतिख्यस्तूयमागहि ।
अस्मे धेहि श्रवो बृहत् ॥९ ॥

दाता में पृषतीनां राजाहिरण्यवीनाम्।
मा देवो मघवा रिषत्॥१०॥
सहस्रे पृषतीनामधिश्चेन्द्रं बृहस्पृथु।
शुक्रं हिरण्यमाददे॥११॥
न पातो दुर्गहस्य मे सहस्रेण सुराधसः।
श्रवो देवेष्वक्रत"॥१२॥
"इयमुते अनुष्टुतिश्चकृषे तानि पौंस्या।
प्रावश्चक्रस्य वर्तनिम्।" (८।६२।८)
"ववृत्त्वियाय धाम्न ऋक्वभिः शूर नो नुमः।
जेषामेन्द्र त्वया युजा॥" (८।६३।११)
"अस्मे रुद्रा मेहना पर्वतासो वृत्रहत्ये भरहूतौ सजोषाः।
यः शंसते स्तुवते धायिपज्र इन्द्रज्येष्ठा अस्मां अवन्तु देवाः॥"(८।६३।१२)

## क्राण्व प्रगाथ रचित प्रार्थना-सूक्त

ऋग्वेद के ८/६२ में काण्व प्रगाथ द्वारा रचित प्रार्थना है, जिसमें वर्णन है—

"हे इन्द्र! हम तेरे उत्साहवर्धक स्तोत्रों का गान करेंगे, तू यहाँ आ! हे बलवान् इन्द्र! जिनके द्वारा तू यहाँ यश की इच्छा करने वाले यजमान का कल्याण करना चाहता है। इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं॥४॥

हे इन्द्र! जब तू तीव्र सोमरस को देकर सत्कार करने वाले, नमस्कारों से तूझे सत्कृत करने वाले शत्रुओं का नाश करने वाले यजमान के मन को और अधिक बलवान् करता है, तब तेरे दान कल्याणकारी होते हैं॥५॥

ऋचाओं को पसन्द करने वाला यह इन्द्र जैसे मनुष्य कुओं का निरीक्षण करता है उसी तरह सबको देखता है। इस तरह प्रसन्न हुआ यह इन्द्र सोमयज्ञ करने वाले को अपना मित्र बना लेता है॥ इसलिए इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं॥६॥

हे इन्द्र! तेरा अनुकरण करके सभी देवों ने बल और बुद्धि को धारण किया है। हे स्तुति करने योग्य इन्द्र! तू सम्पूर्ण लोकों का और गायों का स्वामी है। इसलिए इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं॥७॥

हे शचीपते! जिस कारण तूने बल से वृत्र को मारा। इसलिए हे इन्द्र! तेरे उस श्रेष्ठ बल का यज्ञ में वर्णन करता हूँ। इन्द्र के कल्याणकारी धन को प्राप्त करना चाहता हूं॥८॥

जिस प्रकार समान मन वाली स्त्री बलवान् पुरुष को आकर्षित कर लेती है, उसी प्रकार इन्द्र भी समस्त प्राणियों और काल को अपने वश में करता है। वह इन्द्र ज्ञानयुक्त कर्म करके सर्वत्र प्रसिद्ध होता है। इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं॥९॥

हे ऐश्वर्यवान्, अनेक गायों से सम्पन्न इन्द्र ! यजमान लोग तेरे सुख में रहते हुए, तेरे उत्पन्न बल को बढ़ाते हैं, तुझे और तेरे कर्मों को बढ़ाते हैं। इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं ॥१० ॥

हे वृत्र को मारने वाले इन्द्र ! धन (ऐश्वर्य) की प्राप्ति के लिए मैं और तू दोनों एक हो जावें। हे शूरवीर इन्द्र ! दरिद्र मनुष्य भी इस तरह हमारा समर्थक होगा। इन्द्र के धन कल्याणकारी हैं ॥१ ॥

हम उस सच्चे इन्द्र की स्तुति करते हैं, असत्यवादी इन्द्र की नहीं। सोमयाग न करने वाले का घोर नाश होता है, परन्तु सोम को तैयार करने वाले के लिए इन्द्र के धन कल्याणकारी हों ॥१२ ॥" (८/६२) ॥

ऋग्वेद के ८/६५ में काण्व प्रगाथ की स्तुति है—

"हे इन्द्र ! तू जो मनुष्यों के द्वारा आगे, पीछे, ऊपर और नीचे की ओर से बुलाया जाता है, वह तू शीघ्र द्रुतगामी घोड़ों से आ ॥१ ॥

अथवा हे इन्द्र ! तू द्युलोक के जल के उद्गमस्थान में, अथवा स्वर्ग को प्राप्त कराने वाले यज्ञ में अथवा सोमरस के प्रभाव में आनन्दित होता है ॥२ ॥

हे इन्द्र ! मैं तुम महान् और विशाल इन्द्र को सोमपान के लिए अपनी वाणियों से उसी तरह बुलाता हूँ जिस तरह खाने के लिए गाय को बुलाते हैं ॥३ ॥

हे दिव्य इन्द्र ! महान् यशस्वी तेरे ये घोड़े तुझे रथ में बिठाकर ले आवें ॥४ ॥

हे वीर, महान्, सबके स्वामी इन्द्र ! मैं तेरे गुणों का वर्णन करता हूँ, तेरी स्तुति करता हूँ, तू आकर हमारे द्वारा प्रदत्त सोम का पान कर ॥५ ॥

हे इन्द्र ! हम अन्न वाले हैं और सोम याग करने वाले हैं, हम तुझे हमारे आसन पर बैठने के लिए बुलाते हैं ॥६ ॥

हे इन्द्र ! क्योंकि तू अनेक लोगों द्वारा धारण किया जाता है, अतः हम तेरा आह्वान करते हैं ॥७ ॥

हे इन्द्र ! यज्ञकर्ता तेरे लिए पत्थरों से मीठे सोम को कूटते हैं, अतः तू प्रसन्न होकर उसका पान कर ॥८ ॥

हे इन्द्र ! तू शीघ्र आकर सभी ज्ञानियों को देखकर उसका निरीक्षण कर और हमें खूब अन्न प्रदान कर ॥९ ॥

हे देवो ! हिरण्यवर्ण की गायों का स्वामी वह इन्द्र मुझे धन देने वाला है और वह कभी हिंसा न करे ॥१० ॥

इन्द्र की कृपा से हजारों गायों से युक्त, प्रसन्नता देने वाले, महान्, बहुत और तेजस्वी स्वर्ण को प्राप्त करता हूँ ॥११॥

असहाय तथा दुःख में पड़े मेरे लोग हजारों तरह से उत्तम धन वाले हों और देवों में यश को प्राप्त करें" ॥१२॥ (८/६५)

"हे इन्द्र ! तूने उन पराक्रमों को किया है, इसलिए यह अनुकूल स्तुति तुम्हारे लिए ही है। तू हमारे रथचक्र के मार्ग का संरक्षण कर ॥" (८/६३/८)

"हे शूरवीर इन्द्र ! हम तुझ तेजस्वी और यज्ञरक्षक की स्तोत्रों से स्तुति करते हैं। हम तेरी सहायता से विजयी बनें ॥" (८/६३/११)

वह इन्द्र, जो बलशाली है, स्तुति करने वाले तथा प्रशंसा करने वाले के पास स्वयं जाता है, ऐसा इन्द्र, रुद्र, हमारे लिए वृष्टि करने वाले मेघ तथा जिनमें इन्द्र सबसे प्रमुख हैं, ऐसे सभी देव मिलकर वृत्र को मारने वाले संग्राम में हमारी रक्षा करें ॥ (८/६३/१२)"

## (४) मेघातिथेरभ्यर्थनीयं वाग्ब्रह्म।

८।१—"यच्चिद्धि त्वा जना इमे नाना हवन्त ऊतये।
अस्माकं ब्रह्मेदमिन्द्र भूतु तेऽहा विश्वा च वर्द्धनम् ॥३॥
विततूर्य्यन्ते मघवन्, विपश्चितोऽर्य्योविपोजनानाम्।
उपक्रमस्व पुरुरूपमाभर वाजं नेदिष्ठमूतये ॥४॥
महेचन त्वामद्रिवः परा सुल्काय देयाम्।
न सहस्राय नायुताय वज्रिवो न शताय शतामघ ॥५॥
वस्याँ इन्द्रासि मे पितुरुत भ्रातुरभुञ्जतः।
माता चेमे छदयेथः समावसो वसुत्वनाय राधसे ॥६॥
क्वेयथ क्वेदसि पुरुत्रा चिद्धि ते मनः।
अलर्षि युध्म खजकृत् पुरन्दर प्रगायत्रा अगासिषुः ॥७॥
ये ते सन्ति दशग्विनः शतिनो ये सहस्रिणः।
अश्वासो ये ते वृषणो रघुद्रुवस्तेभिर्नस्तूयमागहि ॥८॥
आ त्वाद्य सवर्दुघां हुवे गायत्र वेपसम्।
इन्द्रं धेनुं सुदुघामन्यामिषमुरुधारामरं कृतम् ॥९॥
यत्तुदत्सूर एतशं वङ्कूवातस्य पर्णिना।
वहत्कुंत्समार्जुनेयं शतक्रतुस्तत्सरद् गन्धर्वमस्तृतम्" ॥१०॥
"मा भूमनिष्या इवेन्द्र त्वदरणा इव।

वनानि न प्रजहितान्यद्रिवो दुरोषासो अमन्महि ॥(८।१।१३)
अधज्मो अधवादिवो वृहतो रोचनादधि।
अया वर्धस्व तन्वागिरा ममा ज ता सुक्रतो पृण (८।१।१८)
मात्वा सोमस्य गल्दया सदा याचन्नहं गिरा।
भूर्णि मृगं न सवनेषु चुक्रुधं क ईशानं न याचिषत् ॥(८।१।२०)
इहि तिस्रः परावत इहि पञ्चजनां अति।
धेना इन्द्रावचाकशत् ॥" (८।३२।२२)

## मेधातिथि द्वारा स्तुति करने योग्य वाग्ब्रह्म

ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के प्रथम सूक्त में मेधातिथि इन्द्र की स्तुति करते हैं:—

" हे इन्द्र ! यद्यपि ये समस्त प्रजाएँ अपनी रक्षा के लिए तुझे प्रतिदिन बुलाती हैं, फिर भी हमारी स्तुति प्रतिदिन तेरी महिमा को बढ़ाने वाली हो ॥३ ॥

हे मघवन् ! विद्वान् और श्रेष्ठ पुरुष, लोगों की पालना करने वाले तेरे उपासक संकटों से पार हो जाते हैं। अतः तू हमारे पास आ तथा हमें हमारी रक्षा के लिए सदैव पास रहने वाले, अनेक रूपों वाले बल को प्रदान करे ॥४ ॥

हे वज्री, सैंकड़ों प्रकार के ऐश्वर्य वाले इन्द्र ! मैं तुझे बहुत बड़े शुल्क देने वाले को भी न दूँ, हे इन्द्र ! मैं तुझे हजारों का मूल्य देने वाले को न दूँ, दस हजार के लिए भी न दूँ, सैंकड़ों के लिए भी न दूँ। (भक्त अपने स्वामी को कोई भी कीमत लेकर बेचना नहीं चाहता है।) ॥१५ ॥

हे इन्द्र ! तू मेरे पिता की अपेक्षा अधिक धनवान् हैं, मेरे कंजूस भाई की अपेक्षा भी अधिक धनवान् है, जो धन का उपयोग नहीं करता है। परन्तु तू मेरी माता के समान है। हे वसो ! धन और निवास की प्राप्ति के लिए तुम उन दोनों और मुझे समर्थ बनाओ ॥६ ॥

हे इन्द्र ! यह नहीं जाना जा सकता है तू कहाँ जाता है, कहाँ रहता है?, क्योंकि तेरा मन सभी जगह जाने वाला है। हे पुरंदर, हे युद्ध करने में कुशल ! तू हमारे पास आ। स्तुति करने वाले हम तेरी स्तुति करते हैं ॥७ ॥

हे इन्द्र ! तेरे ये दस योजन तक जाने वाले, सैंकड़ों योजन, और हजारों योजन तक जाने वाले घोड़े हैं। तेरे जो बलवान् और तेज दौड़ने वाले घोड़े हैं, उन घोड़ों से तू शीघ्रता से हमारे पास आ ॥९ ॥

हे इन्द्र ! आज मैं इन्द्र का सत्कार करने के लिए, समस्त कामना पूर्ति करने वाली, गायत्री छन्द रूपा वाणी वाली, सरलता से समस्त फलों को देने वाली, अनेकों धाराओं वाली, अन्न-प्रदायिका, अलंकृता धेनु अर्थात् वाणी का आह्वान करता हूँ ॥

जब सूर्य ने वायु के वंकू पणि के द्वारा एतश को पीड़ित किया तब आर्जुनेय कुत्स चमकीले प्रकाश को ले गया और वह गन्धर्व मेघ के पास पहुँचा।"

(यहाँ अर्थ इस प्रकार लिया जा सकता है कि जब सूर्य ने वायु की वंकू अर्थात् टेढ़ी मेढ़ी लहरों को प्रेरित करके एतश अर्थात् मेघ को झकझोरा, तब मेघ के घर्षण से विद्युत् की उत्पत्ति हुई और आर्जुनेय अर्थात् चमकीला कुत्स (प्रकाश) चारों ओर फैल गया तब मेघ नीचे झुक गया)" ॥१०॥

"हे वज्रधारी इन्द्र! हम निकृष्ट मनुष्यों की तरहन होवें । तेरे साथ आनन्दरहित भी न होवें, सूखे वनों की तरह भी न होवें। हम शान्त स्थिति वाले घर में रहकर तुम्हारी स्तुति करें॥" (८/१/१३)

हे इन्द्र! इस समय तू चाहे पृथिवी पर हो, अथवा अन्तरिक्ष में हो अथवा इस प्रकाशमान द्युलोक से भी ऊपर हो, तब भी तू इस तुच्छ स्तुति से भी वृद्धि को प्राप्त हो। हे सुकृती! तू मेरे पुत्रादि को भी पूर्ण कर॥" (८/१/१८)॥

"हे इन्द्र! मैं यज्ञों में सोम को छानने से और अपनी वाणी से सदा तुझे प्रसन्न करूँ। मैं सदैव याचना करके सिंह के समान सर्वेश तुझ को क्रोधित न करूँ। अथवा विचार करता हूँ कि अपने स्वामी से कौन नहीं मांगता है? अर्थात् स्वामी तो सदैव दाता ही होता है॥ (८/१/२०)

"हे इन्द्र! तू हमारी वाणियों को सुन और हमारे तीनों सवनों में हमारे पास आ। तू पांचों के लोगों का अतिक्रमण करता हुआ हमारे पास आ॥" (८/३२/२२)॥

## (५) मेध्यातिथेरभ्यर्थनासूक्तम्।

**"एन्द्र याहि मत्स्व चित्रेण देव राधसा।**
**सरो न प्राम्युदरं सपीतिभिरासोमेभिररु स्थिरम्॥" (८।१।२३)**
**आत्वा सहस्त्रमाशतं युक्ता रथे हिरण्यये।**
**ब्रह्म युजो हरय इन्द्र केशिनो वन्तु सोमपीतये॥८।१।२४)**
**अत्वा रथे हिरण्यये हरी मयूरशेप्या।**
**शितिपृष्ठा वहताँ मध्वो अन्धसोविवक्षणस्य पीतये॥(८।१।२५)**
**पिबात्वस्य गिर्वणः सुतस्य पूर्वया इव।**
**परिष्कृतस्य रसिन इयमासुतिश्चारुमदाय पत्यते॥(८।१।२६)**
**य एको अस्ति दसना महाँ उग्रो अमिव्रतैः।**
**गमत् स शिप्री न स योषदागमद्धवं न परिवर्जति॥(८।१।२७)**

त्व पुरं चरिष्णवं बधैः शुष्णस्य सं पिणक्।
त्वं भा अनुचरो अधद्विता यदिन्द्रहव्यो भुवः ॥(८।१।२८)
ममत्वा सूर उदिते मम मध्यन्दिने दिवः।
मम प्रतित्वे अपि शर्वरे वसवा स्तोमासो अवृत्सत।(८।१।२९)
वयँ घत्वा सुतावन्त आपो न वृक्त वर्हिषः।
पवित्रस्य प्रस्त्रवणेषु वृत्रहन् परिस्तोतार आसते॥(८।३३।१)
स्वरन्ति वा सुतेनरो वसो निरेक उक्थिनः।
कदा सुत तुषाण ओक आगम इन्द्रस्वब्दीव वंसगः॥(८।३३।२)
सत्यमित्था वृषेदसि वृषजूतिर्नोऽवतः।
वृषा ह्युग्र श्रृण्विषे परावति वृषो अर्वावति श्रुतः॥ (८।३३।१०)
वृषणस्ते अभीशवो वृषा कशा हिरण्ययी।
वृषा रथो मघवन् वृषणाहरी वृषा त्वं शतक्रतो॥(८।३३।११)
एन्द्र याहि पीतये मधुशविष्ठ सोम्यम्।
नायमच्छा मघवा श्रृणवद् गिरो ब्रह्मोक्था च सुक्रतुः॥(८।३३।१३)
वहन्तु त्वा रथेष्ठामा हरयो रथयुजः।
तिरश्चिदर्य्यं सवनानि वृत्रहन्नन्येषां या शतक्रतो॥(८।३३।१४)
नहि षस्तव नो मम शास्त्रे अन्यस्य रण्यति।
यो अस्मान् वीर आनयत्॥ (८।३३।१६)
अधः पश्यश्व मोपरि संतरां पादकौ हर।
माते कशप्लकौ दृशन् स्त्री हि ब्रह्मा बभूविथ" ॥ (८।३३।१९)

## (५) मेध्यातिथि-रचित प्रार्थना-सूक्त

ऋषि मेध्यातिथि इन्द्र की स्तुति के लिए सूक्त रचना करते हुए कहते हैं " हे इन्द्र! तू तेजस्वी है। हमें चाहने योग्य धन देकर आनन्दित कर। तू अपने विशाल उदर को स्वर्णमय सोम रस से भर तालाब की तरह भर॥(८/१/२३)।

हे इन्द्र! तू सौ घोड़ों के साथ आ। तेरे सोने के रथ में ब्रह्मशक्ति से जुड़े हुए हजारों घोड़े तुझे सोम के लिए ले आवें ॥ (८/१/२४)॥

हे इन्द्र! यह आनन्दकारी सोम रस है, जिसकी तू इच्छा करता है, इसे पीने के लिए स्वर्ण के रथ में मोर के समान रंग वाले तथा सफेद पीठ के घोड़े तुझे यहाँ लावें॥८/१/२५)

हे वाणी से स्तुत्य इन्द्र! पहले के समान इस निचोड़े गये, परिष्कृत किए गए और दिव्य रस को आज भी पी। यह भली प्रकार निचोड़ा गया सोमरस तुझे आनन्द देने के लिए बह रहा है ॥(८/१/२६) ॥

जो इन्द्र अकेला ही अपने उत्तम कर्मों के कारण महान् पराक्रमी है और नियम पालन के कारण श्रेष्ठ है। ऐसा श्रेष्ठ रूपवान् इन्द्र हमारे पास आवे, वह हमसे दूर न जावे, वह हमारे यज्ञ में आवे, हमारा यज्ञ न छोड़े ॥(८/१/२७) ॥

हे इन्द्र! तूने जब वधयोग्य अपने शस्त्रों से शुष्ण नाम के असुर के चलते फिरते नगर का ध्वंस किया। तू दिव्य मार्ग का अनुसरण करता है। इसलिए तू दोनों तरह से प्रशंसनीय हुआ ॥११(८/१/२८) ॥

हे इन्द्र! सूर्योदय होने पर मेरे स्तोत्र तुझे प्राप्त हों। मध्याह्न के समय, तथा सूर्यास्त के समय भी मेरे स्तोत्र तुझे प्राप्त हों ॥(८/१/२९) ॥

हे वृत्रासुर को मारने वाले इन्द्र! सोमरस को निकाल कर पवित्र छलनी से नीचे टपकने वाले सोम के पास जल के समान फैले हुए आसनों पर हम उपासक गण चारों ओर बैठते हैं ॥(८/३३/१)

हे सबको निवास देने वाले इन्द्र! तेरा यशोगान करने वाले लोग सोम को चुवाने के समय तेरा ही यशोगान करते हैं। सोम का प्यासा तू आवाज करते हुए बैल की तरह कब हमारे निवासस्थान पर आयेगा ॥ (८/३३/२)

हे शक्तिशाली इन्द्र! यह सत्य है कि तू इस प्रकार से शक्तिशाली है। तू शक्तिशाली लोगों के पास शीघ्रता से जाता है, तू बलवान् के रूप में प्रसिद्ध है, तेरा कभी कोई घेराव नहीं करता है। तू दूर और पास के देशों में बलवान् के रूप में ही सुना गया है ॥(८/३३/१०)

हे इन्द्र! तेरा रथ बलशालो है, तेरे दोनों घोड़े बलशाली हैं, तेरी सुवर्णमयी चाबुक भी बलशाली है और लगाम बलशाली है। इसी तरह हे शतक्रतो! तू स्वयं बलवान् हैं। ॥(८/३३/११)

हे बलशाली इन्द्र! इस सोम्य मधु को पीने के लिए तू हमारे पास आ। हे बलशाली, सुन्दर कार्य को करने वाले इन्द्र! तू हमारी वाणी, ज्ञान और स्तुति को भली प्रकार सुन ॥(८/३३/१३) ॥

हे वृत्र को मारने वाले शतक्रतो! रथ में आसीन तुझ श्रेष्ठ इन्द्र को रथ में जुते हुए घोड़े दूसरो के यज्ञों का तिरस्कार करते हुए हमारे यज्ञ में लेकर आवें ॥(८/३३/१४) ॥

जो वीर इन्द्र हमारा नायक है। वह न तुम्हारे शासन में रहना पसन्द करता है, न मेरे शासन में और न ही अन्य किसी से शासन में रहना पसन्द करता है ॥(८/३३/१६)"

हे स्त्री! तू सदा नीचे देख, ऊपर की ओर नहीं, पैरों को पास-पास रखकर चल, तेरे शरीर के दोनों भाग (ऊपर और नीचे का भाग) दिखाई न दे, क्योंकि तू ब्रह्मा की स्त्री थी ॥(इस मन्त्र में स्त्रियों को लज्जा और विनम्रता की शिक्षा दी गई है) ॥(८/३३/१९) ॥

## (६) नीपातिथेरभ्यर्थनासूक्तम्।

८।३४ "एन्द्र याहि हरिभिरुप कण्वस्य सुष्टुतिम्।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥१॥
आ त्वा ग्रावा वदन्निह सोमी घोषेण यच्छतु।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥२॥
अत्रा वि नेमिरेषामुरां न धूनुते वृकः।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥३॥
आ त्वा कण्वा इहावसे हवन्ते वाजसातये।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥४॥
दधामि ते सुतानां वृष्णे न पूर्वपाय्यम्।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥५॥
स्मत्पुरन्धिर्न आ गहि विश्वतो धीर्न ऊतये।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥६॥
आ नो याहि महेमते सहस्रोते शतामघ।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥७॥
आ त्वा होता मनुर्हितो देवत्रावक्षदीड्यः।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥८॥
आ त्वा मदच्युता हरी श्येनं पक्षेव वक्षतः।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥९॥
आ याह्यर्य आ परि स्वाहा सोमस्य पीतये।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥१०॥
आ नो याह्युपश्रुत्युक्थेषु रणया इहे।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥११॥
सरूपैरा सु नो गहि संभृतैः सम्भृताश्वः।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥१२॥
आ याहि पर्वतेभ्यः समुद्रस्याधि विष्टपः।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥१३॥
आ नो गव्या न्यश्व्या सहस्रा शूर दर्दृहि।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥१४॥
आ नः सहस्रशो भरायुतानि शतानि च।
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥१५॥

# (६) नीपातिथि-रचित प्रार्थना-सूक्त

ऋग्वेद के ८/३४ में नीपातिथि द्वारा अभ्यर्थना की गई है —

" हे इन्द्र ! तुम अपने घोड़ों से कण्व की स्तुति के पास आओ। हे द्युलोकवासी इन्द्र! इस द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को चले जाओ ॥१॥

हे इन्द्र ! इस यज्ञ में सोमरस निकालने का पत्थर आवाज करते हुए तुम्हें प्राप्त होवे। हे दिवावसो! इस द्युलोक का शासन करने के पश्चात् तुम फिर द्युलोक में चले जाओ ॥२॥

हे द्युलोकवासी इन्द्र ! इस सोमयज्ञ में सोमलता पत्थरों को उसी तरह कँपाती है, जिस तरह भेड़िया भेड़ को कंपाता है। हे इन्द्र ! इस द्युलोक का शासन करके तुम फिर द्युलोक चले जाओ ॥३॥

हे इन्द्र! यहाँ यज्ञ में कण्व के पुत्र तुम्हें संरक्षणं तथा अन्न के लिए बुलाते हैं। हे द्युलोक मे रहने वाले इन्द्र! तुम इस द्युलोक का शासन करके फिर द्युलोक में चले जाओ ॥४॥

हे इन्द्र! मैं सर्वप्रथम वायु के समान तुम्हें सोम रस देता हूँ। हे द्युलोकवासी इन्द्र! द्युलोक का शासन करके तुम फिर द्युलोक में चले जाओ ॥५॥

हे इन्द्र! तुम बुद्धिमान् हो, चारों ओर बुद्धि को फैलाने वाले हो, तुम हमारी रक्षा के लिए आओ। हे द्युलोकवासी इन्द्र! इस द्युलोक का शासन करके तुम फिर द्युलोक में चले जाओ ॥६॥

हे महान् बुद्धिमान्, हजारों तरह से क्षमा करने वाले, सैंकड़ों प्रकार के धन वाले इन्द्र! हमारे पास आओ। हे द्युलोकवासी इन्द्र! द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक में चले जाओ ॥७॥

हे इन्द्र! देवों द्वारा स्तुति करने योग्य, मनुष्यों का हित चाहने वाला यह अग्नि तुम्हें हमारे पास ले आए। हे द्युलोकवासी इन्द्र! इस द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक में चले जाओ ॥८॥

हे इन्द्र ! बाज पक्षी जैसे अपने पंखों के आश्रय से जाता है, उसी तरह मद को चुवाने वाले घोड़े तुम्हें हमारे पास लेकर आवें। हे द्युलोकवासी इन्द्र! इस द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को चले जाओ ॥९॥

हे श्रेष्ठ इन्द्र! उत्तम ढंग से समर्पित इस सोम का पान करने के लिए हमारे पास आओ। हे द्युलोकवासी इन्द्र! द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को चले जाओ ॥१०॥

हे इन्द्र! स्तुतियों को सुनकर तुम हमारे यज्ञ में आकर हमे आनन्दित करो। हे द्युलोक में रहने वाले इन्द्र! द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को चले जाओ ॥११॥

हे उत्तम घोड़ो वाले इन्द्र! सुन्दर रूपवान् और पुष्ट घोड़ों से तुम हमारे पास आओ। हे द्युलोकवासी! द्युलोक में शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को चले जाओ ॥१२॥

हे इन्द्र ! तुम पर्वतों और समुद्र के प्रदेशों से हमारे पास आओ। हे द्युलोकवासी इन्द्र इस द्युलोक का शासन करके तुम फिर द्युलोक को चले जाओ ॥१३॥

हे शूरवीर इन्द्र ! तुम हमें हजारों गायें और घोड़े दो। हे द्युलोकवासी इन्द्र ! द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को जाओ ॥१४॥

हे इन्द्र ! हमें हजारों और सैंकड़ों प्रकार से धन देकर ऐश्वर्य शाली बनाओ। हे द्युलोकवासी इन्द्र ! द्युलोक का शासन करने वाले तुम फिर द्युलोक को जाओ ॥१५॥

## भर्गस्य प्रगाथस्याभ्यर्थनासूक्त्।

८।६१ 'उभयं श्रृणवच्च न इन्द्रो अर्वागिदं वचः।
सत्राच्या मघवा सोमपीतये धिया शविष्ठ आगमत् ॥१॥
तं हि स्वराजं वृषभं तमोजसे घिषणे निष्टतक्षतुः।
उतोपमानां प्रथमो निषीदसि सोमकामं हि ते मनः ॥२॥
आवृषस्व पुरूवसो सुतस्येन्द्रान्धसः॥
विद्मा हित्वा हरि वः पृत्सु सासाहे मधृष्ठं चिद्दधृष्वणिम् ॥३॥
अप्रामि सत्य मघवन्तथे दसदिन्द्र क्रत्वा यथावशः।
सनेमवाजं तव शिप्रिन्नवसा मक्षूचिद्यन्तो अद्रिवः ॥४॥
शग्ध्यूउषु शचीपत इन्द्र विश्वाभिरूतिभिः।
भगं नहि त्वा यशसं वसुविदमनुशूर चरामसि ॥५॥
पौरो अश्वस्य पुरुकृद्गवा मस्युत्सो देव हिरण्ययः।
न किर्हि दानं परिमधिषत्त्वे यद्यद्यामि तदाभर ॥६॥
त्वं ह्येहि चेरवे विद्राभगं वसुत्तये।
उद्वोवृषस्व मघवन् गविष्टय उदिन्द्राश्वमिष्टये ॥७॥
त्वं पुरू सहस्राणि शतानि च यूथादानाय मंहसे।
आ पुरन्दरं चकृम विप्रवचस इन्द्र गायन्तोऽवसे ॥८॥
अविप्रो वा यदविधद्विप्रो वेन्द्रते वचः।
स प्रममन्दत्वाया शतक्रतो प्राचामन्यो अहंसन ॥९॥
उग्रबाहुर्म्रक्ष कृत्वा पुरन्दरो यदि मे शृणवद्धवम्।
वसूयवो वसुपति शतक्रतुं स्तोमैरिन्द्रं हवामहे ॥१०॥
न प्यपासो मनामहे नारायसो न जल्हवः।
यदिन्विन्द्र वृषणं स चा सुते सखायं कृणवामहे ॥११॥
उग्रं युयुज्म पृतनासु सासहि मृणकाति मदाभ्यम्।
वेदा भृमं चित्सनितारथी तमो वाजिनं यमिदूनशत् ॥१२॥
यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि।

मघवञ्छग्धि तव तन्न ऊतिभिर्विद्विषो वृमृधो जहि ॥१३॥
त्वं हि राधस्पते राधसो महः क्षयस्यासि विधतः।
तं त्वा वयं मघवन्निन्द्रगिर्वणः सुतावन्तो हवामहे ॥१४॥
इन्द्रः स्पलुत वृत्रहा परस्यानो वरेण्यः।
सनो रक्षिषच्चरमं समध्यमं सपश्चात्पातु नः पुरः ॥१५॥
त्वं नः पश्चादधरादुत्तरात्पुर इन्द्र निपाहि विश्वतः।
आरे अस्मात्कृणु हि देव्यं भयमारे हेतीरदेवीः ॥१६॥
अद्याद्याश्वः श्व इन्द्र त्रास्व परे च नः।
विश्वाचनो जरितृन्त्सत्पते अहादिवानक्तं च रक्षिषः ॥१७॥
प्रभङ्गी शूरी मघवा तुवीमघः सम्मिश्लो वीर्यायकम्।
उभाते बाहू वृषणा शतक्रतो निया वज्रं मिमिक्षतुः ॥१८॥"

## (७) ऋषि भर्ग प्रगाथ-रचित प्रार्थनासूक्त

भर्ग प्रगाथ के अभ्यर्थनासूक्त को ऋग्वेद के ८/६१ के अनुसार—

"वह इन्द्र हमारी प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष दोनों स्तुतियों को पास से सुने और वह शूरवीर और ऐश्वर्यशाली इन्द्र यज्ञ में साथ बैठकर की गई स्तुतियों को सुनकर सोम-पान के लिए हमारे पास आवे ॥१॥

उस स्वराट् तथा बलवान् इन्द्र को यह द्युलोक और पृथिवीलोक बलशाली और उत्तम बनाते हैं। हे इन्द्र, तुम उन उपमायोग्य देवों में श्रेष्ठ हो, क्योंकि तेरा मन सोमपान की इच्छा करता है ॥२॥

हे ऐश्वर्यशाली इन्द्र ! तु हमारे लिए सोमरूपी अन्न की वर्षा कर, हे घोड़ों से युक्त, युद्ध में शत्रु को हराने वाले, स्वयं पराजित न होने वाले, दूसरों को मानने वाले हम तुम्हें जानते हैं ॥३॥

हे ऐश्वर्यशाली, सत्य का पालन करने वाले इन्द्र ! तुम कर्म करके जैसी कामना करते हो, वैसा ही होता है। हे श्रेष्ठ और शिरस्त्राण पहनने वाले इन्द्र ! हम शीघ्र ही जीते हुए तेरे संरक्षण में अन्न को प्राप्त करें ॥४॥

हे शचीपते इन्द्र ! हमें सभी प्रकार की रक्षाओं से समर्थ कर। हे शूरवीर इन्द्र ! हम भाग्यवान् और यशस्वी धन की प्राप्ति करने वाले बन कर तुम्हारा अनुसरण करें ॥५॥

हे इन्द्र ! तुम प्रजाओं के स्वामी हो, गाय, घोड़े, को समृद्ध (अनेक) बनाने वाले हो तथा तुम स्वर्ण के उद्‌गम स्थान हो, तुम्हारे द्वारा दिए गए दान को कोई नष्ट नहीं कर सकता है, इसलिए मैं जो कुछ याचना करता हूँ, वह सब मुझे प्रदान करो ॥६॥

हे ऐश्वर्यवान् इन्द्र ! हम तेरी सेवा करने वाले हैं, तू हमें दान देने के लिए ऐश्वर्य प्रदान कर। तू आ तथा गाय की इच्छा करने वाले हमें गायें दे, अश्व की इच्छा करने वाले हमें अश्व प्रदान कर ॥७॥

हे इन्द्र ! तू हजारों, सैंकड़ों, बहुत सी गायें और घोड़ों के झुण्डों को दान के लिए देता है। हम गान करते हुए ज्ञानयुक्त स्तुति करने वाले हैं। हम उस पुरन्दर इन्द्र की रक्षा की कामना से स्तुति करते हैं ॥८ ॥

हे शतक्रतु इन्द्र ! तू सैकड़ों कर्म करने वाला है तथा अप्रतिहत क्रोध करने वाला, अभिमान को प्रकट करने वाला है। कोई भी ज्ञानी अथवा अज्ञानी तेरी स्तुति करते हैं, वह तेरे द्वारा बहुत आनन्दित होते हैं ॥९ ॥

वह इन्द्र, जो बड़ी बड़ी भुजाओं वाला है, शत्रुसंहर्ता है, शत्रुओं के नगरों का विस्फोटन करने वाला है, यदि मेरी प्रार्थना सुन ले तो धन की कामना करने वाले हम धन के स्वामी, सैंकड़ों कर्मों को करने वाले इन्द्र को स्तुतियों के द्वारा बुलावें ॥१० ॥

क्योंकि सोमयाग में जिस बलवान् इन्द्र को हम एक साथ मिलकर मित्रता के लिए बुलाते हैं, इसलिए हम इसे पापी नहीं मानते हैं, न ही दरिद्री अथवा नास्तिक मानते हैं। ।११ ॥

युद्ध में शत्रुओं का नाश करने वाले, ऋण को दूर करने वाले, न दबने वाले उग्र वीर इन्द्र को हम अपने पक्ष में लेते हैं। वह श्रेष्ठ रथी दौड़ने वाले श्रेष्ठ घोड़े को जानता है, जिसको वह प्राप्त हो जाता है, वह सुखी होता है ॥१२ ॥

हे इन्द्र ! जहाँ जहाँ से हमें भय होता है, वहाँ वहाँ से हमें अभय प्रदान कराओ। हे ऐश्वर्यवान् इन्द्र। हमें अपने उन रक्षासाधनों से समर्थ कर, हमारा द्वेष करने वालों तथा हिंसकों को पराजित कर ॥१३ ॥

हे धन के स्वामी इन्द्र ! तू ही यजमान के ऐश्वर्य तथा घर का वृद्धिकर्ता है। हे स्तुत्य, ऐश्वर्यशाली इन्द्र ! उस तुझे हम सोमयाग करने वाले बुलाते हैं ॥१४ ॥

वह इन्द्र सबका ज्ञाता है, वृत्र को मारने वाला हैं, सज्जनों का पालक तथा हमारे द्वारा स्वीकरणीय है। वह इन्द्र हममें से जो भी श्रेष्ठ हो, उसकी रक्षा करे, जो मध्यम हो, उसकी रक्षा करे। वह इन्द्र हमारी आगे पीछे सभी ओर से रक्षा करे ॥१५ ॥

हे इन्द्र ! तू हमारी आगे-पीछे, नीचे-ऊपर सभी ओर से रक्षा कर। हमारी दैवी भय (आपत्तियों) से रक्षा कर तथा असुरों के शस्त्रों से हमारी रक्षा कर ॥१६ ॥

हे इन्द्र ! आज-आज, कल-कल तथा अन्य सभी दिन हमारी रक्षा कर। हे सज्जनों के भर्ता इन्द्र ! सम्पूर्ण दिन और रात्रि में तेरी स्तुति करने वाले हमारी रक्षा कर ॥१७ ॥

वह इन्द्र वीर, ऐश्वर्यवान्, धन देने वाला, शत्रुसंहर्ता, वीर्य के लिए सोम में जल का मिश्रण करने वाला है। हे सैंकड़ों कर्मों को करने वाले इन्द्र ! तेरी दोनों भुजाएँ, जो वज्र को धारण करती है, अत्यन्त पुष्ट हैं ॥१८ ॥" (८/६१)

## (८) अथ दस्युपरिपीडितानामार्य्याणामिन्द्रशरणे गमनम्।

**इत्थं कृतमतिराप्तप्रणयवचोयुक् स विह्वलः कुत्सः।**
**अन्यच्छरणमपश्यन्निन्द्रायैवामरावतीं प्रययौ ॥१ ॥**

